अर्थात् सवनवेला मे ( प्रात काल ) होम ( सोम ) जरथुश्त्र के पास आया, जो अग्नि को उज्वलित कर रहा था और उसको स्वर सुना रहा था।

अवेस्ता की भाषा तथा वैदिक भाषा मे अनेक स्थानो पर स्वर-सादृश्य है और सन्धि के नियम भी प्राचीन आर्यभाषा के समान ही इसमे हैं, साथ ही यहाँ भी अपनिहिति, अग्रागम तथा स्वरभक्ति के दर्शन होते हैं। इसमे व्यञ्जन ध्वनियाँ प्रा० आ० भा० के समान पूर्णरूप से सुरक्षित नही हैं और स्वर ध्वनि के बीच का 'सकार' 'हकार' मे परिवर्तित हो जाता है। यहाँ भी आठ कारक, तीन वचन तथा तीन लिङ्ग हैं एवं शब्दरूपो तथा धातुरूपो मे भी यह प्रा० भा० आ० से साम्य रखती है और विशेषण, सख्यावाचक तथा सर्वनाम शब्दो के रूपो मे भी प्रा० भा० आ० से यहा समानता विद्यमान है।

प्राचीन फारसी—ईरानी शाखा के अन्तर्गत प्राचीन फारसी की भी गणना की जाती है। यह ईरान के दक्षिण-पश्चिम-प्रदेश की भाषा थी। इसमे हखामनीशीय वंश के सम्राट् दारयवउश् (धारयवसु, Darius ) तथा उनके पुत्र ज़रक्सीज ( क्षयार्ष, Xerxes ) के शिलालेख तथा ताम्रलेख प्राप्त हैं। प्राचीन फारसी की ध्वनियाँ तथा व्याकरण यद्यपि अवेस्ता की भाषा के समान ही है तथापि इनमे कुछ भिन्नता भी है, उदाहरणार्थ एँरे (अवे०) ध्वनि ( संस्कृत 'ऋ' ) का प्राचीन फारसी मे 'अर्' हो गया है। इसी प्रकार की अन्य भिन्नताएँ इसे अवेस्ता की भाषा से अलग करती हैं। ईरानी शाखा की कुछ मौलिक विशेषताएँ दोनो मे समान रूप से विद्यमान हैं। इसी प्राचीन फारसी से मध्य ईरानी (पहलवी) तथा अर्वाचीन फारसी विकसित हुई हैं। इन भाषाओ पर आगे चलकर अरबी भाषा का यथेष्ट प्रभाव पडा। मध्य ईरानी से शक भाषा भी विकसित हुई है और अर्वाचीन ईरानी से अफगान, पश्तो तथा बलूची आदि भाषाओ का विकास हुआ है।

## भारतीय आर्यभाषा

आर्यभाषा की दूसरी शाखा भारतीय आर्यभाषा की सज्ञा से विभूषित है और आज लगभग चार सहस्र वर्षों का इसके पास अपना अविच्छिन्न इतिहास है, जो शृङ्खलाबद्ध रूप मे हमे प्राप्त है। यद्यपि इसकी कडियाँ कही-कही टूट भी गई हैं, पर इसके इस इतिहास मे बल तथा अवलम्ब इतना है कि इसका आश्रय ग्रहण करके किसी शब्द के मूल को खोजते हुए हम भारोपीय तक पहुँच सकते हैं। विश्व के किसी अन्य भाषाकुल का इतना अटूट इतिहास नही प्राप्त होता। आज इसी शृ खला के सहारे गुजराती के वाक्य "मा घेर छे" के विकास

का अन्वेषण करते हुए हम प्राथमिक भारत-योरोपीय "मातेर्स घृघॉंद एस्-स्कं-ति" तक पहुँच सकते हैं[1]। विश्व के इतिहास मे ऐसा उदाहरण मिलना कठिन है। इस प्रकार हम देखते हैं कि भारतीय आर्यभाषा की अपनी एक अविच्छिन्न परम्परा रही है।

विद्वानो का यह अनुमान है कि ईरान से आर्यों के दल आगे भारत की ओर बढे। कुछ लोगो का यह मत है कि आर्य भारत मे कही बाहर से नही आए, पर यह विचार भारोपीय भाषाओ की विकास परम्परा तथा नृतत्त्व-विशारदो की स्थापनाओं के समक्ष निराधार-सा सिद्ध होता है। भारत मे आर्यो का आगमन कब हुआ, इस सम्बन्ध मे एक निश्चित काल-निर्णय करना कठिन है, तथापि विद्वानो ने भाषा के विकास के आधार पर इसको २००० ई० पू० के आसपास माना है। ज्योतिषशास्त्र के आधार पर कुछ लोग इसको और पीछे ले जाते है, पर इस सम्बन्ध में कई कठिनाइयाँ हैं[2]।

भारत में आर्यो ने एक यज्ञपरायण संस्कृति की स्थापना की और प्रथमत पजाब मे आकर आगे ये पूर्व की ओर बढते गए तथा शनै शनै इनका प्रभुत्व समस्त उत्तरापथ मे स्थापित हो गया। पर यह केवल उनकी राजनीतिक विजय ही नही थी, उनके पास एक सुविकसित भाषा तथा सस्कृति भी थी। साथ ही भारत की प्राचीन सस्कृतियो से आर्य संस्कृति का सङ्गम हुआ और इन सबको लेते हुए आर्यभाषा विकसित होती गई। इस विकास मे अनेक शताब्दियाँ लग गईं और आज इसकी प्रतीकस्वरूप प्राचीन साहित्यिक निधियाँ हमे प्राप्त हैं एव इन्हीं के आधार पर भारतीय आर्यभाषा का यह विकास क्रम दिया जाता है—( १ ) प्राचीन भारतीय आर्यभाषा ( वैदिक संस्कृत तथा लौकिक सस्कृत), ( २ ) मध्य भारतीय आर्यभाषा (पालि, अशोक के शिलालेखो की भाषा, प्राकृत, बौद्ध सस्कृत, अपभ्रंश आदि), ( ३ ) नव्य भारतीय आर्यभाषा ( हिन्दी, बँगला, गुजराती, मराठी, पंजाबी, सिन्धी आदि)।

## प्राचीन भारतीय आर्यभाषा

वैदिक सस्कृत—गाथाओ के रूप मे देवताओ की उपासना का प्रचलन ईरानी-भाषायुग मे ही हो गया था, जैसा कि हम ऊपर देख चुके हैं। भारत मे यह क्रम और आगे बढता गया और आगे चलकर इन सूक्तो का वैदिक सहिताओ

---

१ भा० आ० हि०, पृ० ६।

२ वहीं, पृ० २०।

के रूप में सङ्कलन हुआ। साथ ही भाषा भी विकास पथ पर अग्रसर होती गई। संहिताओ के पश्चात् कर्मकाण्ड-परक ब्राह्मण-ग्रन्थो का निर्माण हुआ, जिनमे गद्य का आश्रय लिया गया और फिर सरल तथा प्रवाहमयी भाषा मे पारमार्थिक चिन्तनो को व्यक्त करनेवाले उपनिषदो की रचना हुई। इस प्रकार भाषा क्रमश' विकसित ही होती गई। आगे चलकर इस क्रमिक विकास के द्वारा सूक्तो की भाषा दुर्बोध होने लगी तथा यह भी समस्या सामने आई कि इसके प्राचीन रूप को किस प्रकार से सुरक्षित रखा जाय। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए प्रातिशाख्यो की रचना हुई। मुख्य रूप से वैदिक साहित्य का इस प्रकार से विभाजन किया जाता है—संहिता, ब्राह्मण तथा उपनिषद्।

विद्वानों का यह भी अनुमान है कि आर्य लोगो ने विभिन्न दलो के रूप मे समय समय पर भारत मे प्रवेश किया था और इन शाखाओ मे थोडी बहुत भाषागत भिन्नताएँ अवश्य विद्यमान थी। संहिताओ की भाषा से व्यक्त होता है कि ये भिन्नताएँ प्रारंभ मे नगण्य थी। इनकी भाषा से यह भी निष्कर्ष निकलता है कि इनकी रचना से लेकर सङ्कलन पर्यन्त एक प्रकार की साधुभाषा का विकास हो चुका था, जिसे हम प्राचीन भारतीय आर्यभाषा के अन्तर्गत वैदिक संस्कृत की सञ्ज्ञा से अभिहित करते हैं। प्रोफेसर ऑल्त्रान मेय्ये ने तात्कालिक भारतीय आर्य की सीमान्त बोली को ही ऋग्वेद की आधारभूत भाषा माना है।[1] नीचे सक्षेप में वैदिक भाषा की विशेषताओ का उल्लेख किया जाता है -

**वैदिक भाषा की विशेषताएँ**—इस भाषा मे भारोपीय की स्वर तथा व्यञ्जन ध्वनियाँ अधिक ठीक तरह से सुरक्षित रही हैं साथ ही यहाँ व्यञ्जन ध्वनियो मे मूर्धन्य टवर्ग का सन्निवेश हो गया है। इसकी अपनी प्रधान विशेषता है सगीतात्मक-स्वराघात। इसके कारण शब्दो के अर्थ तक मे परिवर्तन हो जाता है। इसमे अपश्रुति भी विद्यमान है। वैदिक भाषा मे मूल भारोपीय के शब्द एवं धातु रूपो की विविधता के भी दर्शन होते हैं। प्रत्ययो के योग से इनके प्रकृत रूपो मे विकार उत्पन्न होकर जो अनेकानेक और रूप सम्पन्न होते हैं उससे इस भाषा मे जटिलता का सन्निवेश हो गया है। प्रातिपदिक अजन्त तथा हलन्त दो प्रकार के होते हैं तथा शब्दो के रूप तीन लिङ्ग, तीन वचन तथा आठ कारको (सम्बोधन को लेकर) मे प्राप्त होते हैं। धातुरूपो की विविधता, जो भारोपीय की एक विशेषता थी, वह यहाँ भी उपस्थित है। धातुरूपो मे तीन वचन, तीन पुरुष, दो

---

१ भा० आ० हिं०, पृ० ५२।

पद (आत्मनेपद एवं परस्मैपद), चार काल (वर्तमान या लट्, असम्पन्न या लङ्, सामान्य या लुङ् एव सम्पन्न या लिट्) तथा पाँच भाव (निर्देश, अनुज्ञा, सम्भावक, अभिप्राय एव निर्बन्ध) आदि प्राप्त है। विकरण की भिन्नता के अनुसार धातुएँ दस गणो मे विभक्त हैं। इनका दो और विभाग किया जाता है—(१) जिनमे 'अङ्ग' (धातु का विकरणयुक्त रूप, जिसमे तिङ् प्रत्यय जोडे जाते है) अकारान्त हो तथा (२) जिनमे 'अङ्ग' अकारान्त न हो। इन विविध धातुरूपो के अतिरिक्त इस भाषा मे अनेक प्रकार के क्रियाजात विशेषण तथा असमापकपद भी होते हैं। पर प्रमुख विशेषता इसकी यह है कि इसमे सुप्, तिङ्, वर्ण, लिङ्ग, पुरुष तथा काल आदि के व्यत्यय वहुत हैं। इसका व्याख्यान महाभाष्यकार पतञ्जलि ने पाणिनि के सूत्र 'व्यत्ययो वहुलम्' ३।१।८५ पर भाष्य करते हुए किया है।

लौकिक संस्कृत—कालक्रम से वैदिक भाषा (विशेषकर संहिता की भाषा) पुस्तकीय भाषा हो गई, पर आर्यभाषा निरन्तर विकास के पथ पर अग्रसर होती जा रही थी। विद्वानो ने यह व्यक्त किया है कि सहिता भाग की भाषा मे ही अर्वाचीन तथा प्राचीन दोनो रूप प्राप्त हैं। स्वय ऋग्वेद के दशम मण्डल की भाषा दूसरे मण्डलो से अपनी एक विशेषता रखती है और बाद के वैदिक साहित्य का पर्यालोचन करने से यह और स्पष्ट हो जाता है। उदाहरणार्थ यजुर्वेदसहिता के गद्यभाग तथा ब्राह्मण ग्रन्थो मे 'ल' तथा मूर्द्धन्य व्यञ्जनो के प्रयोग मे अत्यधिक वृद्धि हो गई है तथा शब्दो एव धातुरूपो की विविधताओ मे कमी आ गई है। यह उपनिषदो आदि मे तो उस भाषा के अत्यधिक सन्निकट आगई है, जिसे हम आज संस्कृत कहते हैं।

६०० ई० पू० के लगभग "उत्तर भारत मे आर्यभाषा की भाषागत स्थिति इस प्रकार थी—(१) तीन प्रादेशिक बोलियाँ—(अ) उदीच्य (ब) मध्यदेश (स) प्राच्य विभागो मे बोली जाती थी। इनमे उदीच्य अभी भी वैदिक के निकटतम थी तथा प्राच्य उससे सर्वाधिक दूर चली गई थी। (२) 'छान्दस्' या आर्ष या प्राचीन वैदिक कविता की भाषा, जो प्राचीनतम भारतीय आर्यभाषा का साहित्यिक रूप थी, और जिसका ब्राह्मण लोग पाठशालाओ मे अध्ययन करते थे (३) 'छान्दस्' का एक अपेक्षाकृत नवीन रूप, अथवा मध्यदेश तथा प्राच्य की प्रादेशिक भाषाओ के उपादानो से युक्त उदीच्य का एक पुराना रूप। यह ब्राह्मणो मे प्रचलित परस्पर व्यवहार तथा शिक्षण की शिष्ट भाषा थी और उनके द्वारा वेदो की

भाष्य-टीका तथा धार्मिक कर्मकाण्ड एवं दार्शनिक विवेचनो के लिए प्रयुक्त होती थी"।[1]

इसी तृतीय भाषा का व्यवहार अभिजात ब्राह्मण वर्ग ने परस्पर व्यवहार तथा शिक्षण मे करना प्रारम्भ कर दिया। उन्होने उपर्युक्त प्रादेशिक तथा जन-साधारण की बोलियो की उपेक्षा की। पर उपर्युक्त भाषा पर तीव्र गति से लौकिक भाषाओ का प्रभाव पड रहा था। इसी समय महान् वैयाकरण पाणिनि का पश्चिमोत्तर प्रदेश मे जन्म हुआ, जहाँ की भाषा अभी भी ध्वनि तथा व्याकरण मे 'ब्राह्मणो' की भाषा के अधिक सन्निकट थी और यह निकटतम रूप व्यवहार की दृष्टि से लौकिक कहा जाता था। इस लौकिक रूप पर स्थानीय जनभाषाएँ शब्दावली आदि मे अपना प्रभाव डाल चुकी थी। पाणिनि ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'अष्टाध्यायी' को लिखकर इसका विवेचन प्रस्तुत किया और इसकी 'छान्दस्' से तुलना भी की। इस प्रकार उस समय की लौकिक भाषा को परिष्कृत तथा शिष्ट रखने के लिए ही पाणिनि द्वारा इस ग्रन्थ की रचना हुई।[2] उस समय उदीच्य भाषा आदर्श भाषा थी।[3] पाणिनि औदीच्य ही थे। इस प्रकार पाणिनि द्वारा विवेचित प्राचीन आर्यभाषा के सुसस्कृत रूप को संस्कृत की सज्ञा से विभूषित किया जाता है। अष्टाध्यायी द्वारा सस्कृत भाषा का रूप हमेशा के लिए स्थिर हो गया और एक महान् भाषा की प्रतिष्ठा हुई, जो तब से लेकर आज तक भारत की सस्कृति का माध्यम-स्वरूप रही है। पाणिनि पर कुछ लोग यह आरोप लगाते हैं कि भाषा को

---

१. भा० आ० हि०, पृ० ६४।

२. द्र०—सूत्र 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' ६।३।१०९ पर महाभाष्य " कै॰ पुन-रुपदिष्टा ? शिष्टै। के पुन. शिष्टा. ? वैयाकरणा॰। शिष्टज्ञानार्थाष्टाध्यायी। कथं पुनरष्टाध्याय्या शिष्टा शक्या विज्ञातुम् ? अष्टाध्यायीमधीयानोऽन्यं पश्यत्यनधीयानं येऽत्र विहिता शब्दास्तान्प्रयुञ्जानम्। स पश्यति। नूनमस्य दैवानुग्रह स्वभावो वा योऽयं न चाष्टाध्यायीमधीते ये चात्र विहिता. शब्दास्तांश्च प्रयुक्ते। अयं नूनमन्यानपि जानाति। एवमेवा शिष्टज्ञानार्था-ष्टाध्यायी।"

३. "तस्माद् उदीच्याम् प्रज्ञाततरा वाग् उद्यते, उदञ्च उ एव यन्ति वाचम् शिक्षितम्; यो वा तत आगच्छति, तस्य वा शुश्रूषन्त इति'—साङ्ख्यायन या कौषीतकि ब्राह्मण, ७-६।

उन्होने बाँधकर स्थिर कर दिया, जिससे उसके विकास मे अवरोध आ गया। पर वे यह भूल जाते हैं कि कोई व्यक्ति भाषा के विकास को नही बाँध सकता। पाणिनि द्वारा स्थिर होने पर भी इस भाषा का विकास नही रुका और आगे वह मध्य भारतीय आर्यभाषा के रूपो मे विकसित होती हुई नव्य भारतीय आर्यभाषा तक पहुँची है। पाणिनि की कृपा से ही आज भी हम इस भाषा मे उत्तम कोटि की रचना तथा वार्तालाप आदि करने मे समर्थ हैं। इस भाषा ने भारत के बाहर भी अपनी दिग्विजय यात्रा प्रारम्भ की तथा एशिया के एक विस्तीर्ण भूखण्ड पर इसका व्यापक प्रसार हुआ और कालान्तर मे यह देश की अन्तर्प्रान्तीय तथा एशिया की अन्तर्राष्ट्रीय भाषा बन गई। अब भी यह नव्य भारतीय आर्यभाषाओ के शब्दभाण्डार की पूर्ति करती रहती है। डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या का कथन है—"आज की किसी भी आधुनिक आर्यभाषा मे सस्कृत शब्दो का परिमाण लगभग ५० प्रतिशत कहा जा सकता है—यह देखकर हमारे दुःखी होने का कारण नही है, जबकि हम प्रत्यक्ष देखते हैं कि अग्रेजी मे भी ६० प्रतिशत विदेशी (फ्रेंच एवं लाटिन) तथा फारसी मे ६० प्रतिशत से ८० प्रतिशत तक विदेशी (अरबी के) शब्द मौजूद हैं[1]।"

लौकिक सस्कृत की वैदिक भाषा से ये भिन्नताएँ हैं— वैदिक के अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्वराघातो का सस्कृत से लोप हो गया। वैदिक मे जहाँ एक शब्द के एकाधिक रूपो का प्रचलन था, वहाँ सस्कृत मे एक ही रूप का ग्रहण किया गया तथा इस प्रकार वैदिक के देवास, देवेभि. तथा अग्निना आदि रूप सस्कृत मे न आ सके। धातुरूपो मे भी यह वैदिक से भिन्न है। इसमे अभिप्राय एव निर्बन्ध भावो के रूपो का लोप हो गया है तथा केवल वर्तमान काल मे ही धातु के विभिन्न भावो के रूप उपलब्ध होते हैं। वैदिक मे प्रचलित अनेक प्रकार के क्रियाजात-विशेषणो एव असमापिका पदो को सस्कृत ने कुछ ही अश मे ग्रहण किया। यहाँ पर अनेक नवीन धातुओ का भी समावेश हुआ। वैदिक मे उपसर्ग धातु से दूर भी रह सकते थे, पर सस्कृत मे उनकी यह स्वतन्त्र अवस्थिति समाप्त हो गई। इस प्रकार वैदिक भाषा मे शब्दरूप तथा धातुरूप सम्बन्धी जो विविधता थी, उसमे काफी कमी हुई और संस्कृत ने उनमे से कुछ ही परिनिष्ठित एव आदर्श रूपो को स्वीकार किया।

---

१. भा० आ० हि०, पृ० १३७।

## मध्य भारतीय आर्यभाषा

इधर वैदिक के वाद इस परिनिष्ठित भाषा सस्कृत का इतना सर्वाङ्गीरण नियमन होने के समय ही अर्थात्—छठी शताब्दी ई० पू० मे ही भारतीय आर्यभाषा विकास के मध्य काल मे पदार्पण कर चुकी थी। जव आर्यभाषा का प्रचार प्राच्य की ओर हुआ और वहां पर इसकी प्रतिष्ठा हुई तो वहाँ के निवासियो द्वारा इसके प्रयुक्त होने से इसके प्राचीन रूप मे विकृति आई, क्योकि यह उनके लिए एक कठिन भाषा थी। उस समय उदीच्य-भाषा ही परम विशुद्ध मानी जाती थी, जैसा कि सस्कृत के सम्बन्ध मे ऊपर कहा जा चुका है। इसके विपरीत प्राच्य भाषा इस उदीच्य से काफी आगे वढ चुकी थी। प्राच्य लोगो के सम्बन्ध मे शुद्ध भाषा के प्रयोग के लिए कहा गया है—"अदुरुक्तवाक्य दुरुक्तमाहु"।[1] अत आर्यभाषा ने एक नवीन रूप धारण किया और यह अपने विकास के मध्य काल मे पहुँच गई।

आर्यभाषा की ऋ, ऌ ध्वनियाँ लुप्त हो गईं तथा ऐ, औ के स्थान मे ए, ओ का प्रयोग होने लगा। इसी प्रकार अय, अव ध्वनि-समूहो का स्थान ए, ओ ने ग्रहण कर लिया। पदान्त 'म्' व्यञ्जन का लोप होकर उसके स्थान पर अनुस्वार प्रयुक्त होने लगा। श, ष, स के स्थान पर केवल एक ध्वनि (मगध की भाषा मे तालव्य श एव अन्य बोलियो मे दन्त्य स) का व्यवहार होने लगा, साथ ही सयुक्त व्यञ्जनो के ध्वनि-समीकरण की प्रवृत्ति के भी दर्शन होने लगे। प्राचीन आर्यभाषा मे प्रचलित सगीतात्मक स्वराघात का स्थान बलात्मक स्वराघात ने ले लिया। शब्द एव धातु रूपो मे भी परिवर्तन हुए। विविध प्रकार के अजन्त एवं हलन्त प्रातिपदिको के रूप अकारान्त प्रातिपदिको के समान निष्पन्न होने लगे। प्राचीन आर्यभाषा मे प्रातिपदिक के अन्तिम स्वर के भिन्न होने के कारण अश्व, मुनि, साधु तथा पितृ शब्दो के सम्बन्धकारक एकवचन के रूपो मे भिन्नता थी और ये रूप अश्वस्य, मुने, साधो तथा पितु आदि थे, परन्तु इनके रूप अब अकारान्त शब्द के समान अस्सस्स, मुनिस्स, साधुस्स तथा पितुस्स आदि होने लगे। सज्ञा शब्दो मे भी सर्वनाम के रूपो का विधान प्रारम्भ हो गया, जैसे गृहे (घरे) के स्थान पर घरस्मि का प्रयोग। धातुओ के रूपो मे भी ह्रास प्रारम्भ हुआ। इनके सन्नन्त (इच्छार्थक) तथा यङन्त (अतिशयार्थक) आदि रूपो के प्रयोग मे कमी आई।

---

१. ताण्ड्य या पञ्चविंश ब्राह्मण, १७-४।

इन परिवर्तनो से आर्यभाषा को एक नवीन रूप प्राप्त हुआ और उसका मध्यकालीन रूप प्रस्फुटित होने लगा। उदीच्य भाषा मे ये परिवर्तन इतनी सख्या मे नही हुए, मध्यदेश की भाषा यद्यपि इनसे प्रभावित हुई, पर उसमे भी उच्चारण की उतनी विकृति नही हुई। परन्तु प्राच्या में ये परिवर्तन बहुत तीव्र गति से हुए। इस प्रकार ६०० ई० पू० के लगभग से लेकर १००० ई० पू० के काल को, जिसमे भारतीय आर्यभाषा अनेक प्राकृतो तथा अपभ्रंशो के रूप मे विकसित हुई, मध्य भारतीय आर्यभाषा की सज्ञा से विभूषित किया जाता है। म० भा० आ० का विकास-क्रम प्रसिद्ध भाषाशास्त्री डा० सुकुमारसेन के अनुसार निम्नलिखित है —




मध्य भारतीय आर्यभाषा के प्रथम पर्व के अन्तर्गत अशोक के शिलालेखो की भाषा तथा पालि की गणना की जाती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि पालि भाषा भारोपीय कुल के अन्तर्गत भारतीय वर्ग के मध्य भारतीय आर्यभाषा के प्रथम पर्व की प्रतिनिधिभूत भाषा है। नीचे इसका विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है।

## पालि

### बुद्धवचनों का सग्रह तथा पालि-मागधी

भगवान् बुद्ध का अद्वितीय कदम सम्पूर्ण विश्व के प्राणियो को दु ख से छुटकारा दिलाने के लिए उठा था। और बोधि की प्राप्ति से लेकर महापरिनिर्वाण-पर्यन्त वे अपने श्रेष्ठ मार्ग का उपदेश लोक को देते रहे। उनके ये उपदेश मौखिक

---

१. द्र०-सुकुमारसेन, "Comparative Grammar of M. I A", पृ० ४।

ही होते थे, जिन्हे बहुश्रुत भिक्षु धारण कर लेते थे। परिनिर्वाण के पश्चात् पथ-प्रदर्शक के रूप मे इन वचनो के सग्रह की आवश्यकता हुई और त्रिपिटक के रूप मे ये सगृहीत हुए। त्रिपिटक का अर्थ है तीन पिटारिया और ये हैं—सुत्तपिटक, विनयपिटक तथा अभिधम्मपिटक।

कालान्तर मे बौद्धधर्म के विचारो मे विकास आदि के कारण मतभेद उत्पन्न हुए और अशोक के समय मे यह अठारह निकायो मे विभक्त हो गया। प्रारम्भ मे तो दो ही मूल विभाग इसके थेरवादी (स्थविरवादी, प्राचीन परम्परा के अनुयायी) तथा महासाघिको के रूप मे थे और शेष सम्प्रदाय आगे स्थिति मे आए। इन विभिन्न सम्प्रदायो ने अपने-अपने अनुसार मूल बुद्धवचन का ग्रहण किया और उसकी भाषा के विषय मे भी इनमे स्वच्छन्दता रही, क्योकि स्वयं बुद्ध ने अपने वचनो के लिए किसी भाषा विशेप का आग्रह नही रखा था और अपनी-अपनी भाषा मे बुद्धवचनो को ग्रहण करने की अनुमति प्रदान की थी। इस प्रकार से प्रारम्भ से ही बौद्धो मे भाषा-विषयक रूढिवादिता समाविष्ट नही हो पाई थी और वस्तुस्थिति यह है कि बुद्धवचनो का सग्रह अनेक भाषाओ मे हुआ। इस सम्बन्ध मे एक तिब्बती परम्परा यह है कि मूलसर्वास्तिवाद सम्प्रदाय के ग्रन्थ सस्कृत मे, महासाघिको के प्राकृत मे, महासम्मितियो के अपभ्र श मे और स्थविरवादियो के पैशाची मे थे। इस प्रकार से हम यह देखते हैं बौद्धो मे प्रारम्भ से ही भाषा-सबन्धी स्वतन्त्रता रही।

आज स्थविरवाद (थेरवाद) सम्प्रदाय का त्रिपिटक जिस भाषा मे प्राप्त है, उसको पालि के नाम से अभिहित किया जाता है। थेरवादी परम्परा के अनुसार इस त्रिपिटक के सग्रह के लिए समय समय पर सगीतियो का आयोजन हुआ, जिनमे प्रथम चार अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। प्रथम सगीति का आयोजन भगवान् बुद्ध के परिनिर्वाण के कुछ ही समय बाद किया गया था और इसमे 'धम्म' तथा 'विनय' का सगायन हुआ था। द्वितीय संगीति इसके सौ वर्ष पश्चात् वैशाली मे आयोजित हुई थी, जिसमे विनय-विरुद्ध-आचरण को गलत ठहराकर बुद्धवचनो का अनुमोदन किया गया था। इसके पश्चात् सम्राट् अशोक के समय तृतीय सगीति हुई। इसका मुख्य उद्देश्य था विशुद्ध थेरवाद या विभज्यवाद की स्थापना करना। इसके लिए इसके अध्यक्ष 'मोग्गलिपुत्त तिस्स' ने तर्कयुक्त प्रसिद्ध ग्रन्थ 'कथावत्थु' की रचना की, जिसे बुद्धवचन के समान ही त्रिपिटक मे स्थान प्राप्त हुआ। इससे यह ज्ञात होता है कि तृतीय सगीति के समय मे ही पालि-त्रिपिटक

का वह रूप निर्धारित हो गया था, जो आज हमे प्राप्त होता है। परम्परा से यह भी ज्ञात है कि इसी सगीति के निर्णय के अनुसार ही अशोक पुत्र राजकुमार महेन्द्र सिहल द्वीप मे थेरवाद के प्रचारार्थ गए और अपने साथ ये त्रिपिटक की परम्परा भी लेते गए और तभी से वहाँ पर यह अक्षुण्ण है। पर वहां भी यह परम्परा मौखिक ही चलती रही और समयानुसार इस तथ्य की ओर आचार्यो का ध्यान आकर्षित हुआ कि धीरे धीरे लोग बुद्धवचन को भूल न जाय। अत ईसा की प्रथम शताब्दी मे सिहल-सम्राट् 'वट्टगामिनी अभय' के सरक्षकत्व में सम्पूर्ण त्रिपिटक को लिपिबद्ध किया गया और उसी समय इसका अन्तिम रूप भी निर्धारित हुआ। विद्वानो का यह अनुमान है कि आज थेरवाद का जो त्रिपिटक हमे प्राप्त है तथा जिसे हम पालि-त्रिपिटक को सज्ञा से विभूपित करते हैं, उसका निश्चय 'वट्टगामिनी अभय' के समय मे ही हो पाया था। बाद मे इस त्रिपिटक की भाषा का विकास कालक्रम से हुआ और वह एशिया की अन्तर्राष्ट्रीय धार्मिक भापा के गौरवपूर्ण पद पर प्रतिष्ठित हुई।

अब इस स्थविरवादी त्रिपिटक की भाषा के सम्बन्ध मे प्रश्न उठता है। आज इसे हम पालि भाषा कहते हैं। पर यदि हम इस नामकरण पर विचार करें तो इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि भाषा के अर्थ मे पालि शब्द का प्रयोग अर्वाचीन ही है और पालि के अधिकाश ग्रथो मे इस अर्थ मे यह अब भी नही प्रयुक्त होता। यहा तक कि इसी युग मे सिहल द्वीप के महाथेर सुमङ्गल ने 'बालावतार' पर अपनी टीका लिखते हुए इसे 'पालि' न कहकर मागधी कहा है।[१] अत परम्परा मे इसका आचार्य बुद्धघोष के समय से लेकर वर्तमान युग तक मागधी नाम ही प्रचलित है। इस प्रकार भाषा के अर्थ मे हम जिसे पालि कहते हैं, उसे प्राचीन काल से ही लोग मागधी कहते आये हैं।

बुद्धघोष ने स्थान-स्थान पर मागधी शब्द का प्रयोग किया है—"मागधिकाय सब्बसत्तान मूलभासाय", "सकानिरुत्ति नाम सम्मासम्बुद्धेन वुत्तप्पकारो मागधको वोहारो", "देसभासा नाम एकसतवोहारकुसलता विसेसेन पन मागधिके कोसल्ल" आदि[२]।

पालि का अपना व्याकरण प्रस्तुत करते समय मङ्गल गाथाओ मे ही आचार्य मोग्गल्लान ने कहा है—

---

१ द्र०-भिक्षु सिद्धार्थ, "Buddhistic Studies," पृ० ६४१।
२ विसु०, पृ० ३४, समन्त०, पृ० ३०८, विसु०, पृ० ३०८।

"सिद्धमिद्धगुणं साधु नमस्सित्वा तथागतं।
सद्धम्मसङ्घं भासिस्सं मागधं सद्दलक्खणं"।

इसकी व्याख्या करते हुए स्वय अपनी 'पञ्चिका' में वे कहते हैं—"इधाय सुत्तकारो मागधिकसद्दलक्खणं विरचयितुकामो··· " तथा "सद्दलक्खणस्सा पि सक्कतादिभेदेन बहुविधत्ता सकं सद्दलक्खणं विसेसयितुमाह मागध ति। मगधेसु विदिता मागधा सद्दा, तेसमिदं लक्खणं मागधं इदं वुत्तं होति मागधं सद्दलक्खणं[1] ति।" यहाँ तो उन्होने स्पष्ट रूप से यह कह ही दिया कि यह भाषा मागधी क्यो है और यह उसी मागधी का शब्दलक्षण है।

कच्चायनसार मे कहा गया है—

"मागधिकाय बालानं वुद्धिया वुद्धसासने।
वक्खं कच्चायनसारं निस्साय जद्दुदासकं ॥" (२२ कारिका)।

'सारिपुत्त सङ्घराज' ने (समय ११५० ई०) 'सारत्थदीपनी' नामक विनय-अट्ठकथा-टीका के प्रारम्भ मे ही लिखा है—

"मागधिकाय भासाय आरभित्वा पि केनचि।
भासन्तरेहि सम्मिस्सं लिखितं किञ्चिदेव च ॥"

'सङ्घरक्खित थेर' (१३०० के लगभग) 'वुत्तोदय' नामक छन्दशास्त्र के ग्रंथ के मङ्गलाचरण मे कहते हैं—

"पिङ्गलाचरियादीहि छन्दं यमुदितं पुरा।
सुद्धमागधिकानं तं न साधेति यथिच्छितं ॥
ततो मागधभासाय मत्तावण्णविभेदनं।
लक्खलक्खणसयुत्तं पसन्नत्थपदक्कमं" ॥

उपर्युक्त उदाहरणो के विपरीत १८६१ ई० मे लिखित 'सासनवंस' नामक ग्रन्थ मे 'पालि-भाषा' शब्द के प्रयोग को हम पाते हैं—"इच्चेव पाळिभासाय परियत्ति परिवत्तित्वा पच्छा आचरियपरम्परा सिस्सानुसिस्सवसेहि सीहळदीपे जिनचक्कं मज्झन्तिकंसुमाली विय अतिदिब्बति" आदि। साथ ही वहाँ पर इसके लिए मागधी भाषा का भी प्रयोग पाते हैं—"बुद्धघोसथेरो च सीहळदीपं पत्वा पठमं सङ्घपालथेरं

१ मोग्गल्लानपञ्चिका, पृ० ३।

२. सासनवंस, पृ० २९।

पस्सित्वा पिटकत्तयं मागधभासक्खरेन परिवत्तेतुं आगतोम्ही ति कारणं आरोचेत्वा"[1] आदि। "यह पूर्णरूपेण निश्चित नही हो पाया है कि इस शब्द को इस अर्थ मे प्रयोग मे लाने का श्रेय यूरोप के विद्वानो को है अथवा सीलोन, बर्मा तथा स्याम आदि के पिछले समय के स्थविरो को।"[2] इस सम्बन्ध मे उन्नीसवी शती के उत्तरार्द्ध मे कुछ विवाद भी चला। जब यूरोपीय विद्वानो ने इस भाषा के व्याकरण तथा शब्दकोश आदि को पालि-व्याकरण तथा पालि-शब्दकोश कहा तो इस नामकरण का कुछ लोगो ने खण्डन भी किया। रगून हाई स्कूल के विवरण मे प्रोफेसर फॅरखाम्मेर ने १८८९-९० मे कहा था—"त्रिपिटक की पालि मागध भाषा के माध्यम से लिखी जाती थी और इसका व्याख्यान किसी भी भाषा द्वारा हो सकता है। अत किसी ग्रन्थ को यदि हम पालि-व्याकरण अथवा पालि-शब्दकोश की सज्ञा से अभिहित करेंगे, तो वह केवल त्रिपिटक का व्याकरण अथवा त्रिपिटक का शब्दकोश होगा, जैसा अर्थ बाइबिल-शब्दकोश से व्यक्त होता है।"[3] इस प्रकार यह केवल मूल बुद्धवचन अथवा त्रिपिटक का व्याकरण अथवा कोश होगा, अनुपिटक साहित्य का नही। अत उक्त विद्वान के अनुसार पालि शब्द का प्रयोग भाषा के अर्थ मे करना अनुपयुक्त है। पर प्रो० फ्रान्क् फुर्तेर ने 'पालि करामलक' को प्रस्तुत करते हुए तथा उक्त मत की आलोचना करते हुए मागधी के स्थान पर पालि नाम का ही प्रयोग किया और इस सम्बन्ध मे प्रतिपत्ति यह प्रस्तुत की कि यदि हम इस भाषा विशेष के लिए मागधी शब्द का प्रयोग करते हैं तो इससे शिलालेखो तथा साहित्य मे प्राप्त मागधी भाषा के सम्बन्ध मे भ्रम उत्पन्न हो जायेगा। साथ ही अपने मत की पुष्टि मे उन्होने सुभूति के प्रयोग को उदाहरणस्वरूप प्रस्तुत किया। आचार्य सुभूति ने 'अभिधानप्प-दीपिका' को पालिकोश की सज्ञा प्रदान की थी तथा 'नाममाला' को पालि व्याकरण का एक ग्रन्थ कहा था।[4] इसके मागधी नाम का मिनायेफ ने भी विरोध किया।[5] इस प्रकार आधुनिक युग मे मागधी की अपेक्षा पालि नाम ही अन्त मे विजयी हुआ और इसी का विश्व मे व्यापक प्रचार हुआ।

---

१ वहीं, पृ० २८।

२ द्र०—विमलाचरण लाहा, "History of Pali Literature", P IX

३. वि० वि० के लिए द्र०—ओ० फ्रान्कफुर्तेर, "Handbook of Pali", प्रस्तावना, पृ० IX—X।

४ वहीं।

५. द्र०—J Minayeff, "Pali Grammar", पृ० २५।

## पालि शब्द का प्रयोग तथा व्युत्पत्ति

अपनी अट्ठकथाओ मे पालि शब्द का प्रयोग आचार्य बुद्धघोष ने बुद्धवचन या मूल त्रिपिटक के अर्थं मे अथवा इसके पाठ के अर्थं मे किया है। यहाँ पर यह एक भाषा के अर्थ को नही व्यक्त करता। जहाँ पर उन्होने प्राचीन अट्ठकथाओ से भिन्नता दिखाने के लिए मूल त्रिपिटक के किसी अश का उद्धरण दिया है, वहाँ पर पालि शब्द का प्रयोग उनके द्वारा बुद्धवचन के लिए हुआ है—"इमानि ताव पालिय अट्ठकथाय पन"[1], "पालिमुत्तकेन पन अट्ठकथानयेन"[2], "नेव पालिय न अट्ठकथायं दिस्सति"[3] आदि। मूल बुद्धवचन के अर्थं को द्योतित करने वाला उनका प्रयोग है—"इमाय पन पालिया सुमेधपण्डितेन अस्समपण्ण-सालचङ्कमा सहत्था मापिता विय वुत्ता"[4] आदि। इन उदाहरणो के अतिरिक्त जब उन्हे मूल के किसी दूसरे पाठ को भी उद्धृत करना पडा है, वहाँ इसका प्रयोग उन्होने पाठ के अर्थं मे किया है—"इति पि पालि"[5] आदि।

बुद्धघोष के अतिरिक्त 'दीपवस' तथा 'महावंस' मे भी पालि शब्द का प्रयोग इसी अर्थं मे किया गया है। 'चूलवस' तथा 'सद्धम्मसङ्गह' आदि मे भी पालि शब्द का प्रयोग बुद्धवचन अथवा मूल त्रिपिटक से अट्ठकथा की भिन्नता प्रदर्शित करने के लिए ही हुआ है—"पालिमत्तं इधानीत नत्थि अट्ठकथा इध" (चूलवस, ३७।२२७) आदि।

व्याकरण के ग्रन्थो मे सद्दनीति मे पालि शब्द का प्रयोग मूल अथवा पङ्क्ति के अर्थं मे कई स्थानो पर हुआ है—"तत्र वङ्कती ति किरियापदं पाळियं अविज्जमा-नम्पि गहेतब्बमेव"[6], "अनेकेसु साट्ठकथेसु पाळिप्पदेसेसु"[7], "इमिस्सा पाळिया अत्थ वदन्तेहि"[8] "अत्रायं पाळि"[9], "किमेत्थ सद्दसत्थ करिस्सति, पाळि एव पमाणं"[10], "अत्र इमा पाळियो"[11], "आदिका पाळियो दिस्सन्ति"[12]। इनसे यह व्यक्त होता है कि इसका प्रयोग मूल बुद्धवचन तथा उसकी पङ्क्तियाँ—इन अर्थो मे हुआ है।

---

१. विसु०, पृ० ४६०। २. पुग्ग० प०अ०, पृ० १७१। ३. दी० नि० अ०, 'सामञ्ञफलसुत्त' पर। ४ जात० अ०, भा० १, पृ० ७। ५. दी० नि० अ०, 'सामञ्ञफलसुत्त' पर। ६ सद्द०, भा० २, पृ० ३२३। ७. वहीं, पृ० ३२९। ८. वहीं, पृ० ३३३। ९. वहीं, पृ० ३३४। १० वहीं, पृ० ३३९। ११ वहीं, पृ० ३६३। १२. वहीं, पृ० ३९९।

त्रिपिटक के जितने भी ग्रन्थ हैं उनके नामो मे भी मूल अर्थ को द्योतित करने के लिए यह शब्द जुडता है। उदाहरणार्थ—महावग्ग-पालि, उदान-पालि आदि।

यूरोप मे पालि शब्द फ्रान्स के सम्राट लुई चौदहवें के, स्याम मे नियुक्त राजदूत लालूर्त्रे द्वारा ले जाया गया और तभी से लोग इसकी व्युत्पत्ति ढूँढने तथा देने मे प्रवृत्त हुए। प्रारम्भ मे तो इसकी व्युत्पत्तियाँ 'पेलस, पल्लि, पेलेस्टाइन, पहलवी' आदि से हास्यास्पद रूप मे प्रस्तुत की गईं। पर विद्वानो ने इनका खण्डन किया।[1] आगे लोगो ने युक्ति के साथ इसकी नई व्युत्पत्तिया दी। इनमे से कुछ मुख्य नीचे दी जा रही हैं —

पालि शब्द की व्युत्पत्ति महामहोपाध्याय विधुशेखर भट्टाचार्य ने सस्कृत के पङ्क्ति शब्द से दी है और इसका यह क्रम बताया है—पङ्क्ति > पन्ति > पत्ति > पट्ठि > पल्लि > पालि। इस मत की पुष्टि उन्होने स्वय पालि साहित्य मे प्राप्त इस शब्द के पङ्क्ति अर्थ से की है[2]। किन्तु यदि ध्वनि-परिवर्तन के इस क्रम पर वैज्ञानिक रीति से हम विचार करें तो यही स्पष्ट होता है कि यह क्लिष्ट-कल्पना मात्र है। साथ ही पङ्क्ति के अर्थ मे पालि शब्द का व्यवहार स्वय संस्कृत मे अतीत से विद्यमान है। और यहाँ भी आगे इस पर विचार प्रस्तुत किया जायेगा। अत जब इसका इसी अर्थ मे सस्कृत मे प्रयोग विद्यमान है तब इसे पङ्क्ति शब्द से व्युत्पन्न मानना कहाँ तक उचित है ?

भिक्षु सिद्धार्थ के अनुसार 'पालि' अथवा 'पाळि' शब्द सस्कृत के पाठ शब्द से निकला है। इसके लिए उन्होने लिखा है कि संस्कृत के मूर्द्धन्य व्यञ्जन पालि और प्राकृत मे ल् अथवा ळ् मे परिवर्तित हो जाते हैं[3]। पर इसके विपरीत हम प्रयोग मे देखते हैं कि एक ही लेखक अपनी पुस्तक मे इन दोनो शब्दो (पालि तथा पाठ) का प्रयोग पर्याय के रूप मे कर रहा है—'इति पि पालि, इति पि पाठो।" अत दोनो शब्दो का एक काल मे प्रयोग यह सिद्ध करता है कि एक काल मे ही ये एक दूसरे की विकृति नही हो सकते। आगे हम यह भी व्यक्त करेंगे कि पालि स्वय मे सस्कृत भाषा का शब्द है। इससे भी इस मत का खण्डन हो जाता है।

---

१. द्र०—फ्राँसिस मैसन, "Kachchayana's Pali Grammar", पृ० ११।

२ द्र०—उदयनारायण तिवारी, "हि० भा० उ० वि०", पृ० ६१।

३ द्र०—भिक्षु सिद्धार्थ, "Buddhistic Studies", पृ० ६४१।

मैक्स वालसर महोदय ने पालि शब्द की व्युत्पत्ति 'पाटलिपुत्र' शब्द से मानी है और इसमे प्रमाण यह दिया है कि ग्रीक मे 'पाटलिपुत्र' को 'पालिब्रोथ' लिखा गया है[1]। पर यदि ध्वनि-परिवर्तन के विकास-क्रम पर हम विचार करें तो इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पहले 'पाटलि' शब्द का प्रथम भाषा विकास-क्रम मे सीधे 'पालि' हो जाना नितान्त असम्भव है, क्योकि मध्य भारतीय आर्यभाषा के विकास के द्वितीय पर्व मे 'पाटलि' का 'पाडलि' हुआ। अत यह मत भी युक्ति-युक्त प्रतीत नही होता। भाषा के इस आधार के अतिरिक्त डा० थामस ने और युक्तियो से इस मत का खण्डन किया है।[2]

कुछ लोगो ने 'पल्लि' शब्द से पालि की व्युत्पत्ति दी है। पल्लि का अर्थ ग्राम होता है। इन लोगो के अनुसार सस्कृत नगरो की भाषा थी और पालि गाँवो की। पर यह ध्वनि परिवर्तन भी मध्य भारतीय आर्यभाषा के प्रथम पर्व के अनुकूल नही है[3]।

भिक्षु जगदीश काश्यप के अनुसार पालि शब्द परियाय शब्द से निष्पन्न हुआ है[4]। उनके मतानुसार त्रिपिटक के मूल ग्रन्थो मे जगह-जगह पर बुद्ध-देशना, बुद्ध-उपदेश अथवा बुद्ध-वचन के अर्थ मे 'धम्मपरियाय' शब्द का पाठ मिलता है—"तस्मातिह त्वं, आनन्द, इम धम्मपरियायं अत्थजालं ति पि नं धारेहि ", "को नु खो अयं, भन्ते, धम्मपरियायो ति?" अशोक ने भी इसी अर्थ मे अपने धर्म-लेख मे इस शब्द का प्रयोग किया है—"इमानि, भन्ते, धम-पलियायानि—विनयसमुकसे, अलियवसानि, अनागतभयानि, मुनिगाथा, मोनेयसूते उपतिसपसिने ए चा लाहुलोवादे मुसावादं अधिगिच्य भगवता बुधेन भासिते। एतानि भते धम-पलियायानि इछामि"[5] आदि। "इससे यह प्रकट होता है कि बुद्धवचन के अर्थ मे ही परियाय = पलियाय शब्द का प्रयोग किया गया है। पालि भाषा मे बहुधा 'परि' या 'पटि' उपसर्ग

---

१. द्र०—मैक्स वालसर, "Spiache und Heimat des Palikanons", पृ० ६६।

२. द्र०—ई० जे० थामस, "Indian Historical Quarterly", ४, १९२८, पृ० ७७३।

३. द्र०—उदयनारायण तिवारी, "हि० भा० उ० वि०", पृ० ६१।

४. वि० वि० द्र०—ज० काश्यप, "पालि महाव्याकरण", वस्तु०, पृ० ८—११।

५. अशोक का भाब्रू शिलालेख।

का दीर्घ होकर 'पारि' या 'पाटि' हो जाता है, जैसे—परि + लेय्यक = पारिलेय्यकं, पटि + कङ्खा = पाटिकङ्खा आदि। इसी तरह 'पलियाय' शब्द का रूप धीरे-धीरे 'पालियाय' हो गया। बाद मे इसी शब्द का लघु रूप पालि हो गया। पालि का अर्थ बुद्धवचन होने से यह शब्द केवल मूल त्रिपिटक के ग्रन्थो के लिए ही प्रयुक्त होता है, अट्ठकथा के लिए नही।"[1]

इस मत की स्थापना के लिए इन्होने परम्परागत प्राप्त पालि के पंक्ति अर्थ तथा उसकी व्युत्पत्ति के प्रति आपत्तियाँ भी उठाई हैं। पर 'परियाय' शब्द से पालि को निष्पन्न मानने मे अनेक कठिनाइयाँ है और असाधारण ध्वनि परिवर्तन की स्थिति की कल्पना करने के अतिरिक्त और प्रधान बातें भी इस मत के विरुद्ध आती हैं, जिनमे मुख्य यह है कि यदि परियाय = पलियाय = पालि यह माना जाय तब तो पालि मे दोनो शब्दो का समान प्रयोग एक काल मे नही होना चाहिए। पर यह वहाँ है। यह कैसे हुआ कि उसका इतना बडा रूप भी भाषा मे स्थान पाया रहा और असाधारण ध्वनि-परिवर्तन द्वारा निष्पन्न इतना छोटा रूप भी। इसके अतिरिक्त 'परियाय' शब्द का अर्थ केवल देशना या उपदेश ही नही होता। यह कारण, देशना, वार, सदृश आदि अर्थो मे प्रयुक्त होता है। इस सम्बन्ध मे 'अभिधानप्पदीपिकासूची' मे यह व्याख्यान है—"परिब्यत्तमत्थं अयन्ति गच्छन्ति बुज्झन्ति एतेना ति परियायो, परि पुब्बो अय गमने, णो, परि अनतिक्कमेनायन परियायो (वेवचनं अभिन्नत्थो सद्दो, पकारस्मिं भेदे, अवसरे अवकासे।) परियायसद्दो 'इमिना पि खो ते, राजञ्ज, परियायेन एव होतू' ति आदीसु कारणे, 'मधुपिण्डिकपरियायो ति न धारेही' ति आदीसु देसनाय, 'कस्स नु खो, आनन्द, अज्ज परियायो भिक्खुनियो ओवदितुं' ति आदीसु वारे, 'कोपसद्दो खो भवपरियायो' ति आदीसु वेवचने (सदिसे), 'परियायपथो' ति आदीसु समन्ततो गन्तब्बट्ठाने

"परियायखो वारदेसनाकारणेसु च।
समन्ततोव गन्तब्बट्ठाने च सदिसे सिया" (सद्दनीति)[2]

इस प्रकार परियाय शब्द पालि भाषा मे अनेक स्थानो पर उक्त अनेक अर्थों मे प्रयुक्त होता रहा है। जब इससे पालि शब्द व्युत्पन्न हो गया तब भी यह पालि

---

१. द्र०—ज० काश्यप, "पालि महाव्याकरण", वस्तु०, पृ० ११।

२. द्र०—सुभूति, "अभिधानप्पदीपिकासूची", पृ० २२९।

के साथ ही उक्त अर्थों में बाद में भी साहित्यिक भाषा मे प्रयुक्त होता रहा, यह जँचता नहीं। यदि कालक्रम से पालि मे परियाय शब्द के प्रयोग पर विचार करें तो इसे हम लगातार ही पाते है। बुद्धवचनो के अर्थ मे 'परियत्ति' शब्द का भी प्रयोग पालि मे मिलता है और 'परियाय' की भाँति 'परियत्ति' से भी उपर्युक्त तरीके से पालि को निष्पन्न माना जा सकता है। इस प्रकार व्युत्पत्ति की तो कोई सीमा ही नही रहेगी।

अपने मत की स्थापना के लिए काश्यप जी ने पालि के परम्परागत अर्थ पंक्ति का खण्डन किया है—"आचार्य मोग्गल्लान तथा दूसरे वैयाकरण भी 'पालि' शब्द को 'पा' धातु से परे एवादि का 'लि' प्रत्यय लगाकर सिद्ध करते हैं और उसका अर्थ पक्ति बतलाते हैं और इससे लोगो ने मूल ग्रन्थ की पक्ति का अर्थ ले लिया है। पर यह सिद्धान्त युक्ति-युक्त नही प्रतीत होता"। इसके पश्चात् इस अर्थ के बारे मे उन्होने तीन कठिनाइयो का उल्लेख किया है—(१) इसका कोई प्रमाण नही है कि राजगृह मे सगीति हो जाने के बाद 'दीघनिकाय' तथा 'मज्झिमनिकाय' आदि मूल ग्रन्थ लिखे गए हो, बल्कि भिक्षुओ मे ऐसी परिपाटी थी कि वे सारे निकाय के निकाय को कण्ठ कर लेते थे आदि। ऐसी हालत मे, सम्भव नही कि इन ग्रन्थो के साथ लगने वाला शब्द 'पालि' पक्ति के अर्थ मे प्रयुक्त हो। पक्ति का प्रयोग केवल उसी ग्रन्थ के साथ होना समझ मे आता है जो लिखित हो। (२) पालि साहित्य मे कही भी पालि ग्रन्थ की पक्ति के अर्थ मे प्रयुक्त नही हुआ है। (३) यदि पालि शब्द का अर्थ पक्ति होता तो उसे बहुवचन मे भी प्रयुक्त होना चाहिए था।

पर हमारे अनुसार ये आपत्तियाँ युक्ति-युक्त नही है और इनसे पालि का परम्परागत अर्थ 'पक्ति' बाधित नही होता। उपर्युक्त पहली आपत्ति के सम्बन्ध मे हम यह कह सकते हैं कि प्रथम सगीति के समय मे पालि शब्द के व्यवहार की कोई बात ही नही उठती। 'उदान-पालि' आदि प्रयोग तो 'वट्टगामिनी अभय' के समय मे त्रिपिटक के लिपिबद्ध होने के पश्चात् ही मूल ग्रन्थ की पंक्ति को द्योतित करते हुए आये होंगे। साथ ही उदान-पालि आदि प्रयोगो को उस समय मानने पर पालि के अर्थ पक्ति मे कोई विरोध नही उपस्थित होता, प्रत्युत् उल्टे इसको 'परि-याय' से व्युत्पत्ति वाला पक्ष ही निर्बल हो जाता है। 'पक्ति अर्थ मे पालि साहित्य

---

१. द्र०—ज० काश्यप, "पालि महाव्याकरण", वस्तु०, पृ० ७-८।

मे इस शब्द का प्रयोग नही है, तथा ऐसा होने पर उसका बहुवचनान्त प्रयोग भी प्राप्त होना चाहिए था, इस सम्बन्ध मे विवेचन यह है कि 'पालि' का प्रयोग पंक्ति अर्थ मे पालि भाषा मे होता है, यह 'अभिधानप्पदीपिका' नामक पालि-कोश से सिद्ध है, साथ ही 'दन्तपालि' तथा 'तळाकपालि' आदि प्रयोग भी उपर्युक्त स्थापना के के विरुद्ध चले जाते हैं, "अत्र इमा पाळियो' आदि बहुवचनान्त प्रयोग भी सद्दनीति आदि पालि ग्रन्थो में प्राप्य हैं, और ऊपर इनका उल्लेख किया जा चुका है।

इन कारणो से 'परियाय' से पालि शब्द की व्युत्पत्ति अधिक युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होती।

संस्कृत वाङ्मय तथा कोशों में पालि शब्द

हमारा यह स्पष्ट विचार है कि पालि स्वयं संस्कृत का शब्द है और इसकी व्युत्पत्ति 'पाल' अथवा 'पा' धातु से है, अतएव अन्यत्र इसकी व्युत्पत्ति ढूँढना असंगत सा है। इसका सस्कृत साहित्य मे अनेक स्थलो पर प्रयोग विद्यमान है और परम्परागत सस्कृत-कोशो ने इसके अर्थ का व्याख्यान किया है तथा उनकी टीकाओ मे इसकी व्युत्पत्ति भी दी हुई है। सस्कृत के आधुनिक कोशो ने भी इन सामग्रियो का उपयोग करते हुए पालि शब्द को स्थान दिया है।

बोथलिक तथा रोथ के कोश मे इसके अनेक अर्थ तथा सस्कृत वाङ्मय के प्रयोग दिए हुए हैं।[1] उन प्रयोगो का उल्लेख यहाँ किया जा रहा है। पालि शब्द पाणिनीय गणपाठ मे भी है—'गोपालिधानपूलासम्' (राजदन्तादिषु परम् २।२।३१ सूत्र), महाभारत मे भी पालि शब्द का प्रयोग है—'गालयाश्रोत्रपालिषु = युगमध्ये युगसहननेषु युगपालीषु'। वहाँ दिए गए और प्रयोग ये हैं—'पालीभिरम्भ सरोध्य (राज० तर० ५, १०६), 'कपोलपालिदोलायितश्रवणकुण्डल' (हर्ष०, १०८)। इनके अतिरिक्त यहाँ उणादिसूत्रो पर लिखी गई उज्जवलदत्त की वृत्ति मे पालि शब्द के निर्वचन का भी उल्लेख है।

सुश्रुत मे भी पालि शब्द का प्रयोग किया है—'यस्य पालिद्वयमपि कर्णस्य न भवेदिह। कर्णपीठ समे मध्ये तस्य विद्ध विवर्द्धयेत्।'[2] गीतगोविन्द मे भी यह शब्द प्रयुक्त है—'विपुलपुलकपालि स्फीतशीत्कारमन्तर्जनितजडिमकाकुव्याकुल व्याहरन्ती'।[3]

---

१ द्र०—बोथलिंक तथा रोथ, "Sanskrit German Worterbuch", भाग ४, पृ० ६९२।
२ द्र०—जयशङ्कर जोशी, 'हलायुधकोश' पृ० ४२९।
३ द्र०—गीतगोविन्द, ६।१०।

मोनियर विलियम्स कृत संस्कृत-कोश मे 'पाल' धातु से निष्पन्न पालि शब्द के अनेक अर्थ दिए गए हैं[1]—कर्णांतालाग्र, सीमा, किनारा अवधि, अवली, पंक्ति, सेतु, प्रस्थ, छात्रो को शिक्षा काल मे देय आदि।

शब्दकल्पद्रुम,[2] विलसन[3] तथा आप्टे[4] द्वारा रचित संस्कृत के कोशो मे भी इस शब्द का उल्लेख है तथा मोनियर विलियम्स की भाँति ही उनमे भी इसके अनेक अर्थ दिए गए हैं।

वाचस्पत्यम् कोश मे पालि शब्द के बारे मे दिया गया है[5]—"पालि (ली) स्त्री० पल—वा० इण्। १. कर्णलताग्रे, २. अश्रौ कोणे, ३ श्रेणौ, ४. अङ्कभेदे, ५. छात्रादिदेये च (मेदिनीकोश), ६. यूकाया, ७. पोटाया, ८. प्रशसाया, ९. प्रस्थे, १०. उत्सङ्गे क्रोडे च (हेमचन्द्र), वा ङीप् दीर्घान्त, ११. स्थाल्याम् (शब्द च०)" आदि।

परम्परागत कोशो मे भी पालि शब्द का उल्लेख है, जिसके उदाहरण नीचे प्रस्तुत किए जा रहे हैं—

(१) अमरकोष

(क) "कोणस्तु स्त्रियः पाल्यश्रिकोटयः।" (क्षत्रियवर्ग, श्लोक ९३)।

इस स्थल का व्याख्यान करते हुए 'रामाश्रमी' मे कहा गया है—"पालयति। 'पाल' रक्षणे (चु० प० से०)। 'अच इ.' (उ० ४।१३९)। मुकुटस्तु पाति—'अतन्यञ्जि—' (उ० ४।२) इत्यादिनालि इत्याह। तन्न। तत्र पाते पाठाभावात्।" इसके पश्चात् इस टीका मे मेदिनीकोश का उद्धरण दिया हुआ है।

(ख) "पालि स्त्र्यस्र्यङ्कपङ्क्तिषु।" (नानार्थवर्ग, श्लोक १९७)।

"पालयति पाल्यते वा। अत्र। अनया वा। 'पाल' रक्षणे (चु० प० से०) णयन्त। 'अच इ.' (उ० ४।१३९)।" (उपर्युक्त पर 'रामाश्रमी')।

---

१. द्र०—मोनियर विलियम्स, "Sanskrit Dictionary", पृ० ६२३।

२. द्र०—राजा राधाकान्तदेव बहादुर, "शब्दकल्पद्रुम", भा० ३, पृ० ३१।

३. द्र०—विलसन, "Sanskrit Dictionary", पृ० ९४९।

४ द्र०—आप्टे, "Sanskrit Dictionary", पृ० ६१९।

५. द्र०—"वाचस्पत्यम्", भा० ५, पृ० ४३२१।

(२) त्रिकाण्डशेष (पुरुषोत्तमदेव कृत)

"सश्मश्रुयुवती पालि पङ्क्ति कर्णलता पि च।" (नानार्थवर्ग, श्लोक ३११)

"पाल–रक्षणे इनूप्रत्यय। वा ङीप्, पाली अप्यत्र (उपर्युक्त पर 'सारार्थचन्द्रिका' टीका)।

(३) मेदिनी (मेदिनीकर कृत)

"पालि. कर्णलताग्रेऽश्रौ पङ्क्तावङ्कप्रभेदयो।
छात्रादिदेये स्त्री पाली यूकासश्मश्रुयोषितो"॥ (शब्दवर्ग, श्लोक ३०)।

इसमें ऊपर दिए गए अर्थों के अतिरिक्त एक 'छात्रादिदेय' अर्थ का भी उल्लेख है, अर्थात् वह भी पालि है जो छात्रों को दी जाती हो। मोनियर विलियम्स ने इसका अर्थ शिक्षा-काल मे वृत्ति स्वरूप देय किया है। इससे इस पूर्वपक्ष की कल्पना उद्भूत हो सकती है कि छात्रो को बुद्धवचन भी देय-स्वरूप ही था। अत इससे इसका नाम पालि हो गया। पर यह अर्थ यहाँ अभिप्रेत नही है। प्राचीन काल मे शिक्षा के समय बारी बारी से लोग छात्रो को भोजन आदि देते थे, और यहाँ इस 'छात्रादिदेय' का यही तात्पर्य है।

(४) नाममाला (धनञ्जय कृत)।

"पालि वेला तटोच्छ्रासौ विभ्रमोऽयमुदन्वत।" (पृ० १३)।

"पाल्यते पालि.। स्त्रियामी.। पाली"। (उपर्युक्त पर अमरकीर्ति विरचित भाष्य)।

(५) हलायुध (भट्टहलायुध कृत)।

"आधारश्च तडागं स्यादाली पाली च कथ्यते" (श्लोक ६७६)।

(६) नानार्थसङ्ग्रह (अजयपाल कृत)।

"पालि कर्णलताया स्यात्प्रदेशे पङ्क्तिचिह्नयो।
दृष्टं श्वश्रु (दृष्टश्मश्रु) स्त्रियामस्त्रौ पर्यायेऽवसरे क्रमे"॥ (पृ० ९८)

(७) नानार्थमञ्जरी (राघव कृत)।

"आलि पङ्क्तौ वयस्ये स्यादूभृङ्गे पालिस्तु पुंसि वा।
अशभेदे च पङ्क्तौ च सञ्जातश्मश्रुयोषिति।
अस्रे च कर्णताालाग्रे यूके प्रस्थे च कथ्यते॥" (पृ० ७१)।
"पालिरश्रौ प्रदेशेऽङ्के रेखाया स्यात्सरुच्छदे।" (पृ० ९२)।

मोनियर विलियम्स कृत संस्कृत-कोश मे 'पाल' धातु से निष्पन्न पालि शब्द के अनेक अर्थ दिए गए हैं[1]—कर्णतालाग्र, सीमा, किनारा, अवधि, अवली, पंक्ति, सेतु, प्रस्थ, छात्रो को शिक्षा काल मे देय आदि।

शब्दकल्पद्रुम,[2] विलसन[3] तथा आप्टे[4] द्वारा रचित संस्कृत के कोशो मे भी इस शब्द का उल्लेख है तथा मोनियर विलियम्स की भाँति ही उनमे भी इसके अनेक अर्थ दिए गए हैं।

वाचस्पत्यम् कोश मे पालि शब्द के बारे मे दिया गया है[5]—"पालि (ली) स्त्री० पल—वा० इण्। १ कर्णलताग्रे, २. अश्रौ कोणे, ३ श्रेणौ, ४. अङ्कभेदे, ५. छात्रादिदेये च (मेदिनीकोश), ६. यूकाया, ७. पोटाया, ८. प्रशसाया, ९. प्रस्थे, १०. उत्सङ्गे क्रोडे च (हेमचन्द्र), वा डीप् दीर्घान्त, ११. स्थाल्याम् (शब्द च०)" आदि।

परम्परागत कोशो मे भी पालि शब्द का उल्लेख है, जिसके उदाहरण नीचे प्रस्तुत किए जा रहे हैं—

(१) अमरकोष

(क) "कोणस्तु स्त्रिय. पाल्यश्रिकोटय: ।" (क्षत्रियवर्ग, श्लोक ९३)।

इस स्थल का व्याख्यान करते हुए 'रामाश्रमी' मे कहा गया है—"पालयति। 'पाल' रक्षणे (चु० प० से०)। 'अच इ.' (उ० ४।१३९)। मुकुटस्तु पाति—'ऋतन्यञ्जि—' (उ० ४।२) इत्यादिनालि इत्याह। तन्न। तत्र पाते पाठाभावात्।" इसके पश्चात् इस टीका मे मेदिनीकोश का उद्धरण दिया हुआ है।

(ख) "पालि स्त्र्यश्र्यङ्कपङ्क्तिषु ।" (नानार्थवर्ग, श्लोक १९७)।

"पालयति पाल्यते वा। अत्र। अनया वा। 'पाल' रक्षणे (चु० प० से०) ण्यन्त। 'अच इ.' (उ० ४।१३९)।" (उपर्युक्त पर 'रामाश्रमी')।

---

१. द्र०—मोनियर विलियम्स, "Sanskrit Dictionary", पृ० ६२३।

२. द्र०—राजा राधाकान्तदेव बहादुर, "शब्दकल्पद्रुम", भा० ३, पृ० ३१।

३. द्र०—विलसन, "Sanskrit Dictionary", पृ० ५४९।

४ द्र०—आप्टे, "Sanskrit Dictionary", पृ० ६१५।

५. द्र०—"वाचपत्यम्", भा० ५, पृ० ४३२१।

(२) त्रिकाण्डशेष (पुरुषोत्तमदेव कृत)

"सश्मश्रुयुवती पालि पङ्क्ति कर्णलता पि च।" (नानार्थवर्ग, श्लोक २११)

"पाल—रक्षणे इन्प्रत्यय। वा ङीप्, पाली अप्यत्र (उपर्युक्त पर 'सारार्थचन्द्रिका' टीका)।

(३) मेदिनी (मेदिनीकर कृत)

"पालिः कर्णलताग्रेऽश्रौ पङ्क्तावङ्कप्रभेदयोः।
छात्रादिदेये स्त्री पाली यूकासश्मश्रुयोषितो" ॥ (शब्दवर्ग, श्लोक २०)।

इसमे ऊपर दिए गए अर्थों के अतिरिक्त एक 'छात्रादिदेय' अर्थ का भी उल्लेख है, अर्थात् वह भी पालि है जो छात्रो को दी जाती हो। मोनियर विलियम्स ने इसका अर्थ शिक्षा-काल मे वृत्ति स्वरूप देय किया है। इससे इस पूर्वपक्ष की कल्पना उद्भूत हो सकती है कि छात्रो को बुद्धवचन भी देय-स्वरूप ही था। अत इससे इसका नाम पालि हो गया। पर यह अर्थ यहाँ अभिप्रेत नही है। प्राचीन काल मे शिक्षा के समय बारी बारी से लोग छात्रो को भोजन आदि देते थे, और यहाँ इस 'छात्रादिदेय' का यही तात्पर्य है।

(४) नाममाला (धनञ्जय कृत)।

"पालि वेला तटोच्छ्वासौ विभ्रमोऽप्यकुदन्वत।" (पृ० १३)।

"पाल्यते पालिः। स्त्रियामी। पाली"। (उपर्युक्त पर अमरकीर्ति विरचित भाष्य)।

(५) हलायुध (भट्टहलायुध कृत)।

"आधारश्च तडागं स्यादाली पाली च कथ्यते" (श्लोक ६७६)।

(६) नानार्थसङ्ग्रह (अजयपाल कृत)।

"पालि कर्णलताया स्यात्प्रदेशे पङ्क्तिचिह्नयो।
दृष्ट श्वश्रु (दृष्टश्मश्रु) स्त्रियामस्त्रौ पर्यायेऽवसरे क्रमे" ॥ (पृ० ९८)

(७) नानार्थमञ्जरी (राघव कृत)।

"आलि पङ्क्तौ वयस्ये स्याद्भृङ्गे पालिस्तु पुंसि वा।
अंशभेदे च पङ्क्तौ च सञ्जातश्मश्रुयोषिति।
अस्रे च कर्णताल्वग्रे यूके प्रस्थे च कथ्यते॥" (पृ० ७१)।
"पालिरश्रौ प्रदेशेऽङ्के रेखायां स्यात्सरुच्छदे।" (पृ० ९२)।

इन उपर्युक्त कोशो के अतिरिक्त 'शब्दरत्नसमन्वयकोश' (राजा शाहजी कृत), 'नानार्थरत्नमाला' (इरुगप दण्डाधिनाथ कृत), 'अनेकार्थतिलक' (मही कृत), 'विशेषामृत' (त्र्यम्बकमिश्र कृत) आदि कोशो मे भी उपर्युक्त अर्थों को व्यक्त करते हुए पालि शब्द का उल्लेख मिलता है।

इन सबसे यही ज्ञात होता है कि पालि सस्कृत का शब्द है तथा प्राचीन काल से ही इसे साहित्य तथा कोशो मे स्थान प्राप्त हुआ है। इसका अनेकार्थो मे प्रयोग था तथा उन्ही मे पक्ति भी एक था। इन्ही अर्थो मे यह पालि वाङ्मय मे भी ग्रहण किया गया और इसका पक्ति अर्थ बुद्धवचन के मूल को लेकर आगे आया।

पालि कोशकारों तथा वैयाकरणों द्वारा 'पालि' का निर्वचन

पालि कोशकार मोग्गल्लान ने 'अभिधानप्पदीपिका' मे पालि के सम्बन्ध मे यह दिया है—"पाळि रेखा तु राजि च" (गाथा ५३९) तथा "सेतुस्मिं तन्तिपन्तासु नारियं पाळि कथ्यते" (गाथा ९९९)। इसका व्याख्यान 'अभिधानप्पदीपिकासूची' नामक ग्रंथ मे निम्नप्रकार से है[1]—

"पाळि—पा रक्खणे ळि; पाति रक्खती ति पाळि, पाली ति पुब्बचे। (तन्ति, बुद्धवचनं, पन्ति पाळि, भगवता वुत्तस्मा अत्थस्स वोहारस्स च दीपनतो सद्दो येव पाळि नामा ति गण्ठिपदेसु वुत्त ति अभिधम्मट्ठकथाय लिखित),

पाळिसद्दो पाळिधम्मे तळाकपाळिया पि च।
दिस्सते पन्तिय चेव इति ञेय्य विजानता॥

अयं हि पाळिसद्दो 'पाळिया अत्थं उपपरिक्खन्तो' ति आदीसु परियत्तिधम्मसङ्खाते पाळिधम्मे दिस्सति,

'महतो तळाकस्स पाळी'ति आदीसु तळाकपाळियं,

'पाळिया निसीदिंसू' ति आदीसु 'पटिपाटिया निसीदिंसू' ति अत्थो, इमस्मि पनत्थे धातुया किच्चं नत्थि, पटिपाटिको हि पन्तिवाचको पाळिसद्दो।

परियत्तिधम्मवाचके पाळिपदे, अत्थं पाति, रक्खती ति पाळी ति च, अन्तोदकं रक्खणत्थेन महतो तळाकस्स थिरा महती पाळि विया ति पाळी ति च, पकट्ठानं उक्कट्ठानं सीलादिअत्थानं बोधनतो सभावनिरुत्तिभावतो बुद्धादीहि भासितत्ता च, पकट्ठानं वचनप्पबन्धानं आळी ति पाळीति च निब्बचनानि वेदितब्बानि"।

---

१ द्र०—अभिधानप्पदीपिकासूची, पृ० २३४।

इससे यही ज्ञात होता है कि पालि अथवा पाळि शब्द का व्यवहार पालि साहित्य मे भी अनेक अर्थो मे हुआ है। जिस प्रकार तालाब की मेड उसके अन्दर स्थित जल की रक्षा करती है, उसी प्रकार मूल बुद्धवचन की पंक्तिभूत 'पालि' उसके अर्थों की रक्षा करती है। इसमे पालि की व्युत्पत्ति 'पा' (रक्षा करना) धातु से उणादि का 'लि' अथवा 'ळि' प्रत्यय लगाकार दी गई है।

सद्दनीति के धातुमाला मे 'पालि' अथवा 'पाळी' की व्युत्पत्ति 'पाल' (रक्षा करना) धातु से दी गई है। इसका निर्वचन वहा पर इस प्रकार से है[1]—

"पाल रक्खणे। रक्खणं ताण गोपनं अवनं पालनं रक्खा रक्खणा गुत्ति इच्चेते परियाया। पालेति, पालयति · पालनं, पाळी। एत्थ पाळी ति अत्थं पालेती ति पाळी, लस्स ळत्त, अथ वा अन्तोदकं रक्खणट्ठेन महतो तळाकस्स थिरा महती पाळी विया ति पाळी परियत्तिधम्मो, अपरो नयो—पकट्ठानं उक्कट्ठानं सीलादिअत्थानं बोधनतो सभावनिरुत्तिभावतो बुद्धादीहि भासितत्ता च पकट्ठानं वचनपबन्धानं आळी ति पाळी " आदि।

इसके अधिकाश अशो को "अभिधानप्पदीपिका-सूची" के लेखक सुभूति ने अपने ग्रन्थ में उद्धृत कर दिया है, जिसका उल्लेख ऊपर हो चुका है।

इन प्रमाणों से यह स्पष्ट है कि पालि की व्युत्पत्ति के लिए हमें इधर-उधर नहीं जाना है। यौगिक रूप से इसकी व्युत्पत्ति पा' अथवा 'पाल' धातु से है। यह एक प्राचीन शब्द है तथा प्राचीन भारतीय आर्यभाषा एवं मध्य भारतीय आर्यभाषा में समान रूप से इसका व्यवहार अनेक अर्थों में हुआ है। उन्हीं अर्थों में एक अर्थ पंक्ति भी है और पक्तिबद्ध होने के बाद मूल बुद्धवचन को अट्ठकथाओं से एवं अन्य व्याख्याओं से अलग करने के लिए आचार्यों ने बाद में उसके लिए 'पालि' शब्द का प्रयोग करना प्रारम्भ किया। उसके पश्चात् त्रिपिटक की भाषा के लिए आगे चलकर समस्त रूप में 'पालिभाषा' पद का व्यवहार होने लगा, जो हमें 'सासनवस' नामक ग्रन्थ में प्राप्त है और बाद में 'पालि' शब्द स्थविरवादी त्रिपिटक की भाषा का ही द्योतक हो गया।

## पालि किस प्रदेश की भाषा थी

'पालि' शब्द की व्युत्पत्ति के पश्चात् दूसरा महत्त्वपूर्ण प्रश्न यह है कि यह मूलरूप से किस प्रदेश की भाषा थी? स्वय यह शब्द इस सम्बन्ध मे कुछ

१ द्र०—हेल्मर स्मिथ, "सद्दनीति," भाग २, पृ० ५६२।

भी प्रकाश नही डालता। इस पर अनेक मत-मतान्तर हैं और उनमे से कुछ प्रसिद्ध संक्षिप्त रूप से इस प्रकार से हैं—

सिंहल देश की स्थविरवादी परम्परा पालि को मागधी कहती आई है। ऊपर पालि तथा मागधी नामो के सम्बन्ध मे प्रकाश डाला जा चुका है। इस परम्परा के अनुसार मागधी मूलभाषा भी है—

"सा मागधी मूलभासा नरा यायादिकप्पिका।
ब्रह्मातो चस्सुतालापा सम्बुद्धा चापि भासरे[1]॥

अर्थात् वह मागधी प्रथम कल्प के मनुष्यो, ब्रह्माओ तथा अश्रुत वचनवाले शिशुओ की मूलभाषा है तथा बुद्धो ने भी इसी मे व्याख्यान दिया है।

बुद्धवचनो की भाषा सम्बन्धी विवेचन का आधार है विनयपिटक के चुल्लवग्ग के अन्तर्गत आई हुई भाषा सम्बन्धी समस्या का भगवान् बुद्ध द्वारा समाधान और बुद्धघोष के समय से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इसकी सहायता से अपनी युक्तियाँ उद्भूत करके विचार प्रकट किया है। यह कथा इस प्रकार है—एक बार ब्राह्मण जाति के सुन्दर वचनवाले दो भिक्षुओ ने जाकर बुद्ध से यह निवेदन किया—भन्ते, इस समय नाना नाम, गोत्र, जाति तथा कुल के लोग प्रव्रजित होते हैं। वे अपनी भाषा मे बुद्धवचन को (कहकर उसे) दूषित करते हैं। अच्छा हो, भन्ते, हम बुद्धवचन को छान्दस् (वैदिक भाषा) मे ग्रथित कर दें (जिससे सर्वत्र वह एक ही रूप मे प्रचलित हो)। इस पर भगवान् ने उन्हे फटकारा—भिक्षुओ, यह अयुक्त है, अनुचित है यह न अप्रसन्नो (श्रद्धारहितो) को प्रसन्न करने लिए है, न प्रसन्नो की (श्रद्धा को) और बढाने लिए है। फटकार कर धार्मिक कथा कह भगवान् ने भिक्षुओ को सम्बोधित किया—'न भिक्खवे, बुद्धवचनं छन्दसो आरोपेतब्बं। यो आरोपेय्य, आपत्ति दुक्कटस्स। अनुजानामि, भिक्खवे, सकाय निरुत्तिया बुद्धवचनं परियापुणितुं ति" (अर्थात् भिक्षुओ, बुद्धवचन को छान्दस् मे नही करना चाहिए। जो करेगा, उसे 'दुष्कृत' आपत्ति होगी। भिक्षुओ, मै अपनी भाषा में बुद्धवचन को सीखने की अनुमति देता हूँ)।[2] बुद्धघोषाचार्य से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इस 'सकाय निरुत्तिया' का अपने-अपने अनुसार व्याख्यान किया है। बुद्धघोष कहते हैं—"एत्थ सकानिरुत्ति नाम सम्मासम्बुद्धेन वुत्तप्पकारो मागधको वोहारो।"[3]

---

१ गुणरत्न थेर, "कच्चायनव्याकरण," भूमिका, प्रारम्भ में ही।
२ चुल्ल०, पृ० २२८–२२९। ३ समन्त०, पृ० ३०६।

भी प्रकाश नही डालता। इस पर अनेक मत-मतान्तर है और उनमे से कुछ प्रसिद्ध संक्षिप्त रूप मे इस प्रकार से है—

सिंहल देश की स्थविरवादी परम्परा पालि को मागधी कहती आई है। ऊपर पालि तथा मागधी नामो के सम्बन्ध मे प्रकाश डाला जा चुका है। इस परम्परा के अनुसार मागधी मूलभाषा भी है—

"सा मागधी मूलभासा नरा यायादिकप्पिका।
ब्रह्मानो चस्सुतालापा सम्बुद्धा चापि भासरे[1]॥

अर्थात् वह मागधी प्रथम कल्प के मनुष्यो, ब्रह्माओ तथा अश्रुत वचनवाले शिशुओ की मूलभाषा है तथा बुद्धो ने भी इसी मे व्याख्यान दिया है।

बुद्धवचनो की भाषा सम्बन्धी विवेचन का आधार है विनयपिटक के चुल्लवग्ग के अन्तर्गत आई हुई भाषा सम्बन्धी समस्या का भगवान् बुद्ध द्वारा समाधान और बुद्धघोष के समय से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इसकी सहायता से अपनी युक्तिया उद्भूत करके विचार प्रकट किया है। यह कथा इस प्रकार है—एक बार ब्राह्मण जाति के सुन्दर वचनवाले दो भिक्षुओ ने जाकर बुद्ध से यह निवेदन किया—भन्ते, इस समय नाना नाम, गोत्र, जाति तथा कुल के लोग प्रव्रजित होते है। वे अपनी भाषा मे बुद्धवचन को (कहकर उसे) दूषित करते है। अच्छा हो, भन्ते, हम बुद्धवचन को छान्दस् (वैदिक भाषा) मे ग्रथित कर दें (जिससे सर्वत्र वह एक ही रूप मे प्रचलित हो)। इस पर भगवान् ने उन्हें फटकारा—भिक्षुओ, यह अयुक्त है, अनुचित है' यह न अप्रसन्नो (श्रद्धारहितो) को प्रसन्न करने लिए है, न प्रसन्नो की (श्रद्धा को) और बढाने लिए है। फटकार कर धार्मिक कथा कह भगवान् ने भिक्षुओ को सम्बोधित किया—'न भिक्खवे, बुद्धवचन छन्दसो आरोपेतब्ब। यो आरोपेय्य, आपत्ति दुक्कटस्स। अनुजानामि, भिक्खवे, सकाय निरुत्तिया बुद्धवचन परियापुणितुं ति" (अर्थात् भिक्षुओ, बुद्धवचन को छान्दस् मे नही करना चाहिए। जो करेगा, उसे 'दुष्कृत' आपत्ति होगी। भिक्षुओ, मै अपनी भाषा में बुद्धवचन को सीखने की अनुमति देता हूँ)।[2] बुद्धघोषाचार्य से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इस 'सकाय निरुत्तिया' का अपने-अपने अनुसार व्याख्यान किया है। बुद्धघोष कहते हैं—

"एत्थ सकानिरुत्ति नाम सम्मासम्बुद्धेन वुत्तप्पकारो मागधको वोहारो।"[3]

'छन्दसो आरोपेमा' का उन्होने व्याख्यान किया है—"वेद विय सक्कटभासाय वाचनामग्गमारोपेम"[1]। इस प्रकार 'छन्दसो' का अर्थ वैदिक सस्कृत तथा 'सकानिरुत्ति' का अर्थ बुद्ध की अपनी भाषा अर्थात् मागधी यही विवेचन बुद्धघोष-सम्मत है। आधुनिक विद्वानो मे गायगर प्रभृति बुद्धघोष के उक्त अर्थ से सहमत हैं, पर विन्टरनित्स[2], रीज डेविड्स तथा ओल्डेनबर्ग[3] आदि को यह मान्य नही है और इन लोगो ने इसका अर्थ बुद्ध की अपनी भाषा न करके लोगो की अपनी-अपनी भाषा ही किया है।

स्थल तथा परिस्थिति से भी स्पष्ट है कि 'सकानिरुत्ति' से बुद्ध का तात्पर्य लोगो की अपनी-अपनी भाषा से है, स्वयं की अपनी भाषा से नही। विचार-स्वातन्त्र्य का समर्थन तथा रूढिवादिता का उपयुक्त रीति से खण्डन प्रस्तुत करनेवाले बुद्ध अपनी ही भाषा के लिए जिद्द क्यो करेंगे ? मागधी ही उनके उपदेशो के प्रचार की भाषा हो सकती है तथा और बोलियाँ इसके लिए अनुपयुक्त हैं, ऐसी स्थापना के बारे मे बुद्ध ऐसा स्वतन्त्र विचारक, जिसने प्रत्येक कार्य मे प्रजातन्त्रात्मक प्रणाली को अपनाया, सोच भी कैसे सकता है तथा ऐसा कहना भी तो मिच्छादिट्ठि-स्वरूप ही होगा और बुद्ध स्वय इसका अवकाश क्यो देंगे ? अत अट्ठकथाचार्य तथा उनसे प्रादुर्भूत उपर्युक्त विचार आचार्यवादमात्र हैं।

मागधी सम्बन्धी इस सिहली धारणा का कि पालि मगध की भाषा थी और बुद्धवचन का सकलन इसी मे है दूसरा कारण यह है कि सिहल को बौद्ध धर्म तथा त्रिपिटक की परम्परा मगध के राजकुमार महामहेन्द्र द्वारा ही प्राप्त हुई थी।

परन्तु यदि हम पालि भाषा का वैज्ञानिक रीति से विश्लेषण करें तो इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि इसे मागधी नही माना जा सकता। प्राकृत भाषा के वैयाकरणो द्वारा जिस मागधी का विवेचन किया गया है और जो हमे बाद के सस्कृत के नाटको मे प्राप्त है, वह मागधी तो पालि के बहुत बाद की साहित्यिक भाषा है। पर सारनाथ, रामपुरवा आदि स्थानो मे प्राप्त अशोक के अभिलेखो की भाषा तथा मौर्यकाल के और प्राचीन अभिलेखो की भाषा तो नि सन्देह प्राचीन मागधी ही है और पालि से तुलना करने पर इसको दोनो से ही भिन्नता है, अर्थात् उत्तरकालीन मागधी तथा अशोककालीन मागधी दोनो से ही पालि की मौलिक भिन्नताएँ है। मागधी मे सस्कृत की 'श', 'ष', 'स' ये तीनो ऊष्म ध्वनियाँ 'श' मे

---

१ वहीं, पृ० ३०६। २ "Indian Literature", Vol. II, पृ० ६०२।
३. "Sacred Books of the East", Vol XX, पृ० १५१।

भी प्रकाश नही डालता। इस पर अनेक मत-मतान्तर हैं और उनमे से कुछ प्रसिद्ध संक्षिप्त रूप से इस प्रकार से हैं—

सिंहल देश की स्थविरवादी परम्परा पालि को मागधी कहती आई है। ऊपर पालि तथा मागधी नामो के सम्बन्ध मे प्रकाश डाला जा चुका है। इस परम्परा के अनुसार मागधी मूलभाषा भी है—

"सा मागधी मूलभासा नरा यायादिकप्पिका।
ब्रह्मातो चस्सुतालापा सम्बुद्धा चापि भासरे[1]॥

अर्थात् वह मागधी प्रथम कल्प के मनुष्यो, ब्रह्माओ तथा अश्रुत वचनवाले शिशुओ की मूलभाषा है तथा बुद्धो ने भी इसी मे व्याख्यान दिया है।

बुद्धवचनो की भाषा सम्बन्धी विवेचन का आधार है विनयपिटक के चुल्लवग्ग के अन्तर्गत आई हुई भाषा सम्बन्धी समस्या का भगवान् बुद्ध द्वारा समाधान और बुद्धघोष के समय से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इसकी सहायता से अपनी युक्तियाँ उद्भूत करके विचार प्रकट किया है। यह कथा इस प्रकार है—एक बार ब्राह्मण जाति के सुन्दर वचनवाले दो भिक्षुओ ने जाकर बुद्ध से यह निवेदन किया—भन्ते, इस समय नाना नाम, गोत्र, जाति तथा कुल के लोग प्रव्रजित होते हैं। वे अपनी भाषा मे बुद्धवचन को (कहकर उसे) दूषित करते हैं। अच्छा हो, भन्ते, हम बुद्धवचन को छान्दस् (वैदिक भाषा) मे ग्रथित कर दें (जिससे सर्वत्र वह एक ही रूप मे प्रचलित हो)। इस पर भगवान् ने उन्हे फटकारा—भिक्षुओ, यह अयुक्त है, अनुचित है यह न अप्रसन्नो (श्रद्धारहितो) को प्रसन्न करने लिए है, न प्रसन्नो की (श्रद्धा को) और बढाने लिए है। फटकार कर धार्मिक कथा कह भगवान् ने भिक्षुओ को सम्बोधित किया—'न भिक्खवे, बुद्धवचनं छन्दसो आरोपेतब्बं। यो आरोपेय्य, आपत्ति दुक्कटस्स। अनुजानामि, भिक्खवे, सकाय निरुत्तिया बुद्धवचनं परियापुणितुं ति" (अर्थात् भिक्षुओ, बुद्धवचन को छान्दस् मे नही करना चाहिए। जो करेगा, उसे 'दुष्कृत' आपत्ति होगी। भिक्षुओ, मैं अपनी भाषा में बुद्धवचन को सीखने की अनुमति देता हूँ)।[2] बुद्धघोषाचार्य से लेकर आधुनिक युग तक के विद्वानो ने इस 'सकाय निरुत्तिया' का अपने-अपने अनुसार व्याख्यान किया है। बुद्धघोष कहते हैं—"एत्थ सकानिरुत्ति नाम सम्मासम्बुद्धेन वुत्तप्पकारो मागधको वोहारो।"[3]

---

१ गुणरत्न थेर, "कच्चायनव्याकरण," भूमिका, प्रारम्भ में ही।
२ चुल्ल०, पृ० २२८–२२९। ३ समन्त०, पृ० ३०६।

'छन्दसो आरोपेमा' का उन्होने व्याख्यान किया है—"वेद विय सक्कटभासाय वाचनामग्गमारोपेम"[1]। इस प्रकार 'छन्दसो' का अर्थ वैदिक संस्कृत तथा 'सकानिरुत्ति' का अर्थ बुद्ध की अपनी भाषा अर्थात् मागधी यही विवेचन बुद्धघोष-सम्मत है। आधुनिक विद्वानो मे गायगर प्रभृति बुद्धघोष के उक्त अर्थ से सहमत है, पर विन्टरनित्स[2], रीज डेविड्स तथा ओल्डेनबर्ग[3] आदि को यह मान्य नही है और इन लोगो ने इसका अर्थ बुद्ध की अपनी भाषा न करके लोगो की अपनी-अपनी भाषा ही किया है।

स्थल तथा परिस्थिति से भी स्पष्ट है कि 'सकानिरुत्ति' से बुद्ध का तात्पर्य लोगो की अपनी-अपनी भाषा से है, स्वयं की अपनी भाषा से नही। विचार-स्वातन्त्र्य का समर्थन तथा रूढिवादिता का उपर्युक्त रीति से खण्डन प्रस्तुत करनेवाले बुद्ध अपनी ही भाषा के लिए जिद्द क्यो करेंगे? मागधी ही उनके उपदेशो के प्रचार की भाषा हो सकती है तथा और बोलियाँ इसके लिए अनुपयुक्त है, ऐसी स्थापना के बारे मे बुद्ध ऐसा स्वतन्त्र विचारक, जिसने प्रत्येक कार्य मे प्रजातन्त्रात्मक प्रणाली को अपनाया, सोच भी कैसे सकता है तथा ऐसा कहना भी तो मिच्छादिट्ठि-स्वरूप ही होगा और बुद्ध स्वय इसका अवकाश क्यो देंगे? अत अट्ठकथाचार्य तथा उनसे प्रादुर्भूत उपर्युक्त विचार आचार्यवादमात्र है।

मागधी सम्बन्धी इस सिंहली धारणा का कि पालि मगध की भाषा थी और बुद्धवचन का सकलन इसी मे है दूसरा कारण यह है कि सिंहल को बौद्ध धर्म तथा त्रिपिटक की परम्परा मगध के राजकुमार महामहेन्द्र द्वारा ही प्राप्त हुई थी।

परन्तु यदि हम पालि भाषा का वैज्ञानिक रीति से विश्लेषण करें तो इसी निष्कर्ष पर पहुँचते है कि इसे मागधी नही माना जा सकता। प्राकृत भाषा के वैयाकरणो द्वारा जिस मागधी का विवेचन किया गया है और जो हमे बाद के सस्कृत के नाटको मे प्राप्त है, वह मागधी तो पालि के बहुत बाद की साहित्यिक भाषा है। पर सारनाथ, रामपुरवा आदि स्थानो मे प्राप्त अशोक के अभिलेखो की भाषा तथा मौर्यकाल के और प्राचीन अभिलेखो की भाषा तो नि सन्देह प्राचीन मागधी ही है और पालि से तुलना करने पर इसकी दोनो से ही भिन्नता है, अर्थात् उत्तरकालीन मागधी तथा अशोककालीन मागधी दोनो से ही पालि की मौलिक भिन्नताएँ है। मागधी मे सस्कृत की 'श', 'ष', 'स' ये तीनो ऊष्म ध्वनियाँ 'श' मे

---

१ वहीं, पृ० ३०६। २ "Indian Literature", Vol. II, पृ० ६०२।
३. "Sacred Books of the East", Vol XX, पृ० १५१।

परिणत हो गई हैं, परन्तु इनके स्थान पर पालि मे केवल दन्त्य 'स' ही प्राप्त होता है, मागधी मे केवल 'ल्' ध्वनि है, लेकिन पालि मे 'र्' तथा 'ल्' दोनो ध्वनियाँ हैं और पुल्लिङ्ग एव नपुंसकलिङ्ग मे अकारान्त शब्दो के कर्ताकारक एकवचन मे मागधी मे 'ए' परन्तु पालि मे 'ओ' प्रत्यय लगता है, यथा—मागधी धम्मे, पालि धम्मो। यह भेद मागधी के 'पुलिशे' उदाहरण से और स्पष्ट हो जाता है। कर्ताकारक एकवचन मे 'पुरुष' शब्द का मागधी मे यह रूप है। इस प्रकार इन भिन्नताओ को देखकर विद्वानो ने पालि को मागधी नही माना है और इस पर अपने-अपने विचार प्रकट किए हैं।

डा० ओल्डेनबर्ग ने कलिङ्ग की भाषा को ही पालि की आधारभूत भाषा माना है[1]। उन्होने महेन्द्र के सिहल जाने की बात को ऐतिहासिक न ठहराते हुए तथा वहाँ पर बौद्धधर्म के प्रचार को अकस्मात् स्थिति मे न आया हुआ मानते हुए इसे सिहल तथा कलिङ्ग के अनेक वर्षो के सम्पर्क के कारण माना है और इसकी पुष्टि पालि तथा खारवेल के खण्डगिरि अभिलेख की भाषा मे प्राप्त साम्य से की है। ई० मूलर ने भी कलिङ्ग की ही भाषा को पालि की आधारभूत भाषा माना है[2]।

वेस्टरगार्ड[3] तथा ई० कुहन्[4] ने पालि मे मागधी की कुछ विशेषताओ को विद्यमान मानते हुए पालि को मूलत उज्जैन प्रदेश की बोली कहा है और अपने मत के समर्थन मे यह तथ्य रखा है कि राजकुमार महेन्द्र का बाल्यकाल उज्जैन मे ही बीता था और इसी प्रदेश की बोली मे वे त्रिपिटक भी सिहल ले गए होगे।

आर० ओ० फ्रैंक ने विन्ध्य प्रदेश की भाषा को पालि का आधार माना है[5]। स्टेन कोनो ने भी इसी मत को प्रकट किया है, पर पालि मे पैशाची प्राकृत के कुछ लक्षणो को देखकर वे इस विचार पर पहुँचे हैं और पैशाची को

१ विनयपिटक, भा० १, भूमिका, पृ० ५१।

२ "Simplified Grammar of the Pali language", भूमिका, पृ० ३।

३ "Uber den altesten Zeitraum der indischen Geschichte", पृ० ८७।

४ "Beitrage zur Pali-Grammatik", पृ० ६।

५ "Pali und Sanskrit", पृ० १३१।

वे विन्ध्य प्रदेश की बोली मानते हैं[1]। पर ग्रियर्सन पैशाची को विन्ध्य प्रदेश की बोली नही मानते। स्टेन कोनो के मत से भी हम वेस्टरगार्ड तथा बुहृ्‌न की भाँति ही उज्जैन प्रदेश के आसपास ही पालि की आधारभूत भाषा के लिए रहते हैं।

सर जार्ज ग्रियर्सन का यह मत है कि पालि मूलत मगध की भाषा थी, पर यह तक्षशिला मे परिपक्व हुई[2]। अत इस पर पश्चिमी प्रभाव भी दृष्टिगोचर है। इसके लिए ग्रियर्सन ने आधुनिक शिष्ट हिन्दी का उदाहरण दिया है कि यह एक पश्चिमी बोली पर आधारित है, पर बनारस तथा प्रयाग मे परिनिष्ठित होने के कारण इसमे पूर्वीपन आ गया है। पर आधुनिक शिष्ट हिन्दी के ढाचे मे तो कोई परिवर्तन नही आया है और उधर तो मागधी का ढाँचा ही नदारत है। अतएव ग्रियर्सन का यह मत ठीक नही जँचता।

भगवान् बुद्ध की मातृभाषा को कोशली बताकर रीज् डेविड्स ने कोशली से ही पालि को उद्भूत माना है[3]। पर इन शताब्दियो मे बोली जाने वाली कोशली का क्या स्वरूप था तथा मगध साम्राज्य की भाषा वह थी अथवा नही, इस सम्बन्ध मे निश्चित प्रमाणो के अभाव मे कुछ नही कहा जा सकता।

मैक्स वालसर ने 'पाटलिपुत्र' शब्द से पालि की व्युत्पत्ति देते हुए इसे वही की भाषा मान ली है[4]। ऊपर इसका खण्डन किया जा चुका है।

विडिश, कर्न, जेम्स एलविस तथा गायगर आदि पालि को एक साहित्यिक भाषा मानते हैं और इनके अनुसार इसमे विभिन्न बोलियो का सम्मिश्रण है[5]। पर एक साहित्यिक भाषा का भी आधार किसी न किसी प्रदेश की बोली अवश्य होती है और इस तर्क के उत्तर मे गायगर आदि ने पालि को मागधी पर ही आधारित माना है और ऐसी कल्पना की है कि भगवान् बुद्ध की अपनी भाषा सर्वजन-साधारण भाषा नही रही होगी, प्रत्युत यह सुसस्कृत पुरुषो की भाषा थी, जिसकी

---

१ "Z D. M G.", 64, The home of Paisāci, पृ० १०३, ११४, ११८।

२ Asiatic Society Monographs, vol. VIII, 1906, "The Paisāci Languages of North-Western India"।

३ "P. T. S. Dictionary", भूमिका, पृ० ५।

४ "Sprache und Heimat des Palikanons', पृ० ५६।

५. गायगर, "Pali Literature and Language" पृ० ४।

स्थिति प्राक् बौद्ध युग मे ही हो गई थी। यही अन्तर्प्रान्तीय व्यवहार की भी भाषा थी। अत एक प्रकार से राष्ट्रभाषा के रूप मे इसका प्रचार तथा प्रसार था। राष्ट्रभाषा मे स्वभावत और बोलियो का सम्मिश्रण हो ही जाता है, और यही पालि के सम्बन्ध मे भी हुआ। विडिश ने तो यह भी प्रतिपादित किया है कि बुद्ध के परिनिर्वाण के पश्चात् बुद्ध की भाषा से ही एक नई कृत्रिम भाषा विकसित हुई और इसमे बुद्धवचन के मूल रूप को सुरक्षित रखने की पूर्ण चेष्टा की गई। इस सम्बन्ध मे इसको मागधी कहते हुए उन्होने जैन-सुत्तो की आर्ष भाषा की ओर भी सकेत किया है। गायगर ने स्थविरवादी परम्परा की अवहेलना न करके इस तथ्य को हृदयङ्गम करने के लिए सकेत करते हुए कहा है कि पालि यद्यपि विशुद्ध मागधी नही है, फिर भी उस समय की मागधी पर आधारित यह साहित्यिक भाषा है। इसमे चुल्लवग्ग के उपर्युक्त अश का बुद्धघोष-सम्मत अर्थ लगाकर उन्होने अपने मत को पुष्ट किया है। पर पालि मागधी नही है, इस सम्बन्ध मे ऊपर विवेचन प्रस्तुत किया जा चुका है।

यद्यपि पालि मूलत मागधी से भिन्न है तथापि इसमे भिक्खवे, सुवे, पुरिसकारे, बीसे, इन्द्रियसते आदि मागधी के अनेक रूप विद्यमान हैं। इनके विवेचन के पश्चात् सिल्वाँ लेवी[1] तथा लूडस[2] इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि पहले मूल रूप से मागधी त्रिपिटक ही था और पालि तथा सस्कृत त्रिपिटक इसके अनुवाद मात्र हैं और अनुवादको की असावधानी तथा छन्दनिर्वाह के कारण ये मागधी रूप इसमे शेष रह गये हैं। इसमे प्रमाण-स्वरूप अनुवाद के रूप मे प्राप्त चीनी भाषा के बौद्धागम भी हैं और इसमे आये हुए लोयुन (मागधी 'लाघुल', संस्कृत 'राहुल') आदि व्यक्ति-वाचक नाम मागधी के ही रूपान्तर प्रतीत होते हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि सर्वप्रथम बौद्धागमो का सग्रह मागधी मे ही हुआ और तत्पश्चात् उनका अनुवाद मध्यदेश की बोली मे प्रस्तुत किया गया। इस कल्पना मे भाषावैज्ञानिक तथ्यो का प्रमाण है और पालि के गठन आदि को देखकर यह उचित ही प्रतीत होता है।

आधुनिक युग के परम्परागत सिहली विद्वान् भी यह कहने लगे हैं कि बुद्ध की मागधी सर्वसाधारण की मागधी नही थी—"सा (मागधी) किर गोतमबुद्धकाले च मगधजनपदवासीन भासा अहोसि पि लोकियजनान नो तथागतस्स च तथागत-सावकानं च विय सुद्धा वा मनुञ्ञा वा अहोसि ...तस्मा सम्मासम्बुद्धकाले पि

---

१. "Journal Asiatique", s. 10, t xx, पृ० ४९९।
२ "Bruchstucke buddhistischer Dramen", पृ० ४१।

मागधान मनुस्सान या साधारणगामिकादीन भासा, नेव सा बुद्धमागधी भासा ति वुच्चति"[1]। इस प्रकार इन लोगो ने भी पालि को बोलचाल की मागधी न मानकर बुद्ध-मागधी अथवा साहित्यिक भाषा की सज्ञा प्रदान की है।

महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के अनुसार लंका मे तो मागधी भाषा मे ही त्रिपिटक गया था, पर ढाई सौ वर्षो तक इसे कण्ठस्थ रखने का भार सिहल के गुजराती प्रवासियो को मिला था, इससे मागधी की सभी विशेषताएँ लुप्त हो गई।[2] उनका स्पष्ट कथन है कि सिहल के स्थविरवादी मागधी की प्रमुख विशेषताओ को सहस्राब्दियो पहले छोड चुके है तो भी कहते हैं—"हमारे धर्म-ग्रन्थ मूल मागधी भाषा मे हैं"[3]।

भारत में मध्यदेश की बोली का सर्वदा ही विशेष प्रभाव रहा है। अत मध्यदेश की भाषा ही पालि का आधार है, यही मत युक्ति-युक्त प्रतीत होता है।

डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने भी इसी मत का प्रतिपादन किया है—"बुद्ध भगवान् के उपदेशो का प्रणयन सर्वप्रथम इसी पूर्वी बोली मे होकर बाद मे उनका अनुवाद पालि भाषा मे, जो कि मध्यदेश की प्राचीन भाषा पर आधारित एक साहित्यिक भाषा थी, हुआ बौद्ध धर्मग्रन्थो का अनुवाद बुद्ध की मूल पूर्वी बोली से जिन-जिन अन्य प्राचीन भारतीय प्रादेशिक बोलियो मे हुआ, उन्ही मे से पालि भी एक थी। इस पालि भाषा को गलती से मगध या दक्षिण-बिहार की प्राचीन भाषा मान लिया जाता है, वैसे यह उज्जैन से मथुरा तक के मध्यदेश के भूभाग की भाषा पर आधारित साहित्यिक भाषा है, वस्तुत इसे पश्चिमी हिन्दी का एक प्राचीन रूप कहना ही उचित होगा"[4]।

मागधी के इन पक्षो के विरुद्ध एडगर्टन ने बौद्ध सस्कृत की उत्पत्ति दिखाते हुए तर्क उपस्थित करने की चेष्टा की है, पर उनमे वे स्वयं उलझ गये हैं[5]।

वस्तुस्थित का समन्वय करते हुए सुकुमार सेन ने पालि की आधारभूत भाषा के सम्बन्ध मे यह विचार व्यक्त किया है—"इसमे हम मध्यदेशीय और प्राच्य

---

१ गुणरत्न थेर, "कच्चायन-व्याकरण", भूमिका।
२ "विनयपिटक, हिन्दी अनुवाद भूमिका, पृ० ६-७।
३ "पुरातत्त्व निबन्धावली", पृ० २२०।
४ "भा० आ० हि०", पृ० १७४-१७५।
५. "Buddhist Hybrid Sanskrit Grammar", पृ० ३।

बोली का एक पूर्ण तथा कृत्रिम विवेचन पाते हैं, यद्यपि इसमे मध्यदेशीय बोली का ही प्राधान्य है"[1]।

## पालि की भाषागत विशेषताएँ तथा संस्कृत

भारतीय आर्यभाषा ने जिन परिवर्तनो के द्वारा अपने मध्यकाल मे प्रवेश किया था, वे पूर्णतया पालि मे प्राप्य है। प्राचीन आर्यभाषा के सन्ध्यक्षरो का लोप, बलाघात के स्थान पर स्वराघात का प्रयोग, 'श' 'ष' 'स' के स्थान पर केवल 'स' का प्रयोग, स्वरो के मात्राकाल मे निश्चित नियमो का अनुसरण, सयुक्त व्यञ्जनो का साधारणतया समीकरण, कही-कही उनके मध्य मे स्वर सन्निवेश, ऋ स्वर का अ, इ, उ, ए आदि मे विकास, लृ का उ मे विकास, स्वराघात के कारण स्वर-परिवर्तन, सम्प्रसारण एव अक्षरसकोच और स्वरभक्ति अथवा विप्रकर्षादि का अवलम्बन, स्वर-विपर्यय तथा व्यञ्जन-परिवर्तन आदि सभी इसमे उपलब्ध हैं। मध्य भारतीय आर्यभाषा की प्रथम कडी होने से यह भाषा संस्कृत से उतनी दूर नही है। पर यदि प्राचीन आर्यभाषा से हम इसकी तुलना करें तो लौकिक सस्कृत की अपेक्षा वैदिक संस्कृत की विशेषताओ के विशेष दर्शन हमे यहाँ पर होते हैं। वैदिक भाषा की चर्चा करते समय इसमे प्राप्त व्यत्ययो के सम्बन्ध मे ऊपर उल्लेख हो चुका है। पालि में भी वैदिक संस्कृत की वे विशेषताएँ विद्यमान हैं। यहाँ पर भी सुबन्त प्रत्ययो का व्यत्यय, तिङन्त का व्यत्यय, वर्णव्यत्यय, कालव्यत्यय, लिङ्गव्यत्यय, 'देवासे' 'धम्मासे' 'बुद्धासे' 'देवेभि' 'गोनं' 'पतिना' आदि शब्द-रूपो की वेदिक से समानता और इसी प्रकार से परस्मैपद आत्मनेपद आदि का भी व्यत्यय, 'सुणुहि' 'सुणोथ' 'एमसे' 'भवामसे' आदि वैदिक के समान ही धातुरूप, लुङ् लकार का प्रचुर मात्रा मे प्रयोग और दातवे, गन्त्वान, कातून, जायत्तन आदि समान कृदन्त रूपो का प्रयोग है और इनसे यही स्पष्ट होता है कि वैदिक मे रूप-सम्बन्धी जो विविधता थी, उसे सस्कृत मे तो नियमित कर दिया गया, पर बोलचाल की भाषा मे वे एकाधिक रूप प्रयुक्त होते रहे और इस प्रकार पालि मे भी वे सुरक्षित मिलते हैं।

गायगर ने भाषागत विशेषताओ के आधार पर पालि भाषा का यह वर्गीकरण किया है—(१) गाथा की भाषा (इसमे आर्ष प्रयोगो का बाहुल्य तथा वैदिक सस्कृत से साम्य आदि हैं), (२) पिटक साहित्य के गद्य भाग की भाषा, (३) अनुपिटक साहित्य के गद्य भाग की भाषा, (४) बाद के कृत्रिम पद्य की भाषा[2]।

---

१. "Comparative Grammar of M I A", पृ० ४।

२. "Pali Literature and Language", Introduction, पृ० १-२।

## अशोक के अभिलेखों की भाषा तथा पालि

अशोक के अभिलेखो की भाषा को प्रारम्भ मे लोगो ने पालि माना और बाद में पालि का एक विकृत रूप, पर इनकी भाषा पालि से भिन्न है और इसी से पालि को हम मागधी भाषा पर आधारित नही मान सकते, यह ऊपर कहा जा चुका है। इसको हृदयङ्गम करने के लिए मागधी क्षेत्र मे प्राप्त एक शिलालेख की भाषा तथा पालि मे उसका रूपान्तर-मात्र दे देना पर्याप्त होगा—अशोक०—"उपतिसपसिने लाघुलोवादे मुसावाद अधिगिच्च विनयसमुकसे" का पालि रूप होगा—'उपतिस्सपञ्हो राहुलोवादो मुसावाद अधिकिच्च विनयसमुकसो'। भाषागत इतने अन्तर के विद्यमान रहते हुए अशोक के अभिलेखो की भाषा को पालि मानना अत्यन्त कठिन है।

इनकी भाषा के विवेचन की ओर विद्वानो का ध्यान प्रारम्भ ही से गया, क्योकि इनमे मध्य भारतीय आर्यभाषा के प्राचीनतम रूप हमे प्राप्य है और इसके विकासक्रम के अध्ययन मे हमे इनसे प्रचुर सहायता प्राप्त होती है। भाषागत पर्यालोचन करने पर इनमे हमे भारतीय आर्यभाषा की तीन बोलियो के दर्शन होते हैं, पर प्राच्या का सब पर विशेष प्रभाव है—(१) उत्तर-पश्चिम की बोली, जो शाहबाजगढी और मानसेरा अभिलेखो मे मिलती है, (२) मध्यदेश की भाषा, जो गिरनार और कालसी के अभिलेखो मे प्राप्त है तथा (३) प्राच्यभाषा, जो भाब्रू, रामपुरवा, धौली, जौगड आदि पूर्वी क्षेत्र के अभिलेखो मे स्पष्ट है। इन अभिलेखो की भाषा मे प्राचीन भारतीय आर्यभाषा से परिवर्तन की प्रवृत्तियाँ स्पष्टतया अभिलक्षित हैं। इनकी भाषा का अध्ययन ज्यूल ब्लाख[1] तथा मधुकर अनन्त मेहन्दले[2] ने विस्तार से प्रस्तुत किया है।

अशोक के शिलालेखो के अतिरिक्त दो अन्य प्राकृत अभिलेख भी इस प्रसग मे उल्लेखनीय हैं और पालि के साथ इनकी भाषा का साम्य सुस्पष्ट है, पर अन्तर केवल इतना ही है कि इनकी शैली आदि को देखने से यह ज्ञात होता है कि सस्कृत का प्रभाव पुन लोकभाषाओ पर बढने लगा था। ये अभिलेख हैं कलिंगराज खारवेल का हाथीगुम्फा अभिलेख और यवन राजदूत हिलियोदोरस का बेसनगर अभिलेख। दोनो के नमूने ये हैं—हाथी०—"नमो अरहन्तानं नमो सब्बसिद्धान ", बेस०—"देवदेवस वासुदेवस गरुडध्वजे अय कारिते इअ हिलिउदोरेण

---

१ द्र०—"Les Inscription des Asoka"।

२. द्र०—"Historical Grammar of Inscriptional Prākrits"।

## मध्य भारतीय आर्यभाषा का संक्रान्तिकाल

अपने संक्रान्तिकाल ( २०० ई० पू० से ३०० ई० ) मे म० भा० आ० ने नए परिवर्तनो को ग्रहण किया। अब स्वरमध्यग अघोष व्यञ्जनो के स्थान पर सघोष व्यञ्जनो का व्यवहार होने लगा। इसकी सामग्री मध्य एशिया मे आधुनिक खोजो द्वारा प्राप्त हुई है और इसके अन्तर्गत अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत तथा निय प्राकृत की गणना होती है। इसमे अश्वघोष के नाटको की जो खण्डित प्रतियाँ तथा मध्य एशिया के शान-शान राज्य मे खरोष्ठी लिपि मे लिखे हुए जो कागज-पत्र आदि प्राप्त हुए है, उन्ही के आधार पर इन दोनो की भाषाओ का अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

## बौद्ध संस्कृत तथा पालि

इन उपर्युक्त प्राकृतो के अतिरिक्त एक और सस्कृतबहुला भाषा प्राप्त है, जिसका व्यवहार बौद्धो की महायान शाखा मे था। स्थविरवाद ने जिस प्रकार पालि को अपनी धार्मिक भाषा के रूप मे स्वीकार किया, उसी प्रकार महायानियो ने सस्कृत का अवलम्ब लिया। पर उनकी यह सस्कृत सामान्य सस्कृत थी। इनके ग्रन्थो के प्रकाश मे आने के पश्चात् विद्वानो द्वारा इनका भाषा-सम्बन्धी अध्ययन भी प्रस्तुत किया गया। इसका एक बहुत सुन्दर विवेचन एडगर्टन द्वारा हुआ है और भाषा-विकास-क्रम की दृष्टि से उन्होने इसका निम्नलिखित विभाजन किया है - (१) महावस्तु, भिक्षु-प्रकीर्णक, (२) सद्धर्मपुण्डरीक, ललितविस्तर, गण्डव्यूह, सुखावती-व्यूह, शिक्षासमुच्चय आदि, (३) मूलसर्वास्तिवादविनय, दिव्यावदान, अवदानशतक, प्रज्ञापारमिता, लङ्कावतार, जातकमाला आदि[1]।

इनमे प्रयुक्त पद्य भाग गाथा की सज्ञा से विभूषित है और भाषा के विशेष व्यत्यय इसी मे उपलब्ध हैं। इसी के आधार पर मैक्समूलर, राजेन्द्रलाल मित्र, वेबर तथा बर्नफ आदि विद्वानो ने इसका नामकरण 'गाथा सस्कृत' किया[2], परन्तु एडगर्टन द्वारा यह 'मिश्रित बौद्ध सस्कृत' अभिहित हुई। बर्नफ ने इसका विश्लेषण करते हुए इसे सस्कृत तथा पालि के बीच की भाषा माना है, पर तदनुसार

---

१ "Buddhist Hybrid Sanskrit Grammar", Bibliography & Abbreviations।

२. द्र०—विन्टरनित्स, "Indian Literature," Vol I, पृ० ४७, उदयनारायण तिवारी, "भोजपुरी भाषा और साहित्य," पृ० ४३।

तो पालि के ढाँचे से इसका अटूट सम्बन्ध रहना चाहिए था, और ऐसा नही है[1]। इकार तथा उकारबहुला होने के कारण यह अपभ्रंश की प्रवृत्ति को दिग्दर्शित करती है। इस कारणवश यह पालि से प्राचीन नही हो सकती और आधुनिक भाषाशास्त्री बर्नफ के विपरीत इसे सस्कृत प्राकृत मिश्रित, पूर्ण कृत्रिम तथा साहित्यिक प्राकृतो के समकालीन स्थित भाषा मानते हैं। एडगर्टन द्वारा किए गए नामकरण का भी खण्डन विद्वानो ने प्रस्तुत किया है और उनका विचार है कि किसी भाषा को ऐसा नाम देना उपयुक्त नही है। विन्टरनित्स ने इसे सामान्य सस्कृत कहा है[2] और राघवन् ने एडगर्टन के नामकरण का खण्डन किया है[3]। इनके अनुसार साधु एवं शिष्ट सस्कृत के स्थान पर सामान्य होने के कारण यह भाषा समाज मे बहुप्रचलित थी और इस कारणवश पुराण के प्रणेताओ, बौद्धो तथा जैनो सभी ने इसका समानरूप से प्रयोग किया। अतएव 'मिश्रित बौद्ध संस्कृत' यह नामकरण सर्वथा अनुपयुक्त है। इस प्रकार यह एक सामान्य सस्कृत की प्रवृत्ति को प्रदर्शित करनेवाली भाषा हे। इसी सामान्य सस्कृत मे पुराणो की रचना हुई थी, जिसके भाषागत व्यत्ययो को ध्यान मे रखकर कीलहार्न[4] तथा कीथ[5] प्रभृति विद्वानो ने यह विचार व्यक्त किया था कि पुराणो का पालि अथवा अन्य किसी प्राकृत से सस्कृत मे रूपान्तर किया गया है और उस रूपान्तर मे मूल के अवशेष यत्र-तत्र रह गये हैं। पुराणो के अतिरिक्त सस्कृत मे लिखे गये अन्य तकनीकी ( टेकनिकल ) विषयो के वाङ्मय की भाषा भी ऐसी ही है। पुराणो की भाषा के बारे मे टी० बरो ने यह विचार अभिव्यक्त किया है कि इसका स्वरूप सामान्य था[6]। जैकोबी की तो स्पष्ट धारणा है कि यह भाषा निरन्तर ही पाणिनि के नियमो का उल्लघन करती है, जिसका पालन करना धार्मिक तथा साहित्यिक रूढिवादी समाज मे आवश्यक समझा जाता था[7]। इस सम्बन्ध मे यह भी उल्लेखनीय

---

१. उदयनारायण तिवारी, "हि० भा० उ० वि०," पृ० १११।

२. "Indian Literature", Vol I, पृ० ४४।

३ "Indian Linguistics," Vol 16, Chatterji Jubilee Vol., पृ० ३१३–३२२।

४. "J R A. S.", 1898, पृ० १८।

५. "J. R. A S" 1906, पृ० २–३।

६ "The Sanskrit Language," पृ० ५१–५३।

७ द्र०–"Das Ramayana"।

## मध्य भारतीय आर्यभाषा का सक्रान्तिकाल

अपने संक्रान्तिकाल ( २०० ई० पू० से ३०० ई० ) मे म० भा० आ० ने नए परिवर्तनो को ग्रहण किया। अब स्वरमध्यग अघोष व्यञ्जनो के स्थान पर सघोष व्यञ्जनो का व्यवहार होने लगा। इसकी सामग्री मध्य एशिया मे आधुनिक खोजो द्वारा प्राप्त हुई है और इसके अन्तर्गत अश्वघोष के नाटकों की प्राकृत तथा निय प्राकृत की गणना होती है। इसमे अश्वघोष के नाटको की जो खण्डित प्रतियाँ तथा मध्य एशिया के शान-शान राज्य मे खरोष्ठी लिपि मे लिखे हुए जो कागज-पत्र आदि प्राप्त हुए हैं, उन्ही के आधार पर इन दोनों की भाषाओ का अध्ययन प्रस्तुत किया गया है।

## बौद्ध संस्कृत तथा पालि

इन उपर्युक्त प्राकृतो के अतिरिक्त एक और सस्कृतबहुला भाषा प्राप्त है, जिसका व्यवहार बौद्धो की महायान शाखा मे था। स्थविरवाद ने जिस प्रकार पालि को अपनी धार्मिक भाषा के रूप मे स्वीकार किया, उसी प्रकार महायानियो ने संस्कृत का अवलम्ब लिया। पर उनकी यह सस्कृत सामान्य सस्कृत थी। इनके ग्रन्थो के प्रकाश मे आने के पश्चात् विद्वानो द्वारा इनका भाषा-सम्बन्धी अध्ययन भी प्रस्तुत किया गया। इसका एक बहुत सुन्दर विवेचन एडगर्टन द्वारा हुआ है और भाषा-विकास-क्रम की दृष्टि से उन्होने इसका निम्नलिखित विभाजन किया है - (१) महावस्तु, भिक्षु-प्रकीर्णक, (२) सद्धर्मपुण्डरीक, ललितविस्तर, गण्डव्यूह, सुखावती-व्यूह, शिक्षासमुच्चय आदि, (३) मूलसर्वास्तिवादविनय, दिव्यावदान, अवदानशतक, प्रज्ञापारमिता, लङ्कावतार, जातकमाला आदि[१]।

इनमे प्रयुक्त पद्य भाग गाथा की सज्ञा से विभूषित है और भाषा के विशेष व्यत्यय इसी मे उपलब्ध हैं। इसी के आधार पर मैक्समूलर, राजेन्द्रलाल मित्र, वेबर तथा बर्नफ आदि विद्वानो ने इसका नामकरण 'गाथा संस्कृत' किया[२], परन्तु एडगर्टन द्वारा यह 'मिश्रित बौद्ध सस्कृत' अभिहित हुई। बर्नफ ने इसका विश्लेषण करते हुए इसे सस्कृत तथा पालि के बीच की भाषा माना है, पर तदनुसार

---

१ "Buddhist Hybrid Sanskrit Grammar", Bibliography & Abbreviations।

२. द्र०—विन्टरनित्स, "Indian Literature," Vol I, पृ० ४७, उदयनारायण तिवारी, "भोजपुरी भाषा और साहित्य," पृ० ४३।

तो पालि के ढाँचे से इसका अटूट सम्बन्ध रहना चाहिए था, और ऐसा नही है[1]। इकार तथा उकारबहुला होने के कारण यह अपभ्रंश की प्रवृत्ति को दिग्दर्शित करती है। इस कारणवश यह पालि से प्राचीन नही हो सकती और आधुनिक भाषाशास्त्री बर्नफ के विपरीत इसे सस्कृत प्राकृत मिश्रित, पूर्ण कृत्रिम तथा साहित्यिक प्राकृतो के समकालीन स्थित भाषा मानते हैं। एडगर्टन द्वारा किए गए नामकरण का भी खण्डन विद्वानो ने प्रस्तुत किया है और उनका विचार है कि किसी भाषा को ऐसा नाम देना उपयुक्त नही है। विन्टरनित्स ने इसे सामान्य सस्कृत कहा है[2] और राघवन् ने एडगर्टन के नामकरण का खण्डन किया है[3]। इनके अनुसार साधु एव शिष्ट सस्कृत के स्थान पर सामान्य होने के कारण यह भाषा समाज मे बहुप्रचलित थी और इस कारणवश पुराण के प्रणेताओ, बौद्धो तथा जैनो सभी ने इसका समानरूप से प्रयोग किया। अतएव 'मिश्रित बौद्ध संस्कृत' यह नामकरण सर्वथा अनुपयुक्त है। इस प्रकार यह एक सामान्य सस्कृत की प्रवृत्ति को प्रदर्शित करनेवाली भाषा है। इसी सामान्य सस्कृत मे पुराणो की रचना हुई थी, जिसके भाषागत व्यत्ययो को ध्यान मे रखकर कीलहार्न[4] तथा कीथ[5] प्रभृति विद्वानो ने यह विचार व्यक्त किया था कि पुराणो का पालि अथवा अन्य किसी प्राकृत से सस्कृत मे रूपान्तर किया गया है और उस रूपान्तर मे मूल के अवशेष यत्र तत्र रह गये हैं। पुराणो के अतिरिक्त सस्कृत मे लिखे गये अन्य तकनीकी ( टेकनिकल ) विषयो के वाङ्मय की भाषा भी ऐसी ही है। पुराणो की भाषा के बारे मे टी० बरो ने यह विचार अभिव्यक्त किया है कि इसका स्वरूप सामान्य था[6]। जैकोबी की तो स्पष्ट धारणा है कि यह भाषा निरन्तर ही पाणिनि के नियमो का उल्लघन करती है, जिसका पालन करना धार्मिक तथा साहित्यिक रूढिवादी समाज मे आवश्यक समझा जाता था[7]। इस सम्बन्ध मे यह भी उल्लेखनीय

---

१. उदयनारायण तिवारी, "हि० भा० उ० वि०," पृ० १११।
२. "Indian Literature", Vol I, पृ० ४४।
३ "Indian Linguistics," Vol 16, Chatterji Jubilee Vol., पृ० ३१३–३२२।
४. "J R A. S.", 1898, पृ० १८।
५. "J. R. A S" 1906, पृ० २–३।
६ "The Sanskrit Language," पृ० ५१–५३।
७ द्र०–"Das Ramayana"।

है कि पुराणो तथा उनके आख्यानो का प्रचार ब्राह्मणो की अपेक्षा सूतो आदि ने अधिक किया। सुसस्कृत एवं परिनिष्ठित भाषा से सरल होने के कारण जनसामान्य इसे समझने तथा ग्रहण करने मे सरलता एव सुविधा का अनुभव करता होगा। लोगो का ऐसा भी विचार है कि आगे चलकर इन पुराणो का भी सस्कृतीकरण हुआ और व्याकरण मे व्यत्यय नाम से प्रसिद्ध बहुप्रचलित भाषा की ये विशेषताएँ समाप्त हो गईं। पर ये अवशेष कही-कही अब भी उपलब्ध है—उदाहरणार्थ 'येन' 'तेन' शब्दो के विशिष्ट प्रयोग—

"येन येन च गच्छन्ति राक्षसा भयतर्जिता।
तेन तेन स्म पश्यन्ति राममेवाग्रत स्थितम्" ॥

(रामायण, अरण्यकाण्ड, ३१, १९)

इस प्रकार रामायण, महाभारत तथा पुराणो की भाषा के समकक्ष ही यह बौद्ध सस्कृत है।

शिष्ट संस्कृत के अतिरिक्त समाज मे निम्नस्तर की भी भाषा प्रचलित थी और पतञ्जलि ने भी इस आशय को व्यक्त किया है कि शिष्ट भाषा के अतिरिक्त ऋषि लोग सामान्य बोलचाल की भाषा का भी प्रयोग करते थे। इस प्रकार साधु सस्कृत के अलावा सामान्य सस्कृत का समाज मे प्रचार विद्यमान था और इसका प्रयोग वैदिक, बौद्ध तथा जैन सभी मतावलम्बियो द्वारा हुआ और इस तरह बौद्ध संस्कृत के नाम से अभिहित की जानेवाली भाषा भी इसी के परिणामस्वरूप विकसित हुई। अत यही अच्छा होगा कि बौद्ध मिश्रित सस्कृत की अपेक्षा इसे हम बोलचाल की संस्कृत अथवा सामान्य संस्कृत की सज्ञा से विभूषित करें।

सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या ने इस भाषा के सम्बन्ध मे कहा है—"सस्कृत के विकास के आरम्भिक काल मे बौद्ध तथा जैन दोनो ही इसके प्रति उदासीन थे और 'छान्दस' अर्थात् वैदिक भाषा के लिए इनके मन मे ब्राह्मणो की-सी श्रद्धा न थी। परन्तु धीरे-धीरे ये दोनो पन्थ भी सस्कृत को स्वीकार करने लगे। (सम्भवत ईसा पूर्व की शताब्दियो मे) बौद्धो ने 'गाथा' नामक एक 'मिश्रित सस्कृत' विकसित की, जिसमे हमे प्राकृत का अत्यन्त कृत्रिम सस्कृतीकरण प्राप्त होता है। एक प्रकार मे यह मभाआ के द्वारा आभाआ की भावना एवं प्रत्नता के प्रति अर्पित की हुई श्रद्धाञ्जलि-मात्र थी[1]।"

---

१. "भा० आ० हि०", पृ० ७०।

सुकुमार सेन के विचार इसके विषय मे कितने स्पष्ट है—"पालि तथा अशोक के अभिलेखो से स्पष्टतया यह ज्ञात होता है कि प्रथम शताब्दी के अन्त मे निर्विवाद रूप से मध्य भारतीय आर्यभाषा का अखिल भारतीय रूप साहित्य तथा शासन मे प्रतिष्ठित हो गया था। यह साहित्यिक रूप ही सस्कृत के परिधान को ग्रहण करके बौद्धो द्वारा विकसित की गई बौद्ध सस्कृत के रूप मे दृष्टिगोचर हुआ। यही बात पुराणादि के भाषा के सम्बन्ध मे भी कही जा सकती है[1]।"

एडगर्टन ने भी इसे किसी मध्य भारतीय आर्यभाषा की अज्ञात बोली पर ही आधारित माना है और बौद्धो की मूलभाषा क्या थी, इस पर भी विवेचन प्रस्तुत किया है। पर यहा ये कुछ उलझे हुए से ज्ञात होते है।

इस भाषा मे ध्वनि सम्बन्धी विशेषताएँ ये हैं—ह्रस्व के स्थान पर दीर्घ (चरण > चारण), दीर्घ के स्थान पर ह्रस्व (तदा > तद), स्वरो का समीकरण (इक्षु > इच्छु), अनुनासिकीकरण (पुद्गल > पुगल), अघोष के स्थान पर सघोष (शठ > शढ), 'ज' के स्थान पर 'य' तथा 'य' के स्थान पर 'ज' (अनेज > अनेय), 'ड' के स्थान पर 'ट' (भिषड > भिपट्क), दन्त्य के स्थान पर मूर्द्धन्य (गदा > गडा), स, ष, स का आपस मे परिवर्तन, व्यञ्जनो का समीकरण तथा उनमे विभिन्न परिवर्तन आदि। पदयोजना मे बहुवचन के लिए एकवचन का प्रयोग, लिङ्ग प्रयोग मे स्वच्छन्दता तथा विभिन्न कारको का एक ही वाक्य मे पदयोजनागत सम्बन्ध आदि इसकी अपनी विशेषताएँ हैं। इसी प्रकार से शब्दरूपो तथा धातुरूपो मे भी यह साधु सस्कृत से अनेक स्थलो पर भिन्नता दिग्दर्शित करती है।

## साहित्यिक प्राकृते तथा पालि

प्राकृत शब्द की व्युत्पत्ति प्रकृति से है और संस्कृत से भेद प्रकट करने के लिए म० मा० काल मे सर्वसाधारण की भाषा को 'प्राकृत' यह सज्ञा दे दी गई। वास्तव मे प्राकृत शब्द का व्यवहार साधारणतया सम्पूर्ण म० भा० आ० के लिए ही होना चाहिए। पर उत्तरकालीन प्राकृत वैयाकरण पालि, अशोक के अभिलेखो की भाषा तथा उपर्युक्त प्राकृतो से परिचित नही थे और सस्कृत नाटको मे प्रयुक्त तथा जैन धार्मिक एव कुछ काव्य ग्रन्थो मे व्यवहृत प्राकृतो को लेकर ही इन्होने उनका विवेचन प्रस्तुत किया और इस प्रकार यह प्राकृत शब्द अब आर्षी अथवा अर्द्धमागधी, मागधी, शौरसेनी, महाराष्ट्री तथा पैशाची आदि म० भा० आ० की

---

१ "Comparative Grammar of M. I. A.", पृ० ४।

भाषाओ के अर्थ मे रूढ़ हो गया है। नीचे इनका अति संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है —

(१) अर्द्धमागधी—यह काशी-कोशल प्रदेश की भाषा थी। जैनो के आगम की भी भाषा यही है और वे इसको आदि भाषा मानते हैं। जैनाचार्यो ने इसमे शास्त्र-रचना भी प्रस्तुत की। इसका व्यवहार सस्कृत नाटको मे भी हुआ है और मध्य-एशिया से प्राप्त अश्वघोष के नाटक 'शारिपुत्रप्रकरण' मे यह व्यवहृत है। इसकी यह सज्ञा शौरसेनी तथा मागधी दोनो की विशेषताओ के इसमे विद्यमान रहने के कारण ही हुई। इसमे 'र' एवं 'ल' दोनो ध्वनियाँ हैं तथा प्रथमा एकवचन के रूप एकारान्त तथा ओकारान्त दोनो होते हैं। 'श' तथा 'ष' दोनो के स्थान पर 'स' का व्यवहार, दन्त्य व्यञ्जनो का मूर्द्धन्यादेश, पूर्वकालिक क्रिया के समान तुमुनन्त का प्रयोग आदि इसकी अन्य विशेषताएँ हैं।

(२) मागधी—मूल रूप से यह मगध की भाषा थी और प्राच्य लोकभाषा होने के कारण इसमे अन्य लोकभाषाओ की अपेक्षा अधिक वर्ण-विकार आदि विकसित हुए। संस्कृत नाटको मे निम्न श्रेणी के पात्रो द्वारा इसका व्यवहार किया गया है। इसमे 'र' ध्वनि का सर्वथा अभाव तथा इसके स्थान पर 'ल' का प्रयोग, 'स' 'ष' के स्थान पर 'श' का प्रयोग, कर्ताकारक एकवचन मे एकारान्त रूप तथा 'ण्य' 'न्य' 'ज्ञ' एव 'ञ्ज' के स्थान पर 'ञ्ञ' आदि विद्यमान हैं।

(३) शौरसेनी—यह मूल रूप मे शूरसेन अथवा मथुरा की भाषा थी और मध्य देश की भाषा होने के कारण संस्कृत से इसका अति सामीप्य रहा तथा यह निरन्तर उससे प्रभावित होती रही। इसकी प्रमुख विशेषताएँ ये हैं—स्वर-मध्यग 'द्' 'ध्' (मूल तथा 'त्', 'थ्' के परिवर्तित रूप) का सुरक्षित रहना, 'क्ष' का 'क्ख' मे परिवर्तन, सयुक्त व्यञ्जनो मे से एक का तिरोभाव कर पूर्ववर्ती स्वर को दीर्घ करने की प्रवृत्ति मे शैथिल्य, 'य' प्रत्यय का प्रतिरूप 'ईअ' प्रत्यय का होना आदि।

(४) महाराष्ट्री—यह म०भा०आ० के द्वितीय पर्व के विकास की चरमावस्था की द्योतक है और साहित्यिक प्राकृतो मे सबसे अधिक विकसित है। प्राकृत वैयाकरणो द्वारा आदर्श प्राकृत के रूप मे यही स्वीकार की गई है। प्राकृत पद्य-रचना अधिक संख्या मे हमे इसी में प्राप्य है और महाकाव्य तथा खण्डकाव्यो आदि की भी रचना इसमे हुई है। इसकी सर्वप्रमुख विशेषता है स्वरमध्यग स्पर्श व्यञ्जनो का लोप करना। शेष विशेषताएँ ये हैं—उष्म व्यञ्जन ध्वनि के स्थान पर 'ह्' का प्रयोग, अपादान एकवचन मे 'अहि' प्रत्यय का योग, अधिकरण एकवचन

मे 'म्भि' अथवा 'ए' का योग, कृ धातु के रूप का वैदिक भाषा के समान निष्पन्न होना, पूर्वकालिक क्रिया का रूप 'ऊण' प्रत्यय के योग से बनना आदि।

(८) पैशाची—इस प्राकृत मे अधुना कोई साहित्यिक रचना उपलब्ध नही है। ऐसी प्रसिद्धि है कि गुणाढ्य ने 'बृहत्कथा' को इसी भाषा मे लिखा था, पर यह पाठ अधुना लुप्त है। प्राकृत वैयाकरणो ने इसकी ये विशेषताएँ बताई हैं—सघोष व्यञ्जनो के स्थान पर अघोष का प्रयोग तथा स्वरमध्यग स्पर्श व्यञ्जनो का लोप न होना।

इसके पश्चात् म०भा०आ० ने अपने तृतीय पर्व अपभ्रंश मे प्रवेश किया और तत्पश्चात् आधुनिक आर्यभाषाओ के अभ्युदय एव विकास का युग आ जाता है। इस प्रकार हम देखते है कि पालि म० भा० आ० के विकास-शृखला की प्रथम कडी है और इस कारणवश यह भारतीय आर्यभाषा के विकास को समझने मे अत्यन्त सहायक है।

## पालि व्याकरण

पालि ने जब साहित्य मे प्रतिष्ठा पाई और यह एक साहित्यिक भाषा हुई तो इसमे भी वाङमय की अनेक शाखायें पल्लवित हुई और स्थविरवादी देशो ने शास्त्रीय भाषा के रूप मे इसे स्वीकार करके इन-इन शाखाओ को विकसित किया। इस प्रकार से जब इस भाषा मे त्रिपिटक का सग्रह हो गया तब उसके बाद यह विकासोन्मुख हुई। सामान्यत पालि साहित्य का वर्गीकरण दो विभागो मे किया जाता है—(१) पालि या पिटक साहित्य और (२) अनुपालि अथवा अनुपिटक साहित्य। बोधि की प्राप्ति से लेकर परिनिर्वाण पर्यन्त महाकरुणा के अवतार भगवान् बुद्ध प्राणिमात्र को दु ख से छुटकारा दिलाने के हेतु अपना उपदेश देते रहे। और परिनिर्वाण के पश्चात् विभिन्न सगीतियो द्वारा उनके इन उपदेशो का सग्रह किया गया। इसका ऊपर वर्णन किया जा चुका है। यही संग्रह पालि त्रिपिटक की सज्ञा से विभूषित हुआ। प्रथम विभाग के अन्तर्गत इसी की गणना की जाती है। इसके पश्चात् अनुपिटक साहित्य का प्रारम्भ होता है। कालान्तर मे इस सम्पूर्ण त्रिपिटक पर बुद्धदत्त, बुद्धघोष तथा धर्मपाल आदि आचार्यो द्वारा अट्ठकथायें (अर्थकथायें) व्याख्यानार्थ प्रस्तुत की गई और अनुपिटक साहित्य मे सर्वप्रथम इसी अट्ठकथा साहित्य की गणना होती है। अट्ठकथाओ के पश्चात् टीकाओ तथा अनुटीकाओ के युग का क्रमश प्रादुर्भाव हुआ और इसी टीका युग मे लोगो का ध्यान काव्य, व्याकरण, छन्दशास्त्र तथा अलकारादि विषयो की ओर गया। किसी भी शास्त्रीय भाषा को हृदयङ्गम करने

के लिए उसके व्याकरण पर अधिकार करना परमावश्यक होता है अतएव पालि के व्याकरण की ओर भी लोगो का ध्यान गया और इस शास्त्र की अभिवृद्धि का प्रारम्भ हुआ। व्याकरण के प्रयोजन को व्यक्त करते हुए आचार्य कच्चायन ने अपनी मङ्गल गाथाओ मे ही इसका व्याख्यान करते हुए कहा है कि शास्ता के उपदेशो के सुष्ठु अर्थ को भलीभाति समझने के लिए ही मैं इस व्याकरण का व्याख्यान करता हूँ, क्योकि ज्ञानी पुरुष बुद्ध द्वारा उपदिष्ट मार्ग से श्रेयस् को प्राप्त करते हैं और वह उनके वचनो के अर्थविबोध से प्राप्त किया जा सकता है और अर्थ का अक्षरपदो मे ज्ञान होने से (और उसके लिए ही इस व्याकरण का उपदेश आवश्यक है)।[1] बाद मे संस्कृत व्याकरण से प्रभावित होकर पालि वैयाकरणो ने भी रक्षा, ऊहन, आगम, लघूपाय तथा सन्देह-निवारण आदि इसके प्रयोजन बतलाये। इसे देखकर यही ज्ञात होता है, जैसे हम पातञ्जल महाभाष्य के पस्पशाह्निक का अध्ययन कर रहे हो—

"सद्दानुसासनस्स किं पयोजन ति चे वदे।
रक्खोहागमलहुपा यासन्देहत्थमेव च"[2] ॥

## संस्कृत व्याकरण

पालि व्याकरण की परम्परा को हृदयङ्गम करने के लिए संस्कृत व्याकरण-परम्परा का ज्ञान परमावश्यक है। भारत मे व्याकरण की परम्परा अविच्छिन्न रूप से प्रारम्भ से ही चलती आई है। महाभाष्य मे इसकी यह परिभाषा दी गई है—"व्याक्रियते अनेन इति व्याकरणम्"[3]। 'व्याकरण पद जिस धातु से निष्पन्न होता है, उसका मूल अर्थ मे प्रयोग यजुर्वेद मे उपलब्ध होता है', साथ ही वैदिक मन्त्रो मे अनेक पदो की व्युत्पत्तियाँ भी उपलब्ध हैं। व्याकरण शास्त्र की उत्पत्ति के समय के विषय मे तो कहना अत्यन्त कठिन है, पर पदपाठो के निर्माण के पूर्व यह विकसित हो चुका था, इतना निश्चितरूप से कहा जा सकता है[4]। इसका प्रयोग गोपथ ब्राह्मण मे उपलब्ध है और इसकी गणना वेदाङ्गो मे प्राचीन काल से ही हुई है। व्याकरण की कई सज्ञाओ का उल्लेख भी हमे गोपथ ब्राह्मण मे प्राप्त होता है। अत आगे चलकर इसका एक शास्त्र के रूप मे विस्तार हुआ और

---

१ क० व्या०, पृ० १। २ "कारिकापालि", का० २८।

३. महाभाष्य, आह्निक १, वार्तिक १२ पर।

४ वि०द्र०—युधिष्ठिर मीमासक, "संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास", भा० १, पृ० ४२-९६।

सस्कृत में अनेक व्याकरणो का प्रणयन भिन्न-भिन्न व्यक्तियो द्वारा अति प्राचीन काल से ही हुआ। काल के अनुसार संस्कृत व्याकरणो का विभाग महान् वैयाकरण पाणिनि को ध्यान मे रखकर दो प्रकार से करना अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होता है और इसके दो विभाग तब होते है—(१) पाणिनि से प्राचीन, (२) पाणिनि से अर्वाचीन। पाणिनि से प्राचीन आचार्यो मे इन्द्र, वायु, भारद्वाज, भागुरि, पौष्करसादि, आपिशलि, काश्यप, गार्ग्य, गालव, शाकटायन तथा स्फोटायन आदि हैं और उनसे अर्वाचीन आचार्यो मे सर्ववर्मन्, चन्द्रगोमिन्, पाल्यकीर्ति, भोजदेव, हेमचन्द्र, अनुभूतिस्वरूप, वोपदेव, क्रमदीश्वर और पद्मनाभ आदि आते हैं, जिनके अलग-अलग व्याकरण हैं। कातन्त्र व्याकरण के कर्ता के सम्बन्ध मे निश्चित रूप से नही कहा जा सकता, यद्यपि लोग इसे भी पाणिनि से अर्वाचीन ही मानते हैं। पाणिनि ने अपने पूर्ववर्ती आचार्यो से यथासम्भव सहायता ली और उनकी अष्टाध्यायी एक प्रकार से इन सबके पश्चात् विकसित एक प्रौढ व्याकरण शास्त्र है और इसमे पाणिनि की अपनी मौलिकता भी प्रगाढ रूप से विद्यमान है। पाणिनि के पश्चात् जितने आचार्य हुए, उन सबने पाणिनि से तो सहायता ली ही, साथ ही पूर्वाचार्यो की कृतियो का भी पूर्ण उपयोग किया। कुछ ने तो पाणिनि से पूर्व विद्यमान (ऐन्द्र आदि) व्याकरण सम्प्रदायो के अनुसार ही अपने व्याकरण को रचा, जैसा कि बर्नेल ने कातन्त्र व्याकरण के सम्बन्ध मे कहा है कि यह ऐन्द्र व्याकरण सम्प्रदाय का ग्रन्थ है[1]। ऐन्द्र व्याकरण पाणिनि से पूर्व का व्याकरण था और उस समय इसका विस्तृत प्रसार था तथा परम्परा के अनुसार इसे ही पीछे करके पाणिनि ने ख्याति प्राप्त की। ऐन्द्र व्याकरण तथा कातन्त्र के सम्बन्ध में इनका कच्चायन व्याकरण पर प्रभाव दिखाते हुए हम आगे विवेचना प्रस्तुत करेंगे। यहाँ पर सामान्य रूप से पालि वैयाकरण सस्कृत वैयाकरणो के प्रति कितने ऋणी हैं, इसे ही प्रदर्शित किया जा रहा है।

## सस्कृत व्याकरण का पालि व्याकरण पर प्रभाव

इस पुस्तक के अन्त मे अनुक्रमणिका मे विशिष्ट पदो की सूची दी गई है और यह तो केवल कच्चायन व्याकरण मे व्यवहृत सज्ञाएँ हैं[2]। इनके अतिरिक्त मोग्गल्लान तथा सद्दनीति मे व्यवहृत और पद हैं। ये सब पूर्ववर्ती सस्कृत व्याकरणो

---

१. वि० वि० द्र०—ए० सी० बर्नेल, "On the Aindia School of Sanskrit Grammarians"।

२. क० व्या०, पृ० ४३४-४३६।

से ले लिए गये हैं। उदाहरणस्वरूप—अक्खर, अघोस, अज्जतनी, अतिसग्ग, अत्तनोपद, अपादान, अब्भास, अब्ययीभाव, आख्यात, आगम, आदेस, उत्तमपुरिस, उपसग्ग, कम्मधारय, कारक, कारित, किच्च, कित, गणो के नाम, घटादि, तद्धित, धातु, तप्पुरिस, नाम, पाटिपदिक, बहुब्बीहि, ब्यञ्जन, भविस्सन्ती, योगविभाग, लिङ्ग, विभत्ति, विभासा, वुद्धि, सब्बधातुक, सब्बनाम, समास, सम्पदान, हीयत्तनी आदि। इनके अतिरिक्त भाषा तथा विधि को ध्यान मे रखकर कुछ मौलिक संज्ञाओ का विधान अवश्य हुआ है।

संस्कृत व्याकरणो के इस ऋण को स्वीकार करते हुए ही कच्चायन ने 'परसमञ्ञा पयोगे' (९) सूत्र बनाया है, जिसकी स्पष्ट वृत्ति है—"सस्कृत ग्रन्थो मे घोष, अघोष आदि जो सज्ञाएँ हैं, वे प्रयुक्त होने पर यहाँ भी ग्रहण की जाती हैं"। इस सूत्र का व्याख्यान करते हुए न्यासकार कहते हैं—"परेसं समञ्ञा परसमञ्ञा, वेय्याकरणानं समञ्ञा ति अत्थो, परस्मिं वा समञ्ञा परसमञ्ञा, सक्कतगन्थे समञ्ञा ति अत्थो"[1]। 'कच्चायनवण्णना' में भी इस सूत्र का यही विवेचन है, विशेषता केवल इतनी है कि इनमे से कुछ को वहाँ पर गिना भी दिया गया है—"परसमञ्ञा नाम घोसाघोसलोपसवण्णसमानसयोगलिङ्गपदनिपातोपसग्गपच्चयादयो"[2]।

इनके अतिरिक्त विधि तथा व्याख्यान करने एव परिभाषा आदि देने मे भी पालि व्याकरण मे सस्कृत व्याकरण के ग्रन्थो से बातें ग्रहण की गई हैं और कही कही तो शब्दावली आदि भी वही है। विस्तारभय से इसके दो एक उदाहरण ही यहाँ पर प्रस्तुत किये जाते हैं। समासविधि के निर्देशन मे कच्चायन व्याकरण का प्रसिद्ध सूत्र 'नामान समासो युत्तत्थो' (३१८) है। इसका व्याख्यान करने मे न्यासकार ने 'महाभाष्य' मे समासवृत्ति के सम्बन्ध मे आये हुए शास्त्रार्थ को ही पालि रूपान्तर के रूप मे उपस्थित कर दिया है। प्रथमत स्वय यह सूत्र ही कातन्त्र व्याकरण मे आया है—"नाम्ना समासो युक्तार्थः"[3]। न्यासकार कहते हैं—"किं तेस ते युत्तत्थभावमुपगच्छन्ता पजहित्वावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छन्ति ? अथ नेति। किं तेन ? यदि पजहित्वावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्यु', 'राजपुरिसमानेही' ति वुत्ते पुरिसमत्तस्सेवानयन भवेय्य, तथा 'वसिट्ठमानेही' ति वुत्ते अपच्चमत्तस्सेवानयनं। अथ अप्पजहित्वावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्यु' उभिन्नमत्थद्ध-

---

१. उपर्युक्त सूत्र पर "न्यास"।

२. उपर्युक्त सूत्र पर "क० व०"।

३. सूत्र २ ५ १।

यस्स विज्जमानत्ता बहुवचनं सिया ति किमेत्थ साधेय्युं ''' एवं हि लोके दिस्सति—पुरिसो परकम्मनि पवत्तमानो सकं कम्मं पजहती ति, तयथा—तच्छको रजककम्मनि पवत्तमानो सकं तच्छककम्मं पजहति। एवं वुत्त, यतो राजसद्दो पुरिसत्थो वत्तमानो सकत्थं पजहेय्य वासिट्ठसद्दो चापच्चत्थे ति ''' पजहन्तो पि सो सकत्थं नाच्चन्तं पजहति, यो परत्थविरोधिसकत्थो, त येव, त यथा—तच्छको रजककम्मनि पवत्तमानो तच्छककम्ममत्तं पजहति, न हसनुकासखिपित्तादीनि, न चायमत्थो परत्थविरोधिविसेसनं नाम, तस्मा नप्पजहति। अथ वा अन्वयतो विसेसनं भवति अथ यथा पुप्फचङ्कोटकं, पानिगघटो, भत्तपच्छि, पसाधनसमुग्गं ति आदीसु पुप्फादीसु तेहि च अपनीतेसु पि विसेसनं अन्वयतो सम्भवति, एवमिहापी ति न दोसो। '' इदानि 'रञ्ञो पुरिसमानेही' ति वुत्ते राजा पुरिसं निवत्तेति अञ्ञेहि सामीहि, पुरिसो राजानं निवत्तेति अञ्ञेहि सेहि। एवमेतस्मिं उभयतो व्यवच्छिन्ने यदि जहाति, काम जहातु, न पनञ्ञा पुरिसमत्तस्सानयनं भवति, सावने संयुत्तत्थता। अथ वा यदि पनिमे नप्पजहित्वावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्युं वाळ्हं युत्तं, एव हि लोके दिस्सति—कोचि भिक्खु दुतीयं भिक्खं लभित्वा न पुब्बं जहाति, सञ्चयो व जायती ति एवमनेन युत्तत्थग्गहणेन 'भिन्नत्थानमेकत्थीभावो समासलक्खणं' ति वुत्तं होति''।[1]

कारकों के व्याख्यान मे भी 'न्यास' तथा 'कच्चायनवण्णना' मे संस्कृत व्याकरण का यह प्रभाव दृष्टिगोचर है। 'कच्चायनवण्णना' मे आदि मङ्गल, मध्य मङ्गल तथा अन्त्य मङ्गल आदि का सूत्र क्रम मे जो निर्देश किया गया है,[2] वह भी संस्कृत वैयाकरणो की ही देन है। इस प्रकार से सूत्रो के व्याख्यान मे भी विषय को स्पष्ट करने के लिए संस्कृत व्याकरण से बहुत कुछ लिया गया है।

कच्चायन व्याकरण के बहुत से सूत्र स्वय ही कातन्त्र व्याकरण के अनुवादमात्र से ज्ञात होते हैं तथा पाणिनीय से भी उनका सम्बन्ध है। इस पर विशेष प्रकाश कच्चायन व्याकरण के प्रसंग मे डाला जायेगा तथा इस सम्बन्ध में इस पुस्तक के अन्त मे दी हुई अनुक्रमणिका से भी यह स्पष्ट है।

कच्चायन सम्प्रदाय के अतिरिक्त मोग्गल्लान तथा सद्दनीति व्याकरणो मे भी यह प्रभाव प्रकट है। मोग्गल्लान ने भी पाणिनि, कातन्त्र तथा चन्द्रगोमिन् के व्याकरणो से अत्यधिक सहायता ली है[3] और शास्त्रार्थादि से सम्बन्धित विषयो को प्रस्तुत

---

१. सूत्र ३१८ पर "न्यास"।
२. "क० व्या०", पृ० ३७१-३७२।
३ गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ५३।

से ले लिए गये हैं। उदाहरणस्वरूप—अक्खर, अघोस, अज्जतनी, अतिसग्ग, अत्तनोपद, अपादान, अब्भास, अव्ययीभाव, आख्यात, आगम, आदेस, उत्तमपुरिस, उपसग्ग, कम्मधारय, कारक, कारित, किच्च, कित, गणो के नाम, घटादि, तद्धित, धातु, तप्पुरिस, नाम, पाटिपदिक, बहुब्बीहि, व्यञ्जन, भविस्सन्ती, योगविभाग, लिङ्ग, विभत्ति, विभासा, वुद्धि, सब्बधातुक, सब्बनाम, समास, सम्पदान, हीयत्तनी आदि। इनके अतिरिक्त भाषा तथा विधि को ध्यान मे रखकर कुछ मौलिक संज्ञाओ का विधान अवश्य हुआ है।

संस्कृत व्याकरणो के इस ऋण को स्वीकार करते हुए ही कच्चायन ने 'परसमञ्ञा पयोगे' (९) सूत्र बनाया है, जिसकी स्पष्ट वृत्ति है—"सस्कृत ग्रन्थो मे घोष, अघोष आदि जो सज्ञाएँ हैं, वे प्रयुक्त होने पर यहाँ भी ग्रहण की जाती हैं"। इस सूत्र का व्याख्यान करते हुए न्यासकार कहते हैं—"परेसं समञ्ञा परसमञ्ञा, वेय्याकरणानं समञ्ञा ति अत्थो, परस्मिं वा समञ्ञा परसमञ्ञा, सक्कतगन्थे समञ्ञा ति अत्थो"[1]। 'कच्चायनवण्णना' में भी इस सूत्र का यही विवेचन है, विशेषता केवल इतनी है कि इनमे से कुछ को वहाँ पर गिना भी दिया गया है—"परसमञ्ञा नाम घोसाघोसलोपसवण्णसमानसयोगलिङ्गपदनिपातोपसग्गपच्चयादयो"[2]।

इनके अतिरिक्त विधि तथा व्याख्यान करने एव परिभाषा आदि देने मे भी पालि व्याकरण मे सस्कृत व्याकरण के ग्रन्थो से बातें ग्रहण की गई हैं और कही कही तो शब्दावली आदि भी वही है। विस्तारभय से इसके दो एक उदाहरण ही यहाँ पर प्रस्तुत किये जाते हैं। समासविधि के निर्देशन मे कच्चायन व्याकरण का प्रसिद्ध सूत्र 'नामान समासो युत्तत्थो' (३१८) है। इसका व्याख्यान करने मे न्यासकार ने 'महाभाष्य' मे समासवृत्ति के सम्बन्ध मे आये हुए शास्त्रार्थ को ही पालि रूपान्तर के रूप मे उपस्थित कर दिया है। प्रथमत स्वय यह सूत्र ही कातन्त्र व्याकरण मे आया है—'नाम्ना समासो युक्तार्थः'[3]। न्यासकार कहते हैं—"किं तेस ते युत्तत्थभावमुपगच्छन्ता पजहितवावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छन्ति ? अथ नेति। किं तेन ? यदि पजहितवावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्युं, 'राजपुरिसमानेही' ति वुत्ते पुरिसमत्तस्सेवानयनं भवेय्य, तथा 'वसिट्ठमानेही' ति वुत्ते अपच्चमत्तस्सेवानयनं। अथ अप्पजहितत्थावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्युं उभिन्नमत्थद्व-

---

१. उपर्युक्त सूत्र पर "न्यास"।

२. उपर्युक्त सूत्र पर "क० व०"।

३. सूत्र २ ५ १।

यस्स विज्जमानत्ता बहुवचनं सिया ति किमेत्थ साधेय्युं ··· एवं हि लोके दिस्सति—पुरिसो परकम्मनि पवत्तमानो सकं कम्मं पजहती ति, तद्यथा—तच्छको राजकम्मनि पवत्तमानो सकं तच्छककम्मं पजहति। एवं युत्तं, यतो राजसद्दो पुरिसत्थो वत्तमानो सकत्थं पजहेय्य वासिट्ठसद्दो चापच्चत्थे ति ·· पजहन्तो पि सो सकत्थं नाच्चन्तं पजहति, यो परत्थविरोधिसकत्थो, स येव, त यथा—तच्छको रजकम्मनि पवत्तमानो तच्छकम्ममपरं पजहति, न हसनुकासखिपित्तादीनि, न चायमत्थो परत्थविरोधिविसेसनं नाम, तस्मा नप्पजहति। अथ वा अन्वयतो विसेसनं भवति अथ यथा पुप्फचङ्कोटकं, पानिगघटो, भत्तपच्चि, पसाधनसमुग्गं ति आदीसु पुप्फादीसु तेहि च अपनीतेसु पि विसेसनं अन्वयतो सम्भवति, एवमिहापी ति न दोसो।· इदानि 'रञ्ञो पुरिसमानेही' ति वुत्ते राजा पुरिसं निवत्तेति अञ्ञेहि सामीहि, पुरिसो राजानं निवत्तेति अञ्ञेहि सेहि। एवमेतस्मिं उभयतो व्यवच्छिन्ने यदि जहाति, कामं जहातु, न पनद्धा पुरिसमत्तस्सानयनं भवति, सावने संयुत्तत्थता। अथ वा यदि पनिमे नप्पजहित्वावत्तनो अत्थे युत्तत्थभावमुपगच्छेय्युं बाळ्हं युत्तं, एव हि लोके दिस्सति—कोचि भिक्खु दुतीयं भिक्खं लभित्वा न पुब्बं जहाति, सञ्चयो व जायती ति एवमनेन युत्तत्थग्गहणेन 'भिन्नत्थानमेकत्थीभावो समासलक्खणं' ति वुत्तं होति"।[1]

कारको के व्याख्यान मे भी 'न्यास' तथा 'कच्चायनवण्णना' मे संस्कृत व्याकरण का यह प्रभाव दृष्टिगोचर है। 'कच्चायनवण्णना' मे आदि मङ्गल, मध्य मङ्गल तथा अन्त्य मङ्गल आदि का सूत्र-क्रम मे जो निर्देश किया गया है,[2] वह भी संस्कृत वैयाकरणो की ही देन है। इस प्रकार से सूत्रो के व्याख्यान मे भी विषय को स्पष्ट करने के लिए सस्कृत व्याकरण से बहुत कुछ लिया गया है।

कच्चायन व्याकरण के बहुत से सूत्र स्वय ही कातन्त्र व्याकरण के अनुवादमात्र से ज्ञात होते हैं तथा पाणिनीय से भी उनका सम्बन्ध है। इस पर विशेष प्रकाश कच्चायन व्याकरण के प्रसंग मे डाला जायेगा तथा इस सम्बन्ध में इस पुस्तक के अन्त मे दी हुई अनुक्रमणिका से भी यह स्पष्ट है।

कच्चायन सम्प्रदाय के अतिरिक्त मोग्गल्लान तथा सद्दनीति व्याकरणो में भी यह प्रभाव प्रकट है। मोग्गल्लान ने भी पाणिनि, कातन्त्र तथा चन्द्रगोमिन् के व्याकरणो से अत्यधिक सहायता ली है[3] और शास्त्रार्थादि से सम्बन्धित विषयो को प्रस्तुत

---

१ सूत्र ३१८ पर "न्यास"।
२. "क० व्या०", पृ० ३७१-३७२।
३ गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ६३।

करने मे सस्कृत व्याकरण परम्परा के बाद के ग्रन्थो से भी यथासम्भव सहायता प्राप्त की है—उदाहरणार्थ समास की परिभाषा मोग्गल्लान ने यह दी है—"स्यादि स्यादिनेकत्थ" ( ३। १ ) अर्थात् स्याद्यन्त शब्द स्याद्यन्त शब्द के साथ एकार्थ होते हैं, यह भिन्न अर्थो का एकार्थ हो जाना समास कहा जाता है। इसकी वृत्ति पर संस्कृत व्याकरण का स्पष्ट प्रभाव दृष्टिगोचर है और इसकी व्याख्या भी, जिसे अपनी 'पञ्चिका' में स्वयं आचार्य ने ही प्रस्तुत किया है, 'न्यास' की ही भाँति स्पष्ट रूप से 'महाभाष्य' से प्रभावित है[1]—"ननु च जहमानसकत्थायं वुत्तियमुपादियमानाय राजपुरिसमानयेति वुत्ते पुरिसमत्तस्सानयनम्पप्पोति न कदाचि राजविसिट्ठस्स? नेदमत्थि। जहन्तो पि राजसद्दो सकत्थं नाच्चन्ताय जहाति, तं यथा—थपति राजकम्मे पवत्तमानो सकं तच्छककम्मं राजकम्मविरुद्धं ( जहाति नाविरुद्धं ) हसितकम्मं तथा राजसद्दो पि विसेसनत्थवुत्तिविरुद्धमत्थं जहाति न पन विसेसनं। अथ वान्वयतो राजविसिट्ठस्स गहणं, त यथा—चम्पकपुटो मल्लिकापुटो ति निट्ठितेसु पि कुसुमेसु व्यपदेसोन्वयतो भवति तथेहापि तेन राजविसिट्ठस्स आनयनं न पुरिसमत्तस्स[2]"।

'सद्दनीति' मे तो शैली, भाषा तथा विवेचन सभी पर संस्कृत व्याकरण का अत्यन्त प्रभाव है और तीन भागो मे इसका वैज्ञानिक सम्पादन प्रस्तुत करते हुए सम्पादक हेलमर स्मिथ ने टिप्पणी मे पूर्व के उन-उन संस्कृत ग्रन्थो का यथासम्भव निर्देश भी कर दिया है।[3] इसमे व्याकरण सम्बन्धी विषयो पर जो शास्त्रार्थ प्रस्तुत किया गया है, उसका भी आधार बहुत कुछ सस्कृत व्याकरण ही है और यह इसकी पदमाला, धातुमाला तथा सुत्तमाला तीनो मे ही व्याप्त है। सद्दनीतिकार ने यही बात प्रयोगो के सम्बन्ध मे भी कही है कि पालि के पदो तथा शब्दो के व्यवहार मे यत्र-तत्र सस्कृत भाषा का प्रभाव पड जाता है और इसे शुद्ध करने के लिए उन्होने स्थान-स्थान पर इसका खण्डन भी प्रस्तुत किया है। 'कु' सद्दे धातु से 'कब्ब' (काव्य) की तद्धित द्वारा व्युत्पत्ति प्रदर्शित करते हुए 'काव्य' के प्रयोग के विषय मे सद्दनीतिकार कहते हैं—"केचि तु काव्यं ति सद्दरूपं इच्छन्ति, न त पावचने पमाणं, सक्कटभासाभावतो, सक्कटभासातो पि हि आचरिया नयं गण्हन्ति",[4] 'खा' तथा 'ख्या' धातु से 'स्वाखात', 'स्वाक्खात' तथा 'स्वाख्यात' की

---

१ द्र०—उपर्युक्त, पृ० ४९-५० । २. सूत्र ३. १ पर "मोग्गल्लानपञ्चिका" ।

३ द्र०—हेल्मर स्मिथ, "सद्द०", भा० १, २, ३ ।

४. "सद्द०", भा० २, धातु संख्या ३ ।

व्युत्पत्ति के सम्बन्ध मे विचार है—"केचि पन स्वाखातो ति च स्वाक्खातो ति च स्वाख्यातो ति च पदमिच्छन्ति। तत्थ पच्छिमानि सकटभासातो नयं गहेत्वा वुत्तानि, इतरं यथाठितरूपनिप्फत्तिवसेन[1] ।" इस प्रकार के उदाहरणो से यह पुस्तक भरी पडी है।

इन सबके अतिरिक्त प्रकरण विभाग तथा तीनो सम्प्रदायो के धातुपाठ आदि भी यथेष्ट रूप से संस्कृत व्याकरण से प्रभावित हैं। अत उपर्युक्त सक्षिप्त रूप से प्रस्तुत किये गयें उदाहरणो से यह प्रकट है कि पालि व्याकरण के सभी सम्प्रदायो पर सस्कृत भाषा तथा इसके व्याकरणो का सूत्र-रचना, उनका व्याख्यान, भाषा तथा शैली आदि सभी पर यथेष्ट प्रभाव पडा है।

## पालि व्याकरण के सम्प्रदाय

ऊपर पालि वाङ्मय के विकास मे व्याकरण के स्थान को प्रदर्शित करते हुए यह उल्लेख किया गया है कि पालि व्याकरण का वहाँ बहुत बाद में सन्निवेश हुआ। वैज्ञानिक अध्ययन से तो यही सिद्ध है, पर परम्परा इस सम्बन्ध मे भिन्न है। परम्परा के अनुसार पालि व्याकरण की उत्पत्ति के विषय मे ऐसी प्रसिद्धि है कि इसकी उत्पत्ति इस कारणवश हुई कि बुद्ध के श्रोताओ को उनके उपदेशो की भाषा को समझने मे कठिनाई होने लगी और जब लोगो ने अपने इस अनुभव को व्यक्त किया कि वे इन उपदेशो के अर्थ को नही समझ पा रहे हैं तो भगवान् के प्रधान शिष्य महाकच्चायन ने इस सम्बन्ध मे समाधि लगाई और वे उन लोगो के समक्ष अपने व्याकरण के प्रथम सूत्र 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' (१) को लेकर उपस्थित हुए, जो इस सम्प्रदाय का आधारस्तम्भ है[2]। इस प्रकार इस अनुश्रुति के अनुसार प्रथम पालि व्याकरण के रचयिता बुद्ध के प्रधान शिष्य महाकच्चायन कहे जाते हैं। गुणरत्न स्थविर ने कच्चायन व्याकरण की भूमिका मे इस सम्बन्ध मे यह विचार व्यक्त किया है—"मागधिकाय पालिभासाय कच्चायनव्याकरणतो पोराणतरं वित्थारगतं व्याकरणं न दिस्सति[3]"।

पालि के पाँच व्याकरण सम्प्रदायो का उल्लेख प्राप्त होता है—(१) बोधिसत्त व्याकरण, (२) कच्चायन व्याकरण, (३) सब्बगुणाकर व्याकरण, (४) मोग्गलायन

---

१ वही, धातु संख्या ३५।

२ फ्रासिस मैसन, "Kachchayano's Pali Grammar, पृ० १४।

३ गुणरत्न थेर, "कच्चायनव्याकरण", भूमिका।

व्याकरण, (५) सद्दनीति व्याकरण। इनमे से प्रथम तथा तृतीय उपलब्ध नही है और द्वितीय, चतुर्थ तथा पञ्चम ही अधुना प्राप्त हैं एव इनमे भी कच्चायन व्याकरण ही प्राचीनतम तथा महत्त्वपूर्ण है और इसे विद्वान बडी श्रद्धा की दृष्टि से देखते हैं[1]।

## अट्ठकथाओं में व्याकरण

पर यदि हम उपर्युक्त अनुश्रुति को थोडी देर के लिए स्वीकार भी कर लें कि कच्चायन व्याकरण की रचना बुद्ध के ही प्रधान शिष्य महाकच्चायन द्वारा हुई थी तो शीघ्र ही यह बात भी उपस्थित हो जाती है कि इस परिस्थिति मे तो बुद्धदत्त, बुद्धघोष तथा धर्मपाल आदि आचार्यों द्वारा रचित त्रिपिटक की विभिन्न अट्ठकथाओ मे इसका प्रयोग होना आवश्यक था। पर वस्तुस्थिति यह है कि इन आचार्यों ने इसका कही भी उद्धरण नही दिया है। इसके विपरीत वहा पर जो विभिन्न पदो की निरुक्तिया, उनके सम्बन्ध मे नियम तथा पारिभाषिक शब्दावली आदि प्राप्त होते हैं वे कच्चायन व्याकरण के अनुसार नही हैं। उनमे से कुछ पाणिनि के अनुसार हैं, कुछ निरुक्ति-पद्धति पर अवलम्बित हैं तथा कुछ अन्य व्याकरण सम्प्रदायो से ग्रहण किये गये हैं। 'इन्द्रियट्ठ' की व्याख्या करते हुए बुद्धघोष कहते हैं—"को पन नेसं इन्द्रियट्ठो नामा ति? इन्दलिङ्गट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददेसितट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददिट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्दसिट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्दजुट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो"।[2] बिलकुल इसी प्रकार का पाणिनीय सूत्र भी है—"इन्द्रियमिन्द्रलिङ्गमिन्द्रदृष्टमिन्द्रसृष्टमिन्द्रजुष्टमिन्द्रदत्तमिति वा" (सू० ५।२।९३)। इसके अतिरिक्त 'सुत्तनिपात' की अट्ठकथा मे 'भगवा' शब्द को 'भाग्यवा' से निष्पन्न बता कर 'वर्णागमो वर्णविपर्ययो' आदि नियम का उल्लेख करते हुए पाणिनि के सूत्र 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' (६।३।१०९) की ओर भी सकेत किया गया है—"तत्थ वण्णागमो वण्णविकारलोपो ति एतं निरुत्तिलक्खणं गहेत्वा, सद्दनयेन वा पिसोदरादिपक्खेपलक्खणं (०पक्खे लक्खण) गहेत्वा, यस्मा लोकियलोकुत्तरसुखाभिनिब्बत्तकं दानसीलादिपारमितासागरपारप्पत्तं भाग्यमस्स अत्थि, तस्मा भाग्यवा ति वत्तब्बे भगवा ति वुच्चती ति ञातब्ब[3]"। यही बात वही 'भग्गवा' से इसकी व्युत्पत्ति बताते हुए कही गई है[4]। पाणिनि द्वारा 'आपत्ति' शब्द का प्रयोग प्राप्ति

---

१ धर्मकीर्ति श्री धर्माराम, "कच्चायनवुत्ति", भूमिका।

२. विसु०, पृ० ४९१–४९२। ३ सु० नि० अ०, भा० १, पृ० १०७।

४ वहीं, पृ० १०८।

के अर्थ मे हुआ है और इसी अर्थ मे अनेक बार 'समन्तपासादिका' मे आचार्य बुद्धघोष ने भी इसका प्रयोग किया है[1]। परम्परा के अनुसार बुद्धघोष ब्राह्मण शिल्प तथा तीनो वेदो आदि मे पारङ्गत थे और यदि इसे स्वीकार कर लिया जाय तो उन्होने वेदाङ्ग के रूप मे संस्कृत व्याकरण का भी अवश्य अध्ययन किया होगा। इस तथ्य से भी इसी ओर विशेष सकेत होता है कि उनकी अट्ठकथाओ मे कच्चायन व्याकरण का आश्रय नही ग्रहण किया गया है, प्रत्युत इसके विपरीत वहाँ पर आधार कुछ दूसरा ही ज्ञात होता है। त्रिपिटक के 'धम्मपद' नामक ग्रन्थ मे महाप्रज्ञ भिक्षु के सम्बन्ध मे कहा गया है--

"वीततण्हो अनादानो निरुत्तिपदकोविदो।
अक्खरानं सन्निपातं जञ्ञा पुब्बापरानि च।
स वे अन्तिमसारीरो महापञ्ञो ति वुच्चति॥" (२४।१९)

अर्थात् महाप्रज्ञ भिक्षु के लिए यह आवश्यक है कि वह निरुक्ति-पदो का ज्ञाता हो तथा अक्षरो के सन्निपात अर्थात् शब्द-योजना से परिचित हो। इससे भी यही प्रकट है कि प्राचीन समय मे शब्दो की निरुक्ति तथा व्याकरण-सम्बन्धी नियमो की कोई अन्य परम्परा पालि मे अवश्य विद्यमान थी, जो बाद के पालि व्याकरण सम्प्रदायो के अभ्युदय के पश्चात् समाप्त हो गई।

सन्धि, कार, व्यञ्जन, अनुनासिक, रस्स, लोप, आदेस, विपल्लास, विपरिणाम, लिङ्ग, विभत्ति, वचन, बहुवचन, आमेण्डित (आम्रेडित), वेवचन, उपसग्ग तथा निपात आदि व्याकरण-संज्ञाओ का प्रयोग भी स्थान-स्थान पर अट्ठकथाओ मे हुआ है और यह भी किसी पूर्व परम्परा की ओर ही सकेत करता है[2]।

अट्ठकथाओ मे कारक नामो अथवा विभक्ति-नामो का अन्य प्रकार से उल्लेख हुआ है। वहाँ पर निरुक्ति का आश्रय ग्रहण करके इन विभक्ति-नामो को क्रमश: पच्चत्तवचन,[3] उपयोगवचन[4], करणवचन[5], सम्पदानवचन[6], निस्सकवचन[7], सामिवचन[8],

---

१ बी० सी० ला०, "A History of Pali Literature", भा० २, पृ० ६३३।

२. वि० वि० के लिए द्र०—आर० ओ० फ्रान्के, "Geschichte und Kritik Der Einheimischen Pali-Grammatik und Lexicographie", पृ० ३।

३ सु० नि० अ०, भा० १, पृ० ३०३। ४. वहीं, भा० २, पृ० ३८६।

५ पेत० अ०, पृ० ३३। ६. सु० नि० अ०, भा० २, पृ० ४११।

७. जा० अ०, भा० ५, पृ० ४९८। ८. जा० अ०, भा० १, पृ० १८५।

व्याकरण, (५) सद्दनीति व्याकरण। इनमे से प्रथम तथा तृतीय उपलब्ध नही हैं और द्वितीय, चतुर्थ तथा पञ्चम ही अधुना प्राप्त है एव इनमे भी कच्चायन व्याकरण ही प्राचीनतम तथा महत्त्वपूर्ण है और इसे विद्वान बडी श्रद्धा की दृष्टि से देखते हैं[1]।

## अट्ठकथाओं में व्याकरण

पर यदि हम उपर्युक्त अनुश्रुति को थोडी देर के लिए स्वीकार भी कर लें कि कच्चायन व्याकरण की रचना बुद्ध के ही प्रधान शिष्य महाकच्चायन द्वारा हुई थी तो शीघ्र ही यह बात भी उपस्थित हो जाती है कि इस परिस्थिति मे तो बुद्धदत्त, बुद्धघोष तथा धर्मपाल आदि आचार्यो द्वारा रचित त्रिपिटक की विभिन्न अट्ठकथाओ मे इसका प्रयोग होना आवश्यक था। पर वस्तुस्थिति यह है कि इन आचार्यो ने इसका कही भी उद्धरण नही दिया है। इसके विपरीत वहा पर जो विभिन्न पदो की निरुक्तियॉ, उनके सम्बन्ध मे नियम तथा पारिभापिक शब्दावली आदि प्राप्त होते हैं वे कच्चायन व्याकरण के अनुसार नही हैं। उनमे से कुछ पाणिनि के अनुसार हैं, कुछ निरुक्ति-पद्धति पर अवलम्बित हैं तथा कुछ अन्य व्याकरण सम्प्रदायो से ग्रहण किये गये हैं। 'इन्द्रियट्ठ' की व्याख्या करते हुए बुद्धघोष कहते हैं—"को पन नेसं इन्द्रियट्ठो नामा ति? इन्दलिङ्गट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददेसितट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्ददिट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्दसिट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो, इन्दजुट्ठट्ठो इन्द्रियट्ठो"।[2] बिलकुल इसी प्रकार का पाणिनीय सूत्र भी है—"इन्द्रियमिन्द्र-लिङ्गमिन्द्रदृष्टमिन्द्रसृष्टमिन्द्रजुष्टमिन्द्रदत्तमिति वा" (सू० ५।२।९३)। इसके अतिरिक्त 'सुत्तनिपात' की अट्ठकथा मे 'भगवा' शब्द को 'भाग्यवा' से निष्पन्न बता कर 'वर्णागमो वर्णविपर्ययो' आदि नियम का उल्लेख करते हुए पाणिनि के सूत्र 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' (६।३।१०९) की ओर भी सकेत किया गया है—"तत्थ वण्णागमो वण्णविकारलोपो ति एतं निरुत्तिलक्खणं गहेत्वा, सद्दनयेन वा पिसोदरादिपक्खेपलक्खणं (०पक्खे लक्खण) गहेत्वा, यस्मा लोकियलोकुत्तरसुखाभि-निब्बत्तकं दानसीलादिपारमितासागरपारप्पत्तं भाग्यमस्स अत्थि, तस्मा भाग्यवा ति वत्तब्बे भगवा ति वुच्चती ति ञातब्ब[3]"। यही बात वहीं 'भग्गवा' से इसकी व्युत्पत्ति बताते हुए कही गई है[4]। पाणिनि द्वारा 'आपत्ति' शब्द का प्रयोग प्राप्ति

---

१ धर्मकीर्ति श्री धर्माराम, "कच्चायनवुत्ति", भूमिका।

२. विसु०, पृ० ४९१–४९२। ३ सु० नि० अ०, भा० १, पृ० १०७।

४ वहीं, पृ० १०८।

के अर्थ में हुआ है और इसी अर्थ मे अनेक वार 'समन्तपासादिका' मे आचार्य बुद्धघोष ने भी इसका प्रयोग किया है[1]। परम्परा के अनुसार बुद्धघोष ब्राह्मण शिल्प तथा तीनो वेदो आदि मे पारङ्गत थे और यदि इसे स्वीकार कर लिया जाय तो उन्होने वेदाङ्ग के रूप मे सस्कृत व्याकरण का भी अवश्य अध्ययन किया होगा। इस तथ्य से भी इसी ओर विशेष सकेत होता है कि उनकी अट्ठकथाओ मे कच्चायन व्याकरण का आश्रय नही ग्रहण किया गया है, प्रत्युत इसके विपरीत वहाँ पर आधार कुछ दूसरा ही ज्ञात होता है। त्रिपिटक के 'धम्मपद' नामक ग्रन्थ मे महाप्रज्ञ भिक्षु के सम्बन्ध मे कहा गया है—

"वीततण्हो अनादानो निरुत्तिपदकोविदो।
अक्खरानं सन्निपातं जञ्ञा पुब्बापरानि च।
स वे अन्तिमसारीरो महापञ्ञो ति वुच्चति॥" (२४।१९)

अर्थात् महाप्रज्ञ भिक्षु के लिए यह आवश्यक है कि वह निरुक्ति-पदो का ज्ञाता हो तथा अक्षरो के सन्निपात अर्थात् शब्द-योजना से परिचित हो। इससे भी यही प्रकट है कि प्राचीन समय मे शब्दो की निरुक्ति तथा व्याकरण-सम्बन्धी नियमो की कोई अन्य परम्परा पालि मे अवश्य विद्यमान थी, जो बाद के पालि व्याकरण सम्प्रदायो के अभ्युदय के पश्चात् समाप्त हो गई।

सन्धि, कार, व्यञ्जन, अनुनासिक, रस्स, लोप, आदेस, विपल्लास, विपरिणाम, लिङ्ग, विभत्ति, वचन, बहुवचन, आमेण्डित (आम्रेडित), वेवचन, उपसग्ग तथा निपात आदि व्याकरण-संज्ञाओ का प्रयोग भी स्थान-स्थान पर अट्ठकथाओ मे हुआ है और यह भी किसी पूर्व परम्परा की ओर ही सकेत करता है[2]।

अट्ठकथाओ मे कारक नामो अथवा विभक्ति-नामो का अन्य प्रकार से उल्लेख हुआ है। वहाँ पर निरुक्ति का आश्रय ग्रहण करके इन विभक्ति-नामो को क्रमश: पच्चत्तवचन,[3] उपयोगवचन[4], करणवचन[5], सम्पदानवचन[6], निस्सकवचन[7], सामिवचन[8],

---

१ बी० सी० ला०, "A History of Pali Literature", भा० २, पृ० ६३३।

२. वि० वि० के लिए द्र०—आर० ओ० फ्रान्के, "Geschichte und Kritik Der Einheimischen Pali-Grammatik und Lexicographie", पृ० ३।

३ सु० नि० अ०, भा० १, पृ० ३०३। ४. वहीं, भा० २, पृ० ३८६।

५ पेत० अ०, पृ० ३३। ६. सु० नि० अ०, भा० २, पृ० ४९९।

७. जा० अ०, भा० ५, पृ० ४९८। ८. जा० अ०, भा० १, पृ० १८५।

भुम्मवचन[1] तथा आमन्त्तणवचन[2] आदि कहा गया है। पर इन संज्ञाओं का प्रयोग आगे कच्चायन तथा मोग्गल्लान आदि ने नहीं किया, यद्यपि बाद के प्रकरण ग्रन्थों तथा कुछ टीका ग्रन्थों में इनका प्रयोग प्रकारान्तर से हुआ। अट्ठकथा से इनमें से कुछ प्रसिद्ध प्रयोगों का उल्लेख यहाँ किया जा रहा है—

भुम्मवचन का प्रयोग सप्तमी विभक्ति (अधिकरण कारक) के लिए इन अर्थों में हुआ है—"अधिकरणत्थे,[3] समीपत्थे,[4] निद्धारणे,[5] भावेन भावलक्खणे,[6] कारणे,[7] निमित्तत्थे"[8] आदि। 'दीघनिकाय' के प्रथम सुत्त 'ब्रह्मजालसुत्त' की प्रथम पंक्ति में ही आनेवाले 'एकं समयं बुद्धो भगवा' '' वाक्य में 'एकं समयं' प्रयोग पर व्याख्या लिखते हुए आचार्य बुद्धघोष कहते हैं—"कस्मा पनेत्थ यथा अभिधम्मे 'यस्मिं समये कामावचरं' ति च, इतो अञ्ञेसु सुत्तपदेसु 'यस्मिं समयं, भिक्खवे, भिक्खु विविच्चेव कामेही' ति च भुम्मवचनेन निद्देसो कतो, विनये च 'तेन समयेन बुद्धो भगवा' ति करणवचनेन, तथा अकत्वा 'एकं समयं' ति उपयोग-वचनेन निद्देसो कतो ति? तत्थ तथा इध च अञ्ञथा अत्थसम्भवतो। तत्थ हि अभिधम्मे इतो अञ्ञेसु सुत्तपदेसु च अधिकरणत्थो भावेन भावलक्खणत्थो च सम्भवति, अधिकरणं हि कालत्थो समूहत्थो च समयो च, तत्थ वुत्तानं फस्सादि-धम्मानं खण-समवाय-हेतु-संखातस्स च समयस्स भावेन तेसं भावो लक्खीयति, तस्मा तदत्थ-जोतनत्थं तत्थ भुम्मवचनेन निद्देसो कतो। विनये च हेतु-अत्थो करणत्थो च सम्भवति। यो हि सो सिक्खापद पञ्ञत्ति समयो सारिपुत्तादीहि दुविञ्ञेय्यो, तेन समयेन हेतुभूतेन करणभूतेन च सिक्खापदानि पञ्ञापयन्तो सिक्खापद-पञ्ञत्ति-हेतुं च अपेक्खमानो भगवा तत्थ तत्थ विहासि, तस्मा तदत्थ-जोतनत्थं तत्थ करणवचनेन निद्देसो कतो। इध पन अञ्ञस्मिञ्च एवं-जातिके अच्चन्त-संयोगत्थो सम्भवति। यं हि समयं भगवा इमं अञ्ञं वा सुत्तन्त देसेसि अच्चन्तमेव तं समयं करुणा-विहारेन विहासि, तस्मा तदत्थ-जोतनत्थं इध उपयोग-वचन-निद्देसो कतो ति। तेनेतं वुच्चति—

तं तं अत्थमवेक्खित्वा भुम्मेन करणेन च।
अञ्ञत्र समयो वुत्तो उपयोगेन सो इधा ति॥

---

१. सु० नि० अ०, भा० १, पृ० १४०। २. वहीं, भा० २, पृ० ४३६।
३. वहीं, भा० १, पृ० २१०। ४. वहीं, भा० १, पृ० १११।
५. वहीं, भा० १, पृ० २२४। ६. वहीं, भा० १, पृ० २२४।
७. वहीं, भा० १, पृ० २१०। ८. वहीं, भा० १, पृ० ३२१।

पोराणा पन वण्णयन्ति—'तस्मिं समये ति वा, तेन समयेना ति वा, तं समयं ति वा अभिलाप-मत्त-भेदो एस, सब्बत्थ भुम्ममेव अत्थो ति'। तस्मा एकं समयं ति वुत्ते पि एकस्मिं समये ति अत्थो वेदितब्बो।"[1]

इस प्रकार से इतने विस्तृत रूप से ये चर्चाएँ हुई है। कच्चायन व्याकरण मे केवल 'सामि' का व्याख्यान 'यस्स वा परिग्गहो त सामि' (सू० २८५) मे किया गया हैं और इसी से सम्बन्धित सूत्र 'सामिस्मि छट्ठी' (३०३) भी है। इसके अतिरिक्त ये अन्य वचन वहाँ पर नही प्राप्त होते। 'स्वामी' सज्ञा का उल्लेख कातन्त्र व्याकरण मे भी हुआ है[2]। ट्रेकनर द्वारा सम्पादित "A Critical Pali Dictionary" मे भी भुम्मवचन का व्याख्यान विद्यमान है[3]। जिस प्रकार से Locative 'शब्द स्वय' 'Locus' से बनता है वैसे ही भूमि अथवा आधार का द्योतक यह शब्द है और उसी अर्थ मे यह उसी प्रकार से व्युत्पन्न है।

पाणिनि के सूत्रो पर प्रस्तुत किये गये वार्तिको मे भी 'प्रत्यात्मवचन' तथा 'उपयोगवचन' आदि का प्रयोग हुआ हैं[4]। इससे स्पष्टतया ज्ञात होता है कि भारत मे अति प्राचीन काल से ही इन सज्ञाओ का प्रयोग व्याकरण शास्त्र मे कारक-सम्बन्धो को व्यक्त करने के लिए था और अट्ठकथाकारो ने भी इसे ग्रहण किया। डा० बर्नेल ने इस सम्बन्ध मे यह विचार व्यक्त किया है कि इसके आधार पर कुछ विशेष निष्कर्ष नही निकालना चाहिए। उनका कथन है—"कच्चायन व्याकरण की प्राचीनता के विषय मे जेम्स एलविस ने दूसरा प्रश्न यह उठाया है कि आचार्य बुद्धघोष ने अपनी अट्ठकथाओ मे कच्चायन व्याकरण मे प्रयुक्त सज्ञाओ का उल्लेख न करके उनके स्थान पर अन्य संज्ञाओ का उल्लेख किया है, पर इससे कोई निष्कर्ष नही निकाला जा सकता, जैसा कि मैंने स्वय प्रदर्शित किया है कि कच्चायन की बहुत सी संज्ञाएँ पाणिनीय मे प्राप्त हैं, कुछ पतञ्जलि मे मिलती हैं और इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि वे चतुर्थ शताब्दी से पूर्व प्राप्त किसी आधार पर आधारित हैं। ये सज्ञाएँ कारको के नाम आदि हैं। प्रथमा आदि का व्यवहार पाणिनि ने किया है, पर इनके स्थान पर 'पच्चत्त' तथा 'उपयोग' आदि बुद्धघोष

---

१. दी० नि० अ०, भा० १, पृ० ३३।

२ द्र०—कातन्त्र, सू० ३।१।९।

३ द्र०—"A Critical Pali Dictionary", पृ० १२८।

४. सूत्र १।१।९० पर छठवां वार्तिक तथा सूत्र १।४।२९ पर दूसरा वार्तिक।

द्वारा व्यवहृत हैं। किन्तु जैसा कि इन व्याख्यानो से स्पष्ट है, ये कारको के नाम न होकर उनके द्वारा व्यक्त होनेवाले पदयोजनागत-सम्बन्ध (syntactical relation) को ही व्यक्त करते हैं।"[1]

पर जैसा कि बर्नेल के कथन से ही स्पष्ट है, वे स्वयं अपनी ही स्थापना द्वारा उलझे से ज्ञात होते हैं। ये कारको के नाम हो अथवा न हो, इनसे यह निष्कर्ष तो अवश्य ही प्राप्त होता है कि अट्ठकथाकारो के समक्ष कच्चायन व्याकरण के अतिरिक्त इस सम्बन्ध मे अन्य कोई आधार अवश्य विद्यमान था, साथ ही इससे यह भी प्रतिध्वनित होता है कि बुद्ध के समय मे महाकच्चायन ने कच्चायन व्याकरण की रचना नही की थी, प्रत्युत बाद मे यह कभी हुई। जहाँ तक प्राचीन काल मे व्यवहृत तथा कच्चायन व्याकरण मे प्रयुक्त सज्ञाओ का सम्बन्ध है, वे इसके काल के सम्बन्ध मे की गई इस स्थापना मे बाधक नही होती।

इन संज्ञाओ की चर्चा सद्दनीतिकार द्वारा स्थान-स्थान पर हुई है और इस ग्रन्थ के पदमाला मे एक स्थान पर इनके प्रयोगो का उल्लेख करते हुए व्याख्यान भी उपस्थित किया गया है, जो विशेष रूप से द्रष्टव्य है। वहाँ पर उल्लेख है—"इद-मेत्थ निरुत्तिलक्खणं दट्ठब्ब—पच्चत्तवचने पठमा विभत्ति भवति, उपयोगवचने दुतिया विभत्ति भवति, करणवचने ततिया विभत्ति भवति, सम्पदानवचने चतुत्थी विभत्ति भवति, निस्सक्कवचने पञ्चमी सामिवचने छट्ठी "भुम्मवचने सत्तमी आमन्तणवचने अट्ठमी विभत्ति भवति। तत्र उद्दानं—

पच्चत्तमुपयोगञ्च करणं सम्पदानियं।
निस्सक्कं सामिवचनं भुम्मालपनट्ठमं॥

तत्र पच्चत्तवचन नाम तिविधलिङ्गववत्थानगतानं इत्थि-पुम-नपुंसकानं पच्चत्तसभावनिद्देसत्थो, उपयोगवचनं नाम यो यं करोति तेन तदुपयुत्तपरिदीपनत्थो, करणवचनं नाम तञ्जापकतन्निब्बत्तकपरिदीपनत्थो, सम्पदानवचनं नाम तदनुप्पदानपरिदीपनत्थो, निस्सक्कवचन नाम तन्निस्सततदपगमपरिदीपनत्थो, सामिवचनं नाम तदिस्सरपरिदीपनत्थो, भुम्मवचनं नाम तप्पतिट्ठापरिदीपनत्थो, आमन्तणवचनं नाम तदामन्तणपरिदीपनत्थो। एवं ञत्वा पयोगानि असम्मुय्हन्तेन योजेतब्बानि[2]।"

---

१. द्र०—ए० सी० बर्नेल, "On the Aindra School of Sanskrit Grammarians", पृ० ६१।

२ "सद्द०", पदमाला, परि० ४, प्रारम्भ में ही।

अट्ठकथाओ मे प्राप्त इस व्याकरण की चर्चा के पश्चात् काल की दृष्टि से पालि व्याकरण के सम्प्रदायो मे कच्चायन व्याकरण का ही महत्त्वपूर्ण स्थान है और प्रस्तुत ग्रन्थ भी इसी से सम्बन्धित हैं, साथ ही प्राप्त तीनो सम्प्रदायो मे सबसे अधिक ग्रन्थ इसी को आधार बनाकर प्रस्तुत किये गये है। अतएव नीचे इसके सम्बन्ध मे विस्तृत विचार उपस्थित किया जा रहा है —

## कच्चायन व्याकरण

वर्तमान समय मे उपलब्ध पालि व्याकरण-सम्प्रदायो में कच्चायन व्याकरण प्राचीनतम तथा महत्त्वपूर्ण हैं। इसे 'कच्चायनगन्ध' अथवा 'सुसन्धिकप्प' भी कहा जाता है। यह तृतीय नाम लोगो को भ्रम मे डाल देता है, क्योकि इसी व्याकरण मे 'सन्धिकप्प' नामक एक काण्ड भी है और इस भ्रम के शिकार विद्वान् लोग भी हो गये हैं तथा उन्होने इस नाम का अर्थ केवल इसका यह काण्ड-विशेष ले लिया है। पर इस ग्रन्थ के प्रारम्भ मे ही मगल-गाथाओ मे आया है—"वक्खामि सुत्तहितमेत्थ सुसन्धिकप्पं।" इसका अर्थ दोनो ही लिया जाता है—ग्रन्थ-विशेष अथवा काण्ड-विशेष। प्रथम काण्ड अथवा अध्याय के नाम पर ही सम्पूर्ण ग्रन्थ का नामकरण कर देना पालि की अपनी शैली है और इसके अनेक उदाहरण त्रिपिटक मे ही मिलते हैं, जैसे कि 'पाराजिककण्ड' के प्रारम्भ मे स्थित होने के कारण 'विनय-पिटक' के एक ग्रन्थ का ही नाम 'पाराजिक' हो गया है—"अस्स पन कच्चायन ति सामञ्ञनामं सन्धिकप्पादीनं साधारणत्ता अथ वा सन्धिकप्पं ति सामञ्जनामं, तथा हि केचि आदिवसेन नाम लभति पाराजिककण्डो ति, केचि अन्तवसेन तिकनिपातादि, अयं पन आदिवसेन लद्धनामो ति वेदितब्बो"[1]। 'कच्चायन' नाम की व्याख्या है—"इद हि कच्चायनस्स इद ति कच्चायनं ति वुच्चति"[2]। इस सम्बन्ध मे 'कच्चायनभेद' मे कहा गया है—

"इति कच्चोसपुत्तो तु तस्स कच्चायनो मतो।
तेनेव कतसत्थम्पि कच्चायनन्ति जायति।
कच्चायनस्सिद सत्थं तिमिनावचनत्थतो"[3] ॥

यह ग्रन्थ सूत्र, वृत्ति तथा उदाहरणो के रूप में अधुना उपलब्ध है। इस विषय मे ऐसी परम्परा है—

---

१ "न्यास", पृ० ५। २. वही, पृ० ५। ३. "क०भे०", ३-४ कारिका।

"कच्चानेन कतो योगो वुत्ति च सङ्घनन्दिनो ।
पयोगो ब्रह्मदत्तेन न्यासो विमलबुद्धिना"[1] ॥

अर्थात् कच्चायन ने केवल सूत्र मात्र की रचना की थी, वृत्ति सङ्घनन्दि द्वारा रची गई, प्रयोगो की रचना ब्रह्मदत्त द्वारा हुई और न्यास को विमलबुद्धि ने रचा। इस प्रकार हम देखते है कि परम्परा उपर्युक्त रीति से इस सम्पूर्ण व्याकरण को वर्तमान रूप मे एक व्यक्ति की कृति मानने को तैयार नही है। विभिन्न भागो के विभिन्न लेखक थे, इस मान्यता से तो यही दिग्दर्शित होता है कि सङ्घनन्दि आदि निश्चित रूप से कच्चायन से भिन्न व्यक्ति थे। 'कच्चायनवण्णना' मे तो कच्चायन व्याकरण के प्रथम सूत्र 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' को बुद्धभाषित कहकर कच्चायन (महाकच्चायन) को इसी से अपने व्याकरण को रचने की प्रेरणा प्राप्त हुई, ऐसी स्थापना की गई है—"इदं सुत्तं केन वुत्तं ? भगवता वुत्तं...तदा भगवा ओभासं मुञ्चित्वा 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' ति वाक्यं ठपेति, तेसं च कम्मट्ठानं पतिट्ठति, तस्मा भगवता वुत्तं ति वुच्चति। तं ञत्वा, महाकच्चायनो भगवन्तं याचित्वा, हिमवन्तं गन्त्वा, मनोसिलातले दक्खिणदिसाभागं सीसं कत्वा, पुरत्थिमदिसाभिमुखो हुत्वा, 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' इच्चादिकं कच्चायनपकरणं विरचि"[2]। इसके अनुसार सम्पूर्ण प्रकरण के रचयिता महाकच्चायन हैं। 'रूपसिद्धि' तथा 'न्यास' के अनुसार भी ऐसा ही है। पर 'कच्चायनभेदटीका' मे ही उपर्युक्त परम्परा (कच्चायन, सङ्घनन्दि, ब्रह्मदत्त तथा विमलबुद्धि से सम्बन्धित परम्परा) के साथ ही यह उल्लेख भी विद्यमान है—"आचरिया पन लक्खणवुत्तिउदाहरणसंखातं इमं कच्चायनगन्धं कच्चायनत्थेरेन कतं ति वदन्ति"[3]। इस प्रकार से एक ही स्थान मे उद्धृत परम्परा तथा इस मत मे विरोध दोनो ही दिये हुए हैं। अब प्रश्न यह उठता है कि ऐसा क्यो है? ऐसा ज्ञात होता है कि यह इसीलिए है कि यह एक शाखा अथवा सम्प्रदाय मे पल्लवित हुआ व्याकरण शास्त्र है, धीरे-धीरे ऐसा हुआ होगा कि उस शाखा-विशेष के प्रवर्तक आदि-आचार्य के नाम से ही यह सम्पूर्ण व्याकरण प्रचलित हो गया होगा। इसे हम नीचे कच्चायन के सम्बन्ध मे विचार प्रस्तुत करते हुए और स्पष्ट करेंगे।

---

१ जेम्स एलविस द्वारा "Introduction to Kaccāyana's Grammar" में "कच्चायनभेदटीका" से उद्धृत।

२. क० सू० १ पर "क० व०"।

३ सुभूति, "नाममाला", भूमिका, पृ० १२ पर उद्धृत।

## कच्चायन

सर्वप्रथम कच्चायन कौन हैं, यह प्रश्न अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस व्याकरण के कर्त्ता के सम्बन्ध में न्यास के प्रारम्भ में ही कहा गया हैं—"कच्चायनञ्च मुनिवण्णितबुद्धिमस्स कच्चायनस्स मुखमत्तमहं करिस्सं"। आगे चलकर न्यासकार ने इसके कर्त्ता बुद्ध के प्रमुख शिष्य महाकच्चायन थे, ऐसा मत दिया है—"कत्ता नाम एतदग्गं, भिक्खवे, मम सावकानं भिक्खूनं सङ्खित्तेन भासितस्स वित्थारेन अत्थं विभजन्तानं, यदिदं महाकच्चायनो ति भगवता एतदग्गे ठपितो आयस्मा महाकच्चायनो"।[1] इसके अतिरिक्त 'सुत्तनिद्देस', 'कच्चायनवण्णना' तथा 'अङ्गुत्तरटीका' में भी यही व्यक्त किया गया है कि इसके रचयिता महाकच्चायन ही थे[2]।

कच्चान अथवा कच्चायन गोत्र नाम है। यह कच्चायन व्याकरण के सूत्र 'णायनणान वच्छादितो' (३४७) से 'कच्च' शब्द में 'णायन' अथवा 'णान' प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होता है। कच्चायन गोत्र 'वच्छ' तथा 'वसिट्ठ' आदि गोत्रों की भाँति ही एक उच्च गोत्र है और गोत्र का नाम होने के कारण इस नाम के कई व्यक्तियों का पालि वाङ्मय में उल्लेख हुआ है, जिनमें महाकच्चायन, पकुधकच्चायन, पुब्बकच्चायन, सम्बुलकच्चान तथा सभियकच्चान आदि मुख्य हैं। इनमें परम्परा के अनुसार कच्चायन व्याकरण के रचयिता महाकच्चायन ही माने जाते हैं। पकुधकच्चायन त्रिपिटक के अनुसार बुद्ध के समय के ही एक गणाचार्य थे, जो 'अकिरियवादी' थे और उस समय के छह तैर्थिक आचार्यों में से एक थे। अतः कच्चायन व्याकरण के रचयिता ये नहीं हो सकते। ऐसी ही बात पुब्बकच्चान आदि के विषय में है। अब केवल महाकच्चायन-वाली बात रह जाती है।

परम्परा इस व्याकरण के रचयिता को महाकच्चायन ही मानती है। ये महाकच्चायन बुद्ध के प्रमुख ८० शिष्यों में एक थे। 'अङ्गुत्तरनिकाय' में स्वयं बुद्ध द्वारा इनके सम्बन्ध में यह कथन है—"एतदग्गं, भिक्खवे, मम सावकानं भिक्खूनं सङ्खित्तेन भासितस्स वित्थारेन अत्थं विभजन्तानं, यदिदं महाकच्चायनो ति।"[3] 'अङ्गुत्तरनिकाय' की अट्ठकथा 'मनोरथपूरणी' में इस सम्बन्ध में यह व्याख्यान है—"अञ्ञे किर तथागतस्स सखेपवचनं अत्थवसेन वा पूरेतुं सक्कोन्ति ब्यञ्जनवसेन

---

१ "न्यास", पृ० ६।

२. द्र०—सुभूति, "नाममाला", भूमिका, पृ० ११।

३. "अङ्गु०", भा० १, पृ० २४।

"कच्चानेन कतो योगो वुत्ति च सङ्घनन्दिनो।
पयोगो ब्रह्मदत्तेन न्यासो विमलबुद्धिना"[1] ॥

अर्थात् कच्चायन ने केवल सूत्र मात्र की रचना की थी, वृत्ति सङ्घनन्दि द्वारा रची गई, प्रयोगों की रचना ब्रह्मदत्त द्वारा हुई और न्यास को विमलबुद्धि ने रचा। इस प्रकार हम देखते हैं कि परम्परा उपर्युक्त रीति से इस सम्पूर्ण व्याकरण को वर्तमान रूप में एक व्यक्ति की कृति मानने को तैयार नहीं है। विभिन्न भागों के विभिन्न लेखक थे इस मान्यता से तो यही दिग्दर्शित होता है कि सङ्घनन्दि आदि निश्चित रूप से कच्चायन से भिन्न व्यक्ति थे। 'कच्चायनवण्णना' में तो कच्चायन व्याकरण के प्रथम सूत्र 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' को बुद्धभाषित कहकर कच्चायन (महाकच्चायन) को इसी से अपने व्याकरण को रचने की प्रेरणा प्राप्त हुई, ऐसी स्थापना की गई है—"इदं सुत्तं केन वुत्तं ? भगवता वुत्तं···तदा भगवा ओभासं मुञ्चित्वा 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' ति वाक्य ठपेति, तेसं च कम्मट्ठानं पतिट्ठति, तस्मा भगवता वुत्तं ति वुच्चति। तं जत्वा, महाकच्चायनो भगवन्तं याचित्वा, हिमवन्तं गन्त्वा, मनोसिलातले दक्खिणदिसाभागं सीसं कत्वा, पुरत्थिमदिसाभिमुखो हुत्वा, 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' इच्चादिकं कच्चायनपकरणं विरचि"[2]। इसके अनुसार सम्पूर्ण प्रकरण के रचयिता महाकच्चायन हैं। 'रूपसिद्धि' तथा 'न्यास' के अनुसार भी ऐसा ही है। पर 'कच्चायनभेदटीका' में ही उपर्युक्त परम्परा (कच्चायन, सङ्घनन्दि, ब्रह्मदत्त तथा विमलबुद्धि से सम्बन्धित परम्परा) के साथ ही यह उल्लेख भी विद्यमान है—"आचरिया पन लक्खणवुत्तिउदाहरणसंखातं इमं कच्चायनगन्धं कच्चायनत्थेरेन कतं ति वदन्ति"[3]। इस प्रकार से एक ही स्थान में उद्धृत परम्परा तथा इस मत में विरोध दोनों ही दिये हुए हैं। अब प्रश्न यह उठता है कि ऐसा क्यों है ? ऐसा ज्ञात होता है कि यह इसीलिए है कि यह एक शाखा अथवा सम्प्रदाय में पल्लवित हुआ व्याकरण शास्त्र है, धीरे-धीरे ऐसा हुआ होगा कि उस शाखा-विशेष के प्रवर्तक आदि-आचार्य के नाम से ही यह सम्पूर्ण व्याकरण प्रचलित हो गया होगा। इसे हम नीचे कच्चायन के सम्बन्ध में विचार प्रस्तुत करते हुए और स्पष्ट करेंगे।

---

१ जेम्स एलविस द्वारा "Introduction to Kaccāyana's Grammar" में "कच्चायनभेदटीका" से उद्धृत।

२. क० सू० १ पर "क० व०"।

३. सुभूति, "नाममाला", भूमिका, पृ० १२ पर उद्धृत।

## कच्चायन

सर्वप्रथम कच्चायन कौन हैं, यह प्रश्न अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस व्याकरण के कर्त्ता के सम्बन्ध में न्यास के प्रारम्भ में ही कहा गया है—"कच्चायनञ्च मुनिवण्णितबुद्धिमस्स कच्चायनस्स मुखमत्तमहं करिस्सं"। आगे चलकर न्यासकार ने इसके कर्त्ता बुद्ध के प्रमुख शिष्य महाकच्चायन थे, ऐसा मत दिया है—"कत्ता नाम एतदग्गं, भिक्खवे, मम सावकानं भिक्खूनं सङ्खित्तेन भासितस्स वित्थारेन अत्थं विभजन्तानं, यदिदं महाकच्चायनो ति भगवता एतदग्गे ठपितो आयस्मा महाकच्चायनो"।[1] इसके अतिरिक्त 'सुत्तनिद्देस', 'कच्चायनवण्णना' तथा 'अङ्गुत्तरटीका' में भी यही व्यक्त किया गया है कि इसके रचयिता महाकच्चायन ही थे[2]।

कच्चान अथवा कच्चायन गोत्र नाम है। यह कच्चायन व्याकरण के सूत्र 'णायनणान वच्छादितो' (३४७) से 'कच्च' शब्द में 'णायन' अथवा 'णान' प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होता है। कच्चायन गोत्र 'वच्छ' तथा 'वसिट्ठ' आदि गोत्रों की भाँति ही एक उच्च गोत्र है और गोत्र का नाम होने के कारण इस नाम के कई व्यक्तियों का पालि वाङ्मय में उल्लेख हुआ है, जिनमें महाकच्चायन, पकुधकच्चायन, पुब्बकच्चायन, सम्बुलकच्चान तथा सभियकच्चान आदि मुख्य हैं। इनमें परम्परा के अनुसार कच्चायन व्याकरण के रचयिता महाकच्चायन ही माने जाते हैं। पकुधकच्चायन त्रिपिटक के अनुसार बुद्ध के समय के ही एक गणाचार्य थे, जो 'अकिरियवादी' थे और उस समय के छह तैर्थिक आचार्यों में से एक थे। अतः कच्चायन व्याकरण के रचयिता ये नहीं हो सकते। ऐसी ही बात पुब्बकच्चान आदि के विषय में है। अब केवल महाकच्चायन-वाली बात रह जाती है।

परम्परा इस व्याकरण के रचयिता को महाकच्चायन ही मानती है। ये महाकच्चायन बुद्ध के प्रमुख ८० शिष्यों में एक थे। 'अङ्गुत्तरनिकाय' में स्वयं बुद्ध द्वारा इनके सम्बन्ध में यह कथन है—"एतदग्गं, भिक्खवे, मम सावकानं भिक्खूनं सङ्खित्तेन भासितस्स वित्थारेन अत्थं विभजन्तानं, यदिदं महाकच्चायनो ति।"[3] 'अङ्गुत्तरनिकाय' की अट्ठकथा 'मनोरथपूरणी' में इस सम्बन्ध में यह व्याख्यान है—"अञ्ञे किर तथागतस्स सङ्खेपवचनं अत्थवसेन वा पूरेतुं सक्कोन्ति ब्यञ्जनवसेन

---

१ "न्यास", पृ० ६।

२. द्र०—सुभूति, "नाममाला", भूमिका, पृ० ११।

३. "अङ्गु०", भा० १, पृ० २४।

वा, अयं पन थेरो उभगत्रसेना पि सक्कोति, तस्मा अग्गो ति''[1]। इनसे यही ज्ञात होता है कि महाकच्चायन सद्धर्म के सिद्धान्तो के एक बहुत बडे व्याख्याता थे और उत्तम वैयाकरण भी। इसी से प्रभावित होकर तथा नाम मे साम्य होने के कारण परम्परा मे इन्ही को कच्चायन व्याकरण का कर्त्ता मान लिया गया।

महाकच्चायन का जन्म 'उज्जेनी' मे हुआ था और वे अवन्ती के सम्राट् 'चण्ड-पज्जोत' के मन्त्री के पुत्र थे। उनका नाम 'कच्चान' अथवा 'कच्चायन' गोत्र नाम अथवा स्वर्ण-वर्ण के होने के कारण था। 'महावस्तु' के अनुसार वे 'असित' अथवा 'कालदेवल' के भतीजे थे और उनके आदेशानुसार अपने साथियो के साथ वे बुद्ध के दर्शन के लिए गये और बुद्धोपदेश से प्रभावित होकर वे सभी भिक्षु हो गये तथा सबने अर्हत् पद की प्राप्ति की। बुद्ध-दर्शन के पश्चात् वे अपने साथियो के साथ लौटे और अवन्ति देश मे 'कुररघरपपात' तथा 'मक्करकत' नामक स्थानो मे उन्होने आश्रमो की स्थापना की। इस अवन्ति-सघ के भिक्षु तथा भिक्षुणियो की गाथायें 'थेर' एव 'थेरीगाथा' मे विद्यमान हैं। इन्होने 'मधुपिण्डिक', 'कच्चायन' तथा 'पारायण' सुत्तो का व्याख्यान अथवा उपदेश भी किया था। इसी योग्यता से प्रभावित होकर बाद मे इन्हे कच्चायन व्याकरण का कर्त्ता मान लिया गया।[2]

जेम्स एलविस ने इस परम्परा को सत्य मानकर यह विचार व्यक्त किया है—'मेरा इस मत की ओर झुकाव है कि 'सन्धिकप्प' नामक व्याकरण (पालि व्याकरण) को महाकच्चायन ने छठी शताब्दी ई० पू० के उत्तरार्ध में लिखा था।"[3] इस सम्बन्ध मे उन्होने 'अड्गुत्तरनिकाय-अट्ठकथा' की एक टीका का सन्दर्भ भी दिया है—"महाकच्चायनत्थेरो पुब्बपत्थनावसेन कच्चायनप्पकरण (कच्चायन व्याकरण ?) महानिरुत्तिपकरणं नेत्तिपकरण चा ति पकरणत्तयं सङ्घमज्झे पकासेसि"।[4] परन्तु 'मनोरथपूरणी' मे जहाँ पर कच्चायन के पूर्वजन्म का वृत्तान्त दिया हुआ है, वहाँ पर ऐसा कोई उल्लेख नही प्राप्त होता।

---

१ एडमन्ड हार्डी, "नेत्तिप्पकरण", भूमिका, पृ० ३३ में उद्धृत।

२ वि० वि० द्र०—जी० पी० मललसेकर, "Dictionary of Pali Proper Names", vol. II, पृ० ४६८-७०, "Pali Literature of Ceylon", पृ० १८१।

३. जेम्स एलविस, "Introduction to Kaccāyana's Grammar", पृ० ७२।

४. वहीं, पृ० २२।

उपर्युक्त परम्परा को सत्य मानकर यह भी धारणा प्रचलित है कि यद्यपि इसकी रचना बुद्ध के समय मे ही हो गयी थी तथापि इसकी परम्परा मौखिक रूप मे बुद्ध के परिनिर्वाण के ४५० वर्ष बाद तक चलती रही और त्रिपिटक-ग्रन्थो के साथ ही प्रथम शताब्दी ई० पू० मे यह ग्रन्थ लिपिबद्ध किया गया।[1] ऐसी भी मान्यता है कि इस ग्रन्थ विशेष को वर्मा मे आचार्य बुद्धघोष ले गये थे और उन्ही ने इसका बर्मी अनुवाद तथा वर्मी टीका भी प्रस्तुत की।[2]

पर महाकच्चायन इस व्याकरण के रचयिता थे, यह स्थापना तर्क की कसौटी पर रंचमात्र भी खरी नही उतरती। यदि महाकच्चायन ने इसकी रचना की थी तो आचार्य बुद्धघोष को अपनी अट्ठकथाओ मे इसे स्थान अवश्य देना था। ऊपर इस सम्बन्ध मे यह कहा जा चुका है कि ऐसा नही है। अपने तर्को को इस खण्डन से बचाने के लिए जेम्स एलविस ने ऐसी स्थापना करने की चेष्टा की है कि सम्भवत बुद्धघोष कच्चायन व्याकरण से परिचित नही थे, अथवा उनके समय मे यह इस उच्च प्रतिष्ठा को नहीं प्राप्त कर सका था। पर जब 'अङ्गुत्तर-अट्ठकथा' मे उन्होने महाकच्चायन की विशेषताओ का उल्लेख किया है, तब ऐसी स्थापना के लिए अवकाश कहाँ रह जाता है?[3] यही बात वर्मा मे इसे उन्हे ले जाने के सम्बन्ध में भी कही जा सकती है, साथ ही उनकी यह बर्मा यात्रा अन्य प्रमाणो के अभाव मे कपोलकल्पित ही ज्ञात होती है। यदि कच्चायन व्याकरण की स्थिति बुद्धघोष से पूर्व हो गई होती तो 'मनोरथपूरणी' मे कच्चायन का वृत्तान्त देते समय कम से कम इसका उल्लेख अवश्य होता। पर ऐसा नही है। इस कथन का भी कि इसकी मौखिक परम्परा काफी दिनो तक चलती रही और बाद मे इसे लिपि-बद्ध किया गया, इसी से खण्डन हो जाता है, साथ ही इस व्याकरण के सूत्र 'पुब्बमधोठित-मस्सर सेरन वियोजये' (१०) की प्रक्रिया से स्पष्ट रूप से यही सिद्ध होता है कि इसकी परम्परा प्रारम्भ से ही लिखित ही रही होगी, मौखिक नही।[4]

अङ्गुत्तरटीका के उस उद्धरण का ऊपर उल्लेख हो चुका है, जिसके अनुसार 'नेत्तिपकरण' के रचयिता भी महाकच्चायन ही माने जाते हैं। इस ग्रन्थ के सम्पादक

---

१. द्र०—फ्राँसिस मैसन, "Kachchayano's Pali Grammar", भूमिका, पृ० २।
२. वहीं, पृ० ९।
३. द्र०—जी० पी० मललसेकर, "Pali Literature of Ceylon", पृ० १८३।
४ द्र०—फ्राँसिस मैसन, "Kachchayano's Pali Grammar", भूमिका, पृ० ४—९।

एडमन्ड हार्डी ने इस सम्बन्ध मे विस्तारपूर्वक विचार इसकी भूमिका में प्रस्तुत किया है, जो संक्षेप मे इस प्रकार से है—'नेत्ति' के रचयिता को कालान्तर मे भुला दिया गया और उसके स्थान पर एक काल्पनिक नाम प्रतिष्ठित हो गया, अथवा उसका वास्तविक नाम ही 'कच्चायन' था और आगे चलकर बाद मे इसे 'महाकच्चायन' कर दिया गया, जो बुद्ध के एक प्रधान शिष्य का नाम था। ये वैयाकरण 'कच्चायन' से सर्वथा भिन्न हैं, जिन्हे भी 'महाकच्चायन' ही माना जाता है। उत्तरी बौद्ध परम्परा मे भी एक 'कात्यायनीपुत्र' हुए, जिन्होने 'ज्ञानप्रस्थान' नामक ग्रन्थ प्रस्तुत किया है और जिसका उल्लेख वसुबन्धु ने अपने 'अभिधर्मकोश' मे किया है। युवान्-च्वाङ् ने भी कात्यायन द्वारा रचित 'ज्ञानप्रस्थान' अथवा 'अभिधर्मज्ञान-प्रस्थान' का उल्लेख किया है और इस सम्बन्ध मे यह भी कहा है कि इसकी रचना बुद्ध-निर्वाण के ३०० वर्ष बाद हुई। इस प्रकार से इस काल की स्थिति ईस्वी सदी के प्रारम्भ मे ही हो जाती है। 'नेत्तिपकरण' के लेखक स्थविरवादी हैं अत ये ही 'ज्ञानप्रस्थान' के भी लेखक नही हो सकते, क्योकि वे तो सर्वास्तिवादी हैं। जेम्स एलविस ने भी इस अभिधर्म ग्रन्थ के लेखक तथा पालि वैयाकरण कच्चायन के एक होने का खण्डन किया है। इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि 'महाकच्चायन' 'नेत्तिपकरण' के रचयिता नही हैं[1]। यह इसे भी असिद्ध ही कर देता है कि 'महाकच्चायन' ही कच्चायन व्याकरण के रचयिता थे।

आर० ओ० फ्रान्क ने भी यह प्रदर्शित किया है कि बुद्धघोष तथा धर्मपाल के पूर्व से ही निश्चित रूप से पालि व्याकरण का एक सम्प्रदाय विद्यमान रहा होगा, जो कच्चायन से भिन्न था और सम्भवत. 'बोधिसत्त व्याकरण' पर आधारित था[2]। गायगर ने यह व्यक्त किया है कि कच्चायन व्याकरण की सबसे बडी त्रुटि यह है कि पालि तथा सस्कृत के ऐतिहासिक सम्बन्ध को व्यक्त करने की यह चेष्टा नही करता, साथ ही कच्चायन तथा बुद्ध के शिष्य महाकच्चायन मे कोई सम्बन्ध नही है। वे उन कात्यायन से भी भिन्न हैं, जिन्होने पाणिनि व्याकरण पर तृतीय शताब्दी ई० पू० मे वार्तिक लिखा था। ये 'नेत्ति' तथा 'पेटकोपदेस' के लेखक कच्चायन से भी भिन्न है। नि सन्देह ये बुद्धघोष के बाद हुए नही तो अपनी

---

१ द्र०—ई० हार्डी, "नेत्तिपकरण", भूमिका, पृ० ३२–३४।

२. फ्रान्क, " Pali Grammatik und Lexicographie", पृ० २।

अट्ठकथाओ मे पालि के शास्त्रीय व्याकरण के रूप मे इसका उद्धरण उन्होने अवश्य दिया होता । ऐसी ही धारणा विंडिश की भी है ।[1]

कच्चायन व्याकरण के रचयिता महाकच्चायन थे, इस प्रचलित परम्परा से हम केवल यही निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि ऐसा सम्भव है कि बुद्ध के शिष्य महाकच्चायन ने अवन्ति-सम्प्रदाय की स्थापना की थी। यद्यपि यह एक बहुसख्यक सम्प्रदाय नही था, तथापि धार्मिक सिद्धान्तो तथा विनय के नियमो मे विवाद उपस्थित होने पर निर्णय आदि देने मे इस शाखा के भिक्षुओ को भी महत्वपूर्ण स्थान प्रदान किया जाता था। वैशाली की द्वितीय सगीति मे विवाद-निर्णय मे भाग लेने के लिए यहाँ के भिक्षु आमन्त्रित किये गये थे। 'पतिट्ठान' से 'सावत्थी' को जो मार्ग जाता था, उसमे भी अवन्ती बीच मे पडता था। 'चुल्लवग्ग' मे ऐसा वर्णन विद्यमान है कि यहा के भिक्षु धुताङ्ग-नियमो को पालन करने मे विशेष बल देते थे[2]। सम्भव है कि और स्थानो की अपेक्षा एक कोने मे स्थित होने के कारण इस अवन्ती-शाखा ने विश्लेषणात्मक व्याख्या तथा व्याकरण का अद्भुत विकास किया हो, क्योकि ये दोनो आपस मे अत्यन्त सम्बन्धित विषय हैं। इस शाखा के संस्थापक महाकच्चायन थे, जो अपने विशेष विश्लेषणात्मक बुद्धि-गौरव के लिए बुद्ध के समय मे ही अति प्रसिद्ध हो गये थे और यह हो सकता है कि भाषा के नियमन के लिए भी उन्होने कुछ सूत्रो का प्रणयन किया हो, जो बाद मे सङ्घनन्दि आदि द्वारा विकसित किया गया और कालान्तर मे अनेक प्रयत्नो द्वारा पूर्ण होकर यह प्रतिष्ठित हुआ। आगे चलकर इन प्रयत्नो का भी मूल्याङ्कन हुआ, जिसका प्रत्यक्ष उदाहरण "कच्चानेन कतो योगो" आदि है, जो 'कच्चायनभेदटीका' मे उद्धृत है। भारतीय परम्परा मे शिष्य अपना सब कुछ गुरु अथवा आचार्य के नाम पर न्योछावर कर देता है और यदि यही इस सम्पूर्ण व्याकरण शास्त्र के सम्बन्ध मे भी हुआ हो तो इसमे आश्चर्य ही क्या ? 'कच्चायनभेदटीका' मे पूर्वोक्त के विरुद्ध बाद मे इसीलिए यह कहना पडा—"आचरिया पन न्यासवुत्तिउदाहरणसङ्खात इमं कच्चायनगन्धं कच्चायनत्थेरेन कतं ति वदन्ति"। इस वस्तुस्थिति को मान लेने पर इन दोनो मे दृष्टिगोचर विरोध का भी परिहार हो जाता है।

सस्कृत वाङ्मय मे भी कात्यायन नाम के कई व्यक्तियो का उल्लेख है। इनमे से एक तो वार्तिककार कात्यायन हैं, जिन्होने पाणिनीय सूत्रो पर अपने

---

१ द्र०—गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ३७ तथा टिप्प० ६ । २ "चुल्ल०", पृ० ४२१ ।

वार्तिक लिखे हैं। दूसरे कात्यायन 'सर्वानुक्रमसूत्र' (ऋ० वे० सं०), 'सर्वानुक्रमसूत्र' (माध्य० शुक्ल० सं०), 'वाजसनेयप्रातिशाख्य' तथा 'वाजसनेयश्रौतसूत्र' आदि के रचयिता हैं। 'कात्यायनसंहिता' नामक धर्मशास्त्र के ग्रन्थ के प्रणेता भी कोई कात्यायन थे। एक वररुचि हैं, जिन्हे भी कात्यायन कहा जाता है और जो विक्रमादित्य के नव रत्नो मे से कहे जाते हैं। वार्तिककार कात्यायन की कुछ संज्ञाओ का साम्य पालि व्याकरण के रचयिता कच्चायन से अवश्य है, पर इसका उत्तर बर्नेल के दृष्टिकोण से यह हो सकता है कि ऐसा दोनो के एक होने के कारण नही है, अपितु दोनो एक ही प्राचीन व्याकरण सम्प्रदाय ऐन्द्र शाखा के प्रतिनिधि है, अतएव ऐसा होना आवश्यक है। साथ ही पालि वैयाकरण कच्चायन की स्थिति बुद्धघोष से पूर्व हो ही नही पाती, अतएव ये दोनो एक हो ही नही सकते। यही तर्क शेष के विषय मे भी उपस्थित किया जा सकता है।

सतीशचन्द्र विद्याभूषण ने कच्चायन के विषय मे यह कहा है—"मेरी तो यह स्पष्ट धारणा है कि जिन कात्यायन ने सर्ववर्मा के कातन्त्र व्याकरण मे 'कृत' तथा 'उणादि' भाग का समावेश किया, वे ही इस प्रथम पालि व्याकरण के भी रचयिता हैं[1]।" पर निश्चित प्रमाणो के अभाव मे इस प्रकार दृढतापूर्वक कहना (जैसा कि सतीशचन्द्र विद्याभूषण ने कहा है) दुस्साहस मात्र है[2] 'कृत' तथा 'उणादि' भाग का ही नही, अपितु सम्पूर्ण कातन्त्र व्याकरण का प्रभाव कच्चायन व्याकरण पर स्पष्टतया प्रकट है।

## कच्चायन का काल

परम्परा के अनुसार महाकच्चायन को इस व्याकरण का रचयिता मानने पर इसका काल ईसा पूर्व छठवी शताब्दी हो जाता है और जेम्स एलविस ने इसे ही स्वीकार किया है[3]। पर ऊपर विस्तारपूर्वक इस मत का खण्डन कर दिया गया है और यह दिखाया जा चुका है कि किसी भी अवस्था मे इसकी स्थिति बुद्धघोष आदि आचार्यो के पूर्व नही हो सकती।

---

१. "Kaccayana's Pali Grammar," भूमिका, पृ० ३७–३८।

२ विशेष—श्री रामअवध पाण्डेय, अध्यापक, संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, ने हमें बताया है कि "कातन्त्र" का उणादि-प्रकरण दुर्गसिंह विरचित है, कात्यायन द्वारा नहीं। इसे उन्होंने उणादि-सूत्रों पर लिखे गये अपने शोध-प्रबन्ध में प्रदर्शित किया है।

३. द्र०—ई० हार्डी, "नेत्तिपकरण", भूमिका, पृ० १७, टिप्प० १।

कथासरित्सागर के आधार पर कुछ विद्वानो ने कच्चायन को वररुचि मानकर इसका समय प्रथम शताब्दी ई० पू० निश्चित किया है[1]। पर इस पक्ष के विरुद्ध भी उपर्युक्त तर्क आ जाते हैं। विंडिश की तो यह धारणा है कि सभी परिस्थितियो पर विचार करने पर यही निष्कर्ष निकलता है कि कच्चायन व्याकरण को चतुर्थ शताब्दी के पश्चात् ही होना चाहिए[2]।

कच्चायन व्याकरण का सबसे प्राचीन तथा महत्त्वपूर्ण भाष्य 'न्यास' है और इस पर बारहवी शती के प्रारम्भ मे 'न्यासप्रदीप' के नाम से प्रसिद्ध वर्मी भिक्षु छपद ने एक व्याख्या लिखी, अतएव 'न्यास' का रचना-काल इससे पूर्व अवश्य होना चाहिए और कच्चायन व्याकारण का उससे भी पूर्व। इस प्रकार हम इस निर्णय पर पहुँचते हैं कि बुद्धघोष के पश्चात् तथा 'न्यास' के लिखे जाने के पूर्व ही इस व्याकरण की रचना हुई होगी। इस सम्बन्ध मे गायगर ने अपना यह स्पष्ट मत दिया है—"इनके समय की अन्तिम सीमा इस तथ्य द्वारा भी निर्धारित होती है कि पाणिनि तथा सर्ववर्मन् के कातन्त्र व्याकरण मे अतिरिक्त सातवी शताब्दी मे पाणिनि-सूत्रो पर लिखी गई प्रसिद्ध 'काशिका-वृत्ति' से भी इसमे सहायता ली गई है[3]।" आर० ओ० फ्रान्क ने भी इसे व्यक्त किया है[4]।

सतीशचन्द्र विद्याभूषण ने कच्चायन का काल-निर्णय करते हुए यह व्यक्त किया है कि कच्चायन के सूत्र 'परसमञ्ञा पयोगे' (६) द्वारा सस्कृत व्याकरणो की पूर्व स्थिति को मान लिया गया है और इसी के द्वारा यह भी व्यक्त कर दिया गया है कि इसके रचयिता द्वारा उन व्याकरणो की सज्ञाओ का ग्रहण किया गया है। इसके 'कारककण्ड' के सूत्र 'यो करोति सो कत्ता' (२८३) तथा 'नामकण्ड' के सूत्र 'किस्मा वो च' (२५३) मे क्रमश कच्चायन ने उपगुप्त तथा देवानम्पिय तिस्स का नाम लिया है—'उपगुत्तेन बन्धो मारो', 'कत्र गतोसि त्व देवानम्पिय तिस्स' आदि। ये दोनो अशोक के समकालीन थे। इन उदाहरणो से यह स्पष्ट हो जाता है कि कच्चायन का समय २५० ई० पू० है, साथ ही चन्द्रकीर्ति की

---

१ द्र०—सतीशचन्द्र विद्याभूषण, "Kaccayana's Pali Grammar", भूमिका, पृ० २७।

२. द्र०—गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ३७, टिप्प० ६।

३ वही। ४ वही।

'माध्यमिकवृत्ति' मे आया हुआ 'कात्यायनाववादसूत्र' हमे तृतीय शती ई० पू० कात्यायन की स्थिति मानने के लिए सकेत करता है।[1]

पर इन सबसे स्पष्टरूप से यह समय निर्धारित नही हो पाता। ये तो केवल यही निश्चित करते हैं कि यह रचना इन व्यक्तियो के पश्चात् कभी हुई। इस प्रकार से ये सब कच्चायन के महाकच्चायन होने मे ही बाधा उपस्थित करते हैं। इनसे और कुछ नही सिद्ध होता है। साथ ही ये सब उदाहरण तो वृत्ति के बाद प्रयोगस्वरूप दिये गये हैं, जिसे परम्परा के अनुसार ब्रह्मदत्त की रचना कहा जाता है और इनके बारे मे पूर्वोक्त गाथा के अतिरिक्त और कुछ ज्ञात नही है।

वस्तुस्थिति पर पूर्ण विचार करके हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि कच्चायन की संज्ञाओ का व्यवहार चूँकि ग्यारहवी शती के पश्चात् लिखी गई टीकाओ मे पूर्ण रूप से हुआ है, अत पालि व्याकरण के आधारभूत ग्रन्थ कच्चायन व्याकरण की प्रतिष्ठा बुद्धघोष के पश्चात् तथा ग्यारहवी शती के बीच के काल मे ही हुई। ऐसा लगता है कि बुद्धघोष आदि आचार्यो के द्वारा अट्ठकथाओ के प्रस्तुत किये जाने पर यह मान्यता स्थापित हुई कि विशुद्ध 'थेरवाद' सिहल मे ही प्रतिष्ठित है। अत इसके अध्ययन मे प्रवृत्त होने के लिए जब लोग अधिक संख्या मे दक्षिण भारत से सिहल के महाविहार तथा अनुराधपुर आदि स्थानो मे गये, तभी उसी समय कच्चायन व्याकरण तथा नेत्तिपकरण आदि का प्रचार सिहल देश मे हुआ होगा। अधुना यही सिद्धान्त सर्वमान्य सा है कि कच्चायन व्याकरण का प्रचलन लगभग ईसा की सातवी शताब्दी मे ही सिहल मे हुआ।[2]

## कच्चायन व्याकरण का वर्गीकरण

यह व्याकरण मुख्य रूप से ४ 'कप्पो' (कल्पो) तथा २३ परिच्छेदो मे विभाजित है—(१) सन्धिकप्प, (२) नामकप्प, (३) आख्यातकप्प तथा (४) किब्बिधानकप्प। सञ्ञाविधान सन्धिकप्प मे ही अन्तर्भूत है। नामकप्प का विभाजन कई 'कण्डो' (काण्ड) मे हैं तथा इसी के अन्तर्गत कारक, समास और तद्धितकप्प भी हैं, जो स्वतन्त्र कप्प की भाँति रखे गये हैं, इसी प्रकार से उणादिकप्प स्वतन्त्र होते हुए भी किब्बिधानकप्प के अन्तर्गत ही है।

---

१. "Kaccayana's Pali Grammar", भूमिका, पृ० २८।

२ द्र०—जी० पी० मललसेकर, "Pali Literature of Ceylon", पृ० १८४।

इस ग्रन्थ के वर्गीकरण के सम्बन्ध मे 'न्यास' मे यह व्याख्यान है—"तत्थ परिच्छेदगासाणवसेन तेत्तीसति परिच्छेदा—तथा हि पञ्च सन्धि परिच्छेदा, अट्ठ नामपरिच्छेदा, चत्तारो आख्यातपरिच्छेदा, छ कितविधानपरिच्छेदा ति। एतानि येव चत्तारि पकरणानी ति वुच्चन्ति। पञ्च सन्धिपरिच्छेदा सन्धिप्पकरणं, अट्ठ नामपरिच्छेदा नामप्पकरणं, चत्तारो आख्यातपरिच्छेदा आख्यातप्पकरणं, छ कित-विधानपरिच्छेदा कितविधानप्पकरणं ति।"[1]

कच्चायन सूत्रो के आधार पर ही प्रक्रियानुसार लिखे गये ग्रन्थ 'रूपसिद्धि' मे सात काण्डो की चर्चा है—

"सन्धि नामं कारकञ्च समासो तद्धितं तथा।
आख्यात कितक कण्डा सत्तिमे रूपसिद्धिय"[2] ॥

इस प्रकार यहा पर कारक, समास तथा तद्धित 'कण्ड' स्वतन्त्र 'कण्ड' की भाँति ही रखे गये है। आगे इसका विस्तृत व्याख्यान भी वहा पर उपस्थित है।

## कच्चायन व्याकरण की सूत्र-सख्या

वर्तमान समय मे कच्चायन व्याकरण के सभी प्रामाणिक सस्करणो मे सूत्रो की सख्या ६७५ है। पर 'न्यास' मे इस सूत्र सख्या को ७१० बतलाया गया है—'सुत्तानि पन दसाधिकानि सत्त सतानि होन्ति।'[3] वहा पर सूत्र २४४ तथा २४५ की सख्या २४३ (क) तथा २४३ (ख) दे दी गई है। सूत्र २४५ के सम्बन्ध मे न्यास कार कहते हैं—"अनन्तरवुत्ते तुग्गहणेन सिज्झनतो निरत्थको चेसो, न चेसो पुरि-सपाठो।"[4] इसी प्रकार से 'न्यास' की सू० स० २८३, जो कच्चायन का २८५ है, के पश्चात् तथा सू० स० २८५ एव ३०० के बाद वार्तिक रूप से एक एक और नियम दिये गये हैं। यही सू० स० ३१५ के पश्चात् २९ अतिरिक्त नियम भी वार्तिक के रूप मे प्रस्तुत किये गये है और सू० स० ३१८ के पश्चात् भी ऐसा ही एक और नियम दिया गया है। पर वहाँ पर इन सब वार्तिको की स्वतन्त्र गणना न करके इन्हे तत्सम्बन्धी नियमो (सूत्रो) के साथ ही रखा गया है। यदि इन सबको हम स्वतन्त्र सूत्र मान भी ले, तब भी यह सख्या ७१० नही हो पाती है। ऐसा लगता है कि यह गणना सूत्रो का योगविभाग करके ही 'न्यास' में दी गई है।

---

१. "न्यास", पृ० ६।
२ "रूप०", अन्त में।
३ "न्यास", पृ० ६।
४ द्र०—इस सूत्र पर "न्यास"।

'कारिका' मे सूत्रो की संख्या के सम्बन्ध मे कहा गया है—

"सन्धिम्हि एकपञ्ञासं नामम्हि द्विसतं भवे।
अट्ठारसाधिकञ्चेव कारके पञ्चतालीसं ॥
समासे अट्ठवीसञ्च द्वासट्ठि तद्धिते मतं।
अट्ठारससताख्याते किते सुत्तसतं भवे ॥
उणादिम्हि च पञ्ञासं सुत्तमेतं पकासितं।
कच्चायनेन थेरेन तिलोकतिलकेतुना[1]" ॥

इस व्याख्यान पर विचार करने पर यह सूत्र संख्या ६७२ होती है। लगता है, प्रारम्भ से ही सूत्रो की सख्या को लेकर विवाद रहा है, यद्यपि १६वी शताब्दी मे लिखे गये 'कच्चायनवण्णना' मे हम इस सख्या को ६७५ ही पाते हैं। इसके तथा कच्चायन के प्रामाणिक संस्करणों के आधार पर हमने भी अपने इस संस्करण में इसी संख्या को स्वीकार किया हे।

इस सम्बन्ध मे आधुनिक युग के परम्पराश्रित पण्डितो का भी ऐसा ही कथन है कि आचार्यो के मतानुसार यह सख्या भिन्न-भिन्न रूप से अपनायी गई है— "कच्चायनवण्णनासुखसत्तदीपन्यादीसु तब्बण्णनासु च आचरियानं मतवसेन सुत्त-विभागान नानत्तं यत्थ कत्थचि दिस्सति[2]"।

## कच्चायन व्याकरण तथा पाणिनि

जेम्स एलविस ने यह विचार व्यक्त किया है कि पाणिनि का ही व्याकरण कच्चायन का आधारस्वरूप था और इसमे उन्होने उदाहरणस्वरूप समान सूत्रो का उल्लेख भी किया है।[3] पाणिनि तथा कच्चायन के समान सूत्र इस प्रकार से हैं, यथा, कच्चा०—'येन वादस्सन'(२७६), पा०—'अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति'(१।४।२८), कच्चा०—'येनङ्गविकारो' (२९३), पा०—'येनाङ्गविकार' (२।३।२०), कच्चा०—'सम्पदाने चतुत्थी' (२९५), पा०—'चतुर्थी सम्प्रदाने' (२।३।१३), कच्चा०—'अपादाने पञ्चमी' (२९७), पा०—'अपादाने पञ्चमी' (२।३।२८), कच्चा०—'कम्मत्थे दुतिया' (२९९), पा०—'कर्मणि द्वितीया' (२।३।२), कच्चा०—'कालद्धानमच्चन्तसंयोगे' (३००), पा०—'कालध्वनोरत्यन्तसयोगे' (२।३।५), कच्चा०— 'कम्मप्पवचनीययुत्ते' (३०१), पा०— 'कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया'

---

१ "कारिका", का० ९०—९२।

2. गुणरत्नथेर, "कच्चायन व्याकरण", भूमिका।

३ "Introduction to Kaccāyana's Grammar", पृ० ११।

(२।३।८), कच्चा०—'दिगुस्सेकत्तं' (३२३), पा०—'द्विगुरेकवचनम्' (२।४।१) तथा 'स नपुसकम्' (२।४।१७) आदि। हमने अपने इस सस्करण के पृष्ठ ४४८-४५१ मे समान कार्यविधायक कच्चायन तथा पाणिनीय सूत्रो की तुलनात्मक अनुक्रमणिका यथासम्भव प्रस्तुत की है और इस सम्बन्ध मे विस्तृत अध्ययन के लिए यह वही पर द्रष्टव्य है।

पर अधिकतर विद्वानो का यह विचार है कि कच्चायन व्याकरण कातन्त्र से ही अधिक प्रभावित है। पाणिनि से प्राप्त होनेवाले इस साम्य के सम्बन्ध मे विद्वानो की ऐसी धारणा है कि "किसी ने बाद मे कच्चायन व्याकरण मे सशोधन के रूप मे इन्हे जोडा होगा, यह भी सम्भावना हो सकती है कि वे सूत्र, जो पाणिनीय तथा कातन्त्र, इन दोनो व्याकरणो मे प्राप्त होते है, वे किसी पुराने सम्प्रदाय से ग्रहण किये गये हैं"[1]। साथ ही कच्चायन व्याकरण का रचना-विधान आदि पाणिनि से नही मिलता, अपितु निश्चित रूप से यह कातन्त्र पर आधारित है और नीचे इस पर विस्तृत विचार प्रस्तुत किया जा रहा है।

## कच्चायन व्याकरण तथा कातन्त्र

अधिकतर आधुनिक विद्वानो ने यही विचार व्यक्त किया है कि कच्चायन कातन्त्र व्याकरण से ही अधिक प्रभावित है। इनमे वेबर[2], मेकडानेल[3] तथा बर्नेल[4] प्रभृति मुख्य हैं। यदि हम सूक्ष्म रूप से विचार करें तो इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पाणिनि की अपेक्षा कच्चायन तथा कातन्त्र मे अद्भुत साम्य विद्यमान है। कातन्त्र व्याकरण पाणिनि का अनुगमन सूत्र-शैली तथा रचना-विधान आदि मे नही करता और उसी की यह शैली कच्चायन मे भी अपनायी गई है। प्रकरण-विभाग इन दोनो मे समान ही है, साथ ही कच्चायन के अधिक सूत्रो का साम्य

---

१ द्र०—ए० सी० बर्नेल, "On the Aindia School of Sanskrit Grammarians", पृ० ६१।

२ द्र०—ए० वेबर, "The History of Indian Literature", पृ० २२७, टिप्प० २३९।

३ द्र०—ए० ए० मेकडानेल, लेख, "Sanskrit Literature" in the "Imperial Gazetteer of India" (The Indian Empire), vol II, पृ० २६१।

४ द्र०—ए० सी० बर्नेल, "On the Aindia School of Sanskrit Grammarians", पृ० ६२।

पाणिनि की अपेक्षा कातन्त्र से सख्या मे ज्यादा है। यह बात कच्चायन मे प्रारम्भ से लेकर अन्त तक विद्यमान है, यथा—कच्चा०—'वग्गा पञ्चपञ्चसो मन्ता' (७), का०—'ते वर्गा पञ्च पञ्च पञ्च' (१।१।१०), कच्चा०—'पुब्बमधोठितमस्सरं सरेन वियोजये' (१०), का०— 'अनतिक्रमयन् विश्लेषयेत्' (१।१।२२), कच्चा०—'नये परं युत्ते' (११), का० – 'व्यञ्जनमस्वर परं वर्णं नयेत्' (१।१।२१), कच्चा०—'वग्गन्तं वा वग्गे' (३१), का०—'वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा' (१।४।१६) तथा 'वर्गे वर्गान्त' (२।४।४५), कच्चा०— 'ततो च विभत्तियो' (५४), का०— 'तस्मात् परा विभक्तय:' (२।१।२), कच्चा०—'आलपने सि गसञ्ञो' (५७), का०— 'आमन्त्रिते सि सम्बुद्धि' (२।१।५), कच्चा०—'तिचतुन्नं तिस्सो चतस्सो तयो चत्तारो तीणि चत्तारि' (१३३), का०— 'त्रिचतुरो स्त्रिया तिसृ चतसृ विभक्तौ' (२।३।२५), कच्चा०— 'द्वन्दट्ठा वा' (१६५), का०—'द्वन्दस्थाच्च' (२।१।३२), कच्चा०—'नाञ्ञ सब्बनामिकं'(१६६), का०—'नान्यत् सार्वनामिकम्'(२।१।३३), कच्चा०— 'बहुब्बीहिम्हि च' (१६७), का०— 'बहुव्रीहौ' (२।१।३५) आदि। विस्तार के लिए कच्चायन के इस संस्करण के पृष्ठ ४४३-४४७ पर कच्चायन तथा कातन्त्र के समान सूत्रो की तुलनापरक अनुक्रमणिका द्रष्टव्य है।

सूत्रो मे विद्यमान इस साम्य के अतिरिक्त कुछ की तो वृत्ति मे भी यह पूर्ण रूप से उपस्थित है, यथा—उपर्युक्त कच्चा० सूत्र १६७ तथा का० सूत्र २।१।३५ की वृत्तियाँ इस प्रकार से क्रमश: हैं—'बहुब्बीहिम्हि च समासे सब्बनामिकविधान नाञ्ञ कारिय होति, 'बहुव्रीहौ समासे सार्वनामिकं कार्यं न भवति।'

इन सबके आधार पर यही निष्कर्ष निकलता है कि इन दोनो मे पूर्ण साम्य है, जो पाणिनि की अपेक्षा इनके सम्बन्ध को अधिक सुदृढ करता है।

### कच्चायन-कातन्त्र तथा ऐन्द्र व्याकरण

#### बर्नेल की स्थापना का विवेचन

कच्चायन व्याकरण तथा कान्तन्त्र-व्याकरण, इन दोनो मे विद्यमान साम्य तथा और प्राचीन आधारो तथा व्याकरणो का तुलनात्मक अध्ययन करके बर्नेल ने एक नवीन स्थापना की है, और वह यह है कि ये सब प्राचीन ऐन्द्र सम्प्रदाय पर आधारित है। उनका यह विचार है कि ऐन्द्र व्याकरण प्राचीनतम व्याकरण था और पाणिनि इससे परिचित थे तथा इसकी परम्परा प्रातिशाख्यो, कातन्त्र तथा इसी प्रकार की अन्य कृतियो मे उपलब्ध है, यद्यपि इनमे परिवर्तन तथा सशोधन भी हुआ है। इसके प्रमाण मे उन्होने कथासरित्सागर, बृहत्कथामजरी, युवान्-

च्वाड्, अवदानशतक, बुस्तोन तथा तारनाथ आदि के इतिहासो का उल्लेख किया है। तारनाथ ने तो स्पष्टतया यह व्यक्त कर दिया है कि कलाप व्याकरण का ऐन्द्र से साम्य है तथा षण्मुख कार्तिकेय ने सप्तवर्मन् नामक एक ब्राह्मण को ऐन्द्र व्याकरण का व्याख्यान करते हुए इस सूत्र को प्रारम्भ किया—'सिद्धो वर्णसमाम्नाय'। बर्नेल ने यह भी प्रदर्शित करने का प्रयास किया है कि पाणिनि ने 'प्राञ्च.' नाम से इसी सम्प्रदाय का उल्लेख किया है[1]।

बर्नेल को यद्यपि ऐन्द्र व्याकरण की कोई प्रति नही मिली तथापि अपनी उपर्युक्त स्थापना को दृढ करने के लिए वे प्राचीन द्रविड भाषाओ के व्याकरणो के अध्ययन मे प्रवृत्त हुए और इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि प्रातिशाख्यो, कातन्त्र व्याकरण तथा अन्यत्र प्रयुक्त होनेवाली व्याकरण-संज्ञाओ का प्रयोग प्राचीन तमिल तथा कन्नड व्याकरणो मे भी होता है। इन सबमे प्राचीनता की दृष्टि से अग्रगण्य 'तोलकाप्पियम्' नामक व्याकरण मे प्रारम्भ मे ही यह उल्लेख है—'ऐन्दिर-निरैन्द-तोलकाप्पियम्' (अर्थात् ऐन्द्र सम्प्रदाय से ओतप्रोत यह व्याकरण)। इसका लेखक सम्भवत बौद्ध अथवा जैन था। 'तोलकाप्पियम्' के तुलनात्मक अध्ययन से ऐन्द्र व्याकरण सम्बन्धी समस्या का कुछ हल बर्नेल को प्राप्त हो गया।[2]

इस व्याकरण की कातन्त्र, कच्चायन पालि व्याकरण तथा प्रातिशाख्यो से तुलना करके वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि इन सबके प्रकरण-विभाग समान तथा स्वाभाविक हैं तथा पाणिनि के कृत्रिम विभाग से पूर्णतया भिन्न हैं। इसके लिए उन्होने इन सबका तुलनापरक एक चार्ट भी दिया है, जो द्रष्टव्य है। तोलकाप्पियम् तथा कातन्त्र मे प्रयुक्त सज्ञाओ मे प्रचुर साम्य विद्यमान है तथा कातन्त्र एवं कच्चायन भी इसी प्रकार से मिलते हैं, पर इन सबका पाणिनि से अतिन्यून साम्य है। शब्दो का प्राय समान वर्गीकरण यास्क के निरुक्त, प्रातिशाख्य, कातन्त्र तथा कच्चायन आदि मे प्राप्त होता है[3]।

बर्नेल ने सस्कृत तथा अन्य भाषाओ की उन रचनाओ के सम्बन्ध मे भी अपना विचार व्यक्त किया है, जो ऐन्द्र व्याकरण से सम्बन्धित हैं। इनमे संस्कृत के अन्तर्गत शिक्षाओ, प्रातिशाख्यो, यास्क का निरुक्त शान्तनव के फिट्सूत्र, व्याडि के जटापटल, कातन्त्र अथवा कलाप व्याकरण और इस पर लिखी गई वृत्तियो आदि

---

१ वि० वि० के लिए द्र०—ए० सी० बर्नेल, "On the Aindia School of Grammarians", पृ० ७–८। २. वहीं, पृ० ८।

३ वहीं, पृ० ९–१२।

का ग्रहण उन्होने किया है और संस्कृत के अतिरिक्त अन्य भाषाओ मे लिखे गये व्याकरणो मे तमिल के तोलकाप्पियम् आदि, कन्नड भाषा के व्याकरणो, संस्कृत से तिब्बती भाषा मे अनूदित एवं इसके 'तजूर' नामक सग्रह मे विद्यमान व्याकरणो, कच्चायन व्याकरण तथा उसके आधार पर लिखे गये इस सम्प्रदाय के अर्वाचीन ग्रन्थो और बर्मी भाषा के व्याकरणो का उल्लेख उनके द्वारा हुआ है[1]।

इस प्रकार से बर्नेल के अनुसार कच्चायन व्याकरण भी कातन्त्र की ही भाँति ऐन्द्र सम्प्रदाय पर आधारित है। दोनो मे प्राप्त साम्य का भी कारण यही है। यह स्थापना यद्यपि उपर्युक्त प्रमाणो पर स्थापित है तथापि इसमे दोष केवल यही है कि सम्प्रति प्राचीन ऐन्द्र व्याकरण की कोई प्रति उपलब्ध नही है। अतएव और प्राप्त प्रमाणो तथा आधारो मे ही कल्पना का पुट देकर तथा उसका अद्भुत विश्लेषण प्रस्तुत करते हुए बर्नेल ने उसे सिद्ध करने का प्रयत्न किया है और उसे एक सम्प्रदाय बनाकर उससे विकसित शाखाओ की गणना भी उन्होने कर डाली है। पर केवल कल्पना को प्रमुख बनाकर प्रस्तुत हुआ विश्लेषण सर्वमान्य नही हो पाता। यह कहना कठिन है कि कातन्त्र, प्रातिशाख्य, तमिल व्याकरण तथा कच्चायनादि मे जो साम्य तथा समान संज्ञाओ का प्रयोग है, वह इन सबके ऐन्द्र सम्प्रदाय का ही होने के कारण है, क्योकि पाणिनि से पूर्व ऐन्द्र के अतिरिक्त अन्य व्याकरण सम्प्रदाय भी स्थित थे, जिनका शास्त्र अधुना प्राप्त नही है। ऐसी परिस्थिति मे हम यह कैसे कह सकते हैं कि वे सब ऐन्द्र सम्प्रदाय की ही हैं, साथ ही ऐन्द्र सम्प्रदाय का उद्धरण इसके नाम के उल्लेख के साथ पाणिनि, महाभाष्य अथवा काशिकादि मे कही नही हुआ है और इससे यह भी निष्कर्ष निकल सकता है कि जहाँ तक काल का सम्बन्ध है, ऐन्द्र सम्प्रदाय पाणिनि के बाद का है, यद्यपि इसमे प्राक् पाणिनीय तत्त्व भी समाविष्ट हैं। कीलहार्न का भी यही मत है।[2]

ऐन्द्र व्याकरण का उल्लेख करते हुए युधिष्ठिर मीमासक ने "कातन्त्र ही प्राचीन ऐन्द्र तन्त्र है", इस कथन का खण्डन किया है। इसमे प्रमाणस्वरूप उन्होने भट्टारक हरिश्चन्द्र की 'चरकव्याख्या' मे तथा दुर्गाचार्य की 'निरुक्तवृत्ति' मे ऐन्द्र व्याकरण के नाम से उद्धृत होनेवाले 'अथ वर्णसमूह' तथा 'अर्थ पदम्' इन दो सूत्रो का हवाला देते हुए यह दिग्दर्शित करने की चेष्टा की है कि चूँकि कातन्त्र व्याकरण

---

१ वही, पृ० ४९-६९।

२. द्र०—एस०के० वेल्वल्कर, "Systems of Sanskrit Grammar" पृ० ११।

में ये सूत्र उपलब्ध नही होते, अत उक्त स्थापना सर्वथा अयुक्त ही है।[1] पर इससे भी बर्नेल की स्थापना मे सीधे कोई दोष नही आता, क्योकि उन्होने यह कही नही व्यक्त किया है कि कातन्त्र मे जो कुछ प्राप्त है, वही ऐन्द्र तन्त्र है, उसके अतिरिक्त नही। उन्होने तो यही सिद्ध करने का प्रयास किया है कि कातन्त्र भी ऐन्द्र सम्प्रदाय का ही ज्ञात होता है और इसके लिए यह आवश्यक नही है कि ऐन्द्र को अनुपद वहा पर उतारा जाय।

## कच्चायन सम्प्रदाय के अन्य ग्रन्थ

कच्चायन व्याकरण जब एक सम्प्रदाय विशेष के महत्त्वपूर्ण पद पर प्रतिष्ठित हो गया तो इसे आधार बनाकर बहुत से ग्रन्थो की रचना हुई, जिनमे से मुख्य का सक्षिप्त परिचय यहा पर उपस्थित किया जा रहा है—

( १ ) कच्चायनन्यास अथवा मुखमत्तदीपनी—यह आचार्य विमलबुद्धि द्वारा कृत 'कच्चायनयोग' (सूत्रो) पर न्यास है। न्यास उस व्याख्यान पद्धति का नाम है, जिसमे मूल ग्रन्थ के सिद्धान्तो की स्थापना की ओर अधिक चेष्टा की जाती है। इसमे कच्चायन सूत्रो की अतिशास्त्रीय व्याख्या प्राप्त है और सूत्रो के सम्बन्ध मे शका के रूप मे अनेक प्रकार से पूर्वपक्षो को उद्भूत करके आचार्य ने उनका परिहार दिया है। भाषा तथा शैली की दृष्टि से भी यह ग्रन्थ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। हमने अपने प्रस्तुत ग्रन्थ मे स्थान-स्थान पर विषय को स्पष्ट करने के लिए न्यास से उद्धरण दिये हैं।

कुछ लोग इन्हे सिंहल का निवासी बतलाते हैं और कुछ बर्मा के 'पगन' का।[2] इनका काल सातवी शताब्दी के बाद तथा ग्यारहवी शताब्दी के बीच आँका जाता है। न्यास पर न्यास-प्रदीप नामक टीका बर्मा के आचार्य 'छपद' ने बारहवी शताब्दी के अन्तिम भाग मे लिखी थी। आगे चलकर सत्रहवी शताब्दी के मध्य मे बर्मा के भिक्षु 'दाठानाग' ने 'निरुत्तिसारमञ्जूसा' नामक न्यास की टीका प्रस्तुत की।[3]

( २ ) सुत्तनिद्देस – इस ग्रन्थ के रचयिता भी छपद ही हैं। यह भी कच्चायन व्याकरण की टीका है। सुभूति ने इसका रचना काल ११८१ ई० निश्चित किया है।[4]

---

१ द्र०—"संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास", भा० १, पृ० ६०–६३।
२. द्र०—एम०एच० बोड, "Pali Literature of Burma", पृ० २१।
३. द्र०—गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ३८।
४ द्र०—"नाममाला", भूमिका, पृ० १९।

का ग्रहण उन्होने किया है और संस्कृत के अतिरिक्त अन्य भाषाओ मे लिखे गये व्याकरणो मे तमिल के तोलकाप्पियम् आदि, कन्नड भाषा के व्याकरणो, संस्कृत से तिब्बती भाषा मे अनूदित एवं इसके 'तजूर' नामक सग्रह मे विद्यमान व्याकरणो, कच्चायन व्याकरण तथा उसके आधार पर लिखे गये इस सम्प्रदाय के अर्वाचीन ग्रन्थो और बर्मी भाषा के व्याकरणो का उल्लेख उनके द्वारा हुआ है[1]।

इस प्रकार से बर्नेल के अनुसार कच्चायन व्याकरण भी कातन्त्र की ही भाँति ऐन्द्र सम्प्रदाय पर आधारित है। दोनो मे प्राप्त साम्य का भी कारण यही है। यह स्थापना यद्यपि उपर्युक्त प्रमाणो पर स्थापित है तथापि इसमे दोष केवल यही है कि सम्प्रति प्राचीन ऐन्द्र व्याकरण की कोई प्रति उपलब्ध नही है। अतएव और प्राप्त प्रमाणो तथा आधारो मे ही कल्पना का पुट देकर तथा उसका अद्भुत विश्लेषण प्रस्तुत करते हुए बर्नेल ने उसे सिद्ध करने का प्रयत्न किया है और उसे एक सम्प्रदाय बनाकर उससे विकसित शाखाओ की गणना भी उन्होने कर डाली है। पर केवल कल्पना को प्रमुख बनाकर प्रस्तुत हुआ विश्लेषण सर्वमान्य नही हो पाता। यह कहना कठिन है कि कातन्त्र, प्रातिशाख्य, तमिल व्याकरण तथा कच्चायनादि मे जो साम्य तथा समान संज्ञाओ का प्रयोग है, वह इन सबके ऐन्द्र सम्प्रदाय का ही होने के कारण है, क्योकि पाणिनि से पूर्व ऐन्द्र के अतिरिक्त अन्य व्याकरण सम्प्रदाय भी स्थित थे, जिनका शास्त्र अधुना प्राप्त नही है। ऐसी परिस्थिति मे हम यह कैसे कह सकते हैं कि वे सब ऐन्द्र सम्प्रदाय की ही है, साथ ही ऐन्द्र सम्प्रदाय का उद्धरण इसके नाम के उल्लेख के साथ पाणिनि, महाभाष्य अथवा काशिकादि मे कही नही हुआ है और इससे यह भी निष्कर्ष निकल सकता है कि जहाँ तक काल का सम्बन्ध है, ऐन्द्र सम्प्रदाय पाणिनि के बाद का है, यद्यपि इसमे प्राक् पाणिनीय तत्त्व भी समाविष्ट हैं। कीलहार्न का भी यही मत है।[2]

ऐन्द्र व्याकरण का उल्लेख करते हुए युधिष्ठिर मीमासक ने "कातन्त्र ही प्राचीन ऐन्द्र तन्त्र है", इस कथन का खण्डन किया है। इसमे प्रमाणस्वरूप उन्होने भट्टारक हरिश्चन्द्र की 'चरकव्याख्या' मे तथा दुर्गाचार्य की 'निरुक्तवृत्ति' मे ऐन्द्र व्याकरण के नाम से उद्धृत होनेवाले 'अथ वर्णसमूह' तथा 'अर्थः पदम्' इन दो सूत्रो का हवाला देते हुए यह दिग्दर्शित करने की चेष्टा की है कि चूँकि कातन्त्र व्याकरण

---

१ वही, पृ० ४९-६९।

२. द्र०—एस०के० बेल्वल्कर, "Systems of Sanskiit Giammai" पृ० ११।

मे ये सूत्र उपलब्ध नही होते, अत उक्त स्थापना सर्वथा अयुक्त ही है।[1] पर इससे भी बर्नेल की स्थापना मे सीधे कोई दोष नही आता, क्योकि उन्होने यह कहीं नही व्यक्त किया है कि कातन्त्र मे जो कुछ प्राप्त है, वही ऐन्द्र तन्त्र है, उसके अतिरिक्त नहीं। उन्होने तो यही सिद्ध करने का प्रयास किया है कि कातन्त्र भी ऐन्द्र सम्प्रदाय का ही ज्ञात होता है और इसके लिए यह आवश्यक नही है कि ऐन्द्र को अनुपद वहाँ पर उतारा जाय।

## कच्चायन सम्प्रदाय के अन्य ग्रन्थ

कच्चायन व्याकरण जब एक सम्प्रदाय विशेष के महत्त्वपूर्ण पद पर प्रतिष्ठित हो गया तो इसे आधार बनाकर बहुत से ग्रन्थो की रचना हुई, जिनमे से मुख्य का संक्षिप्त परिचय यहा पर उपस्थित किया जा रहा है—

( १ ) कच्चायनन्यास अथवा मुखमत्तदीपनी—यह आचार्य विमलबुद्धि द्वारा कृत 'कच्चायनयोग' (सूत्रो) पर न्यास है। न्यास उस व्याख्यान पद्धति का नाम है, जिसमे मूल ग्रन्थ के सिद्धान्तो की स्थापना की ओर अधिक चेष्टा की जाती है। इसमे कच्चायन सूत्रो की अतिशयिय व्याख्या प्राप्त है और सूत्रो के सम्बन्ध मे शका के रूप मे अनेक प्रकार से पूर्वपक्षो को उद्भूत करके आचार्य ने उनका परिहार दिया है। भाषा तथा शैली की दृष्टि से भी यह ग्रन्थ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। हमने अपने प्रस्तुत ग्रन्थ मे स्थान-स्थान पर विषय को स्पष्ट करने के लिए न्यास से उद्धरण दिये हैं।

कुछ लोग इन्हे सिंहल का निवासी बतलाते हैं और कुछ बर्मा के 'पगन' का।[2] इनका काल सातवी शताब्दी के बाद तथा ग्यारहवी शताब्दी के बीच आँका जाता है। न्यास पर 'न्यास-प्रदीप नामक टीका बर्मा के आचार्य 'छपद' ने बारहवी शताब्दी के अन्तिम भाग मे लिखी थी। आगे चलकर सत्रहवी शताब्दी के मध्य मे बर्मा के भिक्षु 'दाठानाग' ने 'निरुत्तिसारमञ्जूसा' नामक न्यास की टीका प्रस्तुत की।[3]

( २ ) सुत्तनिद्देस— इस ग्रन्थ के रचयिता भी छपद ही हैं। यह भी कच्चायन व्याकरण की टीका है। सुभूति ने इसका रचना काल ११८१ ई० निश्चित किया है।[4]

---

१ द्र०—"संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास", भा० १, पृ० ६०–६३।

२ द्र०—एम०एच० बोड, "Pali Literature of Burma", पृ० २१।

३. द्र०—गायगर, "Pali Literature and Language", पृ० ३८।

४ द्र०—"नाममाला", भूमिका, पृ० १९।

( ३ ) सम्बन्धचिन्ता— पालि शब्दयोजना अथवा पदयोजना के सम्बन्ध को व्यक्त करनेवाले इस ग्रन्थ के प्रणेता स्थविर 'सङ्घरक्खित' हैं। इसका भी काल 'सुत्तनिद्देस' के ही लगभग है। इसमे क्रिया से कारक का योग कैसे होता है, इसका व्याख्यान किया गया है। यह ग्रन्थ गद्य पद्यवद्ध है, जिसमे गद्य भाग ही अधिक है।

( ४ ) कारिका— ग्यारहवी शताब्दी मे वर्मा के राजा 'अनोरत्त' के समय पालि के अध्ययन का जो प्रारम्भ हुआ, वह उत्तरोत्तर विकास को प्राप्त हुआ और इनके पुत्र के राजत्वकाल मे 'धम्मसेनापति' ने अपने 'कारिका' नामक व्याकरण ग्रन्थ को लिखा। इन्ही ने इस पर एक टीका भी लिखी थी। कच्चायन व्याकरण को आधार बनाकर लिखे गये इस ग्रन्थ मे ५६८ कारिकाये हैं और कच्चायन के विभिन्न 'कण्डो' से ये सम्बन्धित हैं। प्रारम्भ मे इसके रचयिता ने शब्दविनिश्चिय, शब्दानुशासनविनिश्चय, कारिकाविनिश्चय, सूत्रसख्याविनिश्चय आदि सम्बन्धित विषयो का भी व्याख्यान किया है। आख्यात के व्याख्यान के अन्त मे कच्चायन व्याकरण के 'आख्यातकण्ड' के प्रारम्भ मे आनेवाली 'आख्यातसागरमथजतनीतरङ्ग ' गाथा भी यहाँ उद्धृत है।

( ५ ) सद्दत्थभेदचिन्ता— यह ग्रन्थ भी कारिकाओ मे ही लिखा गया है। इसमे शब्द, अर्थ तथा शब्दार्थ इन चिन्ताओ का व्याख्यान है। इसके रचयिता वर्मा के स्थविर 'सद्धम्मसिरि' हैं और इसका रचना-काल बारहवी शताब्दी का अन्तिम भाग है।

( ६ ) रूपसिद्धि—इस ग्रन्थ मे कच्चायन व्याकरण के सूत्रो को प्रक्रियानुसार भिन्न क्रम मे रखा गया है। यह अत्यन्त विस्तृत तथा प्रौढ ग्रन्थ है। इसके रचयिता 'बुद्धप्पिय दीपङ्कर' हैं। ये चोळ प्रदेश के निवासी थे, अत. 'चोळिय दीपङ्कर' इस नाम से भी ये प्रसिद्ध हैं। इन्होने 'आनन्द वनरतन' से सिहल मे अध्ययन किया था। इनके सम्बन्ध मे दीपङ्कर ने कहा है—"विख्यातानन्दथेरव्हयवरगुरुनं तम्बपण्णिद्धजान[1]।" ये वनवासी सम्प्रदाय के थे तथा इन्होने 'पियदस्सी' के 'पदसाधन' का सिहली अनुवाद किया है। इस रूपसिद्धि को 'पदरूपसिद्धि' अथवा विशेष महत्त्व के कारण 'महारूपसिद्धि' भी कहते हैं। इस पर एक टीका भी है, जिसके लेखक स्वय 'बुद्धप्पिय' ही कहे जाते हैं। 'बुद्धप्पिय' दक्षिण के 'बालादिच्च' विहार के अध्यक्ष थे। रूपसिद्धि के अतिरिक्त पद्यरचना के उत्कृष्ट ग्रन्थ 'पज्जमधु' के भी यही रचयिता हैं। भाषा तथा शैली की दृष्टि से यह ग्रन्थ अतिगम्भीर और

---

१. द्र०—"रूप०", ग्रन्थ के अन्त में।

पूर्ण विकसित है। इसमे सात काण्ड है। अपने समय मे पालि व्याकरण शास्त्र जिस प्रौढता को प्राप्त हो गया था, उन सबको इसमें समाविष्ट करने की चेष्टा उन्होंने की है। इनका काल तेरहवी शताब्दी का अन्तिम भाग है। अपने इस सस्करण मे कच्चायन की विषय-वस्तु को स्पष्ट करने के लिए स्थान-स्थान पर हमने रूपसिद्धि के उद्धरण दिये हैं और अनुक्रमणिका भाग मे इसके सूत्रो की तुलनात्मक सख्या कच्चायन-सूत्रो से दे दी गई है।

( ७ ) बालावतार—प्रारम्भिक छात्रो की दृष्टि से कच्चायन व्याकरण को सक्षिप्त करके इस ग्रन्थ की रचना हुई है। इसमे सात अध्याय है तथा पालि व्याकरण के सुन्दर एवं सक्षेप स्वरूप को यह प्रकट करता है। इस पर सिंहली मे अनेक तथा पालि मे दो टीकायें विद्यमान है। पाणिनीय परम्परा मे जो स्थान 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' का है, वही कच्चायन मे 'बालावतार' का। इसके रचयिता 'धम्मकित्ति' हैं, जिनका समय चौदहवी शताब्दी माना गया है।

( ८ ) सद्दसारत्थजालिनी—चौदहवी शताब्दी मे भदन्त 'नागित' स्थविर द्वारा प्रस्तुत किया गया यह व्याकरण का प्रौढ ग्रन्थ ५१६ कारिकाओ मे समाप्त हुआ है। इसमे व्याकरण शास्त्र के महत्त्वपूर्ण प्रश्न 'युत्तसिलेस', 'अयुत्तसिलेस', 'दब्ब-विच्छावचन', 'गुणविच्छावचन','क्रियाविच्छावचन आदि का व्याख्यान करके क्रमश. 'सद्द', 'अत्थ', 'सन्धि' नाम', 'कारक', 'समास', 'तद्धित', 'आख्यात' तथा 'कित' आदि का व्याख्यान प्रस्तुत किया गया है। व्याकरण शास्त्र मे प्रयुक्त होनेवाली सज्ञाओ की परिभाषाओ का भी स्थान-स्थान पर इसमे कथन है। इस पर 'सार-मञ्जूसा' नामक एक टीका भी है।

( ९ ) कच्चायनभेद—इसके रचयिता थाटोन (बर्मा) के 'महायस' हैं। कच्चायन को आधार बनाकर उन्ही से सम्बन्वित अध्यायो पर १७८ कारिकाओ मे यह ग्रन्थ लिखा गया है। इसका काल भी चौदहवी शताब्दी ही है। इस पर 'सारत्थ-विकासिनी' तथा 'कच्चायनभेद-महाटीका' नामक दो टीकायें अति विख्यात हैं।

( १० ) कच्चायनसार—इसके भी प्रणेता 'महायस' ही हैं। इसमे ७२ कारि-कायें हैं, जिनमे क्रमश सामान्य, आख्यात, कृत, कारक, समास तथा तद्धित निर्देश आदि वर्णित हैं। 'गन्धवस' के अनुसार इसके लेखक भिक्षु 'धम्मानन्द' है।[1] इसमे 'बालावतार', 'रूपसिद्धि', 'चूलनिरुत्ति' तथा 'सम्बन्धचिन्ता' आदि ग्रन्थो के

---

१ "गन्धवस", ७४।

उद्धरण विद्यमान हैं।[1] 'महायस' ने स्वयं इस पर एक टीका भी प्रस्तुत की थी, जो गायगर के मतानुसार अधुना उपलब्ध 'कच्चायनसार-पोराणटीका' है।[2] इस पर 'सम्मोहविनासिनी' नामक दूसरी टीका भिक्षु 'सद्धमविलास' ने लिखी है।

( ११ ) सद्दबिन्दु– कच्चायन व्याकरण को आधार बनाकर बर्मा के राजा 'क्यच्वा' ने २० कारिकाओ मे इस ग्रन्थ को पन्द्रहवी शताब्दी के मध्यभाग मे प्रस्तुत किया था। इसमे क्रमश सन्धि, नाम, कारक, समास, तद्धित, आख्यात तथा कृतक का व्याख्यान किया गया है।

( १२ ) कच्चायनवण्णना—कच्चायन व्याकरण अथवा 'सन्धिकप्प' पर बर्मा के प्रसिद्ध भिक्षु 'महाविजितावी' ने सत्रहवी शताब्दी के प्रारम्भ मे ही इस 'वण्णना' को प्रस्तुत किया। यह कच्चायन सूत्रो की एक प्रौढ टीका है। इसमे भी कच्चायन की सूत्र-सख्या ६७५ ही मानी गई है। इसके प्रारम्भ मे कच्चायन व्याकरण की उत्पत्ति तथा इसके लेखक आदि के सम्बन्ध मे भी प्रकाश डाला गया है। यद्यपि इसकी शैली 'न्यास' से सरल है तथापि इसमे भी कच्चायन सूत्रो, वृत्ति तथा उदाहरणो से सम्बन्धित विषयो पर शास्त्रार्थ उठाकर उसका परिहार किया गया है। इसके लिए इसमे स्थान-स्थान पर 'न्यास', 'रूपसिद्धि','रूपसिद्धिटीका' आदि के मतो को उपस्थित करके उन पर यह भी विचार प्रस्तुत किया गया है कि वे कहाँ तक ठीक है, साथ ही इस सम्बन्ध मे जगह-जगह पर 'सद्दनीति' का भी उल्लेख लेखक द्वारा हुआ है। कही-कही पाठभेद-सम्बन्धी विचार भी इस ग्रन्थ-रत्न मे प्राप्त होते हैं। पाणिनीय व्याकरण मे आदि मङ्गल, मध्यमङ्गल तथा अन्त्य मङ्गलवाली परम्परा भी यहाँ लेखक द्वारा अपना ली गई है। इस ग्रन्थ के सबसे अधिक उद्धरण हमने कच्चायनसूत्रादि के व्याख्यानार्थ अपने इस सस्करण मे दिये है।

( १३ ) वाचकोपदेस —गद्य-पद्य-मिश्रित इस ग्रन्थ को भी 'महाविजितावी' थेर ने ही रचा है। इसमे वाचक को दस प्रकार का मानकर क्रमश उनका व्याख्यान किया गया है।

( १४ ) अभिनवचूळनिरुत्ति—इसके लेखक 'सिरिसद्धम्मालंकार' हैं। इसमे कच्चायन सूत्रो के अपवादो का व्याख्यान प्रस्तुत है।

( १५ ) धातुमञ्जूसा—'सीलवस' ने कच्चायन-व्याकरणानुसार पद्यबद्ध धातुओ के इस सग्रह को प्रस्तुत किया है। विद्वानो के अनुसार इस पर वोपदेव के

---

१. द्र०—एम०एच० बोड, "Pali Literature of Burma, पृ० ३७।
२. द्र०—"Pali Literature and Language", पृ० ५२।

'कविकल्पद्रुम' तथा पाणिनीय धातुपाठ का पर्याप्त प्रभाव है। कच्चायन व्याकरण सम्प्रदाय का ही होने के कारण यह ग्रन्थ भी हमारे इस संस्करण मे परिशिष्ट रूप से मुद्रित है।

## मोग्गल्लान व्याकरण सम्प्रदाय

कच्चायन की भाति यह भी एक प्रौढ विकसित तथा महत्त्वपूर्ण सम्प्रदाय है। इस व्याकरण मे ८१७ सूत्र है, साथ ही धातुपाठ, गणपाठ, एवादिवृत्ति भी संकलित हैं। अपने सूत्रो पर स्वय मोग्गल्लान ने ही 'वृत्ति' तथा 'पञ्चिका' भी प्रस्तुत की है। इस प्रकार इस दृष्टि से भी इसका अपना विशेष महत्त्व है, क्योकि ऐसे सम्प्रदाय अत्यल्प ही है, जिनमे सूत्र, वृत्ति तथा पञ्चिका आदि सभी एक ही व्यक्ति (आदि-आचार्य) द्वारा रचे गये हो। इस वृत्ति के अन्त मे लेखक ने स्वय अपना परिचय भी दिया है कि उनका निवास स्थान अनुराधपुर का 'थूपाराम' नामक विहार था और उनके इस व्याकरण की रचना राजा 'परक्कमभुज' के शासन-काल मे हुई थी। यह काल ११५३—११८६ ई० का है। मोग्गल्लान ने अपनी इस कृति मे पाणिनि तथा कातन्त्र के अतिरिक्त चन्द्रगोमिन् से भी पर्याप्त सहायता ली है। इस सम्प्रदाय मे भी अनेक ग्रन्थो की रचना हुई, जिनमे से मुख्य का सक्षिप्त परिचय नीचे दिया जा रहा है—

### मोग्गल्लान सम्प्रदाय के अन्य ग्रन्थ

(१) पदसाधन—इसके रचयिता मोग्गल्लान के शिष्य 'पियदस्सी' है। यह भी 'बालावतार' की भाँति ही मोग्गल्लान व्याकरण का सक्षेप है। इस पर अनेक टीकाये लिखी गई हैं।

(२) पयोगसिद्धि—मोग्गल्लान व्याकरण पर 'वनरतन मेधङ्कर' द्वारा यह ग्रन्थ भी कच्चायन सम्प्रदाय के 'रूपसिद्धि' की भाँति ही प्रयोगो को ध्यान मे रखकर प्रस्तुत किया गया है। इसका रचना-काल तेरहवी शताब्दी के लगभग है।

(३) मोग्गल्लानपञ्चिकाप्रदीप—इसके रचयिता 'राहुल वाचिस्सर' है। यह 'मोग्गल्लानपञ्चिका' की सिहली भाषा मे अत्यन्त प्रौढ तथा पाण्डित्यपूर्ण व्याख्या है। जब तक 'पञ्चिका' नही प्राप्त थी तब तक मोग्गल्लान व्याकरण की शास्त्रीय व्याख्या का एकमात्र साधन यही ग्रन्थ-रत्न था। अब तो 'पञ्चिका' भी प्रकाशित है, फिर भी इसका अपना विशेष महत्त्व है। राहुल को 'षड्भाषा-परमेश्वर' कहा जाता है, साथ ही 'वाचिस्सर' (वागीश्वर) उपाधि भी इनके भाषा-ज्ञान की प्रौढता के प्रदर्शनार्थ ही है। इस ग्रन्थ मे अनेक व्याकरण ग्रन्थो से उद्धरण दिये गये है। इसका रचना-काल १४५७ ई० है।

( ४ ) धातुपाठ—कच्चायन सम्प्रदाय की 'धातुमञ्जूसा' की अपेक्षा यह संक्षिप्त तथा उसकी भाँति पद्य मे न होकर गद्य मे है। इसके रचयिता अभी तक अज्ञात ही हैं।

## सद्दनीति व्याकरण सम्प्रदाय

( १ ) सद्दनीति—यह पालि व्याकरण का तृतीय प्रमुख सम्प्रदाय है। इस ग्रन्थ के तीन भाग हैं—'पदमाला', 'धातुमाला' तथा 'सुत्तमाला'। 'पदमाला' मे पदो का, 'धातुमाला' मे धातुओ की सूची के साथ धातु तथा उनसे निष्पन्न होनेवाले शब्दो का और 'सुत्तमाला' मे सूत्रो तथा उनके विवेचन के माध्यम से सम्पूर्ण पालि व्याकरण का व्याख्यान प्रस्तुत किया गया है। 'सुत्तमाला' मे १३६१ सूत्र हैं। इस प्रकार से कच्चायन तथा मोग्गल्लान की अपेक्षा सद्दनीति मे अधिक सूत्र हैं, जो इसकी पूर्णता एव प्रौढता को व्यक्त करते है। सम्पूर्ण सद्दनीति २७ परिच्छेदो मे विभक्त है। सिंहली परम्परा से पूर्ण स्वतन्त्र रहते हुए वर्मा ने पालि व्याकरण के अध्ययन के विकास मे कैसा अपूर्व योगदान दिया, इसके दर्शन हमे इस ग्रन्थ मे होते है। इसकी रचना भिक्षु 'अग्गवंस' द्वारा ११५४ ई० मे हुई थी। इसने उस समय बर्मा की विद्वत्ता की धाक सर्वत्र जमाई और आज तक उसमे अद्वितीय ही है।

'अग्गवंस' बर्मा के राजा नरपति सिथु' के गुरु थे। ये एक बहुत ही शक्तिशाली सम्राट् थे और इनका शासन-काल पगन(बर्मा)राज्य के इतिहास मे गौरवशाली वैभव का प्रतीक है। 'गन्धवंस' के अनुसार 'अग्गवंस' 'जम्बुद्वीप' के निवासी थे, पर बर्मी लोग 'जम्बुद्वीप' से वर्मा का भी अर्थ ले लेते हैं[1]। अपने पाण्डित्य के कारण इन्हे 'अग्गपण्डित' की उपाधि प्राप्त हुई थी। ऐसी परम्परा है कि सद्दनीति के पूर्ण होने के कुछ वर्ष बाद थेर 'उत्तरजीव' समुद्र मार्ग से इसकी एक प्रति सिंहल के महाविहार मे ले गये। वहाँ इसे देखकर लोगो ने अत्यधिक उत्साह तथा प्रशंसा के साथ इसका स्वागत किया तथा व्याकरण पर लिखे गये सिंहल के अन्य ग्रन्थो से इसकी श्रेष्ठता स्वीकार की[2]।

यह ग्रन्थ कच्चायन सम्प्रदाय पर आधारित होते हुए भी एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय का प्रतिनिधित्व करता है। भाषा तथा शैली की दृष्टि से यह अत्यन्त ही प्रौढ है और एक व्याकरण सम्प्रदाय का प्रधान ग्रन्थ होने के अतिरिक्त 'थेरवाद के अक्षय

---

१. एम० एच० बोड, "Pali Literature of Burma", पृ० १६–१७।
२. वहीं, पृ० १७।

भण्डार' की संज्ञा से इसे हम विभूषित कर सकते हैं। इसमे सर्वत्र ही व्याख्येय विषय को शास्त्रार्थ की प्रणाली से उपस्थित करते हुए उसका पाण्डित्यपूर्ण विवेचन प्रस्तुत किया गया है और इस सम्बन्ध मे स्थान-स्थान पर त्रिपिटक से उद्धरण दिये गये हैं। कच्चायन के अलावा विद्वान् लेखक ने संस्कृत के वैयाकरण पाणिनि आदि से भी पर्याप्त सहायता ली है। तीन भागो मे इसके मूल का बहुत ही सुन्दर, वैज्ञानिक तथा प्रामाणिक संस्करण हेल्मर स्मिथ द्वारा सम्पादित होकर रोमन लिपि मे प्रकाशित हुआ है और उन्ही के द्वारा अलग से अनुक्रमणिका के भी दो भाग प्रकाश में आये हैं।

( २ ) धात्वत्थदीपनी—सद्दनीति की धातुमाला मे वर्णित धातुओ को पद्यबद्ध करके इसमे संकलित किया गया है। इसके प्रणेता बर्मी भिक्षु 'हिंगुलवल जिनरतन' कहे जाते हैं, जिनके काल के बारे मे सम्यक् रूप से कुछ ज्ञात नही है।

## पालि व्याकरण के स्फुट ग्रन्थ

उपर्युक्त सम्प्रदायो के प्रकरण में वर्णित ग्रन्थो के अतिरिक्त पालि व्याकरण सम्बन्धी अन्य स्फुट ग्रन्थो की भी रचना हुई है, जिनमे 'वच्चवाचक', 'गन्धट्ठि', 'गन्धाभरण', 'विभत्यत्थप्पकरण', 'सवण्णनानयदीपनी', 'सद्दवुत्ति', 'कारकपुप्फ-मञ्जरी', 'सुधीरमुखमण्डन' तथा 'नयलक्खणविभावनी' आदि मुख्य हैं। आधुनिक युग मे आंग्ल, जर्मन, फ्रेंच, सिंहली, बर्मी तथा हिन्दी आदि भाषाओ मे भी पालि व्याकरण पर नवीन ग्रन्थो का निर्माण हुआ है, पर विस्तारभय से उन सबका यहाँ परिचय देना अत्यन्त कठिन है।

## प्रस्तुत संस्करण

### मूल

प्रस्तुत संस्करण मे कच्चायन सूत्र तथा वृत्ति का मूल देकर उनका अनुवाद दिया गया है और अनुवाद के पश्चात् विभिन्न टिप्पणियो द्वारा उनकी व्याख्या। मूल कच्चायन सूत्र वृत्ति के विदेशी लिपियो मे कई सस्करण हुए हैं। पर इसके लिए इस प्रस्तुत संस्करण मे हमने निम्नलिखित संस्करणो का उपयोग किया है—

( १ ) से० = सेनार्ट द्वारा मूल सूत्र, रोमन लिपि मे वृत्ति, उसका फ्रेंच अनुवाद तथा टिप्पणियो के साथ सम्पादित एवं 'जुर्नल एशियाटिक' मे १८७१ मे प्रकाशित संस्करण,

( २ ) सी० १ = वृत्ति के साथ कच्चायन सूत्रो का, विद्यालङ्कार कालेज के प्रिंसिपल, धर्मकीर्ति श्री धर्माराम द्वारा सम्पादित तथा सिंहली लिपि मे १६०४ मे प्रकाशित संस्करण,

( ४ ) धातुपाठ—कच्चायन सम्प्रदाय की 'धातुमञ्जूसा' की अपेक्षा यह संक्षिप्त तथा उसकी भाँति पद्य मे न होकर गद्य मे है। इसके रचयिता अभी तक अज्ञात ही हैं।

## सद्दनीति व्याकरण सम्प्रदाय

( १ ) सद्दनीति—यह पालि व्याकरण का तृतीय प्रमुख सम्प्रदाय है। इस ग्रन्थ के तीन भाग हैं—पदमाला', 'धातुमाला' तथा 'सुत्तमाला'। 'पदमाला' मे पदो का, 'धातुमाला' मे धातुओ की सूची के साथ धातु तथा उनसे निष्पन्न होने-वाले शब्दो का और 'सुत्तमाला' मे सूत्रो तथा उनके विवेचन के माध्यम से सम्पूर्ण पालि व्याकरण का व्याख्यान प्रस्तुत किया गया है। 'सुत्तमाला' मे १३६१ सूत्र हैं। इस प्रकार से कच्चायन तथा मोग्गल्लान की अपेक्षा सद्दनीति मे अधिक सूत्र हैं, जो इसकी पूर्णता एव प्रौढता को व्यक्त करते है। सम्पूर्ण सद्दनीति २७ परिच्छेदो मे विभक्त है। सिंहली परम्परा से पूर्ण स्वतन्त्र रहते हुए बर्मा ने पालि व्याकरण के अध्ययन के विकास मे कैसा अपूर्व योगदान दिया, इसके दर्शन हमे इस ग्रन्थ मे होते हैं। इसकी रचना भिक्षु अग्गवंस' द्वारा ११५४ ई० मे हुई थी। इसने उस समय बर्मा की विद्वत्ता की धाक सर्वत्र जमाई और आज तक उसमे अद्वितीय ही है।

'अग्गवंस' बर्मा के राजा नरपति सिथु' के गुरु थे। ये एक बहुत ही शक्ति-शाली सम्राट् थे और इनका शासन-काल पगन(बर्मा)राज्य के इतिहास मे गौरवशाली वैभव का प्रतीक है। 'गन्धवस' के अनुसार 'अग्गवन' जम्बुद्वीप' के निवासी थे, पर बर्मी लोग 'जम्बुद्वीप' से बर्मा का भी अर्थ ले लेते हैं[1]। अपने पाण्डित्य के कारण इन्हे 'अग्गपण्डित' की उपाधि प्राप्त हुई थी। ऐसी परम्परा है कि सद्दनीति के पूर्ण होने के कुछ वर्ष बाद थेर 'उत्तरजीव' समुद्र मार्ग से इसकी एक प्रति सिंहल के महाविहार मे ले गये। वहाँ इसे देखकर लोगो ने अत्यधिक उत्साह तथा प्रशंसा के साथ इसका स्वागत किया तथा व्याकरण पर लिखे गये सिंहल के अन्य ग्रन्थो से इसकी श्रेष्ठता स्वीकार की[2]।

यह ग्रन्थ कच्चायन सम्प्रदाय पर आधारित होते हुए भी एक स्वतन्त्र सम्प्रदाय का प्रतिनिधित्व करता है। भाषा तथा शैली की दृष्टि से यह अत्यन्त ही प्रौढ है और एक व्याकरण सम्प्रदाय का प्रधान ग्रन्थ होने के अतिरिक्त थेरवाद के अक्षय

---

१. एस० एच० बोड, "Pali Literature of Burma", पृ० १६–१७।
२ वहीं, पृ० १७।

भण्डार' की संज्ञा से इसे हम विभूषित कर सकते हैं। इसमे सर्वत्र ही व्याख्येय विषय को शास्त्रार्थ की प्रणाली से उपस्थित करते हुए उसका पाण्डित्यपूर्ण विवेचन प्रस्तुत किया गया है और इस सम्बन्ध मे स्थान-स्थान पर त्रिपिटक से उद्धरण दिये गये हैं। कच्चायन के अलावा विद्वान् लेखक ने संस्कृत के वैयाकरण पाणिनि आदि से भी पर्याप्त सहायता ली है। तीन भागो मे इसके मूल का बहुत ही सुन्दर, वैज्ञानिक तथा प्रामाणिक संस्करण हेल्मर स्मिथ द्वारा सम्पादित होकर रोमन लिपि मे प्रकाशित हुआ है और उन्ही के द्वारा अलग से अनुक्रमणिका के भी दो भाग प्रकाश में आये हैं।

( २ ) धात्वत्थदीपनी—सद्दनीति की धातुमाला मे वर्णित धातुओ को पद्यबद्ध करके इसमे संकलित किया गया है। इसके प्रणेता बर्मी भिक्षु 'हिंगुलवल जिनरतन' कहे जाते हैं, जिनके काल के बारे मे सम्यक् रूप से कुछ ज्ञात नही है।

## पालि व्याकरण के स्फुट ग्रन्थ

उपर्युक्त सम्प्रदायो के प्रकरण में वर्णित ग्रन्थो के अतिरिक्त पालि व्याकरण सम्बन्धी अन्य स्फुट ग्रन्थो की भी रचना हुई है, जिनमे 'वच्चवाचक', 'गन्धट्ठि', 'गन्धाभरण', 'विभत्त्यत्थप्पकरण', 'सवण्णनानयदीपनी', 'सद्दवुत्ति', 'कारकपुप्फ-मञ्जरी', 'सुधीरमुखमण्डन' तथा 'नयलक्खणविभावनी' आदि मुख्य हैं। आधुनिक युग मे आंग्ल, जर्मन, फ्रेंच, सिंहली, बर्मी तथा हिन्दी आदि भाषाओ मे भी पालि व्याकरण पर नवीन ग्रन्थो का निर्माण हुआ है, पर विस्तारभय से उन सबका यहाँ परिचय देना अत्यन्त कठिन है।

## प्रस्तुत संस्करण

### मूल

प्रस्तुत संस्करण मे कच्चायन सूत्र तथा वृत्ति का मूल देकर उनका अनुवाद दिया गया है और अनुवाद के पश्चात् विभिन्न टिप्पणियो द्वारा उनकी व्याख्या। मूल कच्चायन सूत्र वृत्ति के विदेशी लिपियो मे कई सस्करण हुए हैं। पर इसके लिए इस प्रस्तुत संस्करण मे हमने निम्नलिखित सस्करणो का उपयोग किया है—

( १ ) से० = सेनार्ट द्वारा मूल सूत्र, रोमन लिपि मे वृत्ति, उसका फ्रेंच अनुवाद तथा टिप्पणियो के साथ सम्पादित एवं 'जुर्नल एशियाटिक' मे १८७१ मे प्रकाशित सस्करण,

( २ ) सी० १ = वृत्ति के साथ कच्चायन सूत्रो का, विद्यालङ्कार कालेज के प्रिंसिपल, धर्मकीर्ति श्री धर्माराम द्वारा सम्पादित तथा सिंहली लिपि मे १९०४ मे प्रकाशित संस्करण,

(३) सी० २ = कच्चायन सूत्र वृत्ति का श्री एच०सुमङ्गल के शिष्य श्री गुणरत्न थेर द्वारा सम्पादित तथा सिंहली लिपि मे १९१३ मे प्रकाशित संस्करण ।

मूल सूत्रो तथा वृत्ति को इन तीनो सस्करणो से मिलाकर उपयुक्त पाठ को ऊपर रखकर उपलब्ध पाठभेद को इन संस्करणो के नाम से (से०, सी० १, सी० २) नीचे दे दिया गया है। पहले यह भी विचार था कि वृत्ति मे आये हुए उदाहरणो का पिटक तथा अनुपिटक साहित्य से सन्दर्भ दे दिया जाय, पर ग्रन्थ के बहुत बढ जाने के भय से इसे छोड देना पडा । देवनागरी लिपि मे मूल सूत्रो तथा वृत्ति का एक संस्करण महामहोपाध्याय सतीशचन्द्र विद्याभूषण के सम्पादकत्व मे १९०१ मे निकला था । पर अपने इस कार्य के लिए सर्वथा अनुपयुक्त होने के कारण इसका ग्रहण यहाँ नही किया गया । इस प्रकार से वैज्ञानिक रीति से कच्चायन के मूल सूत्रो तथा वृत्ति को देवनागरी लिपि मे प्रस्तुत करने का यह प्रथम प्रयास है ।

## अनुवाद

मूल सूत्र तथा वृत्ति को उपर्युक्त रीति से देकर उसके नीचे वृत्ति का अक्षरश अनुवाद दिया गया है और उसके पश्चात् [ ] कोष्ठ के अन्दर विषय वस्तु को स्पष्ट करने के लिए टिप्पणी दी गई है ।

इस टिप्पणी मे कच्चायन सम्प्रदाय के प्रकरण ग्रन्थ 'न्यास', 'रूपसिद्धि', 'कच्चायनभेद' तथा 'कच्चायनवण्णना' आदि से यथासम्भव सहायता ली गई है और कठिन एवं शंकाग्रस्त विषयो के सम्बन्ध मे पूर्वपक्ष को उठाकर अथवा तत्सम्बन्धित प्रश्नो का समावेश कराकर उनका परिहार दिया गया है । कच्चायन के अतिरिक्त 'मोग्गल्लान' एवं उनकी 'पञ्चिका' मे प्राप्त व्याख्यान तथा 'सद्दनीति' के भी उद्धरण इस सम्बन्ध मे दिये गये हैं, साथ ही गायगर का भी उल्लेख किया गया है । इन उद्धरणो के अतिरिक्त कच्चायन सूत्रो से सम्बन्धित विषयो को स्पष्ट करने के लिए 'निरुक्त', 'महाभाष्य', महाभाष्य की टीका, 'सिद्धान्तकौमुदी', उसकी टीका 'तत्त्वबोधिनी' आदि से भी उद्धरण दिये गये हैं । उदाहरणार्थं सूत्र 'नामान समासोयुत्तत्थो' (३१८) पर टिप्पणी देते समय कच्चायन सम्प्रदाय के आधार पर 'युत्तत्थ' आदि की व्याख्या देने के उपरान्त 'वृत्ति' के प्रसङ्ग मे समास का जो विस्तृत विवेचन 'महाभाष्य' मे प्राप्त है, उसे दिया गया है, साथ ही 'कच्चायन-न्यास' तथा 'मोग्गल्लानपञ्चिका' आदि पर इस विवेचन का क्या प्रभाव पडा है, इसे भी वही पर व्यक्त कर दिया गया है । इसी प्रकार का व्याख्यान 'उणादिकप्प' के प्रारम्भ मे भी विद्यमान है, जहाँ उणादि-विवेचन की भारतीय वैयाकरणो की परम्परा का उल्लेख करते हुए,

पाणिनीय परम्परा मे प्राप्त उणादि का विवेचन महाभाष्य के आधार पर प्रस्तुत करके, 'यास्क' के इस मत का भी उल्लेख वही किया गया है कि नाम आख्यातज हैं। किस प्रकार से पाणिनीय व्याकरण के अनुकरण मे मोग्गल्लान ने अपनी 'णवादिवृत्ति' दी है, यह भी वही पर व्यक्त है।

स्थान-स्थान पर पाणिनि तथा कातन्त्र के समान तथा तुल्यकार्यवाले सूत्र भी उद्धृत किये गये हैं। कही कही 'कच्चायनवण्णना' के आधार पर कठिन तथा महत्त्वपूर्ण पदो की सिद्धि भी दे दी गई है। न्यासकार, रूपसिद्धिकार तथा इसके टीकाकार ने स्थल-स्थल पर सम्बन्धित विषयो पर जो भिन्न-भिन्न विचार व्यक्त किये हैं, उन्हे भी अनुवाद की इस टिप्पणी मे यथासम्भव उपस्थित करने का प्रयत्न किया गया है। साथ ही वृत्ति तथा रूपसिद्धि मे प्राप्त अन्तर भी व्यक्त किये गये हैं।

इस प्रकार से सूक्ष्म विषय-विश्लेषण के लिए सम्पूर्ण अनुवाद के प्रसङ्ग मे दी गईं ये टिप्पणियाँ उल्लेखनीय हैं। अन्य भाषाओ मे प्राप्त कच्चायन के अनुवादो मे शास्त्रार्थ के रूप मे विषय व्याख्यान का अभाव विद्वानो को खटकता था, अतएव टिप्पणी के रूप मे इसकी पूर्ति करने की चेष्टा हमने की है, विशेषकर भारतीय जिज्ञासुओ के लिए तो इसकी नितान्त आवश्कता है, क्योंकि व्याकरणाध्ययन की भारतीय परम्परा ऐसी ही है। यहाँ पर व्याकरण का अध्ययन एक प्रौढ शास्त्र के रूप मे किया जाता है और प्रौढता के लिए इस प्रकार की टिप्पणियाँ नितान्त आवश्यक हैं, क्योंकि कच्चायन व्याकरण शास्त्र से सम्बन्धित प्रौढ ग्रन्थ अभी तक देवनागरी मे सुलभ नही है, यद्यपि इसकी पूर्ति की ओर भी हमारी दृष्टि है। इस प्रकार से इस टिप्पणी-भाग मे सूत्र तथा वृत्ति से सम्बन्धित विषयो को तुलनात्मक तथा आलोचनात्मक रीति से स्पष्ट करने की हमने यथासम्भव चेष्टा की है।

## पाठभेद

ऊपर वर्णित संस्करणो के आधार पर कच्चायन सूत्र तथा वृत्ति का सुव्यवस्थित पाठ रखने का प्रयत्न हमने इस प्रस्तुत संस्करण मे किया है और इन सस्करणो के अतिरिक्त इस सम्बन्ध मे इस सम्प्रदाय के प्रकरण ग्रन्थो से भी यथासम्भव सहायता ली है। इस विषय मे सर्वत्र ही वैज्ञानिक पद्धति का ही अवलम्ब लिया गया है, पर सभी जगह यही चेष्टा रही है कि जो पाठ इस सस्करण मे रखा जाय, वह उपर्युक्त किसी न किसी सस्करण में अवश्य प्राप्त हो तथा यथासम्भव उसका अन्य आधार भी विद्यमान हो। जहाँ पर ऐसी समस्या आ गई है कि यद्यपि वह तीनो संस्करणो मे प्राप्त है तथापि अनुपयुक्त ही प्रतीत होता है, वहाँ

पर बाद के प्रकरण ग्रन्थो से अथवा अपना स्वतन्त्र विचार व्यक्त कर दिया गया है। उपर्युक्त पाठ को ऊपर रखकर शेष का उल्लेख नीचे है। सम्पूर्ण पुस्तक मे यही प्रणाली अपनायी गई है।

सेनार्ट ने अपने संस्करण मे पाठो के बारे मे श्लाघनीय प्रयत्न किया था। पर उनके समक्ष अनेक कठिनाइयाँ थी—सम्पूर्ण त्रिपिटक अभी तक रोमन लिपि मे मुद्रित नही हो पाया था, साथ ही कच्चायन सम्प्रदाय के अन्य प्रकरण ग्रन्थ भी पूर्ण प्रकाश मे नही आ पाये थे। हमे इस कार्य के लिए जितनी सामग्री सुलभ हो सकी है, उसके पूर्ण उपयोग करने की चेष्टा पाठभेदादि के निर्णय मे की गई है। नीचे उदाहरणस्वरूप कुछ पाठभेदो के सम्बन्ध मे विचार उपस्थित किया जाता है—

( १ ) सूत्र ६१ मे से० मे सूत्र तथा वृत्ति मे 'इनि' प्रत्यय का पाठ दिया गया है, पर उदाहरण 'गहपतानी' है। अतएव 'इनि' के स्थान पर 'इनी' पाठ, जो सी० १ तथा सी० २ मे उपलब्ध है, इस संस्करण मे दिया गया है तथा से० का पाठ नीचे उद्धृत है।

( २ ) सूत्र १२४ की वृत्ति मे सी० २ मे विकल्प विधान विहित है, पर इस सस्करण के अतिरिक्त यह कही अन्यत्र प्राप्त नही है, साथ ही 'रूपसिद्धि' तथा 'कच्चायनवण्णना' मे भी इस प्रकार की कोई चर्चा नही विद्यमान है। अत इस पाठ को अनुपयुक्त मानकर नीचे दे दिया गया है।

( ३ ) सूत्र २६३ की वृत्ति मे से० तथा सी० २ मे क्रमश प्राप्त पाठ 'येपच्चये' तथा 'येप्पच्चये' को न स्वीकार करके 'रूपसिद्धि' तथा 'कच्चायनवण्णना' के आधार पर सी० १ के 'यप्पच्चये' पाठ को ही स्वीकार किया गया है।

( ४ ) सूत्र २७९ की वृत्ति मे से० मे 'यो वदेति·· विजानिया' वाली गाथा गद्य समझ कर उसी प्रकार से प्रस्तुत की गई है, जो अनुपयुक्त है, साथ ही 'वदेति' के स्थान पर वहाँ 'वादेति' पाठ है और 'वदेति' टिप्पणी मे उद्धृत है। 'कच्चायन-वण्णना' के आधार पर हमने 'वदेति' को ही स्वीकार किया है।

( ५ ) से० मे सूत्र ३११ की वृत्ति मे प्रसिद्ध उदाहरण 'अस्सवनता धम्मस्स परिहायन्ति' का पाठ 'अस्स वनताधम्मस्स ' उद्धृत है और टिप्पणी मे 'वनता-धम्मस्स' एवं 'वनिताधम्मस्स' आदि पाठ नीचे दिए गये हैं। इनका ग्रहण न करके हमने उपर्युक्त को ही प्रस्तुत किया है। यही पर हमने 'आसीविसान' के

स्थान पर सी० १ तथा सी० २ मे विद्यमान पाठ 'आसिविसानं' दिया है, जो हमे उपयुक्त ज्ञात होता है, यद्यपि पालि मे दोनो का प्रयोग है।

( ६ ) सूत्र ३१२ की वृत्ति मे 'आजीविका' पाठ से० तथा सी० २ मे विद्यमान है। इसके स्थान पर सी० २ का उपयुक्त पाठ 'आजीवका' ही इस संस्करण मे स्वीकृत किया गया है।

( ७ ) सूत्र ४०१ की वृत्ति मे से० मे षष्ठी को छोड कर शेष सभी विभक्तियो के उदाहरण दिये गये हैं। अत इसके स्थान पर सी० १ तथा सी० २ के पाठ का यहाँ पर ग्रहण है।

(८) सूत्र ४६६ मे से० मे सूत्र तथा वृत्ति दोनो मे ही 'पामानान' के स्थान पर 'पामानं' पाठ दिया गया हैं। स्पष्ट रूप से यहाँ पर 'पा' तथा 'मान' धातुओ की चर्चा है, अत. इस दृष्टि से से० का यह पाठ उपयुक्त नही है। इसलिए इसके स्थान पर सी० १ तथा सी० २ के उपर्युक्त पाठ को ही इस प्रस्तुत सस्करण मे स्वीकार किया गया है।

(९) सूत्र ५१४ की वृत्ति मे 'अकारो च उत्तमापज्जते' के स्थान पर से० मे 'अकारो अत्तं आपज्जते' पाठ है। यहाँ पर निश्चित रूप से 'अत्व' की चर्चा न होकर उत्व की चर्चा है और प्रयोग तथा अनुवृत्ति से वही ठीक है, अत· से० के पाठ का ग्रहण नही किया गया है।

परिशिष्ट

इस सस्करण के परिशिष्ट का कलेवर भी वृहद् ही हो गया है। सर्वप्रथम इसमे कच्चायन सम्प्रदाय के धातुपाठ को व्यक्त करने वाले 'धातुमञ्जूसा' के मूल को इसके सिंहली तथा बर्मी संस्करणो के आधार पर प्रस्तुत किया गया है और इसके पश्चात् अति विस्तृत रूप से विभिन्न अनुक्रमणिकायें दी गई हैं, जो इस प्रकार से हैं—

अनुक्रमणिका

(१) कच्चायन-सुत्तानि—इसमे कच्चायन सूत्र सूत्र-संख्या के साथ अकारादि-क्रम से रखे गये हैं। (२) धातुसूची—यहाँ 'धातुमञ्जूसा' की धातुएँ गाथा-संख्या तथा गणनिर्देश के साथ अकारादि-क्रम से प्रस्तुत की गई हैं। (३) पच्चयसूची—नाम, आख्यात, तद्धित, कृतविधान तथा उणादि प्रत्यय इस सूची मे अकारादि-क्रम से सूत्र-संख्या के साथ निर्दिष्ट हैं, यहाँ तद्धित तथा कृत प्रत्ययो को उदाहरणो एवं प्रयोग-स्थानो के साथ दिया गया है और उणादि के प्रत्ययो का केवल उदाहरणो के साथ उल्लेख है। (४) पच्चयानुबन्धादिलक्खित्तविवरणं—मे प्रत्ययो में विद्यमान महत्व-पूर्ण अनुबन्धों से क्या तात्पर्य है और उनसे कौन कार्य सपन्न होते हैं, इसे संक्षिप्त रूप से व्यक्त किया गया है। (५) आख्यातकप्पविकरणसूची—इसमे आख्यात-

कप्प' के विकरणो का गणो एव सूत्र-संख्या के साथ उल्लेख है। (६) उदाहट-पयोगसूची—इस सूची मे कारक तथा समास के प्रयोगो को छोडकर 'कच्चायन-वुत्ति' मे आये हुए सम्पूर्ण प्रयोग अकारादि-क्रम से सूत्र-संख्या के साथ दे दिये गये हैं। (७) विसिट्ठपदसूची— इस व्याकरण मे प्रयुक्त विशिष्ट पद सूत्र-सख्या के साथ यहाँ पर उल्लिखित हैं। (८) कच्चायन-रूपसिद्धिसुत्ततुलना— यद्यपि 'रूप-सिद्धि' मे कच्चायन के ही सूत्र दिये गये हैं तथापि वहाँ का क्रम भिन्न है। अतः कच्चायन सूत्रो को 'रूपसिद्धि' मे जल्दी पाना कठिन है। इसीलिए इन दोनो की यह तुलनात्मक सूत्र-सूची प्रस्तुत की गई है। (९) कच्चायन-कातन्त्रसुत्ततुलना— इस अनुक्रमणिका मे कच्चायन सूत्र-संख्या की तुलना कातन्त्र सूत्र तथा उनकी संख्या से दी गई है। (१०) कच्चायन-पाणिनीयसुत्ततुलना—यह कच्चायन सूत्रो से समान-कार्य-विधायक पाणिनीय सूत्रो की तुलना है। यहाँ क्रमश कच्चायन सूत्र-संख्या तथा पाणिनीय सूत्र-सख्या का निर्देश है। (११) सुद्धिपण्णं— यथासम्भव इस शुद्धि पत्र मे अशुद्धियो की ओर सकेत कर दिया गया है। शेष के लिए विद्वान् क्षमा करेंगे।

अधिक संयमित रहने पर भी यह भूमिका काफी बडी हो गई है। हमे यह सन्तोष है कि इसमे हमने पालि शब्द, भाषा तथा व्याकरण सम्बन्धी अध्ययन के बारे मे कुछ नवीन विचार प्रस्तुत करने का प्रयास किया है—

"अत्थेसु अक्खरपदेसु विनिच्छयेसु
पुब्बापरेसु खलितं खलितं यदत्थि।
ओहाय खन्तुमरहन्ति वदन्तु सन्तो
दिट्ठापराधमथ वा किमु'लालनेन" ॥

( सङ्घरक्खित थेर, खुद्दकसिक्खा-टीका )

"न हि किंचिदपूर्वमत्र वाच्यं
न च संग्रथनकौशलं ममास्ति।
अत एव न मे परार्थचिन्ता
स्वमनो वासयितुं कृतं मयेदम्" ॥

( शान्तिदेव, बोधिचर्यावतार )

पालि विभाग,
वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय,
वाराणसी

लक्ष्मीनारायण तिवारी

# साङ्केतिक विवरण

अ० = अष्टाध्यायी
अङ्गु० = अङ्गुत्तरनिकाय
उदा० = उदाहरण
उ० सू० = उणादिसूत्र
क० भे० = कच्चायनभेद
क० व० = कच्चायनवण्णना
क० व्या० = कच्चायन व्याकरण
क० सू० = कच्चायन सूत्र
का० = कारिका
चुल्ल० = चुल्लवग्ग
ज० काश्यप = जगदीश काश्यप
जात० अ० = जातक-अट्ठकथा
टिप्प० = टिप्पणी
दी० नि० अ० = दीघनिकाय-अट्ठकथा
द्र० = द्रष्टव्य
परि० = परिच्छेद
पुग्ग० प० अ० = पुग्गलपञ्ञत्ति-अट्ठकथा
पेत० अ० = पेतवत्थु-अट्ठकथा
पृ० = पृष्ठ
भा० = भाग
भा० आ० हि० = भारतीय आर्यभाषा और हिन्दी

महा० = महाभाष्य
रूप० अथवा
रू० सि० = रूपसिद्धि अथवा महारूपसिद्धि
वत्थु० = वत्थुकथा
विसु० = विसुद्धिमग्ग
वि० वि० = विशेष विवरण
वि० वि० द्र० = विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य
सद्द० = सद्दनीति
समन्त० = समन्तपासादिका
सि० कौ० = सिद्धान्तकौमुदी
सु० नि० अ० = सुत्तनिपात-अट्ठकथा
सू० = सूत्र
हि०भा०उ०वि० = हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास
J. R A. S = Journal of the Royal Asiatic Society
M I. A = Middle Indo Aryan

# विषय-सूची

परिसिट्ठानि

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

# कच्चायनब्याकरणं

## १. सन्धिकप्पो

### (१) पठमो कण्डो

सेट्ठं तिलोकमहितं अभिवन्दियग्गं,
बुद्धञ्च धम्ममनलं गणमुत्तमञ्च।
सत्थुस्स तस्स वचनत्थवरं सुबोद्धुं,
वक्खामि सुत्तहितमेत्थ सुसन्धिकप्पं॥ १ ॥

सेय्यं जिनेरितनयेन बुधा लभन्ति,
तञ्चापि तस्स वचनत्थसुबोधनेन।
अत्थञ्च अक्खरपदेसु अमोहभावा,
सेय्यत्थिको पदमतो विविधं सुणेय्य॥ २ ॥

प्रशस्ततर तीनों लोकों द्वारा पूजित उत्तम बुद्ध, मल के प्रतिपक्षी धर्म तथा उत्तम संघ की आदरपूर्वक वन्दना करके उस प्रकार के ( देव मनुष्यों के लोकानुशासक ) शास्ता के वचनों ( उपदेशों ) के सुष्ठु अर्थ को भलीभाँति समझने के लिए तीनों पिटकों के अनुकूल सुन्दर सन्धिकल्प का यहाँ मैं व्याख्यान करता हूँ। (१)

विद्वान् लोग ( ज्ञानी पुरुष ) बुद्ध द्वारा उपदिष्ट मार्ग से ( बुद्ध के उपदेशों का अनुगमन करके, उनके द्वारा प्रतिपादित शब्द-नय तथा अर्थ-नय से लाभान्वित होकर ) श्रेयस् को ( लोकोत्तर धर्म को, निर्वाण अथवा विमुक्ति को ) प्राप्त करते हैं और वह ( बुद्ध द्वारा उपदिष्ट मार्ग ) उनके वचनों के अर्थावबोध से ( प्राप्त किया जा सकता है ) और अर्थ का अक्षरपदों में ज्ञान होने

से ( अर्थ का अवधारण होने से, अक्षरसमूह के मेल को भलीभाँति जान लेने से ) [ प्राप्त हो सकता है ] अतः श्रेयस् की कामना करनेवाला ( परमार्थ को प्राप्त करने की इच्छावाला ) विविध पदों को ( अक्षरपदों को ) सुनें। (२)

[ जिस व्यक्ति को परमार्थ का साक्षात्कार करना हो उसे यह चाहिए कि इस कार्य में मुख्य मार्ग-दर्शक बुद्ध के वचनों के अर्थ को व्यक्त करने में सहायक विभिन्न अक्षरों के मेल से उत्पन्न होने वाले उन शब्दों के अर्थ के सम्यक् ज्ञान के लिए उनके इस विविध मेल के विषय में सुने।

प्रथम गाथा में तो त्रिरत्न की वन्दना की गई है और द्वितीय गाथा बौद्ध परम्परा में व्याकरणशास्त्र का क्या प्रयोजन है, इसे व्यक्त करती है। व्याकरणशास्त्र का प्रयोजन केवल यह है कि बुद्धवचन को सम्यक् रूप से समझने में यह सहायक है तथा सम्यक् अवधारण के बाद यह परमार्थ की प्राप्ति कराने में समर्थ होता है। इस प्रकार से व्याकरणशास्त्र का प्रयोजन या लक्ष्य बौद्ध-नय के अनुसार परमार्थ की प्राप्ति कराना ही है।

'कच्चायनवण्णना' में इन गाथाओं का विस्तृत रूप से व्याख्यान किया गया है। उसके कुछ अंश यहाँ दिये जा रहे हैं—

"सेट्ठो—पसत्थो विसेसेना ति, सुन्दरे सतिपट्ठानादिभेदे धम्मे एसति गवेसती ति सेट्ठो। तिलोकमहितं—लुज्जति पलुज्जती ति लोको, चुतिक्खणे लुज्जति, पटिसन्धिक्खणे पलुज्जति, पुन निब्बत्तति, लोको च लोको च लोको च लोका, काम-रूपारूपवसेन तयो लोका, सत्तलोक-सङ्खारलोक-ओकासलोकवसेन वा तयो लोका, समाहारासमाहारेसु एकत्ता नपुंसकत्ता च, महीयते पूजीयते ति महितो ( बुद्धो ), तिलोकेन महितो तिलोकमहितो, तं तिलोकमहितं। अग्गं—उत्तमं, सुन्दरं निब्बाणं अजति गच्छती ति वा अग्गो ( बुद्धो ), तं अग्गं। बुद्धं—सामं च सब्बधम्मे बुज्झती ति बुद्धो, चत्तारि सच्चानि बुज्झती ति वा बुद्धो, तं बुद्धं। अमलं—नत्थि मलमेतस्सा ति अमलो ( मलरहितो सुरियो विय, रागादिमलरहितत्ता मलपटिपक्खं ), तं अमलं। धम्मं—पटिपज्जमाने सत्ते चतुसु अपायेसु अपतमाने कत्वा धारयती ति धम्मो ( सपरियत्तिको नवलोकुत्तरधम्मो ), तं धम्मं। उत्तमं—उद्धतो तमो येन सो उत्तमो, उग्गतानं विसेसेन उग्गतो ति वा उत्तमो ( उग्गतमो ति वत्तब्बे निरुत्तिनयेन उत्तमो ति वुत्तं ), उत्तमानं विसेसेन उत्तमो ति वा उत्तमो ( उत्तमतमो ति वत्तब्बे सरूपेकसेसवसेन उत्तमो ति वुत्तं ), सेट्ठत्ता वा उत्तमो, तं उत्तमं। गण—गणितब्बो सङ्ख्यातब्बो ति गणो ( अरिय-

समूहो ), तं गणं। अभिवन्दिय—अभिपुब्बो वन्दधातु वन्दने, अभि आदरेन वन्दित्वा ति अभिवन्दिय। सत्थुस्स—सदेवके लोके सासति अनुसासती ति सत्था, किलेसादयो ससति हिंसती ति वा सत्था ( भगवा ), तस्स सत्थुस्स, सदेवकस्स लोकस्सानुसासकस्स। तस्स—तादिसस्स बुद्धस्स। वचनत्थवरं—वचीयते अनेना ति वचनं, अरीयते ञायते ति अत्थो, अरति ञाणाभिमुख पवत्तती ति वा अत्थो, वचनस्स अत्थो वचनत्थो, वरितब्बो पत्थेतब्बो ति वरो, उत्तमत्थेन वा वरो, वचनत्थो च सो वरो चा ति वचनत्थवरो, तं वचनत्थवरं, पाल्यत्थवरं। सुबोद्धुं—सुट्ठु बोद्धुं बुज्झितुं ति सुबोद्धुं, सुट्ठु ञातुं एत्थ—एतस्मिं। सुत्तहितं—अत्थे सुचेती ति सुत्तं, सुट्ठु वुत्तं ति वा सुत्तं, अत्थे अभिसवेती ति वा सुत्तं, अत्थे पग्घरापेती ति वा सुत्तं, सुट्ठु अत्थे तायती ति वा सुत्तं, सुत्तसदिसत्ता वा सुत्तं, हितो ति अनुरूपं पवत्तति, सुत्तस्स हितो सुत्तहितो (सन्धिकप्पो), तं सुत्तहितं, पिटकत्तयानुकूलं। सुसन्धिकप्पं—छिन्नं पदानं अन्तरं अदस्सेत्वा सम्मापकारेन धीयति घटीयती ति सन्धि, समोधानं वा सन्धि, सन्धि च सन्धि च सन्धि च सन्धि, नानाभेदभिन्ना ति अत्था, कप्पिय परिच्छिज्जीयति एत्था ति कप्पो, सुन्दरो सन्धिकप्पो तथा तं सुसन्धिकप्पं। वक्खामि—भासिस्सामि।

बुज्झन्ती ति बुधा भब्बपुग्गला, पापके अकुसले धम्मे जिनाति अजिनि जिनिस्सती ति जिनो भगवा, ईरीयते ति ईरितो, जिनेन ईरितो जिनेरितो, नीयति अत्थो एतेना ति नयो ( सद्दनयो ) नेतब्बो ति वा नयो ( अत्थनयो ), जिनेरितो च सो नयो चा ति तथा तेन, पसत्थो विसेसेना ति सेय्यो पसत्थानं विसेसेन पसत्थो ति वा सेय्यो लोकुत्तरधम्मो तं सेय्यं, लभन्ती ति पटिपज्जन्ति, तं चा पी ति तं जिनेरितनयं अपि, वचनस्स अत्थो वचनत्थो, सुट्ठु बुज्झीयते ति सुबोधनं, वचनत्थस्स सुबोधनं वचनत्थसुबोधनं, तेन वाचकभावेन, अनन्तमभिधेय्यं पत्वा नक्खरन्ती ति अक्खरा, पदीयन्ति गमीयन्ति एतेही ति पदानि, अक्खरानि च पदानि च तथा तेसु, मोहेती ति मोहो, नत्थि मोहो एतेसं ति अमोहो, भवनं भावो, अमोहानं भावो अमोहभावो तस्मा, करणत्थे पञ्चमी, सेय्येन अत्थो सेय्यत्थो, सेय्यत्थो अस्स अत्थी ति सेय्यत्थिको, अतो ति तस्मा, विविधा पकारा एतस्सा ति विविधं, अक्खरपदं, सुणेय्या ति सिक्खेय्य।"

ग्रन्थारम्भ में प्रणामादि की व्यवस्था ग्रन्थकारों ने प्राचीन काल से ही रक्खी है और इस दिशा में उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई है। कहीं तो यह सम्पूर्ण

शास्त्र के विधेय को व्यक्त करता है और कहीं पर केवल मङ्गलार्थ है। वैयाकरण भी इसमें पीछे नहीं रहे हैं और महाभाष्यकार पतञ्जलि ने कात्यायन के प्रथम वार्तिक 'सिद्धे शब्दार्थसम्बन्धे' में 'सिद्ध' शब्द के प्रयोग को मङ्गलार्थ माना है—"माङ्गलिक आचार्यो महतः शास्त्रौघस्य मङ्गलार्थं सिद्धशब्दमादितः प्रयुङ्क्ते। मङ्गलादीनि हि शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषकाणि च भवन्त्यायुष्मत्पुरुषकाणि चाध्येतारश्च सिद्धार्था यथा स्युरिति।" (माङ्गलिक आचार्य महान् शास्त्रसमूह के मङ्गल के लिए 'सिद्ध' शब्द का प्रारम्भ में प्रयोग करते हैं। जिन शास्त्रों के आदि में मङ्गल होता है, उनकी प्रसिद्धि होती है और उनसे सम्बन्धित पुरुष वीर और आयुष्मान् होते हैं तथा उनका अध्ययन करने वालों की इच्छाएँ पूर्ण होती हैं। यही मङ्गल का उद्देश्य है।) आगे चलकर 'वृद्धिरादैच्' सूत्र की व्याख्या में भी महाभाष्यकार ने इसी प्रकार की बात कही है। यह परम्परा दर्शन, साहित्य तथा ज्योतिषादि सभी शास्त्रों में अपनाई गई है।

पालि साहित्य भी इससे अछूता न रह सका। त्रिपिटक के पश्चात् पालि अट्ठकथाओं में यही क्रम रहा। सर्वप्रथम मङ्गलार्थ त्रिरत्नादि की वन्दना के पश्चात् ही अट्ठकथाकारों ने अपनी अट्ठकथाओं का प्रारम्भ किया है, यथा—

"जातिकोटिसहस्सेहि पमाणरहितं हितं।
लोकस्स लोकनाथेन कतं येन महेसिना॥
तस्स पादे नमस्सित्वा कत्वा सङ्घस्स चञ्जलिं।
सङ्घञ्च पतिमानेत्वा सब्बसङ्खारभाजनं॥
नमस्सनादितो अस्स पुञ्ञस्स रतनत्तये।
पवत्तस्सानुभावेन भेत्वा सब्बे उपद्दवे॥"

(जातकट्ठवण्णना, १)

तथा

"करुणा विय सत्तेसु पञ्ञा यस्स महेसिनो।
ञेय्यधम्मेसु सब्बेसु पवत्तित्थ यथारुचिं॥
× × ×
तस्स पादे नमस्सित्वा सम्बुद्धस्स सिरीमतो।
सद्धम्मं चस्स पूजेत्वा कत्वा सङ्घस्स चञ्जलिं॥
× × ×
आनुभावेन सोसेत्वा अन्तराये असेसतो।"

यही परम्परा पालि साहित्य में क्रमशः आगे बढ़ती गई है और इस भाषा के वैयाकरणों ने भी इसका पालन किया है। उसी के फलस्वरूप कच्चायन ने भी अपने इस व्याकरण का प्रारम्भ त्रिरत्न-वन्दना-रूपी मङ्गल से ही किया है।

कच्चायन के अतिरिक्त मोग्गल्लान तथा सद्दनीतिकार ने भी आदि में मङ्गलार्थक गाथाएँ कही है और इनके अनुगामियों ने भी इसका पालन किया है :—

"सिद्धमिद्धगुणं साधु नमस्सित्वा तथागतं।
सधम्मसङ्घं भासिस्सं मागधं सद्दलक्खणं॥"

(मोग्गल्लानव्याकरण, १)

"धीरेहि मग्गनायेन येन बुद्धेन देसितं।
सितं धम्ममभिञ्ञाय ञायते अमतं पदं॥
तं नमित्वा महावीरं सब्बञ्ञुं लोकनायकं।
महाकारुणिकं सेट्ठं विसुद्धं सुद्धिदायकं॥
सद्धम्मञ्चस्स पूजेत्वा सुद्धं सन्तमसङ्खतं।
अतक्कावचरं सुट्ठु विभत्तं मधुरं सिवं॥
सङ्घस्स चञ्जलिं कत्वा पुञ्ञक्खेत्तस्स तादिनो।
सीलसमाधिपञ्ञादिविसुद्धगुणजोतिनो॥"

(सद्दनीति, पदमाला १)

संस्कृत बौद्ध साहित्य में भी आगम ग्रन्थों के पश्चात् ग्रन्थारम्भ में शास्ता के प्रति नमस्कारादि विद्यमान हैं —

"अनिरोधमनुत्पादमनुच्छेदमशाश्वतम्।
अनेकार्थमनानार्थमनागममनिर्गमम्॥
यः प्रतीत्यसमुत्पादं प्रपञ्चोपशमं शिवं।
देशयामास सम्बुद्धस्तं वन्दे वदतां वरम्॥"

(मूलमाध्यमिककारिका, १)

तथा

"यः सर्वथा सर्वहतान्धकारः संसारपङ्काज्जगदुज्जहार।
तस्मै नमस्कृत्य यथार्थशास्त्रे शास्त्रं प्रवक्ष्याम्यभिधर्मकोशम्॥"

(अभिधर्मकोश, १)

'कच्चायनवण्णना' मे महाविजितावी थेर ने सर्वप्रथम ही यह प्रश्न उठाया है कि 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' सूत्र को न कहकर आचार्य कच्चायन ने प्रारम्भ

में इन गाथाओं को क्यों कहा है ? इसका उत्तर उन्होंने स्वयं ही यह दिया है :– रत्नत्रय के प्रणाम-स्वरूप शास्त्र-पूर्वगामी-भूत ही ये गाथाएँ हैं। अर्थात् शास्त्र के कथन के पहले रत्नत्रय का प्रणामादि परमावश्यक है। अतएव ऐसा किया गया है। इसकी पुष्टि में वे कहते हैं—विघ्नों के नाश के लिए तथा मङ्गलादि की प्राप्ति के लिए ही ग्रन्थों के प्रारम्भ में प्रणामादि किये जाते हैं ( तत्थ 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो'ति अवत्वा 'सेट्ठं तिलोकमहितं'ति आदिगाथाद्वयं कच्चायनाचरियेन कस्मा वुत्तं ति ? रतनत्तयपणामपुब्बङ्गमं पुब्बपच्छकं दस्सेतुं गाथाद्वयमाह; वुत्तञ्च—

अन्तरायविघातत्थं मङ्गलादीनमत्थाय।
तेसं गन्थानमारम्भे पणामादीनि वुच्चरे ॥ )

त्रिरत्न की वन्दना का तात्पर्य विघ्नविनाश ही है—"तत्थ रतनत्तयपणामो कस्मा वुत्तो ति ? यं किञ्चि गन्थं समारभितुकामेन तावाचरियेन रतनत्तयस्स पणामं कत्वा तब्बिहतन्तरायेन समारभितब्बं ति बत्तिंसमहापुरिसलक्खणसब्बञ्ञुतादिगुणसम्पत्तिसमङ्गिताय बुद्धस्स, स्वाक्खततादिभावेन धम्मस्स, सुपटिपन्नतादिभावेन सङ्घस्स च सब्बलोकाभिवन्दनीयस्स अत्तनो सत्थुनो पणामं दस्सेन्तो "सेट्ठं तिलोकमहितं अभिवन्दियग्गं' ति आदिमाह।" (क० व०)

इन मङ्गल गाथाओं के पश्चात् यह दिग्दर्शित करने के लिए कि बुद्धवचन के ज्ञान की प्राप्ति के लिए अक्षर-कौशल्य परमावश्यक है, आचार्य अपने शास्त्र के अभिधेय-प्रयोजन-बोधक निम्नलिखित सूत्र का प्रवर्त्तन करते है :— ]

## १. अत्थो अक्खरसञ्ञातो ।१ १ १।

सब्बवचनानमत्थो अक्खरेहेव सञ्ञायते। अक्खरविपत्तियं हि सति[1] अत्थस्स दुन्नयता होति, तस्मा अक्खरकोसल्लं बहूपकारं सुत्तन्तेसु।

१. सभी ( बुद्ध ) वचनों का अर्थ अक्षरों से ही ( अक्षरों की ही सहायता से ) अवगत होता है। अक्षरों के हेरफेर से अर्थ का समझना कठिन हो जाता है, अत सुत्तन्तों में ( सूत्रपिटक में ) अनेक प्रकार का अक्षर-कौशल्य विद्यमान है ( और उसके ज्ञान के लिए व्यक्ति को अक्षर-कौशल्य में दक्ष होना चाहिए )।

[ यहाँ पर हम देखते है कि सर्वप्रथम आचार्य शब्दलक्षण के व्यवहार का ज्ञान कराने के लिए संज्ञा का विधान प्रारम्भ करते हैं :— ]

---

१. से० में नहीं।

८ २. अक्खरापादयो एकचत्तालीसं[1] ।१.१.२।

ते च खो अक्खरा पि अकारादयो एकचत्तालीस सुत्तन्तेसु सोपकारा होन्ति[2], त यथा—अ आ इ ई उ ऊ ए ओ । क ख ग घ ङ । च छ ज झ ञ । ट ठ ड ढ ण । त थ द ध न । प फ ब भ म । य र ल व स ह ळ अं इति[3] अक्खरा नाम होन्ति ।

तेन क्वत्थो ? 'अत्थो अक्खरसञ्ञातो' (१) ।

२. वे अकारादि ( अ से लेकर निग्गहीत अं पर्यन्त ) अक्षर भी सुत्तन्त के अनुसार ( त्रिपिटक के भाषा के अनुसार ) इकतालिस है । वह इस प्रकार—अ आ इ ई उ ऊ ए ओ । क ख ग घ ङ । च छ ज झ ञ । ट ठ ड ढ ण । त थ द ध न । प फ ब भ म । य र ल व स ह ळ अं । इन सभी की अक्षर-सञ्ज्ञा है ( ये सब अक्षर कहलाते है ) ।

अक्षर-संज्ञा का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अत्थो 'अक्खरसञ्ञातो' (१) के लिए ।

[ मोग्गल्लान ने तैतालिस वर्ण माना है—'अआदयो तितालीस वण्णा' । वहाँ पर दो अधिक है— ऍ (ह्रस्व), ऑ (ह्रस्व) ।

सामान्य रूप से अक्षरसंज्ञा का विधान करके विशिष्ट रूप से स्वरसंज्ञा का विधान करने के लिए निम्नलिखित सूत्र का अवतरण आचार्य करते हैं—]

३. तत्थोदन्ता सरा अट्ठ ।१.१.३।

तत्थ अक्खरेसु अकारादिसु ओदन्ता अट्ठ अक्खरा[4] सरा नाम होन्ति, तं यथा—अ आ इ ई उ ऊ ए ओ इति सरा नाम ।

तेन क्वत्थो ? 'सरा सरे लोपं' (१२) ।

३ अकारादि उन अक्षरों में अ से लेकर ओ तक के आठ अक्षरों की स्वर-संज्ञा है ( अक्षरों को स्वर कहते हैं ) जैसे—अ आ इ ई उ ऊ ए ओ —ये स्वर हैं ।

स्वरसंज्ञा-विधान का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'सरा सरे लोप' (१२) के लिए ।

४. लहुमत्ता तयो रस्सा ।१.१.४।

तत्थ, अट्ठसु सरेसु अकारादिसु[4] लहुमत्ता तयो सरा[4] रस्सा नाम होन्ति, त यथा—अ इ उ इति तयो[4] रस्सा नाम ।

तेन क्वत्थो ? 'रस्स' (२६) ।

---

१ चत्ताळीसं—सी०२ । २ सी०१, सी०२ में नहीं । ३. ति—से० । ४ से०, सी०१ में नहीं ।

४. उन अकारादि आठ स्वरों में लघुमात्रावाले तीन स्वर ह्रस्व कहे जाते हैं। जैसे—अ इ उ—ये ह्रस्व हैं।

ह्रस्व कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'रस्सं' (२६) के लिए।

[ लहुमत्ता—लहुका मत्ता येसं ते लहुकमत्ता, लहुकमत्ता ति वत्तब्बे ककार-लोपं कत्वा लहुमत्ता ति वुत्तं। मत्तासद्दो पनेत्थ अच्छरा-संघात-अक्खि-निमीलन-संखातं कालं वदति—क० व०। ]

## ५. अञ्ञे दीघा ।१.१.५।

तत्थ अट्ठसु सरेसु रस्सेहि अञ्ञे पञ्च सरा दीघा नाम होन्ति, तं[1] यथा—आ ई ऊ ए ओ इति दीघा नाम[1]।

तेन क्वत्थो ? 'दीघं' (१५)।

५. उन आठ स्वरों में ह्रस्वों के अतिरिक्त पाँच अन्य स्वरों को दीर्घ कहते हैं। जैसे—आ ई ऊ ए ओ—ये दीर्घ हैं।

दीर्घ कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'दीघं' (१५) के लिए।

[ जहाँ तक ए ओ का प्रश्न है, इनके सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—'क्वचि सञ्ञोगपुब्बा एकारोकारा रस्सा ति वुच्चन्ते'। मोग्गल्लान-व्याकरण मे भी इसी मान्यता को लेकर तैंतालीस वर्ण माने गये हैं—'अआदयो तितालीस वण्णा' (१ १)। यह संख्या ए तथा ओ को ह्रस्व तथा दीर्घ मानकर पूर्ण होती है। ]

## ६. सेसा ब्यञ्जना ।१ १ ६।

ठपेत्वा अट्ठ सरे, सेसा अक्खरा ककारादयो निग्गहीतन्ता ब्यञ्जना नाम होन्ति, तं यथा—क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त[2] थ द ध न[2]। प फ ब भ म। य र ल व स ह ळ अं इति ब्यञ्जना नाम[3]।

तेन क्वत्थो ? 'सरा पकति ब्यञ्जने' (२३)।

६. आठ स्वरों को छोड़कर ककार से लेकर निग्गहीत पर्यन्त शेष अक्षर व्यञ्जन कहे जाते है। वह इस प्रकार—क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त थ द ध न। प फ ब भ म। य र ल व स ह ळ अं—ये सब व्यञ्जन हैं।

---

१-१ से० में नहीं। २-२ सी०२, से० में नही। ३ नाम होन्ति से०।

व्यञ्जन कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'सरा पकति व्यञ्जने' ( २३ ) के लिए।

## ७. वग्गा पञ्चपञ्चसो मन्ता ।१.१.७।

तेसं खो व्यञ्जनानं ककारादयो मकारन्ता पञ्चपञ्चसो अक्खरवन्तो वग्गा नाम होन्ति, तं यथा—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म—इति वग्गा नाम[1] । |

तेन क्वत्थो ? 'वग्गन्तं वा वग्गे' (३१)।

७. ककार से लेकर मकार पर्यन्त उन व्यञ्जनों में पाँच-पाँच अक्षरों की वर्ग संज्ञा है, जैसे—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ । |
| च | छ | ज | झ | ञ । |
| ट | ठ | ड | ढ | ण । |
| त | थ | द | ध | न । |
| प | फ | ब | भ | म । |

ये सब वर्ग कहे जाते हैं।

वर्ग कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'वग्गन्तं वा वग्गे' (३१) के लिए।

## ८. अं इति निग्गहीतं ।१.१.८।

अं इति निग्गहीत नाम होति[2] ।

तेन क्वत्थो ? 'अं व्यञ्जने निग्गहीतं' (३०)।

८. अं को निग्गहीत कहते हैं।

निग्गहीत कहने का क्या तात्पर्य ? सूत्र 'अं व्यञ्जने निग्गहीतं' (३०) के लिए।

[ "निग्गय्ह गय्हती ति निग्गहीत। किं निग्गय्ह गय्हती ति ? करणं निग्गय्ह गय्हति। करणं ति नासिकसङ्खातं करणं, निग्गय्हा ति निग्गण्हित्वा, वुत्तञ्च—

---

१. नाम होन्ति–से०। २ से० में नहीं।

'करणं निग्गहेत्वान, मुखेनाविवटेन च।
वुच्चते निग्गहीतं ति, वुत्तं बिन्दुसरानुगं' ति॥

निस्साय गय्हती ति वा निग्गहीतं। किं निस्साय? रस्ससरं निस्साया" ति—क० व०।]

## ९. परसमञ्ञा पयोगे।१ १.९।

या च पन सक्कतगन्थेसु[1] समञ्ञा घोसा ति वा अघोसा ति वा ता पयोगे सति एत्था पि युज्जन्ते[2]।

तत्थ घोसवन्तो नाम—ग, घ, ङ; ज, झ, ञ, ड, ढ, ण, द, ध, न, ब, भ, म, य, र, ल, व, ह, ळ इति घोसा नाम।

अघोसा नाम—क, ख, च, छ; ट, ठ, त, थ, प, फ, स इति अघोसा नाम।

तेन क्वत्थो? 'वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा' (२९)।

९ संस्कृत ग्रन्थों में घोष, अघोष इत्यादि जो संज्ञाएँ है, वे प्रयुक्त होने पर यहाँ भी ( इस पालि भाषा के व्याकरण में भी ) ग्रहण की जाती हैं।

घोषवान ये हैं—ग, घ, ङ, ज, झ, ञ, ड, ढ, ण, द, ध, न, ब, भ, म, य, र, ल, व, ह, ळ।

अघोष ये है—क, ख, च, छ, ट, ठ, त, थ, प, फ, स।

घोष, अघोष से क्या तात्पर्य? सूत्र 'वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा' ( २९ ) के लिए।

[यहाँ पर उपर्युक्त सूत्र की वृत्ति में इसका अर्थ विस्तृत रूप से विवेचित नहीं है। क० व० में इस पर विस्तृत विवेचन हुआ है, जिसके कुछ अंश यहाँ उद्धृत किए जाते हैं—

"अक्खरापादयो एकचत्तालीसं . अं इति निग्गहीतं स्यादीहि अट्ठहि सुत्तेहि एकचत्तालीसवण्णानं सामञ्ञविसेससङ्खाता सकसञ्ञा विहिता। किं इध तेसं सकसञ्ञायेव योजेतब्बा ति पुच्छाय सति, तेसं घोसाघोसुपधादयो परसमञ्ञा पि इध पयोगे सति योजेतब्बा ति दस्सेन्तो 'परसमञ्ञा पयोगे' ति वुत्तं.. किमत्थमिदमुच्चते? 'वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा,' 'गहस्सुपधस्सेवा' ति एवमादिसु घोसाघोसुपधादयो इमे ति आपनत्थमिदमुच्चते ति...परेसं पि समञ्ञा युत्तट्ठाने इध योजेतब्बा त्यत्थो। परेसं समञ्ञा परसमञ्ञा, वेय्याकरणानं समञ्ञा ति अत्थो,

१ ०गन्थेसु—से०। २ पयुज्जन्ते—से०।

परस्मिं वा समञ्ञा परसमञ्ञा, सक्कतगन्थे समञ्ञा ति वा अत्थो। पयुञ्जनं पयोगो, तस्मिं पयोगे सती ति सम्बन्धो। परसमञ्ञा नाम—घोसाघोसलोप-सवण्णसमानसंयोग-लिङ्ग-पद-निपातोपसग्गपच्चयादयो। सरूपा ति एत्थ समानं रूपं सभावो एतेसं ति सरूपा, सवण्णायेव। तत्थ वग्गानं पठमदुतिया सकारो च अघोसो, वग्गानं ततियचतुत्थपञ्चमा यरलवहळा च घोसा नाम। एत्थ च वग्ग-दुतियचतुत्थपञ्चमा धनिता ति पि वुच्चन्ति, इतरे सिथिला ति वुच्चन्ति, विनासो लोपो, रस्ससरा सकसकदीघेहि अञ्ञमञ्ञं सवण्णा नाम सरूपा ति पि वुच्चन्ति। सरानन्तरितानि ब्यञ्जनानि संयोगो धातुप्पच्चयविभत्तिवज्जितमत्थवलिङ्गं विभ-त्यन्तं पदं इच्चेवमादीनं सुखगहणत्थं सिथिलादीनं सङ्गहगाथा—

'एत्थ पञ्चसु वग्गेसु, वग्गानं पठमा परा।
वग्गानं दुतिया पि च, सकारो च तथा परो॥
अब्यत्तनादयुत्तत्ता, अघोसो ति पकासिता।
वग्गानं ततिया चेव, चतुत्थपञ्चमा तथा॥
यरलवा च हळा चेव, एकवीसति ब्यञ्जना।
ब्यत्तनादेन युत्तत्ता, घोसा ति पकासिता॥
पञ्चवग्गेसु यं वुत्तं, पठमं ततियं तथा।
दसधा ब्यञ्जनं एतं, सिथिलं ति पकासितं।
पञ्चवग्गेसु दुतियं, चतुत्थं धनितव्हयं।
गाळ्हवचिपयोगेन, वत्तब्बक्खरभावतो' ति॥

कस्मा इदेतं वुत्तं ति चोदना, अत्तनो सञ्ञं वत्वा परस्स सञ्ञा वत्तब्बतो इदेतं वुत्तं ति परिहारो"। ]

## १०. पुब्बमधोठितमस्सरं सरेन वियोजये।१ १ १०।

तत्थ सन्धिं कत्तुकामो पुब्बब्यञ्जनं अधोठितं अस्सरं कत्वा सरञ्च उपरि कत्वा सरेन वियोजये। तत्रायमादि।

१० सन्धि करने की इच्छा करने वाला पूर्व व्यञ्जन को नीचे स्थित तथा स्वररहित करके और स्वर को ऊपर करके स्वर से वियोजित करे। जैसे—तत्रायमादि

[ यह परिभाषा सूत्र है। इसकी वृत्ति की भाषा ऐसी है कि सीधे इससे कुछ प्रकट नहीं होता जब तक हम इसके द्वारा निर्दिष्ट कार्य-विधि को विस्तृत रूप से सामने रखकर विचार न करें। इस कार्य-विधि का निर्देशन फ्रान्सिस मैसन द्वारा रचित 'कच्चायन-व्याकरण' में इस प्रकार से दिया गया है—

(अ) पूर्व व्यञ्जन को स्वर से अलग किया त त्र् —अयं
(आ) व्यञ्जन के स्थान पर स्वर को रक्खा त अ अयं
(इ) अलग किये हुए व्यञ्जन को नीचे रक्खा त अ अयं
त्र्
(ई) स्वर को लुप्त किया त— —अयं
त्र्
(उ) अन्तिम स्वर को दीर्घ किया त— —आयं
त्र्
(ऊ) व्यञ्जन को स्वर से संयुक्त किया— तत्रायं

(क० व्या० भू०, पृ०—७)

तत्र + अयं इसकी सन्धि इस सूत्र से उपर्युक्त रूप से घुमाफिरा कर की जाती है, पर इस विधि का निर्देश इसलिए किया गया है कि शास्त्रकार ने इसी को ध्यान में रखकर सम्पूर्ण शास्त्र में इसका निर्वाह किया है।

इस सूत्र पर 'न्यास' तथा 'कच्चायनवण्णना' में बहुत विचार हुआ है जो इसको हृदयङ्गम करने में अत्यन्त सहायक है। उसके कुछ अंश यहाँ प्रस्तुत किये जा रहे हैं—

न्यास :—

न्यासकार इस सूत्र का अर्थ करते हैं—'पुब्बभूतं ब्यञ्जनं अधोठितमस्सरं कत्वा सरतो वियोजये' ति। अब प्रश्न यह उठता है कि 'पुब्बभूत' कहने का क्या तात्पर्य है? क्या स्वर से व्यञ्जन को अलग करे इतने ही से कार्य नहीं चलता? इसका उत्तर यह है कि 'ससीलत्रा' आदि उदाहरणों में किस व्यञ्जन को स्वर से अलग किया जाय, यह सन्देह उपस्थित हो जायेगा, क्योंकि पूर्वग्रहण के अभाव में पूर्व तथा पर का नियम ही नहीं रहेगा। इसी सन्देह के निवारणार्थ यहाँ पूर्व का ग्रहण किया गया है।

अब दूसरा प्रश्न यह उठाया गया है कि यदि पूर्व स्थित व्यञ्जन को स्वर से अलग करेंगे तो उस व्यञ्जन को कहाँ रक्खेंगे? इसका समाधन 'अधोठितं' के ग्रहण से होता है।

तीसरी शंका जो सबसे महत्त्वपूर्ण है तथा जिसके कारण इस सूत्र की वृत्ति अटपटी सी प्रतीत होती है, वह यह है कि यदि सूत्र में 'अस्सर' पद का ग्रहण न रहे तब भी उसका यथार्थ ज्ञान 'सरेन वियोजये' हो ही जाता है, अतः यह व्यर्थ ही है। इसका उत्तर यह है कि यद्यपि यह शंका ठीक है तथापि इसके बाद

आने वाले सूत्र 'नये परं युत्ते' में 'अस्सर' का ग्रहण तब कैसे होगा ? इस पर यह प्रश्न उपस्थित होता है कि यदि इस सूत्र के लिए इसमें 'अस्सरपद' का ग्रहण है तो क्यों नहीं वहीं इसका ग्रहण कर लिया गया ? अनुवृत्ति मात्र को ध्यान में रखकर ऐसा करने की क्या आवश्यकता थी ? इसका परिहार यह है कि 'अस्सर' ग्रहण की यहाँ भी थोडी सी आवश्यकता है। यदि 'पुब्बमधोठितमस्सरं सरेन वियोजये' के स्थान पर केवल यह पाठ रहे कि 'पुब्बमधोठितं सरेन वियोजये' तो यह सन्देह उपस्थित हो जायेगा कि पूर्व व्यञ्जन को नीचे स्थित करके स्वर के साथ वियोजित करे। सूत्र में 'अस्सर' पद के ग्रहण के कारण 'स्वर के साथ' इस अर्थ का निवारण हो जाता है तथा 'स्वर के साथ के' स्थान पर 'स्वर से' यह अर्थ प्राप्त होता है। तब यह शंका होती है कि 'वियोजये' पद के कारण वह अर्थ तो प्राप्त ही है, तब इसकी क्या आवश्यकता होगी ? इसका उत्तर यह है कि 'वियोजये' मात्र से वह अर्थ नहीं प्राप्त है। उदाहरणार्थ 'बन्धुस्सेव समागमो' इस प्रयोग में जब हम 'बन्धुस्स+इव' ऐसा विच्छेद करते हैं तब पर पद 'इव' को ध्यान में रखकर द्वितीय सकार का पूर्वव्यञ्जनत्व होता है। ऐसी स्थिति में यदि 'अस्सर' पद का इस सूत्र में ग्रहण न करके 'वियोजये' मात्र से उस अर्थ की प्राप्ति की इच्छा करें, तब 'पर पद को ध्यान में रखकर प्रथम सकार से नीचे रखकर उस पूर्व व्यञ्जन 'स' को स्वर के साथ वियोजित करे' इस अर्थ की सम्भावना होने लगेगी, और यह अर्थ अभिप्रेत नहीं है। अतएव 'अस्सर' का ग्रहण इस सम्भावना के परिहार के लिए अत्यन्त आवश्यक है।

अब प्रश्न यह उठता है कि पञ्चम्यन्त 'सरतो' न कहकर 'सरेन' क्यों कहा, क्योंकि इससे यह शंका हो जाती है कि यह तृतीयान्त तो नहीं है, अतएव इस शंका को स्थान देने की क्या आवश्यकता थी ? इसका उत्तर यह है कि पञ्चम्यन्त का भी ऐसा रूप होता है यही दिखलाने के लिए आचार्य ने करुणा-पूर्वक यह प्रयोग किया है।

कच्चायनवण्णना :—

यह विच्छेद-परिभाषा सूत्र है। सन्धि करनेवाले को प्रथमतः क्या करना चाहिए, इसका विधान यह सूत्र करता है। 'पदच्छेद करने के पश्चात् पूर्वव्यञ्जन को नीचे स्थित तथा स्वररहित करके और स्वर को ऊपर करके स्वर से वियोजित करे' इसी के प्रज्ञापन के लिए इस सूत्र का विधान है। 'किसे वियोजित करे' इस सन्देह के निवारणार्थ 'पुब्बं' का ग्रहण किया गया है।

'पूर्वव्यञ्जन को वियोजित करके कहाँ रक्खे' इस प्रश्न के उत्तर के लिए 'अधोठितं' का प्रयोग हुआ है। इस सम्बन्ध में उद्धरणस्वरूप यह गाथा दी गई है—

"सरतो व्यञ्जनं पुब्बं, वियोजेत्वा कुहिं ठपे।
इति सङ्कानिसेधत्थमादिसे पुनधोठितं ॥"

'सरेन' का अर्थ है 'सरतो'। इस सम्बन्ध में 'न्यास' तथा 'रूपसिद्धि' का विचार तृतीया एवं पञ्चमी के सम्बन्ध में प्रस्तुत किया गया है।

तत्रायमादि की सिद्धि भी वहाँ पर इस प्रकार से प्रस्तुत की गई है— "तत्रायमादी ति वुत्तं। तत्थ 'जिनवचनयुत्तं हीं' ति सुत्तं अधिकारं कत्वा, 'लिङ्गञ्च निपच्चते' ति सुत्तेन तत्र + अयं ति छेदं कत्वा . 'पुब्बमधोठितमस्सरं सरेन वियोजये' ति इमिना अकारतो त्रब्यञ्जनं वियोजेत्वा, तं अधोभागे कमतो ठितं कत्वा, 'सरा सरे लोपं' ति इमिना सरे पुब्बभूतस्स त्रकारावयवस्स अकारस्स लोपं कत्वा ..'दीघं' तिमिना परसरस्स दीघं कत्वा परक्खरं नेतब्बं। इतरपक्खे—'अं ब्यञ्जने निग्गहीतं', 'वग्गन्तं वा वग्गे' त्यधिकिच्च यथावुत्त-निग्गहीतस्स 'मदा सरे' ति अकारस्मिं परे मकारादेसं कत्वा, 'नये परं युत्ते' ति-मिना परक्खरं नेत्वा रूपसिद्धि वेदितब्बा।" ]

## ११. नये परं युत्ते ।१.१.११।

अस्सरं खो ब्यञ्जनं अधोठितं परक्खरं नये युत्ते। तत्राभिरति-मिच्छेय्य।

युत्ते ति कस्मा? 'अक्कोच्छि म अवधि मं अजिनि मं अहासि मे' एत्थ पन युत्तं न होति।

इति सन्धिकप्पे पठमो कण्डो।

११. नीचे स्थित स्वररहित व्यञ्जन को योजनीय दूसरे अक्षर में ले जाकर जोड़े। जैसे—तत्राभिरतिमिच्छेय्य आदि।

सूत्र में युत्ते (योजनीय) कहने का क्या तात्पर्य? अक्कोच्छि मं आदि के लिए। (यहाँ योजनीय न होने से निग्गहीत का परनयन नहीं होता)। यहाँ युक्त नहीं होता।

[ इसके ऊपर आनेवाले सूत्र में व्यञ्जन को स्वर से कैसे अलग किया जाय इस परिभाषा का विधान किया गया है। उसके पश्चात् अब इस सूत्र में 'स्वर-रहित व्यञ्जन को योजनीय दूसरे अक्षर में कैसे जोड़ा जाय' इसका विधान

किया गया है। उदाहरणार्थ 'तत्राभिरतिमिच्छेय्य' इस पद का विच्छेद करने पर तत्र + अभिरति + इच्छेय्य होता है। सर्वप्रथम सूत्र (१०) के अनुसार त्र को स्वररहित तथा नीचे स्थित करते है और वियोग प्राप्त उस स्वर को ऊपर रख देते हैं—त अ + अभिरति + इच्छेय्य। अब 'सरा सरे लोपं' सूत्र ( १२ ) से
त्र्

पूर्व स्वर का लोप तथा 'दीघं' सूत्र ( १५ ) से अभिरति में स्थित अ का दीर्घ हो जाता है—त— + आभिरति + इच्छेय्य। इस परिस्थिति में इस सूत्र से
त्र्

नीचे स्थित 'त्र्' योजनीय 'आ' में जाकर मिल जाता है—तत्राभिरति + इच्छेय्य। सूत्र 'मदा सरे' ( ३४ ) से निग्गहीत का मकार होकर इस सूत्र से योजनीय 'इ' में 'म' का योग होकर 'तत्राभिरतिमिच्छेय्य' सिद्ध होता है।

युत्ते ग्रहण के सम्बन्ध में क० व० में कहा गया है—"निग्गहीतनिसेधनत्थं ति निग्गहीतस्स परनयननिसेधनत्थं तस्सा पि अस्सरता ब्यञ्जनसञ्ञापटिलाभा ब्यञ्जनत्ता च मकारादिआदेसनन्तरभावे 'नये परं' ति परनयनं कातब्बं ति सन्देहो भवेय्य। ततो तं निव्वत्तनत्थं युत्तग्गहणं कतं ति दट्ठब्बं। सुत्तनिद्देसे पि वुत्तं—'अक्कोच्छि मं अवधि मं'ति एत्थ पयोगे मकारस्स परअकारनयनं वा निग्गहीतस्स परअकारनयनं वा 'मदा सरे'ति इमिना मकारं कत्वा परअकारनयनं वा युत्तं न होति, वण्णकालब्यवहितत्ता सन्धि न होती ति ञापनत्थं ति वुत्तं।" ]

सन्धिकल्प में प्रथम काण्ड समाप्त।

---

## ( २ ) दुतियो कण्डो

### १२. सरा सरे लोपं ।१.२.१।

सरा खो सब्बे पि सरे परे लोपं पप्पोन्ति। यस्सिन्द्रियानि समथं गतानि, नोहेत भन्ते, समेतायस्मा सङ्घेन।

१२ स्वर की परता में सभी स्वरों का लोप हो जाता है। जैसे—यस्स + इन्द्रियानि = यस्सिन्द्रियानि, नोहि + एतं = नोहेतं, समेतु + आयस्मा = समेतायस्मा।

## १३. वा परो असरूपा ।१ २ २।

सरम्हा असरूपा परो सरो लोपं पप्पोति वा। चत्तारोमे भिक्खवे धम्मा, किन्नुमाव समणियो।

वा ति कस्मा? पञ्चिन्द्रियानि, तयस्सु धम्मा जहिता भवन्ति।

१३ अस्वरूप स्वर के बाद आनेवाले स्वर का विकल्प से लोप होता है। जैसे—चत्तारो + इमे = चत्तारोमे, किन्नु + इमाव = किन्नुमाव।

विकल्प से क्यों? पञ्च + इन्द्रियानि = पञ्चिन्द्रियानि, तयो + अस्सु = तयस्सु।

## १४. क्वचासवण्णं लुत्ते ।१ २.३।

सरो खो परो पुब्बसरे लुत्ते क्वचि असवण्णं पप्पोति। सङ्ख्य नोपेति वेदगू, बन्धुस्सेव समागमो।

क्वची ति कस्मा? यस्सिन्द्रियानि, तथूपम धम्मवरं अदेसयी[1]।

१४. पूर्व स्वर का लोप हो जाने पर बाद में आनेवाला स्वर कहीं कहीं असवर्णता ( अस्वरूप स्वर ) को प्राप्त होता है। जैसे—न + उपेति = नोपेति, बन्धुस्स + इव = बन्धुस्सेव।

कहीं कहीं क्यों? यस्स + इन्द्रियानि = यस्सिन्द्रियानि, तथा + उपमं = तथूपमं।

## १५. दीघं ।१ २.४।

सरो खो परो पुब्बसरे लुत्ते क्वचि दीघ पप्पोति। सद्धीध वित्त पुरिसस्स सेट्ठं, अनागारेहि चूभय।

क्वची ति कस्मा? पञ्चहुपालि अङ्गेहि समन्नागतो, नत्थञ्ञं किञ्चि नेत्थ।

१५. पूर्व स्वर के लोप होने पर बाद में आनेवाला स्वर कहीं कहीं दीर्घ हो जाता है। जैसे—सद्धा + इध = सद्धीध, च + उभयं = चूभयं।

कहीं कहीं क्यों? पञ्चहि + उपालि = पञ्चहुपालि, नत्थि + अञ्ञं = नत्थञ्ञं।

---

१. अदेसयि—मे०।

## १६. पुब्बो च ।१ २.५।

पुब्बो च सरो परसरलोपे[1] कते क्वचि दीघं पप्पोति। किसूध वित्त पुरिसस्स सेट्ठ, साधूति पटिस्सुणित्वा[2]।

क्वची ति कस्मा? इतिस्स मुहुत्तम्पि।

१६ बाद में आनेवाले स्वर का लोप करने के बाद कहीं कहीं पूर्व स्वर का दीर्घ हो जाता है। जैसे— किसु + इध = किसूध, साधु + इति = साधूति।

कहीं कहीं क्यों? इति + अस्स = इतिस्स।

## १७. यमेदन्तस्सादेसो ।१ २ ६।

एकारस्स अन्तभूतस्स सरे परे क्वचि यकारादेसो होति। अधिगतो खो म्यायं धम्मो, त्याहं एवं वदेय्यं, त्यस्स[3] पहीना[4] होन्ति।

क्वची ति कस्मा? तेनागता, इति नेत्थ।

१७ स्वर की परता में अन्त में आनेवाले एकार का कहीं कहीं यकार आदेश हो जाता है (अर्थात् एकार यकार मे परिवर्त्तित हो जाता है) जैसे— मे + अयं = म्यायं, ते + अहं = त्याहं, ते + अस्स = त्यस्स।

कहीं कहीं क्यों? जैसे—ते + अनागता = तेनागता, (इस उदाहरण में उपर्युक्त सूत्र द्वारा प्रतिपादित कार्य नहीं हुआ)।

## १८. वमोदुदन्तानं ।१ २.७।

ओकारुकारानं अन्तभूतानं सरे परे क्वचि वकारादेसो होति। अथ ख्वस्स, स्वस्स होति, बव्हाबाधो, वत्थ्वेत्थ विहित निच्चं चक्खापाथमागच्छन्ति।

क्वची ति कस्मा? चत्तारोमे भिक्खवे धम्मा, किन्तुमाच समणियो।

१८ स्वर की परता में अन्त में आनेवाले ओकार तथा उकार का कहीं कहीं वकार आदेश हो जाता है (अर्थात् ओकार तथा उकार वकार में परिवर्त्तित हो जाते हैं)। जैसे—अथ खो + अस्स = अथ ख्वस्स, सो + अस्स = स्वस्स, बहु + आबाधो = बव्हाबाधो, वत्थु + एत्थ = वत्थ्वेत्थ, चक्खु + आपाथं = चक्ख्वापाथं।

---

१ परलोपे–से०। २ पटिसुणित्वा-से०। ३ त्यास्स-सी०१,सी०२। ४ पहीणा–सी०२।

कहीं कहीं क्यों? चत्तारो + इमे = चत्तारोमे, किन्तु + इमाव = किन्तुमाव।

## १९. सब्बो चन्ति।१ २.८।

सब्बो ति इच्चेसो सद्दो[1] सरे परे क्वचि चकारं पप्पोति। इच्चेतं कुसलं, इच्चस्स वचनीयं,[2] पच्चुत्तरित्वा, पच्चाहरति।

क्वची ति कस्मा? इतिस्स मुहुत्तम्पि।

१९. स्वर की परता में सभी 'ति' शब्द का कहीं-कहीं चकार में परिवर्तन हो जाता है। जैसे—इति + एतं = इच्चेतं, इति + अस्स = इच्चस्स, पति + उत्तरित्वा = पच्चुत्तरित्वा, पति + आहरति = पच्चाहरति।

[ इस सूत्र में 'ति' शब्द पर अत्यधिक बल देने के लिए वृत्ति में इसका दो बार पाठ किया गया है, साथ ही इसे व्यञ्जन के विशेषण से विभूषित किया गया है। उक्त पाठ यहाँ नीचे टिप्पणी में उद्धृत है। 'रूपसिद्धि' में यह शंका उठाई गई है कि 'इवण्णो यन्न वा' सूत्र ( २१ ) से यकार प्राप्त होने पर 'सब्बो चन्ति' सूत्र की क्या आवश्यकता है? इसका उत्तर यह है कि इससे यह ज्ञापित होता है कि स्वर की परता में सभी 'ति' शब्द का कहीं-कहीं चकार में परिवर्तन हो जाता है। वहीं पर 'ति' ग्रहण के सम्बन्ध में भी कहा गया है—"ती ति निद्देसतो अति-इति-पतीनं तिकारस्सेवायं विधि"। द्वितीय बार 'ति' ग्रहण के विषय में कहा गया है—"ती ति निद्देसतो अकत-यकारस्सेवायं विधी ति च, इतरथा क्वचिग्गहणस्स च 'अतिस्स चान्तस्सा' ति सुत्तस्स निरत्थकता सिया"। अर्थात् वृत्तिकारों ने दो बार 'ति' का ग्रहण इसलिए किया है कि इस सूत्र में क्वचित सामर्थ्य-ग्रहण विद्यमान रहे, साथ ही आगे आनेवाले सूत्र 'अतिस्स चान्तस्स' ( ४७ ) की सार्थकता रहे। 'चन्ति' के स्थान पर 'सब्बो चन्ति' क्यों कहा गया है, इसका उत्तर क० व० में यह दिया गया है—"सब्बादेसत्थं सब्बग्गहणं कतं"।

ति का च आदेश हो जाने पर 'पर द्वे भावो ठाने' सूत्र ( २८ ) से द्वित्व हो जाता है। ]

कहीं कहीं क्यों? इति+अस्प = इतिस्स ( यहाँ पर क्वचित-ग्रहण-सामर्थ्य से नहीं होता )।

---

१. तिसद्दो ब्यञ्जनो—सी०१, सी०२। २ वचनियं—से०।

## २०. दो धस्स च ।१२९।

ध इच्चेतस्स सरे परे क्वचि दकारादेसो होति। एकमिदाहं भिक्खवे समयं।

क्वची ति कस्मा? इधेव मरणं भविस्सति।

चसद्दग्गहणेन धकारस्स हकारादेसो होति। साहु दस्सनमरियानं।

सुत्तविभागेन बहुधा पि सिया—

तो दस्स, यथा—सुगतो, टो तस्स, यथा—दुक्कट, धो तस्स, यथा—गन्धब्बो, त्रो त्तस्स,[1] यथा—अत्रजो, को गस्स, यथा—कुलूपको, ळो[2] रस्स, यथा—महासालो[3], जो यस्स, यथा—गवजो, बो वस्स, यथा—कुब्बतो, को यस्स, यथा—सको[4], यो जस्स, यथा—नियं पुत्त, को तस्स, यथा—नियको,[5] चो तस्स, यथा—भच्चो, फो पस्स, यथा—निप्फत्ति, बो[6] पस्स, यथा—निब्बत्ति, खो कस्स, यथा—निक्खमति[6] इच्चेवमादयो।

२० स्वर की परता में धकार का कहीं कहीं दकारादेश हो जाता है। जैसे—एकं+इध+अहं = एकमिदाहं।

[ यहाँ पर इध+अह में धकार को अहं के अकार की परता में दकारादेश हुआ है और एकं में जो निग्गहीत है उसका 'मदा सरे' सूत्र ( ३४ ) से मकारादेश हो गया है। ]

कहीं कहीं क्यों? इध+एव = इधेव।

सूत्र में च शब्द के ग्रहण करने से धकार का हकार आदेश हो जाता है। जैसे—साधु = साहु।

इस सूत्र का विश्लेषण करने पर इससे अनेक आदेशों का विधान प्राप्त होता है—

दकार का तकारादेश, जैसे—सुगदो = सुगतो।

तकार का टकारादेश " —दुक्कतं = दुक्कटं।

तकार का धकारादेश " —गन्तब्बो = गन्धब्बो।

त्तकार का त्रकारादेश " —अत्तजो = अत्रजो।

गकार का ककारादेश " —कुलूपगो = कुलूपको।

---

१ तस्स—से०। २ ळो—सी० २। ३. महासाळो—सी० २। ४ सके—सी० १। ५ निको—से०। ६-६ से०, सी० १ में नहीं।

रकार का लकारादेश, जैसे—महासारो = महासालो ।
यकार का जकारादेश " —गवयो = गवजो ।
वकार का वकारादेश " —कुब्बतो = कुब्बतो ।
यकार का ककारादेश " —सयो = सको ।
जकार का यकारादेश " —निजं = नियं ।
तकार का ककारादेश " —नियतो = नियको ।
" " चकारादेश " —भत्तो = भच्चो ।
पकार का फकारादेश " —निप्पत्ति = निप्फत्ति ।
पकार का बकारादेश " —निप्पत्ति = निब्बत्ति ।
ककार का खकारादेश " —निकमति = निक्खमति इत्यादि ।

## २१. इवण्णो यन्न वा ।१ २.१०।

पुब्बो इवण्णो सरे परे यकारं पप्पोति न वा । पटिसन्थारवुत्यस्स, सब्बा वित्यनुभूयते ।

न वा ति कस्मा ? पञ्चहङ्गेहि समन्नागतो, मुत्तचागी अनुद्धतो ।

२१. स्वर की परता में पहले आनेवाला इवर्ण विकल्प से यकार को प्राप्त होता है । जैसे—वुत्ति + अस्स = वुत्यस्स, वित्ति + अनुभूयते = वित्यनुभूयते ।

विकल्प से कहने का तात्पर्य ? पञ्चहि + अङ्गेहि = पञ्चहङ्गेहि, मुत्तचागी + अनुद्धतो = मुत्तचागी अनुद्धतो आदि के लिए ।

## २२. एवादिस्स रि पुब्बो च रस्सो ।१.२ ११।

सरम्हा परस्स एवस्स एकारस्स आदिस्स रिकारो होति पुब्बो च सरो रस्सो होति न वा । यथरिव वसुधातलञ्च सब्बं, तथरिव गुणवा सुपूजनीयो ।

न वा ति कस्मा ? यथा एव, तथा एव ।

इति सन्धिकप्पे दुतियो कण्डो ।

२२. स्वर के बाद आनेवाले एव शब्द के प्रारम्भ में स्थित एकार का विकल्प से रिकार आदेश तथा पूर्व स्वर का ह्रस्व हो जाता है । जैसे—यथा + एव = यथरिव, तथा + एव = तथरिव ।

विकल्प से क्यों ? यथा + एव = यथा एव, तथा + एव = तथा एव ।

सन्धिकल्प में द्वितीय काण्ड समाप्त ।

---

## ( ३ ) ततियो कण्डो

### २३. सरा पकति ब्यञ्जने ।१ ३ १।

सरा खो ब्यञ्जने परे पकतिरूपा[1] होन्ति। मनोपुब्बङ्गमा धम्मा, पमादो मच्चुनो पद, तिण्णो पारगतो अहु।

२३. ब्यञ्जन की परता मे स्वर प्रकृतिरूप ( अर्थात् जिसमे कोई परिवर्तन न हो ) रहते है। जैसे—मनोपुब्बङ्गमा + धम्मा = मनोपुब्बङ्गमा धम्मा, पमादो + मच्चुनो = पमादो मच्चुनो, तिण्णो + पारगतो = तिण्णो पारगतो।

### २४. सरे क्वचि ।१ ३.२।

सरा खो सरे परे क्वचि पकतिरूपा[1] होन्ति। को इमं पठवि विजेस्सति।

क्वची ति कस्मा? अप्पस्सुताय पुरिसो।

२४ स्वर की परता में स्वर कहीं कहीं प्रकृतिरूप रहते हैं। जैसे—को + इमं = को इमं।

कहीं कहीं क्यों? अप्पस्सुतो + अयं = अप्पस्सुतायं।

### २५. दीघं ।१ ३ ३।

सरा खो ब्यञ्जने परे क्वचि दीघं पप्पोन्ति। सम्मा धम्म विपस्सतो, एवं गामे मुनीचरे, खन्ती परमं तपो तितिक्खा।

क्वची ति कस्मा? इध मोदति पेच्च मोदति, पतिलीयति, पतिहञ्ञति।

२५ व्यञ्जन की परता में स्वर कहीं कहीं दीर्घ हो जाता है। जैसे—सम्म + धम्म = सम्मा धम्मं, मुनि + चरे = मुनी चरे, खन्ति + परमं = खन्ती परमं।

कहीं कहीं क्यों? इध + मोदति = इध मोदति, पेच्च + मोदति = पेच्च मोदति, पति + लीयति = पतिलीयति, पति + हञ्ञति = पतिहञ्ञति।

### २६. रस्सं ।१ ३.४।

सरा खो ब्यञ्जने परे क्वचि रस्सं पप्पोन्ति। भोवादिनाम सो होति, यथाभावि गुणेन सो।

---

१ ०रूपानि—सी० २।

क्वची ति कस्मा ? सम्मासमाधि, सावित्ती[1] छन्दसो मुखं, उपनीयती[2] जीवितमप्पमायु ।

२६ व्यञ्जन की परता मे स्वर कहीं कहीं ह्रस्व हो जाता है। जैसे—भोवादी + नाम = भोवादिनाम, यथाभावी + गुणेन = यथाभाविगुणेन ।

कहीं कहीं क्यों ? सम्मा + समाधि = सम्मासमाधि, सावित्ती + छन्दसो = सावित्ती छन्दसो, उपनीयती + जीवितमप्पमायु = उपनीयती जीवितमप्पमायु ।

## २७. लोपञ्च तत्राकारो ।१.३ ५।

सरा खो व्यञ्जने परे क्वचि लोपं पप्पोन्ति, तत्र च लोपे कते अकारागमो होति। स सीलवा, स पञ्ञवा, एस धम्मो सनन्तनो, स वे कासावमरहति, स मानकामो पि भवेय्य, स वे मुनी जातिभयं अदस्सी ।

क्वची ति कस्मा ? सो मुनि,[3] एसो धम्मो पदिस्सति, न सो कासावमरहति ।

२७ व्यञ्जन की परता में स्वरों का कहीं कहीं लोप हो जाता है और ऐसा लोप होने पर ( उस स्थान पर ) अकार का आगम होता है। जैसे—सो + सीलवा = स सीलवा, सो + पञ्ञवा = स पञ्ञवा, एसो + धम्मो = एस धम्मो, सो + वे = स वे , सो + मानकामो = स मानकामो आदि ।

कहीं कहीं क्यों ? सो + मुनि = सो मुनि, एसो + धम्मो = एसो धम्मो, सो + कासावं = सो कासावं ।

## २८. परद्वेभावो ठाने ।१.३ ६।

सरम्हा परस्स व्यञ्जनस्स द्वेभावो होति ठाने । इधप्पमादो[4] पुरिसस्स जन्तुनो, पब्बज्ज कित्तयिस्सामि, चातुद्दसी[5] पञ्चदसी, अभिक्कन्ततरो च पणीततरो च ।

ठाने ति कस्मा ? इध मोदति पेच्च मोदति ।

२८, स्वर के बाद आनेवाले व्यञ्जन का कहीं कहीं द्वित्व हो जाता है। जैसे—इध + पमादो = इधप्पमादो, प + बजं = पब्बजं, चातु + दसी = चातुद्दसी, अभि + कन्ततरो = अभिक्कन्ततरो ।

कहीं कहीं क्यों ? इध + मोदति = इध मोदति, पेच्च + मोदति = पेच्च मोदति ।

---

१. सा वित्ति—से० । २ उपनियति—से०, सी०२ । ३ मुनि, तेन सो मुनि—से० । ४. इधप्पमोदो—से० । ५ चतुद्दसी—से० ।

## २९. वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा ।१३७।

वग्गे खो[1] ब्यञ्जनानं घोसाघोसभूतानं सरम्हा यथासङ्ख्य ततिय-पठमक्खरा द्वेभाव गच्छन्ति ठाने। एसो वचज्झानफलो[2], यत्रट्ठितं नप्प-सहेय्य मच्चु, सेले यथा पब्बतमुद्धनिट्ठितो, चत्तारिट्ठानानि नरो पमत्तो।

ठाने ति कस्मा ? इध चेतसो दळ्हं गण्हाति थामसा।

इति सन्धिकप्पे ततियो कण्डो।

२९ स्वर के बाद आनेवाले किसी वर्ग के घोष तथा अघोष व्यञ्जन कहीं कहीं क्रमशः अपने तृतीय तथा प्रथम अक्षरों को ग्रहण करके द्वित्व हो जाते हैं (इसका स्पष्ट अर्थ यह है कि किसी वर्ग के घोष तथा अघोष व्यञ्जन यदि स्वर के बाद आवे तो उनका कहीं कहीं द्वित्व हो जाता है तथा द्वित्व हुए अक्षर क्रमशः उस वर्ग के तृतीय तथा प्रथम अक्षर मे परिवर्तित हो जाते हैं)। जैसे—एसो वच + झानफलो = एसो वचज्झानफलो, यत्र + ठितं = यत्रट्ठितं, पब्बतमुद्धनि + ठितो = पब्बतमुद्धनिट्ठितो, चत्तारि + ठानानि = चत्तारिट्ठानानि।

कहीं कहीं क्यों ? इध + चेतसो = इध चेतसो, चेतसो + दळ्हं = चेतसो दळ्हं, गण्हाति + थामसा = गण्हाति थामसा।

सन्धिकल्प मे तृतीय काण्ड समाप्त।

---

### (४) चतुत्थो कण्डो

## ३०. अं ब्यञ्जने निग्गहीतं ।१४१।

निग्गहीत खो ब्यञ्जने परे अं इति होति। एवं वुत्ते तं साधू ति पटिस्सुणित्वा।

३० व्यञ्जन की परता में 'निग्गहीत' का 'अं' हो जाता है। जैसे—एवं + वुत्ते = एवं वुत्ते, तं + साधु = तं साधु।

---

१ खो पुब्बेस—सी०१, सी०२। २. एसो वतज्झानफलो—सी०२।

## ३१. वग्गन्तं वा वग्गे ।१.४.२।

वग्गभूते व्यञ्जने परे निग्गहीतं खो वग्गन्त वा पप्पोति । तन्निब्बुतं, धम्मञ्चरे सुचरितं[1], चिरम्पवासि पुरिसं, सन्तन्तस्स मनं होति, तङ्कारुणिक, एवङ्खो भिक्खवे सिक्खितब्बं ।

वाग्गहणेन[2] निग्गहीत खो लकारादेसो होति । पुल्लिङ्ग[3] ।

वा ति कस्मा ? न तं कम्मं कतं साधु ।

३१. वर्गभूत ( अर्थात् उसी वर्ग के ) व्यञ्जन की परता में निग्गहीत का विकल्प से उसी वर्ग का अन्तिम अक्षर हो जाता है । जैसे— तं + निब्बुतं = तन्निब्बुतं, धम्मं + चरे = धम्मञ्चरे, चिरं + पवासिं = चिरम्पवासि, सन्त + तस्स = सन्तन्तस्स, तं + कारुणिकं = तङ्कारुणिकं, एवं + खो = एवङ्खो ।

'वा' ग्रहण करने से निग्गहीत का एकारादेश होता है । जैसे—पुं + लिङ्गं = पुल्लिङ्गं ।

'वा' के कहने का क्या तात्पर्य ? तं + कम्मं = तं कम्मं, कम्मं + कतं = कम्मं कतं आदि के लिए ।

## ३२. एहेञ्‌ञं ।१ ४ ३।

एकारे हकारे च परे निग्गहीतं खो ञकार पप्पोति वा । पच्चत्तञ्ञेव परिनिब्बायिस्सामि, तञ्ञेवेत्थ पटिपुच्छिस्सामि, एवञ्हि वो भिक्खवे सिक्खितब्ब, तञ्हि तस्स मुसा होति ।

वा ति कस्मा ? एवमेतं अभिञ्ञाय, एवं होति सुभासित ।

३२ एकार तथा हकार की परता में निग्गहीत विकल्प से ञकार में परिवर्तित हो जाता है । जैसे—पच्चत्तं + एव = पच्चत्तञ्ञेव, तं + हि = तञ्हि ।

विकल्प से क्यों ? एवं + एतं = एवमेतं, एव + होति = एवं होति ।

## ३३. सये[4] च ।१.४ ४।

निग्गहीत खो यकारे परे सह यकारेन ञकारं पप्पोति वा । सञ्ञोगो, सञ्ञुत्त ।

वा ति कस्मा ? संयोगो, संयुत्त ।

---

१. सुचरितं, न न दुच्चरितञ्चरे—सी० २ । २ वागहणेन—से० । ३ पुग्गलं—सी० १ । ४. स ये—सी० १, सी० २ ।

३३. यकार की परता मे यकार के साथ निग्गहीत का विकल्प से नकार हो जाता है। जैसे—स + योगो = सञ्ञोगो, सं + युत्तं = सञ्ञुत्तं।

विकल्प से क्यों ? सं + योगो = सयोगो, सं + युत्तं = संयुत्तं।

## ३४. मदा सरे ।१४५।

निग्गहीतस्स[1] खो सरे परे मकार-दकारादेसा होन्ति वा। तमहं ब्रूमि ब्राह्मण, एतदवोच सत्था।

वा ति कस्मा ? अक्कोच्छि म अवधि मं अजिनि म अहासि मे।

३४. स्वर की परता में निग्गहीत के विकल्प से मकार तथा दकार आदेश होते है। जैसे—तं + अहं = तमहं, एतं + अवोच = एतदवोच।

विकल्प से क्यो ? म + अवधि = मं अवधि, मं + अजिनि = म अजिनि, मं + अहासि = मं अहासि।

## ३५. यवमदनतरळा[2] चागमा ।१४६।

सरे परे यकारो वकारो मकारो दकारो नकारो तकारो रकारो ळकारो[3] इमे आगमा होन्ति वा। नयिमस्स विज्जा, यथयिद[4] चित्त, मिगी भन्ता-वुदिक्खति, सित्ता ते लहुमेस्सति, असित्ता ते गरुमेस्सति, अस्सो भद्दो[5] कसामिव, सम्मदञ्ञा[6] विमुत्तान[6], मनसादञ्ञा[7] 'विमुत्तान,[7] अत्तदत्थ-मभिञ्ञाय, चिरन्नायति, इतोनायति, यस्मातिह भिक्खवे, तस्मातिह भिक्खवे, अज्जतग्गे पाणुपेतं, सब्भिरेव समासेथ, आरग्गेरिव सासपो, सासपोरिव आरग्गे, छळभिञ्ञा, छळायतन[8]।

वा ति कस्मा ? एव महिद्धिया एसा, अक्कोच्छि मं अवधि म अजिनि म अहासि मे, अजेय्यो अनुगामियो।

चसद्दग्गहणेन इधेव[9] मकारस्स पकारो होति, यथा—चिरप्पवासिं पुरिसं, ककारस्स दकारो होति, यथा—सदत्थपसुतो सिया, दकारस्स च तकारो होति, यथा—सुगतो।

३५. स्वर की परता में विकल्प से य, व, म, द, न, त, र, ळ आगम होते हैं। जैसे—

---

१ निग्गहीत—सी०१। २ ०ला—से०, सी०१। ३ लकारो—से०,सी०१। ४ यथायिदं—सी०१, सी०२। ५ भद्रो—से०, सी० १। ६-६ समदञ्ञाविमुत्तान—से०। ७-७ मनसादञ्ञाविमुत्तान—से०। ८. सळायतनं—सी०१। ९ इहेव—से०,सी०१।

य का आगम—न + इमस्स = नयिमस्स, यथा + इदं = यथयिदं।
व ” —भन्ता + उदिक्खति = भन्तावुदिक्खति।
म ” —लहु + एस्सति = लहुमेस्सति, गरु + एस्सति = गरुमेस्सति, कसा + इव = कसामिव।
द ” —सम्मा + अञ्ञा = सम्मदञ्ञा, मनसा + अञ्ञा = मनसा-दञ्ञा, अत्त + अत्थमभिञ्ञाय = अत्तदत्थमभिञ्ञाय।
न ” —चिरं + आयति = चिरन्नायति; इतो + आयति = इतोना-यति।
त ” —यस्मा + इह = यस्मातिह, तस्मा + इह = तस्मातिह, अज्ज + अग्गे = अज्जतग्गे।
र ” —सब्भि + एव = सब्भिरेव, आरग्गे + इव = आरग्गेरिव; सासपो + इव = सासपोरिव।
ळ ” —छ + अभिञ्ञा = छळभिञ्ञा; छ + आयतन = छळायतनं [छ का स में परिवर्तन होकर सूत्र ( ३७६ ) से सळायतनं होता है।]

विकल्प से क्यों? महिद्धिया + एसा = महिद्धिया एसा, मं + अवधि = मं अवधि, म + अजिनि = मं अजिनि, मं + अहासि = मं अहासि, अजेय्यो + अनुगामियो = अजेय्यो अनुगामियो आदि के लिए।

सूत्र में च शब्द के ग्रहण से यहीं म का प हो जाता है। जैसे—चिरं + पवासिं = चिरप्पवासिं ( पहले निग्गहीत का 'म्' हुआ और तत्पश्चात् उसका इस सूत्र से पकारादेश हो गया )।

क का द होता है। जैसे—सक + अत्थ = सदत्थ।

द का त होता है। जैसे—सुगदो = सुगतो।

## ३६. क्वचि ओ ब्यञ्जने ।१.४७।

ब्यञ्जने परे क्वचि ओकारागमो होति। अतिप्पगो खो ताव साव-त्थियं पिण्डाय चरितुं, परोसहस्सं भिक्खुसतं।

क्वची ति कस्मा? एथ पस्सथिमं लोकं, अन्धभूतो अयं लोको।

३६ व्यञ्जन की परता में कहीं कहीं ओ का आगम होता है। जैसे—अतिप्पग + खो = अतिप्पगो खो, पर + सहस्सं = परोसहस्सं।

कहीं कहीं क्यों? एथ + पस्सथिमं = एथ पस्सथिमं, अन्ध + भूतो = अन्धभूतो।

## ३७. निग्गहीतञ्च ।१४.८।

निग्गहीतञ्च आगमो होति सरे वा व्यञ्जने वा परे क्वचि। चक्खुं उदपादि, अवंसिरो, यावंचिद[1] भिक्खवे, पुरिमंजाति,[2] अणुंथूलानि सब्बसो, मनोपुब्बंगमा धम्मा।

क्वची ति कस्मा? इधेव नं पससन्ति, पेच्च सग्गो च मोदति, न हि एतेहि यानेहि[3] गच्छेय्य अगतं दिसं।

चसद्दग्गहणेन विसद्दस्स च पकारो होति वा[4]। पचेस्सति, विचेस्सति वा।

३७ कहीं कहीं स्वर अथवा व्यञ्जन की परता में निग्गहीत का आगम होता है। जैसे-(स्वर की परता)—चक्खु + उदपादि = चक्खुंउदपादि, अव + सिरो = अवंसिरो, याव + चिदं = यावंचिदं (यह याव + चिध से बनता है।)

(व्यञ्जन की परता)—पुरिम + जाति = पुरिमंजाति, अणु + थुलानि = अणुंथुलानि, मनोपुब्ब + गमा = मनोपुब्बंगमा (मनोपुब्बङ्गमा)।

कहीं कहीं क्यों? इध + एव = इधेव, पेच्च + सग्गे = पेच्च सग्गे, न + हि = न हि, गच्छेय्य + अगतं = गच्छेय्य अगतं आदि के लिए।

सूत्र में 'च' शब्द का ग्रहण करने से 'वि' शब्द का विकल्प से 'प' होता है। जैसे—वि + चेस्सति = पचेस्सति अथवा विचेस्सति।

## ३८. क्वचि लोपं ।१४९।

निग्गहीत खो सरे परे क्वचि लोपं पप्पोति। तासाहं सन्तिके, विदूनग्गमिति।

क्वची ति कस्मा? अहमेव नूनबालो, एतदत्थं विदित्वा।

३८ स्वर की परता में कहीं कहीं निग्गहीत का लोप हो जाता है। जैसे—तासं + अहं = तासाहं, विदूनं + अग्गं = विदूनग्गं।

कहीं कहीं क्यों? अहं + एव = अहमेव, एतं + अत्थं = एतदत्थं।

## ३९. व्यञ्जने च ।१.४ १०।

निग्गहीत खो व्यञ्जने परे क्वचि लोपं पप्पोति। अरियसच्चानदस्सनं, एतं बुद्धानसासनं।

क्वची ति कस्मा? एतं मङ्गलमुत्तमं, तं वो वदामि भद्दं वो[5]।

---

१ यावञ्चिध—मे०, सी०१। २ पुरिमजातिं—से०। ३ ठानेहि—सी०२। ४ से०, सी० १ में नहीं। ५ भद्दन्ते—कहीं कहीं।

३९ व्यञ्जन की परता में कहीं कहीं निग्गहीत का लोप हो जाता है। जैसे—अरियसच्चानं + दस्सनं = अरियसच्चानदस्सनं, बुद्धानं + सासनं = बुद्धानसासनं।

कहीं कहो क्यों ? एतं + मङ्गलमुत्तमं = एतं मङ्गलमुत्तमं, तं + वो = त वो, भद्दं + वो = भद्दं वो।

## ४०. परो वा सरो।१ ४.११।

निग्गहीतम्हा परो सरो लोपं पप्पोति वा। अभिनन्दुन्ति[1] सुभासितं, उत्तत्तं व, यथाबीजं व धञ्ञं।

वा ति कस्मा ? अहमेव नून बालो। एतदहोसि।

४०. निग्गहीत के बाद में आनेवाला स्वर का विकल्प से लोप होता है। जैसे—अभिनन्दुं + इति = अभिनन्दुन्ति, उत्तत्तं + इव = उत्तत्त व, यथाबीजं + इव = यथाबीजं व

विकल्प से क्यो ? अहं + एव = अहमेव, एतं + अहोसि = एतदहोसि।

## ४१. ब्यञ्जनो च विसञ्ञोगो।१.४ १२।

निग्गहीतम्हा परस्मिं सरे लुत्ते यदि ब्यञ्जनो सयोगो विसञ्ञोगो होति। एवंस ते आसवा, पुप्फसा उप्पज्जि।

लुत्ते ति कस्मा ? एवमस्स[2]. विदूनग्गमिति।

चसद्दग्गहणेन तिण्णम्पि[3] ब्यञ्जनानमन्तरे सरूपानं क्वचि लोपो होति[3], तं[4] यथा—अग्यागार, वुत्यस्स[5]।

इति सन्धिकप्पे चतुत्थो कण्डो।

४१. निग्गहीत के बाद आनेवाले स्वर का लोप हो जाने पर यदि व्यञ्जन संयुक्त हो तो वह असंयुक्त हो जाता है। जैसे—एवं + अस्स = एवंस, पुप्फं + अस्सा = पुप्फसा।

लुप्त हो जाने पर संयुक्त व्यञ्जन असंयुक्त हो जाता है, ऐसा क्यों कहा ? एवं + अस्स = एवमस्स, विदूनं + अग्गं = विदूनग्गं।

सूत्र में च शब्द का ग्रहण करने से तीन व्यञ्जनों के बीच में एक-रूप-वालों का कहीं लोप हो जाता है।

जैसे—अग्गि + अगारं = अग्यागारं, वुत्ति + अस्स = वुत्यस्स।

सन्धिकल्प मे चतुर्थ काण्ड समाप्त।

---

१. अभिनन्दन्ति—से०, २. एवमस्स वचनियो—से०। ३—३. तिण्णम्पि ब्यञ्जनानं सरूपानं क्वचि०—सी०१, तिण्णं ब्यञ्जनानमन्तरे ये सरूपा तेसम्पि लोपो होति—सी०२। ४. से० में नहीं। ५ पटिसन्थार वुत्यस्स—सी०२।

## ( ५ ) पञ्चमो कण्डो

### ४२. गो सरे पुथस्सागमो क्वचि ।१.५.१।

पुथ इच्चेतस्स सरे[1]परे क्वचि गकारागमो होति । पुथगेव ।

क्वची ति कस्मा ? पुथएव ।

४२. स्वर की परता में 'पुथ' शब्द के अन्त में कहीं कहीं 'ग' का आगम होता है । जैसे—पुथ + एव = पुथगेव ।

कहीं कहीं क्यों ? पुथ + एव = पुथएव ।

### ४३. पास्स चन्तो[2] रस्सो ।१.५.२।

पा इच्चेतस्स सरे[1]परे क्वचि गकारागमो होति, अन्तो च सरो रस्सो होति । पगेव वुत्यस्स ।

क्वची ति कस्मा ? पाएव वुत्यस्स ।

४३. स्वर की परता में 'पा' शब्द के अन्त में कहीं-कहीं 'ग' का आगम होता है तथा 'पा' में स्थित दीर्घ स्वर का ह्रस्व हो जाता है । जैसे—पा + एव = पगेव ।

कहीं कहीं क्यों ? पा + एव = पाएव ।

### ४४. अब्भो अभि ।१.५.३।

अभि इच्चेतस्स सरे परे अब्भो[3] आदेसो[3] होति । अब्भुदीरितं[4], अब्भुग्गच्छति ।

४४. स्वर की परता में 'अभि' का 'अब्भ' आदेश हो जाता है । जैसे—अभि + उदीरितं = अब्भुदीरितं, अभि + उग्गच्छति = अब्भुग्गच्छति ।

### ४५. अज्झो अधि ।१.५.४।

अधि इच्चेतस्स सरे परे अज्झो[5] आदेसो[5] होति । अज्झोकासो, अज्झगमा ।

४५. स्वर की परता में 'अधि' का 'अज्झ' आदेश होता है । जैसे—अधि + ओकासो = अज्झोकासो, अधि + अगमा = अज्झगमा ।

---

१ अन्ते सरे—सी०२ । २ चान्तो—सी०२ । ३-३. अब्भादेसो—सी०२ । ४ अब्भुदिरित—से० । ५-५ अज्झादेसो—सी०२ ।

## ४६. ते न वा इवण्णे ।१.५.५।

ते च खो अभि अधि इच्चेते इवण्णे परे अब्भो अज्झो इति वुत्तरूपा न होन्ति वा। अभिज्झितं[1], अधीरित ।

वा ति कस्मा ? अब्भीरित, अज्झिणमुत्तो ।

४६. इवर्ण की परता में 'अभि' तथा 'अधि' का विकल्प से 'अब्भ' तथा 'अज्झ' आदेश नहीं होता है। जैसे—अभि + इज्झितं = अभिज्झितं, अधि + ईरितं = अधीरितं ।

विकल्प से क्यों ? अभि + ईरितं = अब्भीरितं, अधि + इणमुत्तो = अज्झिणमुत्तो ।

## ४७. अतिस्स चन्तस्स[2] ।१.५.६।

अति इच्चेतस्स अन्तभूतस्स तिसद्दस्स इवण्णे परे 'सब्बो चन्ती' ति (१९) वुत्तरूप[3] न होति[4]। अतिसिगणो, अतीरितं ।

इवण्णे ति कस्मा ? अच्चन्तं ।

४७. इवर्ण की परता में 'अति' शब्द के अन्तभूत 'ति' का 'सब्बो चन्ति' (१९) सूत्र से उक्त रूप नहीं होता (अर्थात् 'ति' का 'च' में परिवर्तन नहीं होता)। जैसे—अति + इसिगणो = अतिसिगणो, अति + ईरितं = अतीरितं ।

सूत्र में इ वर्ण की परता मे क्यों कहा ? अति + अन्तं = अच्चन्त ।

## ४८. क्वचि पटि पतिस्स ।१.५.७।

पति इच्चेतस्स सरे वा ब्यञ्जने वा परे क्वचि पटि आदेसो होति। पटग्गि दातब्बो[5], पटिहञ्ञति ।

क्वची ति कस्मा ? पच्चन्तिमेसु जनपदेसु, पतिलीयति, पतिरूपदेसवासो च ।

४८ स्वर अथवा व्यन्जन की परता में 'पति' का कहीं कहीं 'पटि' आदेश होता है। जैसे—पति + अग्गि = पटग्गि, पति + हञ्ञति = पटिहञ्ञति ।

कहीं कहीं क्यों ? पति + अन्तिमेसु = पच्चन्तिमेसु, पति + लीयति = पतिलीयति, पति + रूपदेसवासो = पतिरूपदेसवासो ।

---

१. अभिच्छित—से० । २ चान्तस्स—सी०२ । ३. वुत्तरूपा—से० । ४ होति वा—सी०२ । ५ धातब्बो—से० ।

## ४९. पुथस्सु व्यञ्जने ।१ ५ ८।

पुथ इच्चेतस्स अन्तो सरो व्यञ्जने परे उकारो होति। पुथुज्जनो, पुथुभूतं।

अन्तग्गहणेन अपुथस्सा पि सरे परे अन्तस्स उकारो होति। मनुञ्ञं।

४९ व्यञ्जन की परता में 'पुथ' शब्द का अन्तिम स्वर उकार में परिवर्तित हो जाता है। जैसे—पुथ + जनो = पुथुज्जनो, पुथ + भूतं = पुथुभूतं।

(सूत्र की वृत्ति में) 'अन्त' शब्द का ग्रहण होने से पुथ शब्द से अतिरिक्त शब्दों में भी स्वर की परता में अन्तिम स्वर 'उ' में परिवर्तित हो जाता है। जैसे—मनो + अञ्ञं = मनुञ्ञं।

## ५०. ओ अवस्स ।१.५.९।

अव इच्चेतस्स ओकारादेसो होति क्वचि व्यञ्जने परे। अन्धकारेन ओनद्धा।

क्वची ति कस्मा? अवसुस्सतु मे सरीरे मंसलोहितं।

५०. व्यञ्जन की परता में कहीं कहीं 'अव' का 'ओ' आदेश होता है। जैसे—अव + नद्धा = ओनद्धा।

कहीं कहीं क्यों? अव + सुस्सतु = अवसुस्सतु।

## ५१. अनुपदिट्ठानं वुत्तयोगतो ।१ ५ १०।

अनुपदिट्ठानं उपसग्गनिपातानं सरसन्धीहि व्यञ्जनसन्धीहि वुत्तसन्धीहि यथापयोगं योजेतब्बं। पापनं, परायनं, उपायनं, उपाहन[1], न्यायोगो, निरूपधि, अनुबोधो[2], दुवूपसन्तं[3], सुवूपसन्त[4], द्वालयो, स्वालयो, दुरक्खात[5], स्वाक्खातो[6], उदीरितं, समुद्दिट्ठ, वियग्ग, व्यग्ग[7], विज्झग्गं, अवयागमन, अन्वेति, अनुपघातो[8], अनच्छरियो[9], परियेसना[10], परामासो, एव सरे च होन्ति।

व्यञ्जने[11] च[11]—परिग्गहो, पग्गहो, पक्कमो, परक्कमो, निक्कमो, निक्कसावो, निल्लयन, दुल्लयन, दुब्भिक्खं, दुब्बुत्तं[12], सन्दिट्ठं,

---

१ उपाहण—सी०२। २ से० में नहीं। ३ दुवुपसन्त—से०, सी०२। ४. सुवुपसन्त, से०, सी०२। ५. दुराक्खात—सी०१, दुरक्खातो—रो०। ६. स्वाखातो–से०। ७. ब्यग्ग–से०। ८ अनूपघातो–से०। ९. अनच्छरिया–रो०। १०. परिसेसना–से०। ११–११ सी०१ में नहीं। १२ दुब्भुत्त–से०।

दुग्गहो, निग्गहो,[1] विग्गहो, निग्गतं,[2] एवं व्यञ्जने च होन्ति, सेसा च सब्बे योजेतब्बा ।

इति सन्धिकप्पे पञ्चमो कण्डो ।

सन्धिकप्पो निट्ठितो ।

५१. उपर्युक्त स्वर-सन्धि तथा व्यञ्जन-सन्धि के नियमों को उचित रूप से उपसर्ग तथा निपातों में लगा लेना चाहिए, क्योंकि इनके सम्बन्ध में यहाँ कोई विधान नहीं किया गया है ।

[ सन्धि के सम्बन्ध में आचार्य का यह अन्तिम सूत्र है । इसका क्षेत्र विस्तृत है । जिनका ऊपर विशेष रूप से व्याख्यान अथवा विधान नहीं हो पाया है, उन्हें अन्तर्भूत करने के लिए उन्होंने इस सूत्र की रचना की है । ऊपर उपसर्ग तथा निपातों की सन्धि के सम्बन्ध में विशेष रूप से कुछ नहीं कहा गया है । उसी के सम्बन्ध में इस सन्धि-विषयक अन्तिम सूत्र में कहा गया है कि उपसर्ग तथा निपात जो अनुपदिष्ट हैं अर्थात् जिनके सम्बन्ध में आचार्य का उपदेश नहीं विद्यमान है, उन्हें सन्धि-युक्त करते समय स्वर-सन्धि तथा व्यञ्जन-सन्धि के नियमों का अनुसरण करना चाहिए । 'रूपसिद्धि' में इस सूत्र को स्पष्ट करते हुए भदन्त दीपङ्करबुद्धप्पिय महाथेर ने लिखा है—

"ये इध अम्हेहि विसेसतो न उपदिट्ठा उपसग्ग-निपातादयो, तेसं वुत्तयोगतो वुत्तनयेन सरसन्धादिसु वुत्तनयानुसारेन रूपसिद्धि वेदितब्बा ।" ]

जैसे—स्वर-सन्धि में—

प + आपनं = पापनं [ 'सरा सरे लोपं' सूत्र ( १२ ) के अनुसार पूर्व स्वर का लोप करके ]

पर + अयनं = परायनं [ 'सरा सरे लोपं' सूत्र ( १२ ) के अनुसार तथा 'दीघं' सूत्र ( २९ ) के अनुसार पूर्व स्वर का लोप और पर स्वर का दीर्घ करके ]

उप + अयनं = उपायनं [ उपर्युक्त नियमानुसार ]

उप + आहनं = उपाहनं [ 'सरा सरे लोपं' सूत्र (१२) के अनुसार पूर्व स्वर का लोप करके ]

नि + आयोगो = न्यायोगो [ 'इवण्णो यञ्च वा' सूत्र (२१) के अनुसार 'इ' का 'य' करके]

---

१ से० में नहीं । २ निग्गत, अभिक्कमो, पटिक्कमो, अतिक्कमो–सी०१ ।

नि + उपधि = निरूपधि [ 'यवमदनतरळा चागमा' सूत्र (३९) के अनुसार 'र' का आगम ]

अनु + बोधो = अनुबोधो [ 'सरा पकति ब्यञ्जने' सूत्र (२३) के अनुसार प्रकृतिभाव ]

दु + उपसन्त = दुवूपसन्त [ 'यवमदनतरळा चागमा' सूत्र (३९) तथा 'दीघं' (२९) से 'व' का आगम तथा दीर्घीकरण ]

सु + उपसन्तं = सुवूपसन्त [ उपर्युक्त विधि से ]

दु + आलयो = द्वालयो [ 'वमोदुदन्तानं' सूत्र (१८) से उ का व करके ]

सु + आलयो = स्वालयो [ उपर्युक्त विधि से ]

दु + अक्खातं = दुरक्खातं [ 'यवमदनतरळा चागमा' सूत्र (३९) के अनुसार 'र' का आगम ]

सु + अक्खातो = स्वाक्खातो [ उपर्युक्त विधि से ]

उ + ईरितं = उदीरितं [ ,, ,, ]

सं + उद्दिट्ठं = समुद्दिट्ठं [ 'मदा सरे' सूत्र (३४) के अनुसार निग्गहीत का मकारादेश ]

वि + अग्गं = वियग्गं [ सूत्र (३९) के अनुसार य का आगम ]

= व्यग्गं [ 'इवण्णो यन्न वा' सूत्र (२१) के अनुसार ]

वि + अधि + अग्गं = विज्झग्गं [ 'अज्झो अधि' सूत्र (४९) के अनुसार ]

अव + आगमनं = अवयागमनं [ सूत्र (३९) के अनुसार ]

अनु + एति = अन्वेति [ 'वमोदुदन्तानं' सूत्र (१८) के अनुसार उ का व ]

अनु + उपघातो = अनुपघातो [ सूत्र (१२) के अनुसार ]

अनु + अच्छरियो = अनच्छरियो [ उपर्युक्त सूत्रानुसार ]

परि + एसना = परियेसना [ सूत्र (३९) के अनुसार 'य' का आगम ]

परा + आमासो = परामासो [ 'सरा सरे लोपं' सूत्र (१२) के अनुसार ]

व्यञ्जन-सन्धि में—

परि + गहो = परिग्गहो [ 'परद्वेभावो ठाने' सूत्र (२८) के अनुसार ]

प + गहो = पग्गहो [ उपर्युक्त सूत्रानुसार ]

प + कमो = पक्कमो [ ,, ,, ]

पर + कमो = परक्कमो [ ,, ,, ]

नि + कमो = निक्कमो [ ,, ,, ]

नि + कसावो = निक्कसावो [ ,, ,, ]

नि + लयनं = निल्लयनं [ ,, ,, ]
दु + लयनं = दुल्लयनं [ ,, ,, ]
दु + भिक्खं = दुब्भिक्खं [ 'वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा' सूत्र (२९) के अनुसार ]
दु + वुत्तं = दुब्वुत्तं [ 'परद्वेभावो ठाने' सूत्र (२८) के अनुसार ]
सँ + दिट्ठं = सन्दिट्ठं [ 'वग्गन्तं वा वग्गे' सूत्र (३१) के अनुसार ]
दु + गहो = दुग्गहो [ उपर्युक्त सूत्र (२८) के अनुसार ]
नि + गहो = निग्गहो [ उपर्युक्त सूत्रानुसार ]
वि + गहो = विग्गहो [ ,, , ]
नि + गतं = निग्गतं [ ,, ,, ]

इसी प्रकार और उदाहरणों के सम्बन्ध में योजना करनी चाहिए।

सन्धिकल्प में पञ्चम काण्ड समाप्त।

सन्धिकल्प समाप्त।



# २. नामकप्पो

## ( १ ) पठमो कण्डो

### ५२. जिनवचनयुत्तम्हि ।२ १ १।

"जिनवचनयुत्तम्हि[१]" इच्चेत अधिकारत्थं वेदितब्ब ।

५२ यह सूत्र अधिकारार्थ है ।

[ इस सूत्र का अर्थ यह है कि इस व्याकरण के नियम बुद्धवचन के लिए ही हैं अर्थात् सूत्रकार द्वारा बुद्ध के उपदेशों में प्रयुक्त भाषा का ही व्याख्यान हुआ है । क० व० में बुद्ध के प्रति प्रणाम-स्वरूप प्रारम्भ में आचार्य द्वारा कही गई गाथाओं में आये हुए 'अक्खरपदं सुणेय्य' वचन से इसका सम्बन्ध जोड़ा गया है । वहाँ पर इस सूत्र के सम्बन्ध में विस्तृत विचार किया गया है, जिसके कुछ आवश्यक अंश यहाँ पर दिये जाते है—"अक्खरपदं सुणेय्या ति वुत्तं । किं पदं सुणमानो जिनवचनयुत्तायुत्तं सब्बपदमेव सोतब्बं ति पुच्छाय सति, पदं सुणमानो जिनवचनयुत्तपदमेव सुणेय्य, नायुत्तपदं ति, दस्सेतुं 'जिनवचनयुत्तम्ही' ति वुत्तं किमत्थमिदमुच्चते ? सन्धिकप्पनिद्दिट्ठानन्तरं नामकप्पं दस्सेन्तेन जिनवचनयुत्तलिङ्गानेव निप्फज्जन्ते, तेहेव विभत्तादयो होन्ती ति ञापनत्थमिदमुच्चते—अयमिह न्यासागतो सम्बन्धो ।

किमत्थमिदमुच्चते ? अक्खरपद सुणन्तो जिनवचनयुत्तअक्खरपदानियेव सुणेय्या ति ञापनत्थमिदमुच्चते—अयमम्हाकं निक्खन्ति ।

सञ्ञाधिकारपरिभासाविधिसुत्तेसु अधिकार-सुत्तं ति वेदितब्बं "सीहगतिक-अधिकारोयं पञ्च मारे जितवा ति जिनो, तस्स वचनं जिनवचनं, जिनवचनस्स युत्तं जिनवचनयुत्तं, हि सद्दो निपातो" । ]

### ५३. लिङ्गञ्च निपच्चते ।२ १ १।

यथा[२] यथा[२] जिनवचनयुत्तम्हि लिङ्ग[३] तथा[४] तथा[४] इध लिङ्गञ्च निपच्चते, तं यथा—एसो नो सत्था, ब्रह्मा, अत्ता, सखा, राजा ।

---

१ युत्त हि—सी० १, सी०२ । २–२ यथायथा—से० । ३ से० में नही । ४–४ तथातथा—से० ।

नि + लयनं = निल्लयनं [ ,, ,, ]
दु + लयनं = दुल्लयनं [ ,, ,, ]
दु + भिक्खं = दुब्भिक्खं [ 'वग्गे घोसाघोसानं ततियपठमा' सूत्र (२९) के अनुसार ]
दु + वुत्तं = दुब्बुत्तं [ 'परद्वेभावो ठाने' सूत्र (२८) के अनुसार ]
सँ + दिट्ठ = सन्दिट्ठं [ 'वग्गन्तं वा वग्गे' सूत्र (३१) के अनुसार ]
दु + गहो = दुग्गहो [ उपर्युक्त सूत्र (२८) के अनुसार ]
नि + गहो = निग्गहो [ उपर्युक्त सूत्रानुसार ]
वि + गहो = विग्गहो [ ,, ,, ]
नि + गतं = निग्गतं [ ,, ,, ]

इसी प्रकार और उदाहरणों के सम्बन्ध में योजना करनी चाहिए।

सन्धिकल्प में पञ्चम काण्ड समाप्त।

सन्धिकल्प समाप्त।



# २. नामकप्पो

## ( १ ) पठमो कण्डो

### ५२. जिनवचनयुत्तम्हि ।२ १ १।

"जिनवचनयुत्तम्हि[1]" इच्चेत अधिकारत्थं वेदितब्ब।

५२. यह सूत्र अधिकारार्थ है।

[ इस सूत्र का अर्थ यह है कि इस व्याकरण के नियम बुद्धवचन के लिए ही हैं अर्थात् सूत्रकार द्वारा बुद्ध के उपदेशों में प्रयुक्त भाषा का ही व्याख्यान हुआ है। क० व० में बुद्ध के प्रति प्रणाम-स्वरूप प्रारम्भ में आचार्य द्वारा कही गई गाथाओं में आये हुए 'अक्खरपदं सुणेय्य' वचन से इसका सम्बन्ध जोडा गया हे। वहाँ पर इस सूत्र के सम्बन्ध में विस्तृत विचार किया गया है, जिसके कुछ आवश्यक अंश यहाँ पर दिये जाते है—"अक्खरपदं सुणेय्या ति वुत्तं। किं पदं सुणमानो जिनवचनयुत्तायुत्तं सब्बपदमेव सोतब्बं ति पुच्छाय सति, पदं सुणमानो जिनवचनयुत्तपदमेव सुणेय्य, नायुत्तपदं ति, दस्सेतुं 'जिनवचनयुत्तम्ही' ति वुत्तं किमत्थमिदमुच्चते? सन्धिकप्पनिद्दिट्ठानन्तरं नामकप्पं दस्सेन्तेन जिनवचनयुत्तलिङ्गानेव निप्फज्जन्ते, तेहेव विभत्तादयो होन्ती ति ञापनत्थमिदमुच्चते—अयमिह न्यासागतो सम्बन्धो।

किमत्थमिदमुच्चते? अक्खरपदं सुणन्तो जिनवचनयुत्तअक्खरपदानियेव सुणेय्या ति ञापनत्थमिदमुच्चते—अयमम्हाकं निवखन्ति।

सञ्ञाधिकारपरिभासाविधिसुत्तेसु अधिकार-सुत्तं ति वेदितब्बं "सीहगतिक-अधिकारोयं पञ्च मारे जितवा ति जिनो, तस्स वचनं जिनवचनं, जिनवचनस्स युत्तं जिनवचनयुत्तं, हि सद्दो निपातो"। ]

### ५३. लिङ्गञ्च निपच्चते ।२ १ १।

यथा[2] यथा[2] जिनवचनयुत्तम्हि लिङ्गं[3] तथा[4] तथा[4] इध लिङ्गञ्च निपच्चते, त यथा—एसो नो सत्था, ब्रह्मा, अत्ता, सखा, राजा।

---

[1] युत्त हि—सी० १, सी०२। २-२ यथायथा—से०। ३ से० में नही। ४-४ तथातथा—से०।

५३. इस व्याकरण में प्रातिपदिक को निश्चित करने का यह सिद्धान्त है कि वे बुद्ध के उपदेशों में जिस प्रकार से प्राप्त होते हैं, वैसे ही मान लिए जाते हैं। जैसे—सत्था, ब्रह्मा, अत्ता आदि।

[इस सूत्र को स्पष्ट करने के लिए क० व० के कुछ अंश यहाँ उद्धृत किए जाते हैं—

"जिनवचनयुत्तं पदं सुणेय्या ति वुत्तं। जिनवचनयुत्तं पदं सुणन्तेन सिक्खन्तेन किं कत्वा सुणितब्बं सिक्खितब्बं ति पुच्छाय सति, जिनवचनपदं सुणन्तेन सिक्खन्तेन लिङ्गं च निप्पज्जते ठपीयते चा ति दस्सेतुं 'लिङ्गं च निप्पज्जते'ति वुत्तं। रूपसिद्धिमते पन लिङ्गं च निप्पज्जते धातवो च निप्पज्जन्ते ति दस्सेतुं 'लिङ्गं च निप्पज्जते' ति वुत्तं यथा यथा येन येन पकारेन जिनवचनयुत्तं हि लिङ्गं इध कच्चायनपकरणे ठपीयते निप्पज्जते ति अत्थो। लीनं अत्थं गमयति बोधयती ति लिङ्गं।"]

## ५४. ततो च विभत्तियो।२ १ ३।

ततो जिनवचनयुत्तेहि लिङ्गेहि विभत्तियो होन्ति।

५४. उन्हीं जिनवचनयुक्त प्रातिपदिकों में विभक्तियाँ लगती हैं।

[क० व०—"ततो जिनवचनयुत्तलिङ्गतो विभत्तियो परा होन्ती ति अत्थो। कम्मादिवसेन च एकत्तादिवसेन च लिङ्गत्थं विभजन्ती ति विभत्तियो, अथवा विभज्जते पाटिपदिकत्थो एताया ति विभत्तियो। 'ततो विभत्तियो' ति एत्तकमेव वत्तब्बं, अथ कस्मा चग्गहणं पक्खिपित्वा 'ततो च विभत्तियो' ति वुत्तं ति? समुच्चयत्थं। किं समुच्चेति? अलिङ्गभूततो तवेतुनादिपच्चयन्तनिपाता पि विभत्तियो होन्ती ति, अथवा चसद्देन पठमादुतियादिएकवचनबहुवचनादिसञ्ञाकरणत्थं।"]

## ५५. सियो अंयो नाहि सनं स्माहि सनं स्मिंसु।२.१.४।

का च पन ता विभत्तियो? सि यो इति पठमा, अं यो इति दुतिया, ना हि इति ततिया, स नं इति चतुत्थी, स्मा हि इति पञ्चमी, स नं इति छट्ठी, स्मिं सु इति सत्तमी।

विभत्ति इच्चनेन क्वत्थो? "अम्हस्स ममं सविभत्तिस्स से" (१२०)।

५५ वे विभक्तियाँ कौन कौन सी हैं?

सि, यो—प्रथमा

अं, यो—द्वितीया

ना, हि—तृतीया

स, नं—चतुर्थी

स्मा, हि—पञ्चमी
स, नं—षष्ठी
स्मिं, सु—सप्तमी

( इस सूत्र की वृत्ति में प्रयुक्त ) विभक्ति शब्द से क्या तात्पर्य है ? उपर्युक्त सूत्र ( १२० ) के अनुसार स विभक्ति की परता में विभक्ति-सहित अम्ह शब्द का ममं आदेश हो जाता है ( इसीलिए यहाँ विभक्ति शब्द का ग्रहण किया गया है ) ।

[उपर्युक्त विभक्तियाँ एकवचन तथा बहुवचन की है और ये इन्हीं की विवक्षा में क्रमश प्रातिपादिक मे लगती है ।

क० व० में कई मतों के अनुसार इस सूत्र को संज्ञा-सूत्र, निगम-सूत्र अथवा परिभाषा-सूत्र माना गया है—"सञ्ञासुत्तं ति रूपसिद्धिमतेन वुत्तं, न्यासमतेन नियमसुत्तं ति वुत्तं, सुत्तनिद्देसमतेन परिभासासुत्तं ति वुत्तं ।" ]

## ५६. तदनुपरोधेन ।२१५।

यथा यथा तेसं जिनवचनानं अनुपरोधो[1] तथा तथा इध लिङ्गञ्च निपच्चते ।

५६ जिस प्रकार से उनका प्रयोग बुद्धवचन में किया गया है, उसी प्रकार से उनका प्रयोग तथा प्रातिपदिक का ग्रहण यहाँ भी ( इस व्याकरण में भी ) किया जाता है ।

[ सूत्रकार का स्पष्ट प्रयोजन यह है कि बुद्धवचन में प्रयुक्त प्रातिपदिक का ही ग्रहण करके उसमें तदनुरूप विभक्ति का योग किया जाए ।

क० व० में इस सूत्र पर जो विचार हुआ है उसके कुछ अंश यहाँ दिए जा रहे हैं—"यथा यथा तेसं तेसं जिनवचनानं उपरोधो न होति तथा तथा इध लिङ्गञ्च निपच्चते आख्यातञ्च निपच्चते ति अत्थो । न उपरोधो अनुपरोधो, तेसं अनुपरोधो तदनुपरोधो, तेन तदनुपरोधेन ।" ]

## ५७. आलपने सि गसञ्ञो ।२१६।

आलपनत्थे सि गसञ्ञो होति । भोति अय्ये, भोति कञ्ञे, भोति घरादिये ।

आलपने ति किमत्थं ? सा अय्या ।
सी ति किमत्थ ? भोतियो अय्यायो ।
ग इच्चनेन क्वत्थो ? "घते च" ( ११४ ) ।

१ अनुपरोधेन-से० ।

५७. सम्बोधन के अर्थ में सि विभक्ति की ग-संज्ञा होती है। जैसे—भोति अय्ये, भोति कञ्ञे, भोति खरादिये।

[ इस सूत्र से यह स्पष्ट होता है कि सम्बोधन के अर्थ में भी प्रथमा की विभक्तियाँ लगती हैं। उनमें जब इस अर्थ में किसी प्रातिपदिक में हम एकवचनार्थक 'सि' विभक्ति जोड़ते हैं तो उसकी इस सूत्र से 'ग' संज्ञा हो जाती है और 'घते च' सूत्र (११४) से उस 'ग' का एकार करके कञ्ञे इत्यादि उपर्युक्त रूप सिद्ध होते हैं। ]

सम्बोधन में कहने का क्या तात्पर्य? सा अय्या के लिए ( इस प्रयोग में सम्बोधन का अर्थ न विद्यमान रहने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

सूत्र में (केवल) सि (के विषय में ही) क्यों कहा? भोतियो, अय्यायो आदि के लिए।

ग-संज्ञा (करने) से क्या तात्पर्य? 'घते च' सूत्र (११४) के लिए।

[ क० व०—"अभिमुखं कत्वा लपनं आलपनं, तस्मिं आलपने, ग इति सञ्ञा एतस्सा ति ग-सञ्ञा। कस्मा 'सि गो' ति अवत्वा 'सि गसञ्ञो' ति वुत्तं ति चोदना, एवं अवत्वा 'सि गसञ्ञो' ति वचनं आदेससङ्कानिवत्तनत्थं ति परिहारो"। ]

## ५८ इवण्णुवण्णा झला[1] ।२.१.७।

इवण्णुवण्णा इच्चेते झलसञ्ञा होन्ति यथासङ्ख्यं। इसिनो, दण्डिनो, अग्गिनो, गहपतिनो, सेतुनो[2], भिक्खुनो, सयम्भुनो।

झ-ल इच्चनेन क्वत्थो? "झलतो सस्स नो वा" (११७)।

५८ इवर्ण तथा उवर्ण (अर्थात् इ, ई और उ, ऊ) की क्रमश झ और ल संज्ञाएँ होती हैं। जैसे—इसिनो, दण्डिनो, अग्गिनो, गहपतिनो, सेतुनो, भिक्खुनो, सयम्भुनो।

[ इन उदाहरणों में इकारान्त, ईकारान्त, उकारान्त तथा ऊकारान्त शब्द हैं। इनकी इस सूत्र से झल-संज्ञा करने पर जब उनसे परे स विभक्ति आती है तो उसका 'झलतो सस्स नो वा' सूत्र (११७) से विकल्प से नो आदेश हो जाता है। ]

झल इससे क्या तात्पर्य? 'झलतो सस्स नो वा' सूत्र (११७) के लिए।

[ क० व०—"झसञ्ञा पन लिङ्गन्ते लिङ्गसञ्ञे च निस्सिता।" ]

१. ०वण्णा झला—से०। २. सेतुनो केतुनो—सी०२।

## ५९. ते इत्थिख्या पो ।२.१.८।

ते इवण्णुवण्णा यदा इत्थिख्या तदा प-सञ्ञा होन्ति। रत्तिया, इत्थिया, वधुया, धेनुया, देविया।

इत्थिख्या ति किमत्थं? इसिना, भिक्खुना।
प इच्चनेन क्वत्थो? "पतो या" (११२)।

५९. वे इकारान्त तथा उकारान्त वर्ण (इ, ई, उ, ऊ) यदि स्त्रीलिङ्ग में हो तो उनकी प-संज्ञा होती है। जैसे–रत्तिया, इत्थिया आदि।

[ रत्ति शब्द से ना विभक्ति आने पर इस सूत्र से प-संज्ञा करने पर तथा 'पतो या' सूत्र (११२) से या आदेश हो जाने पर रत्तिया सिद्ध होता है। ]

स्त्रीलिङ्ग कहने का क्या तात्पर्य? इसिना, भिक्खुना आदि उदाहरणों में स्त्रीलिङ्ग न होने से उनकी प-संज्ञा नहीं हो पाती और उपर्युक्त सूत्र से ऐसी अवस्था मे या आदेश नहीं होता।

प-संज्ञा से क्या तात्पर्य? 'पतो या' सूत्र (११२) के लिए।

## ६०. आ घो ।२.१.९।

आकारो यदा इत्थिख्यो[1] तदा घ-सञ्ञो होति। सद्धाय, कञ्ञाय, वीणाय, गङ्गाय, दिसाय, सालाय, मालाय, तुलाय, दोलाय, पभाय, सोताय, पञ्ञाय, करुणाय, नावाय, कपालाय।

आ इति किमत्थं? रत्तिया, इत्थिया, देविया, धेनुया।
इत्थिख्यो[1] ति किमत्थं? सत्थारा देसितो अयं धम्मो।
घ इच्चनेन क्वत्थो? "घतो नादीनं" (१११)।

६० स्त्रीवाचक आकार की घ-संज्ञा होती है। जैसे—सद्धाय, कञ्ञाय आदि।

[ सद्धा शब्द में जो आकार है, वह इसके स्त्रीलिङ्ग होने के कारण घ-संज्ञक हुआ और जब इसमे ना विभक्ति का योग किया गया तो उसका 'घतो नादीनं' सूत्र (१११) से आय आदेश हो गया और इस प्रकार सद्धाय सिद्ध हुआ। ]

आ कहने का क्या तात्पर्य? रत्तिया, इत्थिया आदि प्रयोगों के लिए।

---

१ इत्थिख्या–मे०, सी०१।

स्त्रीलिङ्ग कहने से क्या तात्पर्य ? सत्थारा प्रयोग में स्त्री-वाचक शब्द न होने से ऐसा नहीं हुआ।

घ–संज्ञा से क्या तात्पर्य ? 'घतो नादीनं' सूत्र (१११) के लिए।

## ६१. सागमो से ।२.१ ११।

सकारागमो होति से विभत्तिम्हि। पुरिसस्स, अग्गिस्स, दण्डिस्स, इसिस्स, भिक्खुस्स, सयम्भुस्स, अभिभुस्स।

से ति किमत्थं ? पुरिसस्मिं।

६१. स विभक्ति की परता में सकार का आगम होता है। जैसे—पुरिसस्स इत्यादि।

स विभक्ति कहने का क्या तात्पर्य ? पुरसस्मिं के लिए ( इस प्रयोग में स विभक्ति न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ )।

## ६२. संसास्वेकवचनेसु च ।२.१.११।

संसासु एकवचनेसु विभत्तादेसेसु सकारागमो होति। एतिस्स, एतिस्सा, इमिस्सं, इमिस्सा, तिस्सं, तिस्सा, तस्सं, तस्सा, यस्स, यस्सा; अमुस्सं, अमुस्सा।

संसास्विति किमत्थं ? अग्गिना, पाणिना[1]।

एकवचनेस्विति किमत्थं ? तासं, सब्बासं।

विभत्तादेसेस्विति किमत्थं ? मनसा, वचसा, थामसा।

६२ सं तथा सा एकवचनवाले विभक्त्यादेशों में स का आगम होता है। जैसे—एतिस्सं, एतिस्सा आदि।

[ स्त्रीवाचक एत शब्द से स्मिं तथा स विभक्तियों के आने पर और 'घपतो स्मिंसानं संसा' सूत्र (१७९) से उनका क्रमशः सं तथा सा आदेश होने पर उपर्युक्त सूत्र से सकार का आगम करने पर एतिस्सा सिद्ध होते हैं। ]

सं और सा में ऐसा होता है, ऐसा कहने का क्या तात्पर्य ? अग्गिना आदि उदाहरणों के लिए।

एकवचन में कहने का क्या तात्पर्य ? तासं, सब्बासं आदि के लिए।

विभक्त्यादेश में कहने का क्या तात्पर्य ? मनसा आदि के लिए।

---

१ पाणिना दण्डिना—सी०१।

## ६३. एतिमासमि[1] ।२.१.१२।

एता-इमा इच्चेतेसमन्तो सरो इकारो होति संसासु एकवचनेसु विभत्तादेसेसु। एतिस्सं, एतिस्सा, इमिस्सं, इमिस्सा।

संसास्विति किमत्थ? एताय, इमाय।

एकवचनेस्विति किमत्थं? एतासं, इमासं।

६३, एकवचनात्मक सं तथा सा विभक्त्यादेशों के बाद में रहने पर एता और इमा शब्दों के अन्तिम स्वर का इकार हो जाता है। जैसे—एतिस्सं, एतिस्सा आदि।

[ इन प्रयोगों में एत शब्द के बाद सं तथा सा विभक्त्यादेश विद्यमान है। अतएव इसके अन्तिम स्वर 'आ' का 'इ' हो गया है तथा सूत्र (६२) से 'स' का द्वित्व हो गया है।

सूत्रकार को एतिमासं के स्थान पर एतिमातं कहना चाहिए था, इस प्रकार की शंका उठाकर उसका समाधान भी क० व० में प्रस्तुत किया गया है—"सुत्तागतानं एतिमासद्दानं एतिमासद्दसानुकरणत्ता सब्बनामानुकरणस्स च सुद्धनामसभावतो सुद्धनामे आदेसवसेन एतिमातं ति वत्तब्बं, अथ कस्मा एतिमासं ति वुत्तं? सब्बनामानुकरणस्स च सब्बनामिकविधानेन पि भवितब्बत्ता एतिमासं ति सब्बनामिकविधानेन वुत्तं"। ]

सं और सा में कहने का क्या तात्पर्य? एताय आदि के लिए।

एकवचन में कहने का क्या तात्पर्य? एतासं आदि के लिए।

## ६४. तस्सा वा ।२.१.१३।

तस्सा इत्थिय वत्तमानाय आकारस्स[2] इकारो होति वा संसासु एकवचनेसु विभत्तादेसेसु। तिस्स, तिस्सा, तस्स, तस्सा।

६४ स्त्रीवाचक ता शब्द के पश्चात् यदि एकवचनात्मक सं तथा सा विभक्त्यादेश आवें तो इसमें स्थित आकार विकल्प से इकार में परिवर्तित हो जाता है। जैसे—तिस्सं, तिस्सा, विकल्प से तस्सं तथा तस्सा ये रूप होते हैं।

---

१. ० मासं इ—से०। २ अकारस्स—से०।

## ६५. ततो सस्स स्साय ।२ १ १४।

ततो ता-एता-इमातो सस्स विभत्तिस्स स्सायादेसो होति वा, अन्तो[1] च सरो इकारो होति[1]। तिस्साय, तिस्सा, एतिस्साय, एतिस्सा, इमिस्साय, इमिस्सा।

६५ ता, एता तथा इमा शब्दों में स विभक्ति के लगने पर उसका स्साय आदेश विकल्प से होता है और इन शब्दों में विद्यमान अन्तिम स्वर इकार में परिणत हो जाता है। जैसे—तिस्साय, एतिस्साय, इमिस्साय, विकल्प से तिस्सा, एतिस्सा तथा इमिस्सा रूप प्राप्त होते हैं।

## ६६. घो रस्सं ।२.१ १५।

घो रस्समापज्जते ससासु एकवचनेसु विभत्तादेसेसु। तस्सं, तस्सा, यस्स, यस्सा, सब्बस्सं, सब्बस्सा।

संसास्विति किमत्थं ? ताय, सब्बाय।

एकवचनेस्विति किमत्थ ? तासं, सब्बास।

६६. सं तथा सा एकवचनात्मक विभक्त्यादेशों के होने पर घ-संज्ञक (स्त्रीवाचक शब्दों में विद्यमान आकार) का ह्रस्व हो जाता है। जैसे—तस्सं, तस्सा आदि।

सं तथा सा विभक्त्यादेशों में क्यों ? ताय, सब्बाय के लिए (इन प्रयोगों में सं तथा सा विभक्त्यादेशो के न रहने से ऐसा नही हुआ)।

एकवचन में क्यों ? तासं, सब्बासं के लिए।

## ६७. नो च द्वादितो नम्हि ।२ १.१६।

द्वि इच्चेवमादितो सङ्ख्यातो नकारागमो होति नम्हि विभत्तिम्हि। द्विन्नं, तिन्नं, चतुन्न, पञ्चन्नं, छन्नं, सत्तन्नं, अट्ठन्नं, नवन्न, दसन्नं।

द्वादितो ति किमत्थ ? सहस्सानं।

नम्ही ति किमत्थ ? द्वीसु, तीसु।

चसद्दग्गहणेन स्स चागमो होति। चतस्सन्नं इत्थीनं, तिस्सन्नं वेदनानं।

६७. सङ्ख्यावाचक द्वि आदि शब्दों के बाद जब नं विभक्ति आती है तो उन शब्दों के बाद 'न' का आगम होता है। जैसे—द्विन्नं, तिन्नं, चतुन्नं आदि।

---

१-१ सी०१ में नही।

द्वि आदि शब्दों से कहने का क्या तात्पर्य ? सहस्सानं के लिए।

नं विभक्ति में कहने का क्या तात्पर्य ? द्वीसु, तीसु के लिए।

उपर्युक्त सूत्र में च शब्द का ग्रहण करने से स्स का भी आगम होता है। जैसे—चतस्सन्नं, तिस्सन्नं आदि।

## ६८. अमा पतो स्मिस्मानं वा ।२१.१७।

प इच्चेतस्मा स्मि-स्मा इच्चेतेस अं-आ-आदेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं मत्य, मतियं, मत्या, मतिया, रत्य, रतिय, रत्या, रतिया, निकत्य, निकतियं, निकत्या, निकतिया, विकत्य, विकतिय, विकत्या, विकतिया, विरत्यं, विरतियं, विरत्या, विरतिया, पुथव्यं[1], पुथविय, पुथव्या[2], पुथविया, पवत्यं, पवत्तिय[3], पवत्या, पवत्तिया[4]।

६८ प-संज्ञक (स्त्रीवाचक इकारान्त उकारान्त शब्द) शब्दों से आनेवाले स्मि तथा स्मा विभक्तियों के विकल्प से क्रमश अं तथा आ आदेश होते है। जैसे मत्यं, मतियं आदि।

[ मति शब्द से स्मि विभक्ति के आने पर उसका अं आदेश होने पर मत्यं बनता है, जहाँ यह आदेश नहीं हुआ वहाँ विकल्प से मतियं। मति शब्द से स्मा विभक्ति के लगने पर उसका आ आदेश होने पर मत्या बना और जहाँ ऐसा नहीं हुआ, वहाँ मतिया। इसी प्रकार उपर्युक्त सभी प्रयोग सिद्ध होने है। ]

## ६९. आदितो ओ च ।२१.१८।

आदि इच्चेतस्मा स्मिवचनस्स अ-ओ च[5] आदेसा होन्ति वा। आदिं, आदो।

वा ति किमत्थं ? आदिस्मि, आदिम्हि नाथ नमस्सित्वा।

चसद्दग्गहणेन अञ्ञस्मा पि स्मिवचनस्स आ-ओ-अ-आदेसा होन्ति वा। दिवा च रत्तो च हरन्ति ये वलिं, वाराणसि अहु राजा।

६९ आदि शब्द में स्मि विभक्ति लगने पर उसके (विभक्ति का) विकल्प से अं और ओ आदेश होते है। जैसे—आदिं, आदो।

विकल्प से क्यों ? आदिस्मि, आदिम्हि के लिए।

---

१ पुथव्यं—से०। २ पुथव्या—से०। ३ पवतिय—सी०१, सी०२। ४ पवतिया—सी०१, सी०२। ५. सी०१, मे० में नही।

सूत्र में च शब्द के ग्रहण से दूसरे शब्दों से भी स्मिं के स्थान पर आ, ओ तथा अं आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—दिवा, रत्तो, बाराणसिं।

## ७०. झलानमियुवा सरे वा ।२.१.१९।

झल इच्चेतेसं इय-उव इच्चेते आदेसा होन्ति वा सरे परे यथासङ्ख्यं[1]। तयन्तं, पच्छियागारे, अग्गियागारे, भिक्खुवासने निसीदति, पुथुवासने।

सरे ति किमत्थं ? तिमलं, तिफलं, तिकचतुक्कं, तिदण्डं, तिलोकं, तिनयनं, तिपासं, तिहंस[2] तिभवं[3], तिबन्धनं[4], तिवेदन, तिपिटकं, तिवेद, चतुद्दिस, पुथुभूतं।

वा ति किमत्थ ? पञ्चहङ्गेहि समन्नागतो[5], तीहाकारेहि चक्खायतन।

वा ति विकप्पनत्थं—इकारस्स अयादेसो होति। वत्थुत्तय।

७० स्वर की परता में झ तथा ल के (इकारान्त तथा उकारान्त के) विकल्प से क्रमश इय तथा उव आदेश होते हैं। जैसे—तियन्तं, पच्छियागारे, अग्गियागारे (इय के उदाहरण), भिक्खुवासने, पुथुवासने (उव के उदाहरण)।

स्वर की परता में क्यों ? तिमलं, तिफलं आदि के लिए।

विकल्प से क्यों ? पञ्चहङ्गेहि, तीहाकारेहि आदि के लिए।

सूत्र में वा शब्द के प्रयोग से यह भी व्यक्त होता है कि इकार का कहीं कहीं अय आदेश भी होता है। जैसे—वत्थुत्तयं।

[ क० व०—"झो च लो च झला, इयो च उवो च इयुवा। कस्मा पनेत्थ वासद्दो कतो, ननु च हेट्ठा वासद्दो अधिक्तो ति ? सच्चं, तथापि अनुवत्तमानवासद्दस्स विभासत्थत्ता अत्थन्तरविञ्ञापनत्थमिह वासद्दो कतो" ति। ]

## ७१. यवकारा ।२.१.२०।

झलानं यकारवकारादेसा होन्ति वा[6] सरे परे यथासङ्ख्यं[7]। अग्यागारे, चक्ख्वायतन[8], स्वागतं ते महावीर।

चसद्दग्गहण सम्पिण्डनत्थं।

७१. स्वर की परता में झ तथा ल के विकल्प से क्रमश य तथा व आदेश होते हैं। जैसे—अग्यागारे, चक्ख्वायतनं आदि।

---

१ से० में नहीं। २. तिभासं—सी०२। ३ तिभरं—से०। ४ तिवन्ध—सी०१। ५. से० में नहीं। ६ सी०१ में नहीं। ७. से० में नहीं। ८ चक्ख्वायतनं—सी०२।

सूत्र में च शब्द का प्रयोग यह सूचित करता है कि यह सूत्र अथवा पहले का सूत्र (७०) दोनों ही यथार्थ हैं।

[ क० व०—"यकारो च वकारो च यवकारा, 'तेसु वुद्धी' इच्चादिना पुब्बस्स कारसद्दस्स लोपो, चकारो निपातो। कस्मा इदं वुत्तं, ननु च 'इवण्णो यन्न वा', 'वमोदुदन्तानं' इच्चादीहि सिज्झती ति ? सिज्झति, तथापि नामवसेन पि विधातुमिहेतं वुत्तं।" ]

## ७२. पसञ्ञस्स च ।२.१.२१।

प-सञ्ञस्स च[1] विभत्तादेसे सरे परे यकारादेसो होति। पुथब्या[2], रत्या, मत्या।

सरे ति किमत्थं ? पुथविय।

चसद्दग्गहणमनुकड्ढनत्थं।

७२ प-संज्ञा का विभक्त्यादेशवाले स्वर की परता में य आदेश होता है। जैसे—पुथब्या आदि।

स्वर की परता में क्यों ? पुथवियं के लिए।

सूत्र में प्रयुक्त च शब्द यह प्रदर्शित करता है कि यह सूत्र, इसके पूर्व आनेवाले सूत्र का अनुगमन करता है।

[ क० व०—"चग्गहणं कस्मा कत ति चोदना ? अनुकड्ढनत्थं ति परिहारो, चग्गहणेन यकारे अनुकड्ढिते वकारो निवत्तति, तेन इवण्णो येव गहेतब्बो।" ]

## ७३. गाव से ।२.१.२२।

गो इच्चेतस्स ओकारस्स[3] आवादेसो होति से विभत्तिम्हि। गावस्स।

७३ स विभक्ति के आने पर गो शब्द के ओ का आव आदेश होता है। जैसे—गावस्स।

[ क० व०—"गावे ति एकं, से ति एकं ति द्विपदमिदं। रूपसिद्धि पन गो ति एकं, आवे ति एकं, से ति एकं ति वुत्तं गोस्स ओ गो ति समासं कत्वा पुन तेन आवा ति कारियपदेन गोस्स आवो ति गावो ति समासं कत्वा न्यासे द्विपदं ति वुत्तं। रूपसिद्धियं पन गोस्स ओ गो ति एत्थ अवयव-अवयवीनमेकक्खणे एकभावतो समासो होति, गोस्स आवो गावो ति एत्थ पन कारिकारियानमेकक्खणे

---

१ सी०१, सी०२ में नहीं। २ पुथब्या—से०। ३ अकारस्स—से०।

अलब्भमानतो सापेक्खता नत्थि, तस्मा समासो न होती ति तिपदता वुत्ता। गाव से ति कस्मा वुत्तं, गावो से ति वत्तब्बं ति ? सच्चं, तथापि सुखुच्चारनत्थं ओकारस्स लोपं कत्वा तत्र अकारागमं कत्वा एवं वुत्तं।" ]

## ७४. योसु च ।२.१.२३।

गो इच्चेतस्स ओकारस्स आवादेसो होति यो इच्चेतेसु परेसु। गावो गच्छन्ति, गावो पस्सन्ति, गावी गच्छन्ति, गावी पस्सन्ति।

चसद्दग्गहणं किमत्थं ? ना-स्मा-स्मिंसु वचनेसु गो[1] इच्चेतस्स ओकारस्स[1] आवादेसो होति। गावेन, गावा, गावे, गावेसु।

७४. यो विभक्ति की परता में गो के ओकार का आव आदेश होता है। जैसे—गावो, गावी आदि।

सूत्र मे च शब्द के ग्रहण करने का क्या तात्पर्य ? ना, स्मा तथा स्मिं विभक्तियों में भी गो के ओकार का आव आदेश करने के लिए। जैसे—गावेन आदि।

[ क० व०—"यो च यो चा ति यो, तासु योसु विभत्तीसु, दब्बापेक्खावसेन चेत्थ बहुवचनं।" ]

## ७५. अवम्हि च ।२.१.२४।

गो इच्चेतस्स ओकारस्स आव[2] अव इच्चेते आदेसा[2] होन्ति अम्हि विभत्तिम्हि। गावं, गवं।

चसद्दग्गहणेन सादिसेसेसु पुब्बुत्तरवचनेसु[3] च अवादेसो होति। गवस्स, गवो, गवेन, गवा, गवे, गवेसु।

७५. अं विभक्ति की परता में गो के ओकार के आव तथा अव आदेश होते हैं। जैसे—गावं, गवं।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण करने से इसके समान इसके पहले तथा बाद की स आदि विभक्तियो की परता मे भी गो शब्द के ओकार का अव आदेश होता है। जैसे—गवस्स, गवो आदि।

[ क० व०—"इध अवकारिये सति पि कस्मा आवकारियं वत्तती ति ? अप्पकत्तसेन वत्तती ति, अथवा चसद्देन अनुकड्ढनसमुच्चयो कतो, अयं च च-सद्दो वुत्तावुत्तसमुच्चयो।" ]

---

१–१ से० में नहीं। २–२ आवअवादेसा—से०, सी०१। ३ पुब्बुत्तवचनेसु–सी०१, सी०२।

१३६. नं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण राज शब्द का विकल्प से रञ्ञं आदेश होता है। जैसे—रञ्ञं, ( जहाँ यह आदेश नहीं होता, वहाँ सू० सं० १६९ से राज शब्द का राजु आदेश होकर ) विकल्प से राजूनं होता है।

## १३७. नाम्हि रञ्ञा वा ।२.२१८।

सब्बस्सेव राजसद्दस्स सविभत्तिस्स रञ्ञा आदेसो होति वा नाम्हि विभत्तिम्हि। तेन रञ्ञा कतं कम्मं, राजेन वा[1] कतं कम्म[1]।

नाम्ही ति किमत्थं ? रञ्ञो सन्तकं[2]।

१३७. ना विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण राज शब्द का विकल्प से रञ्ञा आदेश होता है। जैसे—तेन रञ्ञा, ( जहाँ उपर्युक्त आदेश नहीं होता वहाँ ) विकल्प से राजेन होता है।

ना विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? रञ्ञो के लिए।

## १३८. स्मिम्हि रञ्ञे राजिनि ।२.२.१९।

सब्बस्सेव राजसद्दस्स सविभत्तिस्स रञ्ञे-राजिनि इच्चेते आदेसा होन्ति स्मिम्हि विभत्तिम्हि। रञ्ञे, राजिनि।

१३८ स्मिं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण राज शब्द के रञ्ञे तथा राजिनि आदेश होते हैं। जैसे—रञ्ञे, राजिनि।

## १३९. तुम्हाम्हानं[3] तयि मयि ।२.२.२०।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दान सविभत्तीनं तयि मयि इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्यं स्मिम्हि विभत्तिम्हि। तयि, मयि।

स्मिही ति किमत्थ ? त्वं भवसि, अहं भवामि।

१३९ स्मिं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमश तयि तथा मयि आदेश होते हैं। जैसे— तयि, मयि।

स्मिं विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? त्वं, अहं के लिए।

---

१–१. से० में नहीं। २ सन्तिक-से०। ३. तुम्हाम्हान–से०, सी०१

## १४०. त्वमहं सिम्हि च ।२.२.२१।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दान सविभत्तीन त्वं-अहं इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्य सिम्हि विभत्तिम्हि । त्वं, अहं ।

सिम्ही ति[1] किमत्थं ? तयि, मयि[1] ।

चसद्दग्गहणेन तुवं च होति- तुवं सत्था ।

१४० सि विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमश: त्वं तथा अहं आदेश होते हैं । जैसे—त्वं, अहं ।

सि विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? तयि, मयि के लिए ।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण करने से ( तुम्ह शब्द का सि विभक्ति की परता में ) तुवं आदेश भी होता है । जैसे—तुवं सत्था ।

## १४१. तव मम से ।२.२.२२।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं तव-मम इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्यं से विभत्तिम्हि । तव, मम ।

से ति किमत्थं ? तयि, मयि ।

१४१ स विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमश. तव तथा मम आदेश होते है । जैसे—तव, मम ।

स विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? तयि, मयि के लिए ।

## १४२. तुय्हं मय्हं च ।२.२ २३।

सब्बेस तुम्हाम्हसद्दान सविभत्तीनं तुय्हं-मय्ह इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्य से विभत्तिम्हि । तुय्हं, मय्ह ।

से ति किमत्थं ? तया, मया ।

चसद्दग्गहणं सेग्गहणमनुकड्ढनत्थं ।

१४२ स विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमश तुय्हं तथा मय्हं आदेश होते हैं । जैसे—तुय्हं, मय्हं ।

स विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? तया, मया के लिए ।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण ( इसके पहले आनेवाले सूत्र सं १४१ से ) स विभक्ति की परता की अनुवृत्ति के लिए है ।

---

१—१ से० में नहीं ।

## १४३. तं ममम्हि ।२.२.२४।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं तं-मं इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्यं अम्हि विभत्तिम्हि । तं, मं ।

अम्ही ति किमत्थं ? तया, मया ।

१४३. अं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमशः तं तथा मं आदेश होते हैं। जैसे—तं, मं।

अं विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? तया, मया के लिये।

## १४४. तवं ममं च न वा ।२.२.२५।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं तवं-ममं इच्चेते आदेसा होन्ति न वा यथासङ्ख्यं अम्हि विभत्तिम्हि । तवं, ममं ।

न वा ति किमत्थं ? तं, मं पस्ससि ।

चसद्दग्गहणं अंगहणानुकड्ढनत्थं ।

१४४. अं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमशः तवं तथा ममं आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—तवं, ममं।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? तं, मं के लिए।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण ( उपर्युक्त सूत्र से ) अं विभक्ति की परता की अनुवृत्ति के लिए है।

## १४५. नाम्हि तया मया ।२.२.२६।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीन तया-मया इच्चेते आदेसा होन्ति यथासङ्ख्य नाम्हि विभत्तिम्हि । तया, मया ।

नाम्ही ति किमत्थं ? तुम्हेहि, अम्हेहि ।

१४५. ना विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के क्रमश. तया तथा मया आदेश होते है। जैसे—तया, मया।

ना विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हेहि, अम्हेहि के लिए।

## १४६. तुम्हस्स तुवं त्वमम्हि ।२.२.२७।

सब्बस्स तुम्हसद्दस्स सविभत्तिस्स तुवं-त्वं इच्चेते आदेसा होन्ति अम्हि विभत्तिम्हि । कलिङ्गरस्स तुवं मञ्ञे, कट्ठस्स त्वं मञ्ञे ।

१४६ अं विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित सम्पूर्ण तुम्ह शब्द के तुवं तथा त्वं आदेश होते है। जैसे—तुवं, त्वं।

## १४७. पदतो दुतिया-चतुत्थी-छट्ठीसु वो नो ।२ २.२८।

सब्बेसं[1] तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं यदा पदस्मा परेस वो नो-आदेसा होन्ति यथासङ्ख्य दुतिया-चतुत्थी-छट्ठी इच्चेतेसु न वा। पहाय वो[2] गमिस्सामि, मा नो अज्ज विकन्तिसु[3], धम्म वो भिक्खवे देसिस्सामि, संविभजेथ नो रज्जेन, तुट्ठोस्मि वो पकतिया, सत्था नो भगवा अनुप्पत्तो।

न वा ति किमत्थ? एसो अम्हाकं सत्था।
तुम्हाम्ह[4] इति[4] किमत्थं? एते इसयो पस्ससि।
पदतो ति किमत्थं? तुम्हाकं सत्था।
एतेस्विति किमत्थं? गच्छथ तुम्हे।

१४७. द्वितीया, चतुर्थी तथा षष्ठी विभक्तियों में पद के पश्चात् आनेवाले सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित क्रमशः वो तथा नो आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—वो, नो।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? अम्हाकं के लिए।
तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के कहने का क्या तात्पर्य? इसयो के लिए।
पद के पश्चात् आनेवाले कहने का क्या तात्पर्य? तुम्हाकं सत्था के लिए (इसमें पद के पश्चात् न आने से तुम्ह शब्द का वो आदेश नहीं हुआ)।
उपर्युक्त विभक्तियों में कहने का क्या तात्पर्य? तुम्हे के लिए।

## १४८ तेमेकवचने ।२ २.२९।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं यदा पदस्मा परेसं ते-मे-आदेसा होन्ति यथासङ्ख्यं चतुत्थी-छट्ठी इच्चेतेसु एकवचनेसु। ददामि ते गामवरानि पञ्च, ददाहि मे गामवर, इदं ते रट्ठ, अय मे पुत्तो।

पदतो ति किमत्थ? तव ञाति, मम ञाति।

१४८ चतुर्थी तथा षष्ठी विभक्तियों के एकवचन में पद के पश्चात् आनेवाले सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित क्रमश ते तथा मे आदेश होते है। जैसे—ते, मे।

पद के पश्चात् आनेवाले कहने का क्या तात्पर्य? तव, मम के लिए।

---

१ सब्बेसान—सी०२। २ वो भिक्खवे—से०। ३. विकन्तीसु—से०। ४–४. तुम्हाम्हाकमिति–से०, सी०१।

## १४९. नाम्हि ।२.२.३०।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीन यदा पदस्मा परेस ते-मे-आदेसा न होन्ति अम्हि विभत्तिम्हि। पस्सेय्य तं वस्ससतं आरोग्यं[1], सो मं ब्रुवि[2]।

१४९. अं विभक्ति की परता में पद के पश्चात् आनेवाले सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित ते तथा मे आदेश नहीं होते। जैसे—तं, मं।

## १५०. वा ततिये च ।२.२.३१।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं यदा पदस्मा परेसं ते-मे-आदेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं ततियेकवचने परे। कतं ते पापं, कतं तया पापं, कतं मे पापं, कतं मया पापं।

पदतो ति किमत्थं ? तया कत, मया कतं।

चसद्दग्गहणं तेमेग्गहणमनुकड्ढनत्थं।

१५०. तृतीया एकवचन की (ना) विभक्ति की परता में पद के पश्चात् आनेवाले सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित क्रमशः ते तथा मे आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—ते, मे।

पद के पश्चात् आनेवाले कहने का क्या तात्पर्य ? तया कतं आदि के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण (उपर्युक्त सूत्रों से) ते, मे आदेशों की अनुवृत्ति के लिए है।

## १५१. बहुवचनेसु वो नो ।२.२.३२।

सब्बेसं तुम्हाम्हसद्दानं सविभत्तीनं यदा पदस्मा परेसं वो-नो-आदेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं ततियाबहुवचने[3] परे। कतं वो कम्मं, कतं नो कम्मं।

पदतो ति किमत्थं ? तुम्हेहि कतं, अम्हेहि कतं।

बहुवचनग्गहणेन योम्हि पठमे वो-नो-आदेसा होन्ति। गामं वो गच्छेय्याथ, गामं नो गच्छेय्याम।

---

१. अरोग्यं—से०। २–२ मं अब्रुवि—से०, ममब्रुवि—सी० १। ३ ततिये०—से०।

१५१. तृतीया बहुवचन की ( हि ) विभक्ति की परता में पद के पश्चात् आनेवाले सम्पूर्ण तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित क्रमश. वो तथा नो आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—वो, नो।

पद के पश्चात् आनेवाले कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हेहि कतं आदि के लिए ( इन प्रयोगो में पद के बाद न होने से ऐसा नहीं होता )।

( सूत्र में ) बहुवचन का ग्रहण करने से प्रथमा बहुवचन की यो विभक्ति की परता में ( भी तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के विभक्ति के सहित क्रमश ) वो, नो आदेश ( विकल्प से ) होते है। जैसे—वो, नो।

## १५२. पुमन्तस्सा सिम्हि ।२.२.३३।

पुम इच्चेवमन्तस्स सविभत्तिस्स आ-आदेसो होति सिम्हि विभत्तिम्हि। पुमा तिट्ठति।

सिम्ही ति किमत्थ ? पुमानो तिट्ठन्ति।

अन्तग्गहणेन मघव युव इच्चेवमादीनं लिङ्गानमन्तस्स सविभत्तिस्स आ-आदेसो होति सिम्हि विभत्तिम्हि। मघवा, युवा।

१५२ सि विभक्ति की परता मे विभक्ति के सहित पुम शब्द के अन्तिम (स्वर) का आ आदेश हो जाता है। जैसे—पुमा।

सि विभक्ति की परता मे कहने का क्या तात्पर्य ? पुमानो के लिए।

( सूत्र में ) अन्त का ( अन्तिम स्वर का ) ग्रहण करने से सि विभक्ति की परता मे मघव तथा युव प्रातिपदिकों के अन्तिम स्वर का ( भी ) विभक्ति के सहित आ आदेश हो जाता है। जैसे—मघवा, युवा।

## १५३. अमालपनेकवचने ।२.२.३४।

पुम इच्चेवमन्तस्स सविभत्तिस्स अ होति आलपनेकवचने परे। हे पुमं।

आलपने[1] ति किमत्थं ? पुमा तिट्ठति।

एकवचने ति किमत्थं ? हे पुमानो[1]।

१५३ सम्बोधन एकवचन की ( सि ) विभक्ति की परता में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का विभक्ति के सहित अं आदेश हो जाता है। जैसे—हे पुमं।

---

१—१ आलपनेकवचनेति किमत्थं ? हे पुमानो—सी०१, सी०२।

सम्बोधन में कहने का क्या तात्पर्य ? पुमा तिट्ठति के लिए।

एकवचन में कहने का क्या तात्पर्य ? हे पुमानो के लिए ( इस उदाहरण में यद्यपि सम्बोधन है, तथापि एकवचन न होने के कारण उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

## १५४. समासे च विभासा ।२.२.३५।

पुम इच्चेवमन्तस्स समासे च अ आदेसो होति विभासा। इत्थि च पुमा च नपुंसकं च इत्थिपुमन्नपुंसकानि[1], इत्थिपुमन्नपुंसकानं[2] समूहो इत्थिपुमन्नपुंसकसमूहो[3]।

विभासा ति किमत्थं ? इत्थिपुमनपुंसकानि[4]।

चसद्दग्गहणमंगहणानुकड्ढनत्थं।

१५४. समास में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का विकल्प से अं आदेश होता है। जैसे—इत्थिपुमन्नपुंसकानि आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थिपुमनपुंसकानि के लिए।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण ( इसके ऊपर आनेवाले सूत्र से ) अं की अनुवृत्ति के लिए है।

## १५५. योस्वानो ।२.२.३६।

पुम इच्चेवमन्तस्स सविभत्तिस्स आनो-आदेसो होति योसु विभत्तीसु। पुमानो, हे पुमानो।

योस्विति किमत्थं ? पुमा।

१५५ यो विभक्ति की परता में विभक्ति के सहित पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का आनो आदेश होता है। जैसे—पुमानो आदि।

यो की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? पुमा के लिए।

## १५६. आने स्मिम्हि वा ।२.२.३७।

पुम इच्चेवमन्तस्स सविभत्तिस्स आने-आदेसो होति वा स्मिम्हि विभत्तिम्हि। पुमाने, पुमे वा।

---

१ इत्थिपुनपुसकानि—सी०२, से० में नहीं। २ इत्थिपुंनपुंसकान—सी०२, इत्थिपुन्नपुसकान—से०। ३ ०पुन्न०—सी०२। ४ इत्थी पुमनपुंसकानि—से०।

१५६ स्मिं विभक्ति की परता में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का विभक्ति के सहित आने आदेश विकल्प से होता है। जैसे—पुमाने, विकल्प से पुमे।

## १५७. हिविभत्तिम्हि च ।२.२.३८।

पुम इच्चेवमन्तस्स हिविभत्तिम्हि च आने-आदेसो होति। पुमानेभि, पुमानेहि।

पुन विभत्तिग्गहण किमत्थं? सविभत्तिग्गहणनिवत्तनत्थं। पुमानेहि[1]।

चसद्दग्गहणेन मघव-युव इच्चेवमादीनमन्तस्स आन-आदेसो होति सि-यो-अं-यो इच्चेतेसु[2] विभत्तीसु[3], पुमकम्मथामन्तस्स च[4] उकारो[4] होति स-स्मासु[5] विभत्तीसु। युवानो, युवाना[6], युवानं, युवाने, मघवानो, मघवाना[6], मघवानं, मघवाने, पुमुनो, पुमुना, कम्मुनो, कम्मुना, थामुनो, थामुना।

१५७ हि विभक्ति की परता में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का आने आदेश होता है। जैसे—पुमानेभि आदि।

(सूत्र में) विभक्ति शब्द के पुन ग्रहण करने का क्या तात्पर्य? ( विभक्ति का ग्रहण तो उपर्युक्त सूत्रों से चला ही आ रहा था, उसको पुन देने की क्या आवश्यकता थी? ) ( आने आदेश ) विभक्ति के सहित न हो जाय इसी शंका के निवारणार्थ ( विभक्ति शब्द का ग्रहण पुन. किया गया है। इसके पहले आनेवाले सभी आदेश विभक्ति के सहित हुए हैं। विभक्ति शब्द के पुन न ग्रहण करने से वही अनुवृत्ति यहाँ भी आ जाती )। जैसे—पुमानेहि।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से सि, यो, अं तथा यो की परता में मघव तथा युव आदि शब्दों के अन्तिम ( स्वर ) का आन आदेश होता है तथा स और स्मा विभक्तियों की परता में पुम, कम्म तथा थाम शब्दों के अन्तिम ( स्वर ) का उकार हो जाता है। जैसे—युवानो आदि।

## १५८. सुस्मिमा वा ।२.२.३९।

पुम इच्चेवमन्तस्स सु[7] इच्चेतस्मि विभत्तिम्हि[7] आ-आदेसो होति वा। पुमासु, पुमेसु वा।

---

१ से० में नहीं। २. इच्चेतासु–से०। ३ विभत्तिसु–सी०१, सी०२। ४–४ चुकारो–सी०१, सी०२। ५ स स्मा–सी०२। ६ से० में नहीं। ७–७ सुविभत्तिम्हि–से०।

१५८. सु विभक्ति की परता में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का विकल्प से आ आदेश हो जाता है । जैसे—पुमासु, विकल्प से पुमेसु ।

## १५९. उनाम्हि च ।२.२.४०।

पुम इच्चेवमन्तस्स आ-उ आदेसा होन्ति वा नाम्हि विभत्तिम्हि। पुमाना, पुमुना, पुमेन वा ।

चसद्दग्गहणं[1] आग्गहणानुकड्ढनत्थं[1] ।

१५९ ना विभक्ति की परता में पुम शब्द के अन्तिम ( स्वर ) के आ ( अथवा ) उ आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—( आ का उदाहरण ) पुमाना, ( उ का उदाहरण ) पुमुना, विकल्प से पुमेन ।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण ( इसके पहले आनेवाले सूत्र से ) आ आदेश की अनुवृत्ति के लिए है ।

## १६०. अ कम्मन्तस्स च ।२.२.४१।

कम्म इच्चेवमन्तस्स च अ-उ-आदेसा होन्ति वा नाम्हि विभत्तिम्हि। कम्मना, कम्मुना, कम्मेन वा ।

चसद्दग्गहणेन मघव-युव इच्चेवमादीनमन्तस्स आ-आदेसो होति क्वचि ना-सु इच्चेतेसु । मघवाना, मघवासु, मघवेन वा, युवाना, युवासु, युवेन वा ।

इति नामकप्पे दुतियो कण्डो ।

१६०. ना विभक्ति की परता में कम्म शब्द के अन्तिम ( स्वर ) के भी अ, उ, आदेश विकल्प से होते हैं। जैसे—कम्मना, कम्मुना, विकल्प से कम्मेन ।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण करने से ना तथा सु विभक्तियों की परता में मघव तथा युव शब्दों के अन्तिम ( स्वर ) का कहीं कहीं आ आदेश होता है। जैसे—मघवाना, मघवासु आदि; विकल्प से मघवेन आदि ।

नामकल्प में द्वितीय काण्ड समाप्त ।

---

१—१ से० में नहीं ।

## (३) ततियो कण्डो

### १६१. तुम्हाम्हेहि नमाकं ।२ ३.१।

तेहि तुम्हाम्हेहि न-वचनस्स आकं होति । तुम्हाकं, अम्हाकं ।

नमिति किमत्थं ? तुम्हेहि, अम्हेहि[1] ।

१६१ तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के पश्चात् आनेवाली नं विभक्ति का आकं हो जाता है। जैसे—तुम्हाकं, अम्हाकं ।

नं ( विभक्ति ) के कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हेहि, अम्हेहि के लिए।

### १६२. वा य्वप्पठमो ।२ ३.२।

तेहि तुम्हाम्हेहि यो अप्पठमो आकं होति वा। तुम्हाकं पस्ससि, तुम्हे पस्ससि वा, अम्हाकं पस्ससि, अम्हे पस्ससि वा ।

यो ति किमत्थं ? तुम्हेहि, अम्हेहि ।

अप्पठमो ति किमत्थ ? गच्छथ तुम्हे, गच्छाम मयं ।

वा ति विकप्पनत्थं-योन अं-आनं-आदेसा[2] होन्ति । तुम्हं, तुम्हानं, अम्हं, अम्हानं ।

१६२ तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के पश्चात् आनेवाली द्वितीया विभक्ति के यो का विकल्प से आकं होता है। जैसे—तुम्हाकं, अम्हाक, विकल्प से तुम्हे, अम्हे ।

यो के कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हेहि, अम्हेहि के लिए ।

अप्रथम ( प्रथमा की यो विभक्ति नहीं प्रत्युत् द्वितीया की यो ) कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हे, मयं के लिए ( इन प्रयोगों में प्रथमा की यो विभक्ति होने के कारण उपर्युक्त कार्य नहीं होता )।

विकल्प का ग्रहण गह द्योतित करता है कि यो के अ तथा आनं आदेश भी होते है। जैसे—तुम्ह, तुम्हानं आदि।

### १६३. सस्सं ।२.३ ३।

तेहि तुम्हाम्हेहि सस्स विभत्तिस्स अ-आदेसो होति वा। तुम्ह दीयते, तुम्ह परिग्गहो, अम्हं दीयते, अम्ह परिग्गहो, तव दीयते, तव परिग्गहो, मम दीयते, मम परिग्गहो ।

सस्सेति किमत्थ ? तुम्हेसु, अम्हेसु ।

---

१ सी०२ में नहीं। २ सी०१, सी०२ में नहीं ।

१६३. तुम्ह तथा अम्ह शब्दों के पश्चात् आनेवाली स विभक्ति का विकल्प से अं आदेश होता है। जैसे—तुम्हं, अम्हं, विकल्प से तव, मम।

स विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य ? तुम्हेसु, अम्हेसु के लिए।

## १६४. सब्बनामकारते पठमो ।२ ३ ४।

सब्बेसं सब्बनामानं अकारतो परो[1] यो[2] पठमो[2] एत्तमापज्जते। सब्बे, ये, ते, के, तुम्हे, अम्हे, इमे।

सब्बनामानमिति किमत्थं ? देवा,[3] असुरा, नागा, गन्धब्बा।

अकारतो ति किमत्थं[3] ? अमू[4] पुरिसा।

यो ति किमत्थं ? सब्बो, यो, सो[5], को, अय।

पठमग्गहण उत्तरसुत्तत्थं। कतरो[6] च कतमो च कतरकतमे, कतरकतमा वा[6]।

१६४ सभी सर्वनामों के अकार के पश्चात् आनेवाली प्रथमा की यो विभक्ति का ए हो जाता है। जैसे—सब्बे आदि।

सर्वनामों के कहने का क्या तात्पर्य ? देवा, असुरा आदि में उपर्युक्त कार्य नहीं होता।

[ क० व०—"सब्बेसं नामानि सब्बनामानि, सब्बनामानं अकारो सब्बनामकारो, कतो ततो सब्बनामकारतो। सब्बनामकारतो ति वुत्ते पि अकारन्ततो सब्बनामतो ति अत्थो दट्ठब्बो च। सब्बनाम ति परसमञ्ञा, सब्बस्सेव सब्बनामस्स अकारन्तत्ता च अकारन्ततो ति, वुत्तं च—

'सब्बं कतर-कतम-उभय-इतरा पि च।
अञ्ञतर-अञ्ञतम-पुब्ब-अपर-दक्खिणा॥
उत्तर-पर अञ्ञा च य-त-एत-अमु-इमा।
किं तुम्ह-अम्ह-एका व द्वि-ति-चतु च पञ्च छ।
सत्त अट्ठ नव दस वीसादि याव सङ्ख्या' ति॥

तेसु च अकारन्ततो ति वुत्तत्ता द्विलिङ्गे येव इमिना विदधाति न इत्थिलिङ्गे।"]

अकार के बाद कहने का क्या तात्पर्य ? अमू के लिए ( यहाँ प्रथमा की यो विभक्ति अकार के बाद न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

---

१. से० में नहीं। २–२ पठमो यो—सी०१। ३–३. सी०२ में नहीं। ४. अमु—सी०२। ५ से० में नहीं। ६–६ सी०१, सी०२ में नहीं।

यो कहने का क्या तात्पर्य ? सब्बो आदि के लिए।

( सूत्र में ) प्रथमा का ग्रहण इसके बाद आनेवाले सूत्र की व्याख्या के लिए है ( क्योंकि द्वन्दसमास में कतरकतमे तथा कतरकतमा दोनों रूप होते हैं )।

[क० व०—"इध सुत्ते पठमग्गहणे विज्जमाने पि सब्बयोनीनमाए' तिमिना उपयोगबहुवचनस्स एकारादेसस्स वुत्तत्ता 'वा प्पपठमो' ति सुत्ततो अनुवत्तमानस्स कारीभूतस्स यो ति पदस्स पठमभावो विञ्ञायति, अथ कस्मा पठमग्गहणं इध वुत्तं ति चोदनं मनसि निधायाह—पठमग्गहणमुत्तरसुत्तत्थं" ति।]

## १६५. द्वन्दट्ठा वा ।२३५।

तस्मा सब्बनामानं[1] अकारतो[1] द्वन्दट्ठा यो पठमो एत्तमापज्जते वा। कतरकतमे[2], कतरकतमा वा[3]।

सब्बनामानमिति किमत्थं? देवासुरनागगन्धब्बमनुस्सा[4]।

द्वन्दट्ठा ति किमत्थं? ते, सब्बे।

१६५ सर्वनामों के अकार के पश्चात् आनेवाली प्रथमा को यो विभक्ति का द्वन्दसमास में विकल्प से ए आदेश हो जाता है। जैसे—कतरकतमे, विकल्प से कतरकतमा।

सर्वनामों के कहने का क्या तात्पर्य ? देवासुर-नाग-गन्धब्ब-मनुस्सा के लिए ( यहाँ द्वन्दसमास रहने पर भी सर्वनाम न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

द्वन्दसमास में स्थित कहने का क्या तात्पर्य ? ते आदि के लिए।

## १६६. नाञ्ञं[5] सब्बनामिकं ।२.३.६।

सब्बनामिकविधानं द्वन्दट्ठे[6] नाञ्ञं[5] कारियं होति। पुब्बा[7] च अपरा च[7] पुब्बापरानं, पुब्बा च उत्तरा च[8] पुब्बुत्तरानं[9], अधरो च उत्तरो च अधरुत्तरानं[10]।

---

१—१. सब्बनाम-अकारतो—सी०१, सी०२। २ कतरो च कतमो च कतरकतमे—सी०१। ३ से० में नहीं। ४. देवा, असुरा, नागा, गन्धब्बा, मनुस्सा—सी०१, सी०२। ५ नञ्ञं—से०। ६ द्वन्दट्ठा—सी०१, सी०२। ७—७. पुब्बो च अपरो च—से०। ८—८ पुब्बो च उत्तरो च—से०। ९. पुब्बोत्तरानं—से०। १०. अधरोत्तरानं—से०।

१६६. द्वन्दसमास में सर्वनामविहित अन्य कार्य नहीं होता ( अर्थात् जहाँ सर्वनामों का द्वन्दसमास हुआ है, वहाँ उपर्युक्त एकारत्व को छोड़कर सर्वनामविहित अन्य कार्य नहीं होता )। जैसे—पुब्बापरानं आदि।

[ 'सब्बनामानं नम्हि च' सूत्र (१०२) से न विभक्ति की परता में सर्वनाम के अन्तिम स्वर का एकार हो जाता है तथा 'सब्बतो नं संसानं' सूत्र (१६८) से सर्वनाम के बाद आनेवाली नं विभक्ति के सं तथा सानं आदेश होते है। इनके अनुसार पुब्बापर पद के नं विभक्ति के साथ पुब्बापरेसं तथा पुब्बापरेसानं रूप प्राप्त होने चाहिए थे, पर यह सूत्र द्वन्दसमास में इन सार्वनामिक विधानों का निषेध करता है ( विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य क० व० )। ]

## १६७. बहुब्बीहिम्हि च ।२.३.७।

बहुब्बीहिम्हि च समासे सब्बनामिकविधान नाञ्ञं कारियं होति। पियो पुब्बो यस्सा[1] सा[2] पियपुब्बाय, पियपुब्बानं, पियपुब्बे, पियपुब्बस्स।

चेति किमत्थं? सब्बनामिकविधानं च होति। दक्खिणपुब्बस्सं, दक्खिणपुब्बस्सा, उत्तरपुब्बस्सं, उत्तरपुब्बस्सा।

१६७. बहुब्रीहिसमास में सर्वनामविहित अन्य कार्य नहीं होता। जैसे—पियपुब्बाय आदि।

[ इस सूत्र के द्वारा भी सार्वनामिक-विधान से होनेवाले अन्य कार्यों का निषेध किया गया है। क० व० में पियपुब्बाय का विग्रह दिया गया है—पिया पुब्बा यस्सा सा। इसी अर्थ में बहुब्रीहिसमास करके विभक्तिलोप के पश्चात् पियपुब्बा पद बनता है। इसके बाद पुन विभक्ति युक्त करने पर सार्वनामिक-विधान के अनुसार सूत्र ( १६४, १७८ तथा १७९ ) से कार्य प्राप्त होने लगते हैं। यह सूत्र उन्हीं का निषेध कर देता है। तब ऐसी अवस्था में 'घतो नादीनं' सूत्र ( १११ ) से स विभक्ति का आयादेश होकर पियपुब्बाय रूप बनता है। इसी प्रकार से और उदाहरण भी हैं। ]

( सूत्र में ) च-ग्रहण करने का क्या तात्पर्य ? ( इससे कहीं कहीं ) सार्वनामिक-विधान भी होता है। जैसे—दक्खिणपुब्बस्सं आदि।

---

१. यस्स—से०। २ से० में नहीं।

[ क० व०—"दक्खिणपुब्बस्सं त्यादीनि चग्गहणफलानि। तत्थ च दक्खिणा च पुब्बा चा ति द्वन्दवाक्यं कत्वा समासादिम्हि कते, ततो स्मिंवचनं कत्वा, चग्गहणेन सुद्धविधानस्स पटिसेधं कत्वा, 'घो रस्सं' ति वसा रस्सत्तं कत्वा, 'संसास्वेकवचनेसु चे' ति सागमं कत्वा न्यासे द्वन्दसमासवसेन वुत्तं। रूपसिद्धियं पन दक्खिणस्सा च यं अन्तरालं ति दिसन्तरालन्तबहुब्बीहिं कत्वा दक्खिणपुब्बस्सं ति रूपं वुत्तं।" ]

## १६८. सब्बतो नं संसानं ।२.३.८।

सब्बतो सब्बनामतो नं-वचनस्स सं-सानं इच्चेते आदेसा होन्ति। सब्बेसं, सब्बेसानं, सब्बासं, सब्बासानं, येसं, येसानं, यासं, यासानं, तेसं, तेसानं, तासं, तासानं, केसं, केसानं, कासं, कासानं, इमेसं, इमेसानं, इमासं, इमासानं, अमूसं, अमूसानं।

न ति किमत्थं? सब्बस्स, यस्स,[1] तस्स—एवं सब्बत्थ।

१६८. सभी सर्वनामों के पश्चात् आनेवाली नं विभक्ति के सं तथा सानं आदेश होते हैं। जैसे—सब्बेसं, सब्बेसानं आदि।

( सूत्र में ) नं-ग्रहण करने का क्या तात्पर्य? सब्बस्स आदि के लिए।

## १६९. राजस्स राजु सुनंहिसु च ।२.३.९।

सब्बस्स राजसद्दस्स राजु-आदेसो होति सु-नं-हि इच्चेतेसु। राजूसु, राजूनं, राजूहि, राजूभि।

सुनंहिसू ति किमत्थं? राजा।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं—राजेसु, राजानं, राजेभि, राजेहि।

१६९ सु, नं तथा हि विभक्तियों की परता में सम्पूर्ण राज शब्द का राजु आदेश हो जाता है। जैसे—राजूसु इत्यादि।

सु, नं तथा हि की परता में कहने का क्या तात्पर्य? राजा के लिए।

सूत्र में च शब्द का ग्रहण अवधारणार्थ है ( अर्थात् यह सूत्र कहीं लगता है तथा कहीं नहीं लगता )। जैसे—राजेसु आदि।

[ न्यास—"अनेकत्थता निपातानं, चग्गहणस्स च निपातत्ता तप्फलं दस्सेन्तो चग्गहणमवधारणत्थं ति आदिमाह, तत्थ च अवधारणं नाम हेट्ठा वुत्तनयेन क्वचि निवत्तनं।" ]

---

१ यस्स कस्स—सी०१, सी०२।

### १७०. सब्बस्सिमस्से वा ।२.३ १०।

सब्बस्स इमसद्दस्स एकारो होति वा सु-नं-हि इच्चेतेसु । एसु, इमेसु, एसं, इमेस, एहि, इमेहि ।

इमस्सेति किमत्थं ? एतेसु, एतेस, एतेहि ।

१७० सु, नं तथा हि विभक्तियों की परता में सम्पूर्ण इम शब्द का विकल्प से ए हो जाता है। जैसे—एसु, विकल्प से इमेसु ।

इम शब्द के कहने का क्या तात्पर्य ? एतेसु आदि के लिए।

### १७१. अनिमि नाम्हि च ।२ ३ ११।

इमसद्दस्स सब्बस्सेव अन-इमि-आदेसा होन्ति नाम्हि विभत्तिम्हि । अनेन धम्मदानेन सुखिता होतु[1] सा पजा, इमिना बुद्धपूजेन पत्वान अमतं पदं ।

नाम्ही ति किमत्थं ? इमेसु, इमेसं, इमेहि ।

चसद्दग्गहणं[2] वाग्गहणनिवत्तनत्थं ।

१७१ ना विभक्ति की परता में सम्पूर्ण इम शब्द के अन तथा इमि आदेश होते हैं। जैसे—अनेन, इमिना ।

ना विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? इमेसु आदि के लिए।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके पहले आनेवाले सूत्र से प्राप्त विकल्प की अनुवृत्ति के निषेध के लिए है।

### १७२. अनपुंसकस्सायं सिम्हि ।२.३ १२।

इमसद्दस्स सब्बस्सेव अनपुंसकस्स अयं-आदेसो होति सिम्हि विभत्तिम्हि । अयं पुरिसो, अयं इत्थी[3] ।

अनपुंसकस्सेति किमत्थं ? इदं चित्तं तिट्ठति[4] ।

सिम्ही ति किमत्थं ? इमं पुरिसं पस्ससि त्वं[5] ।

१७२ सि विभक्ति की परता में अनपुंसक ( नपुंसकलिङ्ग को छोडकर ) सम्पूर्ण इम शब्द का अयं आदेश हो जाता है। जैसे—अयं पुरिसो आदि ।

अनपुंसक ( नपुसकलिङ्ग को छोडकर ) के कहने का क्या तात्पर्य ? इदं चित्तं के लिए।

सि की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? इमं पुरिसं के लिए।

---

१ होन्ति—से० । २ चग्गहण—से० । ३. इत्थि—सी०२ । ४. से० में नहीं । ५ से०, सी०१ में नहीं ।

## १७३. अमुस्स मो सं ।२ ३ १३।

अमुसद्दस्स अनपुंसकस्स मकारो सकारमापज्जते वा सिम्हि विभत्तिम्हि। असु राजा, अमुको राजा, असु इत्थी, अमुका इत्थी।

अनपुसकस्सेति किमत्थं ? अदुं पुप्फ विरोचति।

अमुस्सेति किमत्थं ? अयं पुरिसो तिट्ठति।

सिम्ही ति किमत्थं ? अमुं पुरिसं पस्ससि।

१७३. सि विभक्ति की परता में अनपुंसक ( नपुंसकलिङ्ग को छोड़कर ) अमु शब्द के मकार का विकल्प से सकार हो जाता है। जैसे—असु राजा आदि।

अनपुंसक के कहने का क्या तात्पर्य ? अदुं पुप्फ के लिए।

अमु शब्द के कहने का क्या तात्पर्य ? अयं पुरिसो के लिए।

सि विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? अमुं पुरिस के लिए।

## १७४. एततेसं तो ।२ ३ १४।

एत-त इच्चेतेसं अनपुसकानं तकारो सकारमापज्जते सिम्हि विभत्तिम्हि। एसो पुरिसो, एसा इत्थी, सो पुरिसो, सा इत्थी।

एततेसमिति[1] किमत्थ ? इतरो पुरिसो, इतरा इत्थी।

अनपुसकानमिति[2] किमत्थं ? एत चित्त, त चित्त, एत रूपं, तं रूपं।

१७४ अनपुंसक एत तथा त शब्दों का तकार सि विभक्ति की परता में सकार में परिवर्तित हो जाता है। जैसे—एसो, एसा, सो, सा।

एत तथा त के कहने का क्या तात्पर्य ? इतरो, इतरा के लिए।

अनपुंसकों के कहने का क्या तात्पर्य ? एत चित्तं आदि के लिए।

## १७५. तस्स वा नत्तं सब्बत्थ ।२ ३ १५।

तस्स सब्बनामस्स तकारस्स नत्तं होति वा सब्बत्थ [3]लिङ्गेसु[3]। नाय, ताय, न, त, ने, ते, नेसु, तेसु, नम्हि, तम्हि, नाभि[3], ताभि[3], नाहि, ताहि।

१७५ सभी लिङ्गों में त सर्वनाम के तकार का विकल्प से नकार हो जाता है। जैसे—नाय आदि, विकल्प से ताय आदि।

---

१ एतेस्विति—मे०। २ अनपुसकस्सेति—से०, अनपुसकेति—सी०२। ३-३ से० में नहीं।

[ क० व०—"एसो सो एसा त्यादिसु सिम्हि द्वीसु लिङ्गेसु एत-त इच्चेतेसं सकारादेसो वुत्तो। एवं सति सेसेसु विभत्तिसु सब्बत्थ लिङ्गेसु ने, ते, नं, तं ति रूपानि कथं भवेय्युं ति पुच्छाय सति, सब्बत्थ लिङ्गेसु सेसेसु विभत्तिसु तकारस्स नकारं कत्वा तानि रूपानि होन्ती ति दस्सेन्तेन 'तस्स वा नत्तं सब्बत्था' ति वुत्तं।" ]

## १७६. सस्मास्मिंसंसास्वत्तं ।२ ३.१६।

तस्स सब्बनामस्स तकारस्स सब्बस्सेव अत्तं होति वा स-स्मा-स्मिं-सं-सा इच्चेतेसु सब्बत्थ लिङ्गेसु। अस्स, तस्स, अस्मा, तस्मा, अस्मिं, तस्मिं, अस्सं, तस्सं, अस्सा, तस्सा।

तकारस्सेति किमत्थं? अमुस्सं, अमुस्सा।

एतेस्विति किमत्थं? नेसु, तेसु।

१७६. स, स्मा, स्मिं, सं तथा सा ( सं तथा सा, घ तथा प-संज्ञक सर्वनामों की परता में स्मिं तथा स विभक्तियों के 'घपतो स्मिंसानं संसा' सूत्र (१७१) से किए गए विभक्त्यादेश है ) की परता मे सभी लिङ्गों में त सर्वनाम के सम्पूर्ण तकार का विकल्प से अकार हो जाता है। जैसे—अस्स आदि, विकल्प से तस्स आदि।

तकार के कहने का क्या तात्पर्य? अमुस्सं, अमुस्सा के लिए ( यद्यपि यहाँ पर सं तथा सा की परता है तथापि तकार के अभाव से उपर्युक्त कार्य नहीं होता )।

इन विभक्तियों की परता में कहने का क्या तात्पर्य? तेसु, नेसु आदि के लिए ( यद्यपि यहाँ पर तकार है तथापि उपर्युक्त विभक्तियों की परता न होने से उक्त कार्य नहीं होता )।

## १७७. इमसद्दस्स च ।२.३ १७।

इमसद्दस्स सब्बस्सेव अत्तं होति वा स-स्मा-स्मिं-सं-सा इच्चेतेसु सब्बत्थ लिङ्गेसु। अस्स, इमस्स, अस्मा, इमस्मा, अस्मिं, इमस्मिं, अस्सं, इमिस्सं, अस्सा, इमिस्सा।

इमसद्दस्सेति किमत्थं? एतिस्स, एतिस्सा।

चसद्दग्गहणं अत्तमनुकड्ढनत्थं।

१७७. स, स्मा, स्मिं, सं तथा सा की परता में सभी लिङ्गों में सम्पूर्ण इम शब्द का विकल्प से अकार हो जाता है। जैसे—अस्स आदि, विकल्प से इमस्स आदि।

इम शब्द के कहने का क्या तात्पर्य ? एतिस्सं आदि के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इसके पहले आनेवाले सूत्र से अत्व की अनुवृत्ति ग्रहण करने के लिए है।

## १७८ सब्बतो को ।२ ३ १८।

सब्बतो सब्बनामतो ककारागमो होति वा सिम्हि[1] विभत्तिम्हि[1]। सब्बको, यको, सको, अमुको, असुको।

वा ति किमत्थ ? सब्बो, यो, सो, को।

सब्बनामतो ति किमत्थं ? पुरिसो।

पुन सब्बतोग्गहणेन अञ्ञस्मा पि ककारागमो होति। हीनको, पोतको।

१७८ सि विभक्ति की परता में सभी सर्वनामों के पश्चात् विकल्प से 'क' का आगम होता है। जैसे सब्बको आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? सब्बो, यो आदि के लिए।

सर्वनाम के पश्चात् कहने का क्या तात्पर्य ? पुरिसो आदि के लिए।

(इस सूत्र में) पुन 'सब्बतो' के ग्रहण से ( इसकी तो अनुवृत्ति ऊपर से आ ही रही थी, फिर पुन सूत्र में इसको देने की क्या आवश्यकता थी, इसका उत्तर देते हैं) अन्य शब्दों से भी सि विभक्ति की परता में 'क' का आगम हो जाता है। जैसे—हीनको आदि।

## १७९. घपतो स्मिंसानं संसा ।२ ३ १९।

सब्बतो सब्बनामतो घ-प-सञ्ञातो स्मिं स इच्चेतेसं सं-सा आदेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं।

सब्बस्सं, सब्बस्सा, सब्बाय, सब्बाय, इमिस्सं, इमिस्सा, इमाय,[2] इमाय, अमुस्सं, अमुस्सा, अमुय, अमुया।

सब्बनामतो ति किमत्थ ? इत्थियं, इत्थिया।

स्मिसानमिति किमत्थ ? अमुयो।

१७९ घ तथा प-संज्ञक (आकारान्त, इकारान्त तथा उकारान्त स्त्रीवाचक) सभी सर्वनामों के पश्चात् आनेवाली स्मिं तथा स विभक्तियों के सं तथा सा

---

१-१. से०, सी०१ में नहीं। २. इमासं—सी०२।

आदेश क्रमश. विकल्प से होते है। जैसे—सब्बस्सं, सब्बस्सा आदि, विकल्प से सब्बायं, सब्बाय आदि।

सर्वनाम से कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थियं, इत्थिया के लिए।

स्मि तथा स के कहने का क्या तात्पर्य ? अमुयो के लिए।

## १८०. नेताहि स्मिमायया ।२.३ २०।

एताहि सब्बनामाहि घ प-सञ्ञातो स्मि-वचनस्स नेव आय-या-आदेसा होन्ति। एतिस्स, एताय, इमिस्स, इमायं, अमुस्सं, अमुयं[1]।

स्मिमिति[2] किमत्थं ? ताय इत्थिया मुखं।

एताही ति किमत्थं ? कञ्ञाय, गङ्गाय, वीणाय, सद्धाय।

१८०. घ तथा प-संज्ञक सर्वनामों के पश्चात् आनेवाली स्मिं विभक्ति के आय तथा या आदेश नहीं होते। जैसे—एतिस्सं, एतायं इत्यादि।

[ इस सूत्र का यह तात्पर्य है कि घ-प-संज्ञक सर्वनामों के पश्चात् आनेवाली स्मिं विभक्ति के 'घतो नादीनं' ( १११ ) तथा 'पतो या' ( ११२ ) इन सूत्रों से प्राप्त आय तथा या आदेश न हो जावें। यह सूत्र इसी प्रतिषेध का ज्ञापक है। कच्चायनवण्णना में उपर्युक्त तात्पर्य को इस प्रकार से व्यक्त किया गया है—"किमत्थमिदं ? एताहि सब्बनामाहि घ-पसञ्ञाहि स्मिं-वचनस्स 'घतो नादीन' 'पतो या' ति सुत्तेहि सम्पत्ता आय-यादेसा नेव होन्ती ति ञापनत्थं। चतुप्पदमिदं—ना ति पटिसेधनं, एताही ति अवधि, स्मि ति कारी, आय-या ति कारियं। पटिसेधविधिसुत्तं।" ]

स्मिं के कहने का क्या तात्पर्य ? ताय के लिए।

( सूत्र में ) 'एताहि' कहने का क्या तात्पर्य ? कञ्ञाय आदि के लिए।

[ यहाँ पर प्रश्न यह उठता है कि इसके ऊपर आनेवाले सूत्र में ही घ तथा प संज्ञा का व्याख्यान है और उसकी स्पष्ट अनुवृत्ति जब इस सूत्र में हमें अतिसन्निकटतया प्राप्त है तो पुन एताहि शब्द से उनकी ओर इङ्गित कराने का क्या तात्पर्य हो सकता है ? इसका उत्तर यह है कि प्राप्त होनेवाले और सूत्रों का इस ग्रहण से प्रतिषेध हो जावे। कच्चायनवण्णना में कहा गया है—"सब्बनाम-घ-प-सद्दानं अनुवत्तमाने पि पुन एताही ति अनुकड्ढितवचन उपरि नानुवत्तनत्थं।"]

---

१. अमुया—सी०२। २ स्मिन्ति—मे०, सी०१।

## १८१. मनोगणादितो स्मिंनानमिआ ।२ ३ २१।

तस्मा मनोगणादितो स्मि-नानं[1] इच्चेतेसं इकार-आकारादेसा होन्ति वा यथासङ्ख्यं। मनसि, मनस्मिं, सिरसि, सिरस्मि, मनसा, मनेन, वचसा, वचेन, सिरसा, सिरेन, सरसा[2], सरेन[2], तपसा, तपेन, वयसा, वयेन, यससा, यसेन, तेजसा, तेजेन, उरसा, उरेन, तमसा, तमेन।

स्मिनानमिति किमत्थं ? मनो, सिरो, तपो, तमो, तेजो।

आदिग्गहणेन अञ्ञस्मा पि[3] स्मि-नान इकार-आकारादेसा होन्ति। बिलसि, बिलसा, पदसि, पदसा।

१८१ मनोगणादि के पश्चात् आनेवाली स्मिं तथा ना विभक्तियों के क्रमश. इकार तथा आकारादेश विकल्प से हो जाते हैं। जैसे—मनसि, मनसा आदि, विकल्प से मनस्मि तथा मनेन रूप होते है।

स्मिं तथा ना विभक्तियों के कहने का क्या तात्पर्य ? मनो आदि के लिए।

(सूत्र में) आदि शब्द के ग्रहण से अन्य शब्दों के भी पश्चात् आनेवाली स्मिं तथा ना विभक्तियों के इकार तथा आकारादेश होते है। जैसे—बिलसि, बिलसा आदि।

## १८२. सस्स चो ।२ ३ २२।

तस्मा मनोगणादितो सस्स च[4] ओकारो होति। मनसो, तपसो, थामसो[5]।

चसद्दग्गहणेन* अब्यग्गमनसो नरो ति आदिसु मनसद्दतो सिस्सो[6] होति[7]—एव यम्हि यम्हि कते य यं सिज्झति तं त इध चसद्देन कातब्ब। अब्यग्ग मनं यस्स सो अब्यग्गमनसो[8] ÷।

१८२ मनोगणादि के पश्चात् आनेवाली स विभक्ति का ओकार हो जाता है। जैसे—मनसो आदि।

---

१ स्मिं ना–से०, सी०१। २–२ मे० मे नही। ३ अञ्ञेहीपि—से०। ४ सी०१ में नहीं। ५ से०, सी०१ में नहीं। *—÷ मे० में नहीं। ६ सिस्सो-कारादेसो–सी०१। ७, होति मनसा पकत मनोमयं सेसाकारादेसो होति—सी०२। ८ ० तमसो—सी०२।

(सूत्र में) च शब्द के ग्रहण से अब्यग्गमनमो आदि उदाहरणों में मन शब्द के पश्चात् आनेवाली सि विभक्ति ( प्रथमा एकवचन ) ओकार में परिणत हो जाती है।

[ अर्थात् अब्यग्गमन इस पद में सि विभक्ति आने पर और उसका इस सूत्र से ओकार कर देने पर तथा 'सागमो से' ( ६१ ) से सकार का आगम करने से अब्यग्गमनसो प्रयोग सिद्ध होता है। कच्चायनवण्णना में अं विभक्ति का भी ओकारादेश सूत्र में प्रयुक्त च शब्द के सामर्थ्य से ही बतलाया गया है। इसका उदाहरण वचो प्रयोग है। वच शब्द में अं विभक्ति जोड़कर सूत्र में च शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से अं का ओकार करके वचो प्रयोग सिद्ध होता है ( विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य क० व०, सू० १८२ )। ]

इस प्रकार से जिस जिस कार्य से जो जो प्रयोग सिद्ध होते हैं वे सभी यहाँ च शब्द के ग्रहण से करने चाहिए। ( अब्यग्गमनसो पद का विग्रह बताते हैं— ) अब्यग्र है मन जिसका, वह है अब्यग्गमनसो।

## १८३ एतेसमो लोपे।२ ३ २३।

एतेसं मनोगणादीनमन्तो ओत्तमापज्जते विभत्तिलोपे कते। मनोमयं, अयोमयं, तेजोसमेन, तपोगुणेन, सिरोरुहो[1]।

आदिग्गहणेन अञ्ञेसमन्तो ओत्तमापज्जते। आपोसमेन, वायोसमेन।

लोपे ति किमत्थं ? पदसा, मनसा, तपसा, यससा, वचसा, एवमञ्ञे पि योजेतब्बा।

१८३ विभक्तिलोप होने पर मनोगणादि के अन्तिम (स्वर) का ओकार हो जाता है। जैसे—मनोमयं आदि।

[ मनोमयं आदि उदाहरण 'मनसा पकत' इस अर्थ में 'तप्पकतिवचने मयो' ( ३७२ ) से मय प्रत्यय करने पर तद्धित होने के कारण 'तेसं विभत्तियो लोपा च' ( ३१९ ) से विभक्ति तथा 'पकत' शब्द का लोप हो जाने से, इस सूत्र से मन शब्द के अन्तिम ( स्वर ) का ओकारादेश करने पर, तद्धित होने के कारण नाम की ही भाँति सि विभक्ति लगाकर तथा उसका ओकारदेश करने पर सिद्ध होते हैं। तेजोसमेन आदि समास के उदाहरण हैं। ]

---

1. सिरोरुहो केसो—सी०१, सिरोरुहेन—सी०२।

( सूत्र मे ) आदि शब्द के ग्रहण से ( मनोगण के अतिरिक्त ) अन्य शब्दों के अन्तिम का भी ओकार हो जाता है। जैसे—आपोसमेन आदि।

विभक्तिलोप के कहने का क्या तात्पर्य ? पदसा, तपसा आदि के लिए। इसी प्रकार से अन्य प्रयोगों में भी योजना कर लेनी चाहिए।

## १८४. स सरे वागमो ।२ ३.२४।

एतेहि[1] मनोगणादीहि विभत्तादेसे सरे परे सकारागमो होति वा। मनसा, मनसि, वचसा, वचसि।

वा ति किमत्थं ? मनेन[2], तेजेन, यसेन।

सरे ति किमत्थ ? मनो, तेजो, यसो।

पुनादिग्गहणेन अञ्ञस्मि पि सरे पच्चये परे सकारागमो होति। मनसा[3] पकत कम्म[3] मानसिकं, वचसा[3] पकत कम्म[3] वाचसिकं।

१८४ विभक्त्यादेश वाले स्वर की परता रहने पर मनोगणादि के पश्चात् स का आगम विकल्प से होता है। जैसे—मनसा, मनसि आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य ? मनेन आदि के लिए।

स्वर की परता रहने पर कहने का क्या तात्पर्य ? मनो आदि के लिए।

(वृत्ति मे) पुन आदि शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से दूसरे स्वर प्रत्ययों की परता रहने पर भी स का आगम होता है। जैसे—मानसिकं, वाचसिक आदि।

[ क० व० में मानसिक की सिद्धि इस प्रकार से प्रस्तुत की गई है—"मानसिक ति मनसा पकत इच्चत्थे 'येन वा ... णिको' इच्चधिकिच्च 'तमधीते ... जीविकत्थेसु चा' ति णिकप्पच्चयं कत्वा, तेस गहणेन विभत्तिपकतसद्दानं लोप कत्वा, णलोप-वुद्धिम्हि कते, इधादिग्गहणेन पच्चये-देससरस्मि सागमे कते, नामम्हि कत्वा, स्युप्पत्तादिम्हि कते रूपं।" ]

## १८५ सन्तसद्दस्स सो भे बो चन्ते[4] ।२ ३ २५।

सब्बस्सेव सन्तसद्दस्स सकारादेसो होति भकारे परे, अन्ते च बकारागमो होति।

सब्भिरेव समासेथ सब्भि कुब्बेथ सन्थवं[5]।
सतं[6] सद्धम्ममञ्ञाय सेय्यो होति न पापियो[6]॥

---

१ एतेहेव—से०। २. मदेन—से०। ३–३ से० में नही। ४ बोच्चन्ते—सी०२। ५. नामब्भि—से०। ६–६ से० में नही।

जीरन्ति[1] वे राजरथा सुचित्ता,
अथो सरीरम्पि जरं उपेति।
सतं च धम्मो न जरं उपेति,
सन्तो हवे[1] सब्भि पवेदयन्ति ॥

सतं भूतो[2] सब्भूतो[3], सतं[2] भावो[2] सब्भावो।

भे ति किमत्थं? सन्तेहि पूजितो भगवा।

चसद्दग्गहणं क्वचि सकारस्सेव पसिद्धत्थं—सतं कारो सक्कारो, सतं[2] कतो[2] सक्कतो।

१८५. भ की परता मे सम्पूर्ण सन्त शब्द का स आदेश हो जाता है तथा इसके अन्त में ब का आगम होता है। जैसे—सब्भि, सब्भूतो, सब्भावो आदि।

भ की परता में कहने का क्या तात्पर्य? सन्तेहि के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण कहीं कहीं सकार की ही प्रसिद्धि के लिए है (अर्थात् च शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से भकार की परता न रहने पर भी समास में कहीं कहीं स आदेश हो जाता है। 'रूपसिद्धि' में इसे स्पष्ट करते हुए कहा गया है—"चसद्दग्गहणेन अभकारे पि क्वचि सादेसो", सू० ११२)। जैसे—सक्कारो आदि।

[सक्कारो प्रयोग 'सन्तो कारो' इस अर्थ में समास करके, उपर्युक्त सूत्र में च शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से सन्त का स आदेश करके, 'परद्वेभावो ठाने' सूत्र (२८) से क का द्वित्व करके सिद्ध होता है। इसी प्रकार सक्कतो आदि प्रयोग भी सिद्ध होते हैं।]

## १८६. सिम्हि गच्छन्तादीनं न्तसद्दो[4] अं।२ ३ २६।

सिम्हि गच्छन्तादीनं न्तसद्दो[4] अमापज्जते वा। गच्छं, गच्छन्तो, महं, महन्तो, चरं, चरन्तो, तिट्ठं[2], तिट्ठन्तो[2], खादं, खादन्तो।

गच्छन्तादीनमिति किमत्थं? अन्तो, दन्तो, वन्तो, सन्तो।

१८६ सि विभक्ति की परता में गच्छन्त आदि में स्थित न्त शब्द का विकल्प से अं हो जाता है। जैसे—गच्छं, महं, चरं आदि, विकल्प से गच्छन्तो, महन्तो, चरन्तो आदि।

---

१–१ से० मे नहीं। २–२. से० में नहीं। ३. सविभूतो—सी०१, सब्भतो—से०। ४. अन्तसद्दो—से०।

गच्छन्तादि के कहने का क्या तात्पर्य ? अन्तो, दन्तो आदि के लिए।

[ रूपसिद्धि में आदि शब्द की यह व्याख्या की गई है—

"एवं महं चरं तिट्ठं ददं भुञ्जं सुणं पचं।
जयं जीरं चवं मीयं सरं कुब्बं जपं वजं ॥"

इच्चादयो ( रूप०, सू० १०८ )।

कच्चायनवण्णना में भी इसका उल्लेख है ( देखिए, सू० १८६ )। ]

## १८७ सेसेसु न्तुव ।२.३.२७।

गच्छन्तादीनं[1] न्तसद्दो न्तुप्पच्चयो व दट्ठब्बो सेसेसु विभत्तिप्पच्चयेसु। गच्छतो, महतो, गच्छति, महति, गच्छता, महता।

सेसेस्विति किमत्थं ? गच्छं, महं, चरं[2], खादं।

१८७ ( सि विभक्ति के अतिरिक्त ) शेष विभक्तिप्रत्ययों की परता में गच्छन्तादि में स्थित न्त शब्द को न्तु प्रत्यय की भाँति समझना चाहिए ( अर्थात् न्तुप्रत्ययान्त में जो जो कार्य होते हैं वे यहाँ भी होते हैं )। जैसे—गच्छतो आदि।

[ गच्छतो प्रयोग को गच्छन्त शब्द में सि विभक्ति लगाकर इस सूत्र से इसे न्तु प्रत्ययान्त मानकर 'तोतिता सस्मिनासु' ( १२७ ) से विभक्ति के सहित न्तु का तो आदेश करके बनाते है।

कच्चायनवण्णना में इस सूत्र की बडी सुन्दर व्याख्या प्रस्तुत की गई है—

"तिपद—सेसेसू ति निमित्तसत्तमी, न्तू ति कारी, इवे ति उपमा, इमाहि सेसेसु वचनेसु न्तुव दट्ठब्बा। कारियातिदेसोयं। छब्बिधो हि अतिदेसो, वुत्तं च—

'व्यपदेसो निमित्तञ्च तं रूपं तं सभावतो।
सुत्तञ्चेव तथा कारियातिदेसो ति छब्बिधो ॥
व्यपदेसे तु नाम व निमित्तं यथाकत्तरि।
तं रूपन्तु स्मानाव तं सभावो पुमा इव।
सुत्तमनुपवट्ठान सेसेसु न्तुव कारियं' ति ॥' ]

शेष में कहने का क्या तात्पर्य ? गच्छं, महं आदि के लिए।

---

[1] एतेस०-सी०१, सी०२। [2]. मे० मे नहीं।

### १८८. ब्रह्मत्तसखराजादितो असानं[1] ।२.३.२८।

ब्रह्मत्तसखराजादितो[2] अं-वचनस्स आन-आदेसो[3] होति वा । ब्रह्मानं, ब्रह्मं, अत्तानं, अत्तं, सखान, सख, राजानं, राजं ।

अमिति किमत्थं ? राजा ।

१८८. ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज शब्दों के पश्चात् आनेवाली अं विभक्ति का विकल्प से आनं आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानं, अत्तानं आदि; विकल्प से ब्रह्मं, अत्तं आदि ।

अं के कहने का क्या तात्पर्य ? राजा के लिए ।

### १८९. स्या च ।२.३ २९।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादितो[4] सि वचनस्स आ होति । ब्रह्मा, अत्ता, सखा, राजा, आतुमा ।

१८९ ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली सि विभक्ति का आ आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मा, अत्ता आदि ।

### १९०. योनमानो ।२.३ ३०।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादीहि योन आनो-आदेसो होति । ब्रह्मानो, अत्तानो, सखानो, राजानो, आतुमानो ।

१९०. ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति का आनो आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानो आदि ।

### १९१. सखातो चायो नो ।२ ३ ३१।

तस्मा सखातो च योन आयो-नो-आदेसा होन्ति । सखायो, सखिनो ।

योनमिति किमत्थं ? सखा ।

चसद्दग्गहण[5] योग्गहणमनुकड्ढनत्थं[5] ।

१९१ सख शब्द के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति के आयो तथा नो आदेश होते है। जैसे—सखायो, सखिनो ।

यो विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य ? सखा के लिए ।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण यो ग्रहण को द्योतित करने के लिए है (अर्थात् इसके पहले आनेवाले सूत्र से यो विभक्ति की अनुवृत्ति लेने के लिए है ) ।

---

१ अ आन—मे० । २. ० राजा इच्चेवमादितो—से० । ३. आन—सी०१, सी०२ । ४ ० मादीहि—से० । ५–५ से० मे नही ।

## १९२. स्मिसे ।२.३.३२।

तस्मा सखातो स्मि-वचनस्स एकारो होति । सखे ।

१९२. सख शब्द के पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—सखे ।

## १९३. ब्रह्मातो गस्स च ।२.३.३३।

तस्मा ब्रह्मातो गस्स च एकारो होति । हे ब्रह्मे ।

चसद्दग्गहणं[1] एकारमनुकड्ढनत्थं[1] ।

१९३. ब्रह्म शब्द के पश्चात् सम्बोधन मे प्रयुक्त होनेवाली सि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—हे ब्रह्मे ।

( सूत्र में प्रयुक्त ) च शब्द का ग्रहण ए आदेश की अनुवृत्ति के लिए है ।

## १९४. सखान्तस्सि[2] नोनानंसेसु ।२.३.३४।

तस्स सखान्तस्स[3] इकारादेसो होति नो-ना-नं-स इच्चेतेसु । सखिनो, सखिना, सखीनं, सखिस्स ।

एतेस्विति किमत्थं ? सखारेहि, सखेहि[4] ।

१९४. नो, ना, नं तथा स ( विभक्तियों और विभक्त्यादेशों ) की परता में सख शब्द का अन्तिम ( अकार ) इ में परिणत हो जाता है । जैसे—सखिनो, सखिना आदि ।

इनकी परता मे कहने का क्या तात्पर्य ? सखारेहि, सखेहि आदि के लिए ।

## १९५. आरो हिम्हि वा ।२.३.३५।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा हिम्हि विभत्तिम्हि । सखारेहि, सखेहि ।

१९५. हि विभक्ति की परता मे सख शब्द के अन्तिम का विकल्प से आर आदेश होता है । जैसे—सखारेहि, विकल्प से सखेहि ।

## १९६. सुनमंसु वा ।२.३.३६।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा सु-नं-अं इच्चेतेसु । सखारेसु, सखेसु, सखारानं, सखीनं, सखारं, सखं ।

---

१—१ से० मे नहीं । २ सखन्तस्सि—सी०१ । ३ सखन्तस्स—सी०१ । ४ सी०१, सी०२ मे नहीं ।

## १८८. ब्रह्मत्तसखराजादितो अमानं[1] ।२.३.२८।

ब्रह्मत्तसखराजादितो[2] अं-वचनस्स आन-आदेसो[3] होति वा। ब्रह्मानं, ब्रह्मं, अत्तानं, अत्तं, सखान, सख, राजानं, राजं।

अमिति किमत्थं ? राजा।

१८८. ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज शब्दों के पश्चात् आनेवाली अं विभक्ति का विकल्प से आनं आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानं, अत्तान आदि; विकल्प से ब्रह्मं, अत्तं आदि।

अं के कहने का क्या तात्पर्य ? राजा के लिए।

## १८९. स्या च ।२.३ २९।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादितो[4] सि वचनस्स आ होति। ब्रह्मा, अत्ता, सखा, राजा, आतुमा।

१८९ ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली सि विभक्ति का आ आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मा, अत्ता आदि।

## १९०. योनमानो ।२.३ ३०।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादीहि योन आनो-आदेसो होति। ब्रह्मानो, अत्तानो, सखानो, राजानो, आतुमानो।

१९०, ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति का आनो आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानो आदि।

## १९१. सखातो चायो नो ।२ ३ ३१।

तस्मा सखातो च योन आयो-नो-आदेसा होन्ति। सखायो, सखिनो।

योनमिति किमत्थ ? सखा।

चसद्दग्गहण[5] योग्गहणमनुकड्ढनत्थ[5]।

१९१ सख शब्द के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति के आयो तथा नो आदेश होते हैं। जैसे—सखायो, सखिनो।

यो विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य ? सखा के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण यो ग्रहण को द्योतित करने के लिए है (अर्थात् इसके पहले आनेवाले सूत्र से यो विभक्ति की अनुवृत्ति लेने के लिए है)।

---

१ अ आन—मे०। २. ० राजा इच्चेवमादितो—से०। ३. आन—सी०१, सी०२। ४ ० मादीहि—से०। ५–५ से० में नहीं।

## १९२. स्मिसे ।२ ३ ३२।

तस्मा सखातो स्मि-वचनस्स एकारो होति । सखे ।

१९२ सख शब्द के पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—सखे ।

## १९३. ब्रह्मातो गस्स च ।२.३.३३।

तस्मा ब्रह्मातो[1] गस्स च एकारो होति । हे ब्रह्मे ।

चसद्दग्गहण[1] एकारमनुकड्ढनत्थं । [1]

१९३. ब्रह्म शब्द के पश्चात् सम्बोधन में प्रयुक्त होनेवाली सि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—हे ब्रह्मे ।

( सूत्र में प्रयुक्त ) च शब्द का ग्रहण ए आदेश की अनुवृत्ति के लिए है ।

## १९४. सखान्तस्सि[2] नोनानंसेसु ।२.३.३४।

तस्स सखान्तस्स[3] इकारादेसो होति नो-ना-न-स इच्चेतेसु । सखिनो, सखिना, सखीन, सखिस्स ।

एतेस्विति किमत्थं ? सखारेहि, सखेहि[4] ।

१९४ नो, ना, नं तथा स ( विभक्तियों और विभक्त्यादेशों ) की परता में सख शब्द का अन्तिम ( अकार ) इ में परिणत हो जाता है । जैसे—सखिनो, सखिना आदि ।

इनकी परता मे कहने का क्या तात्पर्य ? सखारेहि, सखेहि आदि के लिए ।

## १९५. आरो हिम्हि वा ।२ ३ ३५।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा हिम्हि विभत्तिम्हि । सखारेहि, सखेहि ।

१९५. हि विभक्ति की परता में सख शब्द के अन्तिम का विकल्प से आर आदेश होता है । जैसे—सखारेहि, विकल्प से सखेहि ।

## १९६ सुनमंसु वा ।२.३.३६।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा सु-न-अं इच्चेतेसु । सखारेसु, सखेसु, सखारान, सखीनं, सखारं, सखं ।

---

१–१ से० मे नहीं । २ सखन्तस्सि—सी०१ । ३. सखन्तस्स—सी०१ । ४ सी०१, सी०२ मे नहीं ।

### १८८. ब्रह्मत्तसखराजादितो अमानं[1] ।२.३.२८।

ब्रह्मत्तसखराजादितो[2] अं-वचनस्स आनं-आदेसो[3] होति वा। ब्रह्मानं, ब्रह्मं, अत्तानं, अत्तं, सखानं, सखं, राजानं, राजं।

अमिति किमत्थं ? राजा।

१८८. ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज शब्दों के पश्चात् आनेवाली अं विभक्ति का विकल्प से आनं आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानं, अत्तानं आदि, विकल्प से ब्रह्मं, अत्तं आदि।

अं के कहने का क्या तात्पर्य ? राजा के लिए।

### १८९. स्या च ।२.३.२९।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादितो[4] सि वचनस्स आ होति। ब्रह्मा, अत्ता, सखा, राजा, आतुमा।

१८९ ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली सि विभक्ति का आ आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मा, अत्ता आदि।

### १९०. योनमानो ।२.३.३०।

ब्रह्मत्तसखराज इच्चेवमादीहि योनं आनो-आदेसो होति। ब्रह्मानो, अत्तानो, सखानो, राजानो, आतुमानो।

१९०. ब्रह्म, अत्त, सख तथा राज आदि शब्दों के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति का आनो आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मानो आदि।

### १९१. सखातो चायो नो ।२.३.३१।

तस्मा सखातो च योनं आयो-नो-आदेसा होन्ति। सखायो, सखिनो।

योनमिति किमत्थं ? सखा।

चसद्दग्गहणं[5] योग्गहणमनुकड्ढनत्थं[5]।

१९१ सख शब्द के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति के आयो तथा नो आदेश होते हैं। जैसे—सखायो, सखिनो।

यो विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य ? सखा के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण यो ग्रहण को द्योतित करने के लिए है (अर्थात् इसके पहले आनेवाले सूत्र से यो विभक्ति की अनुवृत्ति लेने के लिए है)।

---

१ अं आनं—से०। २. ० राजा इच्चेवमादितो—से०। ३. आनं—सी०१, सी०२। ४ ० मादीहि—से०। ५—५ से० में नहीं।

## १९२. स्मिसे ।२ ३ ३२।

तस्मा सखातो स्मि-वचनस्स एकारो होति । सखे ।

१९२ सख शब्द के पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—सखे ।

## १९३. ब्रह्मातो गस्स च ।२.३ ३३।

तस्मा ब्रह्मातो गस्स च एकारो होति । हे ब्रह्मे ।

चसद्दग्गहणं[1] एकारमनुकड्ढनत्थं[1] ।

१९३. ब्रह्म शब्द के पश्चात् सम्बोधन मे प्रयुक्त होनेवाली सि विभक्ति का ए आदेश होता है । जैसे—हे ब्रह्मे ।

( सूत्र में प्रयुक्त ) च शब्द का ग्रहण ए आदेश की अनुवृत्ति के लिए है ।

## १९४. सखान्तस्सि[2] नोनानंसेसु ।२.३.३४।

तस्स सखान्तस्स[3] इकारादेसो होति नो-ना-नं-स इच्चेतेसु । सखिनो, सखिना, सखीनं, सखिस्स ।

एतेस्विति किमत्थं ? सखारेहि, सखेहि[4] ।

१९४ नो, ना, नं तथा स ( विभक्तियों और विभक्त्यादेशों ) की परता में सख शब्द का अन्तिम ( अकार ) इ में परिणत हो जाता है । जैसे—सखिनो, सखिना आदि ।

इनकी परता में कहने का क्या तात्पर्य ? सखारेहि, सखेहि आदि के लिए ।

## १९५. आरो हिम्हि वा ।२ ३ ३५।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा हिम्हि विभत्तिम्हि । सखारेहि, सखेहि ।

१९५. हि विभक्ति की परता में सख शब्द के अन्तिम का विकल्प से आर आदेश होता है । जैसे—सखारेहि, विकल्प से सखेहि ।

## १९६ सुनमसु वा ।२ ३.३६।

तस्स सखान्तस्स आरो होति वा सु-नं-अं इच्चेतेसु । सखारेसु, सखेसु, सखारानं, सखीनं, सखारं, सखं ।

---

१–१ से० मे नहीं । २ सखन्तस्सि—सी०१ । ३. सखन्तस्स—सी०१ । ४ सी०१, सी०२ मे नही ।

१९६. सु, नं तथा अं विभक्तियों की परता में सख शब्द के अन्तिम का विकल्प से आर आदेश होता है। जैसे—सखारेसु, सखारानं, सखारं आदि, विकल्प से सखेसु, सखीनं, सखं आदि।

## १९७. ब्रह्मातो[1] तु स्मिन्नि ।२.३.३७।

तस्मा ब्रह्मातो[1] तु[2] स्मि-वचनस्स नि-आदेसो होति। ब्रह्मनि।

तुसद्दग्गहणेन अब्रह्मातो[3] पि स्मि-वचनस्स नि होति। कम्मनि, चम्मनि, मुद्धनि।

१९७ ब्रह्म शब्द के पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का नि आदेश होता है। जैसे—ब्रह्मनि।

(सूत्र में) तु शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से ब्रह्म शब्द के अतिरिक्त दूसरे शब्दों के भी पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का नि आदेश होता है। जैसे—कम्मनि आदि।

## १९८. उत्तं सनासु ।२.३.३८।

तस्स ब्रह्मसद्दस्स अन्तो उत्तमापज्जते स-ना इच्चेतेसु। ब्रह्मुनो, ब्रह्मुना।

सनास्विति किमत्थं ? ब्रह्मा।

उत्तमिति भावनिद्देसो[4] कत्थचि अभाव दस्सेति। ब्रह्मस्स।

१९८. स तथा ना विभक्तियों की परता में ब्रह्म शब्द के अन्तिम का उ हो जाता है। जैसे—ब्रह्मुनो आदि।

स तथा ना की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? ब्रह्मा के लिए।

(सूत्र में) उत्व ( उकारत्व ) रूपी जो भाववाचक निर्देश है, वह अपना कहीं कहीं अभाव प्रदर्शित करता है। जैसे—ब्रह्मस्स।

[इसका भावार्थ यह है कि स तथा ना विभक्तियों की परता में ब्रह्म शब्द के अन्तिम का 'उ' होता है, यह न कहकर भावनिर्देश करते हुए सूत्र में कहा गया है कि उसका उत्व होता है। वृत्ति में इसी को इङ्गित करके कहते हैं कि इसका उद्देश्य कहीं कहीं इस कार्य के अभाव को प्रदर्शित करने के लिए है।]

---

१. ब्रह्मतो—सी०१। २ से० में नहीं। ३ अब्रह्मतो—सी०१, सी०२। ४. भावनिद्देसेन—से०।

## १९९. सत्थुपितादीनमा सिस्मिं सिलोपो च ।२.३.३९।

सत्थुपितादीनमन्तो[1] आत्तमापज्जते सिस्मि, सिलोपो च। सत्था, पिता, माता, भाता, कत्ता।

सिस्मि ति किमत्थ? सत्थुस्स, पितुस्स[2], मातुस्स[3], भातुस्स, कत्तुस्स[4]।

१९९. सि ( प्रथमा एकवचन ) विभक्ति की परता मे सत्थु, पितु आदि ( सत्थु, पितु, मातु, भातु आदि ) शब्दों के अन्तिम का 'आ' हो जाता है तथा सि विभक्ति का लोप भी हो जाता है। जैसे—सत्था, पिता आदि।

सि विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? सत्थुस्स आदि के लिए ( इन उदाहरणों में यद्यपि सत्थु शब्द विद्यमान है, तथापि सि विभक्ति की परता न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

## २००. अञ्ञेस्वारत्तं ।२.३.४०।

सत्थुपितुआदीनमन्तो सिवचनतो[5] अञ्ञेसु वचनेसु आरत्तमापज्जते। सत्थारं, पितरं, मातरं, भातरं, सत्थारेहि, पितरेहि, मातरेहि, भातरेहि।

अञ्ञेस्विति किमत्थं ? सत्था, पिता, माता, भाता।

आरत्तग्गहणेन कत्थचि अनियमं[6] दस्सेति। सत्थुस्स, पितुस्स, मातुस्स, भातुस्स।

२०० सि विभक्ति के अतिरिक्त और विभक्तियों की परता में सत्थु तथा पितु आदि शब्दों के अन्तिम का 'आर' हो जाता है। जैसे—सत्थार आदि।

( सि विभक्ति के अतिरिक्त ) अन्य विभक्तियों की परता मे कहने का क्या तात्पर्य ? सत्था, पिता आदि के लिए।

( सूत्र में ) आरत्त के ग्रहण से कहीं कहीं अनियम का दिग्दर्शन कराते हैं ( प्रश्न यह उठता है कि यहाँ पर आर न कह कर आरत्त क्यों कहा ? इसका उत्तर यह है कि कहीं कहीं ऐसा नहीं होता, इसी के प्रदर्शन के लिए यह किया गया है )। जैसे—सत्थुस्स आदि।

[ 'आर न कहकर अनियम द्योतित करने के लिए आरत्त क्यों कहा' यह खींचातानी यही व्यक्त करती है कि भाषा के विश्लेपण के समय सत्थुस्स प्रयोग

---

१. सत्थुपितु इच्चेवमादीन अन्तो—से०। २ सी०१ मे नहीं। ३ से० में नहीं। ४ कत्तस्स। चसद्दग्गहणं दुतियत्थसम्पिण्डनत्थ—सी०१, सी०२। ५ सी०१, सी०२ में नहीं। ६ नियमं—से०।

की ओर ध्यान नहीं दिया गया था और सूत्र में अनुपस्थित इस भाव को प्रकट करने के लिए ही ऐसा करना पड़ा। यदि आर के स्थान पर आरत्त कहने मात्र से विकल्प विधान का समावेश होता तो इसके बाद आनेवाले सूत्र में मुक्तकण्ठ से विकल्प कहने की क्या आवश्यकता थी? यद्यपि रूपसिद्धि में कहा गया है—"आरत्तमितिभावनिद्देसेन कत्थचि अनियमं दस्सेति" (रूप०, सू० १६०)।]

## २०१. वा नम्हि ।२ ३ ४१।

सत्थुपितुआदीनमन्तो आरत्तमापज्जते वा[1] नम्हि विभत्तिम्हि। सत्थारानं, पितरानं, मातरान, भातरानं।

वा ति किमत्थं? सत्थूनं, पितून, मातून, भातून।

२०१ नं विभक्ति की परता में सत्थु, पितु आदि शब्दों के अन्तिम का विकल्प से आरत्त (आर) हो जाता है। जैसे—सत्थारानं आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? सत्थूनं आदि के लिए।

## २०२. सत्थुनात्तञ्च ।२.३ ४२।

तस्स सत्थुसद्दस्स[2] अन्तो[3] सरो[3] आत्त[4] होति[4] वा नम्हि विभत्तिम्हि। सत्थानं, पितानं, मातान, भातानं, धीतानं, कत्तान।

वा ति किमत्थं? सत्थारान, पितरानं[5], मातरानं[6], भातरानं[7], धीतरानं[8]।

चसद्दग्गहणं[9] अञ्ञेसम्पि सङ्गहणत्थ—सत्थुसद्दतो अञ्ञेस पितादिसद्दानं संगहणत्थ चसद्दग्गहणं कत[9]।

२०२ नं विभक्ति की परता में सत्थु शब्द के अन्तिम स्वर का (यद्यपि यहाँ पर सत्थु आदि कहकर मातु, पितु, भातु आदि शब्दों का निर्देश नहीं है, तथापि सूत्र में 'च' शब्द का ग्रहण करने से इनका भी ग्रहण हो जाता है) विकल्प से 'आ' हो जाता है। जैसे—सत्थानं आदि।

विकल्प से कहने का क्या तात्पर्य? सत्थारानं आदि के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इस प्रकार के और शब्दों में इस नियम के प्रयोग के लिए है, अर्थात् सत्थु शब्द के अतिरिक्त अन्य पितु आदि शब्दों के सङ्ग्रहणार्थ सूत्र में च शब्द का ग्रहण किया गया है।

---

१. से० में नहीं। २. सत्थुस्स—सी०१, सी०२। ३–३ से० में नहीं। ४–४. आत्तमापज्जते—सी०१। ५. पितून—से०। ६ मातून—से०। ७. से० में नहीं। ८ धीतून—से०। ९–९. से० में नहीं।

## २०३ उ सस्मिं सलोपो च ।२ ३ ४३।

सत्थु-पितु इच्चेवमादीन अन्तस्स उत्तं होति वा सस्मि, सलोपो च होति[1]। सत्थु, सत्थुस्स, सत्थुनो दीयते परिग्गहो वा; पितु, पितुस्स, पितुनो दीयते परिग्गहो वा, भातु, भातुस्स, भातुनो दीयते परिग्गहो वा।

चसद्दग्गहण[2] दुतियत्थसम्पिण्डनत्थं[2]।

२०३. स विभक्ति की परता में सत्थु, पितु आदि के अन्त का विकल्प से उत्व हो जाता है तथा स विभक्ति का लोप भी होता है।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण द्वितीय अर्थ (अर्थात् स विभक्ति का लोप) पर जोर देने के लिए है। जैसे—सत्थु आदि।

[यह सूत्र आरादेश का अपवाद प्रस्तुत करता है। जहाँ विकल्प से ऐसा नहीं होता, वहाँ सत्थुनो, सत्थुस्स आदि रूप होते हैं, देखिए, रूपसिद्धि—"*आरादेसापवादोयं - सत्थु, अञ्ञत्थ भावनिद्देसेनाराभावो—सत्थुनो, सत्थुस्स*"।]

## २०४ सक्कमन्धातादीनञ्च[3] ।२ ३ ४४।

सक्कमन्धातु[3] इच्चेवमादीनमन्तो[4] उत्तमापज्जते[5] सस्मि, सलोपो च होति[1]। सक्कमन्धातु इव अस्स राजिनो विभवो, एव कत्तु, गन्तु, दातु[6] इच्चेवमादि।

पुनरारम्भग्गहण[7] किमत्थं? निच्चदीपनत्थं। सक्कमन्धातु।

चसद्दग्गहण दुतियत्थलोपसम्पिण्डनत्थं[7]।

२०४. सक्कमन्धातु आदि शब्दों का अन्तिम स विभक्ति की परता में उत्व को प्राप्त होता है, तथा स विभक्ति का लोप भी हो जाता है। जैसे—सक्कमन्धातु आदि।

## २०५. ततो योनमो तु ।२ ३ ४५।

ततो आरादेसतो सब्बेस योन ओकारादेसो होति। सत्थारो, पितरो, मातरो, भातरो, कत्तारो, वत्तारो।

---

१ से० में नहीं। २-२ से० मे नहीं। ३ सक्क०-से० सी०१, सी०२। ४ इच्चेवमादीन-से०। ५ उत्त होति-से०। ६ धातु-से०। ७-७ से० मे नहीं।

तुसद्दग्गहणेन अञ्ञस्मा पि योन ओकारादेसो[1] होति। चतुरो जना[2], उभो पुरिसा, नज्जो[3], गावो[3]।

२०५. आरादेश होने पर सम्पूर्ण यो विभक्ति का ओ आदेश भी हो जाता है। जैसे—सत्थारो आदि।

[ सत्थु शब्द में यो विभक्ति (प्र० एक० ) जुडने पर "अञ्ञेस्वारत्तं" ( २०० ) सूत्र से अन्तिम अक्षर उ का 'आर' आदेश होने पर, इस आदेश के पश्चात् सम्पूर्ण 'यो' का उपर्युक्त सूत्र से 'ओ' होने पर सत्थारो रूप सिद्ध होता है। इसी प्रकार से और उदाहरण भी सिद्ध होते हैं। उनकी केवल विशेषता यह है कि आगे आनेवाले सूत्र "पितादीनमसिम्हि" ( २०९ ) से 'आर' आदेश का ह्रस्व हो जाता है और तब पितरो, मातरो आदि बनते है। ]

(सूत्र में) तु शब्द के ग्रहण से अन्य स्थानों में भी यो विभक्ति का ओ आदेश होता है। जैसे—चतुरो आदि।

[ चतुरो चतु शब्द में यो विभक्ति जोड़ने पर चतु शब्द के अन्तिम का 'ओ सरे च" ( ७८ ) सूत्र से 'उर' आदेश करके अथवा "यवमदनतरळा" चागमा ( ८९ ) सूत्र से 'र' का आगम करके, इस सूत्र में 'तु' के ग्रहणसामर्थ्य से यो का ओ कर देने से सिद्ध होता है। उभो द्वि शब्द में यो विभक्ति लगने पर "योसु द्विन्नं द्वे च" ( १३२ ) सूत्र से द्वि शब्द का उभ आदेश होने पर उपर्युक्त सूत्र में तु के ग्रहणसामर्थ्य से यो का ओ होने पर बनता है। गावो प्रयोग गो में स्थित ओ का "योसु च" ( ७४ ) सूत्र से 'अव' आदेश होने पर तथा उपर्युक्त सूत्र से यो का ओ होने पर बनता है। रूपसिद्धि में पोक्खरञ्ञो प्रयोग की सिद्धि में भी इस सूत्र से सहायता ली गई है—"पोक्खरिनी इतीध 'तेसु वुद्धी ...' ति आदिना इकारनकारानं अकारणकारादेसा—पोक्खरणी। 'ततो योनमो तु' इति सुत्ते तुग्गहणेन योनमोकारो च, ईकारस्स यकारो, यवतमिच्चादिसुत्ते कारग्गहणेन ण्यस्स ञकारो, द्वित्तं, पोक्खरञ्ञो पोक्खरणियो वा इच्चादि" ( रूप०, सू० १९४ )। ]

## २०६. ततो स्मिमि ।२.३.४६।

ततो आरादेसतो स्मिं वचनस्स इकारो[4] होति। सत्थरि, पितरि, मातरि, भातरि, कत्तरि, धीतरि[5], वत्तरि, भत्तरि[6]।

---

१. ओकारो—सी०१, सी०२। २ जनितारो—से०। ३-३. से० में नहीं। ४ इकारादेसो—से०। ५ भितरि—से० (सर्वत्र ह्रस्व)। ६ से०, सी०१ में नही।

पुन ततोग्गहणेन अञ्ञस्मा पि स्मिं-वचनस्स इकारादेसो होति। भुवि।

२०६ आरादेश होने पर स्मिं विभक्ति का इकार हो जाता है। जैसे—सत्थरि आदि।

(सूत्र में) पुन. ततो शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से अन्य शब्दों के बाद भी स्मिं विभक्ति का इ हो जाता है। जैसे—भुवि।

[ सत्थु शब्द में स्मिं जोडने पर "अञ्ञेस्वारत्तं" ( २०० ) सूत्र से उ का आर आदेश होने पर उपर्युक्त सूत्र से स्मिं का इ हो जाता है तथा "आरो रस्समिकारे" ( २०८ ) सूत्र से आर का ह्रस्व होकर सत्थरि सिद्ध होता है। सूत्र में पुन. 'ततो' शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से भू शब्द में लगी हुई स्मिं विभक्ति का इ करने पर "झलानमियुवा सरे" ( ७० ) सूत्र से भू के अन्तिम का उव आदेश करने पर भुवि रूप प्राप्त होता है। ]

## २०७. ना आ।२.३.४७।

ततो आरादेसतो ना-वचनस्स आ-आदेसो[1] होति। सत्थारा, पितरा, मातरा, भातरा, धीतरा, कत्तरा, वत्तारा।

२०७. आरादेश होने पर ना विभक्ति का आ आदेश हो जाता है। जैसे—सत्थारा आदि।

## २०८. आरो रस्समिकारे।२.३.४८।

आरादेसो रस्समापज्जते इकारे परे। सत्थरि, पितरि, मातरि, भातरि, धीतरि, वत्तरि[2], कत्तरि[2]।

२०८ इकार की परता रहने पर आर आदेश ह्रस्व को प्राप्त हो जाता है। जैसे—सत्थरि, पितरि आदि।

## २०९. पितादीनमसिम्हि।२.३.४९।

पितादीनमारादेसो रस्समापज्जते असिम्हि विभत्तिम्हि[3]। पितरा, मातरा, भातरा, धीतरा, पितरो, मातरो, भातरो, धीतरो।

असिम्हिग्गहणं तोम्हि इकारादेसस्स[4] ञापनत्थं[4]। मातितो, पितितो, भातितो, दुहितितो।

---

१ आआरादेसो—से०, सी०१। २–२ से० में नहीं। ३. च—से०।
४–४ इकारादेसस्सञापनत्थं—से०।

२०९. सि विभक्ति के अतिरिक्त और विभक्तियों की परता होने पर भी पितु आदि शब्दों का आ आदेश ह्रस्व हो जाता है। जैसे—पितरा, मातरा आदि।

( सूत्र में ) 'सि विभक्ति के अतिरिक्त म' कहने का यह तात्पर्य है कि इससे 'तो' प्रत्यय की परता में ( अन्तिम उ का ) इकारादेश ज्ञापित होता है। जैसे—मातितो आदि।

[ मातु शब्द में 'तो' प्रत्यय जोडने पर सूत्र में 'असिस्मिं' के ग्रहण-सामर्थ्य से उ का इ होकर मातितो बनता है। रूपसिद्धि में इसकी व्याख्या करते हुए कहा गया है—"सिस्मिं आरादेसाभावे पि असिस्मिं ति अधिकवचनमत्थन्तरविञ्ञापनत्थं, तेन तोआदिम्हि पितादीनमिकारो च" ( रूप०, सू० १६८ )। ]

## २१०. तयातयीनं तकारो त्वत्तं वा ।२.३.५०।

तया-तयि इच्चेतेसं तकारो त्वत्तमापज्जते वा। त्वया, तया, त्वयि, तयि।

एतेस्विति किमत्थ ? तुव, तव[1]।

इति नामकप्पे ततियो कण्डो।

२१० तया तथा तयि का तकार विकल्प से त्व हो जाता है। जैसे—त्वया, त्वयि, विकल्प से तया, तयि।

इन्हीं के ( तकार का त्व हो ) ऐसा कहने का क्या तात्पर्य ? तुवं, तवं के लिए।

नामकल्प में तृतीय काण्ड समाप्त।

---

(४) चतुत्थो कण्डो

## २११. अत्तान्तो हिस्मिमनत्तं ।२.४.१।

तस्स अत्तनो अन्तो अनत्तमापज्जते हिस्मिं[3] विभत्तिम्हि। अत्तनेभि, अत्तनेहि।

अत्तान्तो[2] ति किमत्थ ? राजेभि[4], राजेहि[4]।

---

१ त्व—से०। २ अत्तन्तो—से०, सी०१। ३ हिम्हि-सी०१, सी०२ ४–४, गज्जेहि, गज्जेभि—से०।

हिस्मि ति किमत्थं ? अत्तना।

अनत्तमिति भावनिद्देसेन अत्तसद्दस्स सकादेसो[1] होति सब्बासु विभत्तीसु[2]। सको, सका, सकं[3], सके।

२११. हि विभक्ति की परता मे अत्त शब्द के अन्तिम का अन हो जाता है। जैसे—अत्तनेहि, अत्तनेभि।

अत्त शब्द के अन्तिम के कहने का क्या तात्पर्य ? राजेभि, राजेहि के लिए।

हि विभक्ति की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? अत्तना के लिए ( यहाँ अत्तन्त है, फिर भी 'हि' विभक्ति की परता न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है )।

( सूत्र में ) अनत्व ऐसा भाववाचक निर्देश करने से सभी विभक्तियों में अत्त शब्द का सक आदेश हो जाता है। जैसे—सको, सका आदि।

## २१२. ततो स्मिन्नि ।२.४.२।

ततो अत्ततो स्मि-वचनस्स नि होति। अत्तनि।

ततोग्गहणमवधारणत्थं। सके पेत्तिविसये[4]।

२१२ अत्त शब्द के पश्चात् आनेवाली स्मि विभक्ति का नि हो जाता है। जैसे—अत्तनि।

( सूत्र में ) ततो शब्द का प्रयोग इस नियम को कुछ उदाहरणो में सीमित करने के लिए है। जैसे—सके पेत्तिविसये।

## २१३. सस्स नो ।२.४.३।

ततो अत्ततो सस्स विभत्तिस्स नो होति। अत्तनो।

२१३ अत्त शब्द के बाद आनेवाली स विभक्ति का नो हो जाता है। जैसे—अत्तनो।

## २१४ स्मा ना ।२.४.४।

ततो अत्तसद्दतो[5] स्मा-वचनस्स ना होति। अत्तना।

पुन[6] ततोग्गहणेन[6] तस्स अत्तनो तकारस्स रकारो होति सब्बेसु वचनेसु। अत्तनि[7] जातो पुत्तो[7] अत्रजो, अत्रज।

१ सकारादेसो—से०। २. विभत्तिसु—सी०१, सी०२। ३. से० मे नहीं। ४ पेतविसये—से०, पेत्तिके विसदे—सी०१। ५ अत्तत्तो—सी०१, सी०२। ६-६ पुनग्गहणेन—सी०१। ७-७ से० में नही, अत्तना०—सी०१।

२१४. अत्त शब्द के बाद आनेवाली स्मा विभक्ति का ना हो जाता है। जैसे—अत्तना।

(वृत्ति में) पुन' ततो शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से अत्त शब्द के (एरु) त का सभी विभक्तियों में र हो जाता है। जैसे—अत्रजो, अत्रजं आदि।

## २१५. झलतो च ।२.४.५।

झ-ल इच्चेतेहि स्मा-वचनस्स ना होति। अग्गिना, पाणिना, दण्डिना, भिक्खुना, सयम्भुना।

स्मा ति किमत्थं ? अग्गयो, मुनयो, इसयो[1]।

चसद्दग्गहणं[1] स्मानाग्गहणानुकड्ढनत्थं[1]।

२१५. झ (इकारान्त, ईकारान्त) तथा ल (उकारान्त तथा ऊकारान्त) संज्ञक शब्दों के पश्चात् आनेवाली स्मा विभक्ति का ना हो जाता है। जैसे—अग्गिना आदि।

स्मा के कहने का क्या तात्पर्य ? अग्गयो, मुनयो आदि के लिए।

(सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इसके पहले आनेवाले सूत्र 'स्मा ना' से स्मा तथा ना की अनुवृत्ति के लिए है।

## २१६. घपतो स्मिं यं वा ।२.४.६।

तस्मा घपतो स्मिं-वचनस्स यं होति वा। कञ्ञायं, कञ्ञाय, गङ्गायं, गङ्गाय, रत्तियं, रत्तिया, इत्थियं, इत्थिया, वधुयं, वधुया, यागुयं, यागुया।

२१६ घ (आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द) तथा प-संज्ञक (इकारान्त, ईकारान्त, उकारान्त तथा ऊकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द) शब्दों के पश्चात् आनेवाली स्मिं विभक्ति का विकल्प से यं हो जाता है। जैसे—कञ्ञाय आदि, विकल्प से कञ्ञाय आदि।

## २१७. योनन्नि नपुंसकेहि ।२.४.७।

सब्बेसं योनं नि होति वा नपुंसकेहि लिङ्गेहि। अट्ठीनि, अट्ठी, आयूनि, आयू, एवं दुतियायं।

नपुंसकेही ति किमत्थं ? इत्थियो।

---

१-१. से० में नहीं, ०ना०—सी०२।

२१७. नपुंसक शब्दों के पश्चात् आनेवाली सम्पूर्ण यो विभक्ति का विकल्प से नि हो जाता है। जैसे—अट्ठीनि आदि, विकल्प से अट्ठी आदि।

नपुंसकलिङ्ग के शब्दों के बाद कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थियो के लिये।

## २१८. अतो निच्चं ।२.४.८।

अकारन्तेहि नपुसकलिङ्गेहि योनं निच्च नि होति। सब्बानि[1], यानि[2], तानि, कानि, भयानि, रूपानि[2]।

२१८. अकारान्त नपुसक शब्दों के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति का नित्य रूप से नि होता है। जैसे—सब्बानि आदि।

## २१९. सिं ।२.४.६।

अकारन्तेहि नपुसकलिङ्गेहि सि-वचनस्स अं होति निच्चं। सब्बं, य, त, क[3], रूप।

२१९ अकारान्त नपुंसक शब्दों के पश्चात् आनेवाली सि विभक्ति का नित्य रूप से अ होता है। जैसे—सब्बं आदि।

[ यहाँ पर सूत्र केवल 'सिं' है। इसका विग्रह है 'सि अं', अर्थात् सिस्स अं होति, और उपर्युक्त सूत्र से 'अकारन्तेहि नपुसकलिङ्गेहि' की अनुवृत्ति आ जाती है। तब प्रश्न यह उठता कि 'सि अं' के स्थान पर व्याकरण के किन नियमों से केवल 'सिं' ऐसा रह गया ? इसका उत्तर यह है 'सि अं' ऐसी स्थिति में इकार से सकार को वियोजित करके "वा परो असरूपा" ( १३ ) सूत्र से विन्दु के आश्रयभूत अकार का लोप कर देते हैं और तब केवल 'सिं' यही शेष रह जाता है।

कच्चायन न्यास में कहा गया है कि निश्रयभूत अकार के लुप्त हो जाने पर वृक्षशकुनन्याय से 'निग्गहीत' पूर्व इकार के पास जाकर स्थित हो जाता है—"निस्सयभूते अकारे लुत्ते रुक्खसकुणनयेन निग्गहीतं पुब्बं इकार गन्त्वा तिट्ठती ति। वुत्तञ्च —

यथा हि सकुणो रुक्खं गं निस्साय निलीयति।
विनट्ठे च सरे तस्मि अञ्ञं गन्त्वान तिट्ठती ति॥"

विशेष विवरण के लिए द्रष्टव्य, उपर्युक्त सूत्र पर कच्चायनवण्णना। ]

---

१ से० में नही। २–२ मे० में सभी शब्द दो-दो वार आये हैं। ३ कचित्त–से०।

## २२०. सेसतो लोपं गसिपि ।२.४ १०।

ततो निद्दिट्ठेहि लिङ्गेहि[1] सेसतो ग-सि इच्चेते लोपमापज्जन्ते। भोति इत्थि, सा इत्थी, भो दण्डि, सो दण्डी, भो सत्थ, सो सत्था, भो राजा, सो राजा।

सेसतो ति किमत्थं? पुरिसो गच्छति।

गसी[2] ति किमत्थं? इत्थिया, सत्थुस्स।

२२०. और निर्दिष्ट सूत्रों (नियमों) के अतिरिक्त शेष स्थानों में आनेवाली आलपन (सम्बोधन) तथा प्रथमा एकवचन की सि विभक्ति का लोप हो जाता है। जैसे—भोति इत्थि (आलपन का उदाहरण), सा इत्थी (प्रथमा एकवचन का उदाहरण)

[ और निर्दिष्ट नियम ये है—'सो' (१०४), 'सिं' (२११), 'स्या च' (१८९), 'आ सिम्हि' (१२४), 'अं नपुंसके' (१२९), 'अवण्णा च गे' (१२६), 'पुमन्तस्सासिम्हि' (१५२), 'सखातो गस्से वा' (११३), 'घते च' (११४), 'ब्रह्मातो गस्स च' (१९३) आदि। इन नियमों के अतिरिक्त शेष स्थानों में ग (आलपनवाचक सि विभक्ति) तथा सि विभक्ति का लोप हो जाता है। क० व० में रूपसिद्धि से भी अधिक स्पष्ट इन नियमों का उल्लेख है — "सेसतो ति 'सो' 'सिं' 'स्या च' 'आसिम्हि' 'अं नपुंसके' 'अवण्णा च गे' 'पुमन्तस्सासिम्हि' 'सखातो गस्से वा' 'घते च' 'ब्रह्मातो गस्स च' इति एवमादीहि निद्दिट्ठेहि कारियेहि अवसेसेहि कारियेहि गसि इच्चेते लोपा होन्ति।"

रूपसिद्धि में अपि ग्रहण का यह फल बताया गया है कि इससे ग तथा सि का शेष स्थानों में लोप हो जाता है। इस पर बल दिया गया है। यहाँ पर सि का ग्रहण होते हुए ग का ग्रहण यह व्यक्त करता है कि यह इस बात का ज्ञापक है कि और स्थानों में जहाँ सि का ग्रहण किया गया है वहाँ इससे ग का ग्रहण नहीं होता। कुछ लोग आलपन की अभिव्यक्ति में भवन्त तथा हे शब्दों का भी प्रयोग करते है, साथ ही बहुवचन में कोई विशेष बात नहीं है, इसका भी वहाँ पर निर्देश है —"अपिग्गहणं दुतियत्थसम्पिण्डनत्थं। ए[illegible] सिग्गहणे ग इति वचनमेव ञापकमञ्ञत्था पि [illegible] पनाभिव्यत्तिया भवन्तसद्दं हेसद्दं वा [illegible] पुरिसा तिट्ठथ" (उपर्युक्त सूत्र पर [illegible]

1. से० में नहीं। 2. गसिपि

भोति प्रयोग को 'होता है' इस अर्थ में भवन्त शब्द से 'ई' प्रत्यय करके, "भवतो भोतो" ( २४२ ) सूत्र से भोतो आदेश करके, तो में स्थित स्वर का लोप तथा प्रकृति भाव करके, अन्त में स्त्री प्रत्यय होने के कारण नाम की भांति 'आलपने च' ( २८७ ) सूत्र से सि विभक्ति लगाकर, उसकी ग-संज्ञा करके, पुन. वियोजित करके 'ते इत्थिख्या पो' ( ५९ ) सूत्र से प-सज्ञा करके, 'अघोरस्स ...च' ( ८४ ) सूत्र से 'ती' को ह्रस्व करके उपर्युक्त सूत्र 'सेसतो लोपं गसिपि' से ग संज्ञक सि विभक्ति का लोप करके बनाते है।

इत्थि प्रयोग को इत्थी शब्द से आलपन एकवचन की सि विभक्ति जोडकर, इत्थी में स्थित ईकार की प-संज्ञा करके, 'झलपा रस्सं' ( २४७ ) सूत्र से उसे ह्रस्व करके तथा उपर्युक्त सूत्र से विभक्ति का लोप करके बनाते हैं।

'सा इत्थी' प्रयोग में सा सि लोप का उदाहरण है। 'सा' प्रयोग को 'त' शब्द में आ प्रत्यय करके, उसमें सि विभक्ति जोडकर, 'एततेसं तो' ( १७४ ) सूत्र त का स करके, उपर्युक्त सूत्र से प्रथमा एकवचन की सि विभक्ति का लोप करके बनाते हैं। इसी प्रकार से और उदाहरण हैं।

'सो सत्था', 'सो राजा' आदि उदाहरणों के विषय में क० व० मे कहा गया है—"सो सत्था सो राजा ति उदाहरणं न्यासरूपसिद्धीसु नत्थि, सद्दनीतिं निस्साय कत्थचि दिस्सति, तं विचारेतब्ब।" ]

शेष से कहने का क्या तात्पर्य ? पुरिसो के लिए।

ग तथा सि के कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थिया तथा सत्थुस्स आदि के लिए।

## २२१. सब्बासमावुसोपसग्गनिपातादीहि च ।२ ४ ११।

सब्बास विभत्तीन एकवचनबहुवचनान पठमा-दुतिया-ततिया-चतुत्थी-पञ्चमी-छट्ठी-सत्तमीनं लोपो होति आवुसोपसग्गनिपात इच्चेवमादीहि च। त्व पनावुसो, तुम्हे पनावुसो पदसो धम्मं वाचेय्य, विहारं स्वेव[1] उपगच्छिस्सति।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं[2]।

प, परा, नि, नी, उ, दु, स, वि, अव, अनु, परि, अधि,[3] अभि, पति, सु, आ, अति, अपि, अप, उप, इति[3] वीसति उपसग्गा[3]।

---

१. स्वे—से०। २ से० में नहीं। ३–३ से०, सी०१ में नहीं।

पहारो, पराभवो, निहारो, नीहारो, उहारो, दुहारो, सहारो, विहारो, अवहारो, अनुहारो, परिहारो, अधिहारो, अभिहारो, पतिहारो, सुहारो, आहारो, अतिहारो, अपिहारो, अपहारो, उपहारो, एवं वीसति उपसग्गेहि च—यथा, तथा, एवं[1], खलु, खो, यत्र, तत्र, अथो, अथ, हि, तु, च, वा,[2] वो, हं[3], अहं[3], अलं[4], एव[5], भो[6], अहो, हे[7], रे, अरे, हरे[8], इच्चेवमादीहि निपातेहि च योजेतब्बा[9]।

२२१. आवुसो शब्द, उपसर्ग तथा निपातों के पश्चात् एकवचनात्मक तथा बहुवचनात्मक सभी प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी तथा सप्तमी विभक्तियों का लोप हो जाता है। जैसे—आवुसो, पदसो, स्वे आदि।

(सूत्र में) च शब्द का प्रयोग इस सूत्र को सीमित करने के लिए है ( अर्थात् इन्हीं के बाद आनेवाली सभी विभक्तियों का लोप हो जाता है, यह सीमा निर्धारित करता है)।

पं, परा, नि, नी, उ, दु, सं, वि, अव, अनु, परि, अधि, अभि, पति, सु, आ, अति, अपि, अप और उप ये बीस उपसर्ग हैं।

पहारो आदि उपसर्गों के पश्चात् हुए विभक्ति-लोप के उदाहरण हैं।

[ पहारो प्रयोग को पकार के पश्चात् तथा हार शब्द के पश्चात् प्रथमा एकवचन की 'सि' विभक्ति जोड़ने पर उपर्युक्त सूत्र से प उपसर्ग के पश्चात् आनेवाली 'सि' का लोप करके तथा हार के बाद स्थित सि का ओकार करके बनाते हैं। इसी प्रकार से पराभवो आदि की भी साधना है। ]

इस प्रकार से बीस उपसर्गों तथा 'यथा, तथा, एव खलु, खो, यत्र, तत्र, अथो, अथ, हि, तु, च, वा, वो, हं, अहं, अलं, एव, भो, अहो, हे, रे, अरे, हरे आदि निपातों के बाद विभक्तियों का लोप हो जाता है।

[ 'आवुसो' के विषय में क० व० में कहा गया है—"आवुसो सद्दस्स निपातत्ते सति पि आवुसो ति सल्पवसेन वचनं, आवुसो सद्दस्स एकवचनबहुवचनन्तालपनदस्सनत्थं।"

उपसर्ग के पश्चात् प्रथमा एकवचन तथा निपातों के बाद चौदह विभक्तियों का लोप हो जाता है—"उपसग्गतो हि पठमेकवचनं च निपाततो पन चुद्दस विभत्तियो लुत्ता होन्ती ति" ( उपर्युक्त सूत्र पर क० व० )।

१ से० में नहीं। २ वे—से०। ३-३ ह, अह—सी०१। ४ से० में नहीं। ५ एव—से०। ६ हो—से०। ७ हे अहे—से०। ८. से० में नहीं। ९. योजेतब्बं—से०।

रूपसिद्धि में उपसर्ग तथा निपातों के विषय में विस्तृत रूप से लिखा गया है। वहीं से विशेष महत्वपूर्ण अंशों का यहाँ पर उल्लेख किया जा रहा है —

'धात्वत्थं बाधते कोचि कोचि तं अनुवत्तते।
तमेवञ्ञो विसेसेति उपसग्गगती तिधा'॥

उपसर्गों की गति तीन प्रकार की है :—कोई धातु के अर्थ को बाधित करता है, कोई उस धात्वर्थ का अनुवर्तन करता है, तथा कोई उसी में विशेषता ला देता है।

उपसर्ग, चादि तथा निपातों के सम्बन्ध में वहीं कहा गया है —

'उपेच्चत्थं सज्जन्ती ति उपसग्गा हि पादयो।
चादी पदादिमज्झन्ते निपाता निपतन्ति हि'॥

प्रत्येक उपसर्ग का निम्नलिखित अर्थों में प्रयोग होता है :—

प—प सद्दो पकारादिकम्म-पधानन्तोभाववियोग-तप्पर-भुसत्थ-सम्भव-तित्ति-अनाविल-पत्थनादिसु।

परा—परिहानि पराजय गति-विक्कमामसनादिसु।

नि—निस्सेस-निग्गत-नीहरणन्तोपवेसनाभाव-निसेध-निक्खन्त-पातुभावाव धारण-विभजन-उपमूपधारणावसान-छेकादिसु।

नी—नीहरणादिसु।

उ—उग्गतुद्धकम्म-पधान-वियोग-सम्भव-अत्तलाभ-सत्ति सरूपकथनादिसु।

दु—असोभनाभाव कुच्छितासमिद्धि-किच्छ-विरूपतादिसु।

सं—समोधान-सम्मासम-समन्तभाव-सङ्गत-सङ्खेप-भुसत्थ-सह-अप्पत्थ-पभव-अभिमुख-भाव सङ्गह-पिधान पुनप्पुनकरण समिद्धादिसु।

वि—विसेस-विविध-विरुद्ध-विगत-वियोग-विरूपतादिसु।

अव—अधोभाव-वियोग-परिभव-जानन-सुद्धि-निच्छय-देस-थेय्यादिसु।

अनु—अनुगत-अनुपच्छिन्न-पच्छत्थ-भुसत्थ-सादिस्स-हीन-ततियत्थ-लक्खणत्थ-इत्थम्भूतक्खान-भाग-वीच्छादिसु।

परि—समन्ततोभाव-परिच्छेद विज्जन-आलिङ्गन-निवासन-पूजा-भोजन-अवजानन-दोसक्खान-लक्खणादिसु।

अधि—अधिक-इस्सर-उपरिभाव-अधिभवन-अज्झयन-अधिट्ठान-निच्छय-पापुणनादिसु।

अभि—अभिमुखभाव-विसिट्ठ-अधिक-उद्धकम्म-कुल-सोरुप्प-वन्दन-लक्खणादिसु।

पति—पतिगत-पटिलोम-पतिनिधि-पतिदान-निसेध-निवत्तन-सादिस्स-पतिकरण-आदान-पतिबोध-पटिच्च-लक्खण-इत्थम्भूतक्खान-भाग-वीच्छादिसु ।

सु— सोभन-सुट्ठु-सम्मा-समिद्धि-सुखत्थादिसु ।

आ—अभिमुखभाव-उद्धकम्म-मरियादा-अभिविधि-पत्ति-इच्छा-परिस्सजन-आदिकम्म-गहण-निवास-समीप-अव्हानादिसु ।

अति—अतिक्कमन-अतिक्कन्त-अतिसय-भुसत्थादिसु ।

अपि—सम्भावना-अपेक्खा-समुच्चय-गरह-पञ्हादिसु ।

अप—अपगत-गरह-वज्जन-पूजा-पदुसनादिसु ।

उप—उपगमन-समीप-उपपत्ति-सादिस्स-अधिक-उपरिभाव-अनसन-दोसक्खान-सञ्ञा-पुब्बकम्म-पूजा-गय्हाकार-भुसत्थादिसु ।

उपर्युक्त विशेष अर्थों का व्याख्यान करने के अतिरिक्त अन्त में वहीं (रूप०) इनके सम्बन्ध में कहा गया है—"इति अनेकत्था हि उपसग्गा । वुत्तञ्च—

'उपसग्गा निपाता च पच्चया च इमे तयो ।
नेके नेकत्थविसया इति नेरुत्तिकाब्रवुं' ति ॥

तत्थ उपसग्गानं नामाख्यातविसेसकत्ता लिङ्गसञ्ञायं अनियमेन स्यादिम्हि सम्पत्ते तेसं सङ्ख्याकम्मादिभेदाभावा तेहि पठमेकवचनमेव भवति" ।

निपातों के सम्बन्ध में रूपसिद्धिकार कहते है .—

"समुच्चयविकप्पनपतिसेधपूरणादिअत्थं असत्त्ववाचिकं नेपातिकं · · ।

पूरणत्थं दुविधं—अत्थपूरणं, पदपूरणञ्च ।

तत्थ अथ, खलु, वत सेय्यथीदं इच्चेवमादीनि पदपूरणानि । ·

अत्थपूरण दुविधं—विभत्तियुत्तं, अविभत्तियुत्तञ्च ।··· ··

एव नामाख्यातोपसग्गविनिम्मुत्तं यदव्ययलक्खणं तं सब्बं निपातपदं ति वेदितब्बं । वुत्तञ्च—

( यह निपात की परिभाषा है )

'मुत्तं पदत्तया तस्मा निपतत्यन्तरन्तरा ।
नेपातिकन्ति तं वुत्तं यं अव्ययसलक्खणं", ति ॥

( विशेष विवरण के लिये द्रष्टव्य, रूप०, उपर्युक्त सूत्र पर ) । ]

## २२२ पुमस्स लिङ्गादिसु समासेसु ।२ ४ १२।

पुम इच्चेतस्स अन्तो लोपमापज्जते लिङ्गादिसु परपदेसु समासेसु ।

पुल्लिङ्ग, पुम्भावो, पुकोकिला[1] ।

१ पुङ्कोकिला—से० ।

पुमस्सेति किमत्थं ? इत्थिलिङ्ग[1] नपुंसकलिङ्गं।

लिङ्गादिसू ति किमत्थं ? पुमित्थी।

समासेसू ति किमत्थं ? पुमस्स लिङ्गं।

२२२ पुम शब्द का यदि लिङ्गादि परपदों के साथ समास हो, तो इसके ( पुम के ) अन्त का लोप हो जाता है जैसे—पुल्लिङ्गं, पुम्भावो आदि।

[ पुल्लिङ्गं उदाहरण की साधना यह है—'पुमस्स लिङ्गं' इस अर्थ मे समास करके, विभक्ति का लोप तथा प्रकृतिभाव होने पर, अकार से मकार को वियोजित करके, उपर्युक्त सूत्र से अकार का लोप करके, पुकार को उकार से वियोजित करके, उसकी ल संज्ञा करके, "अम्मो निग्गहीतं ''ही'' ति (८२) सूत्र से उसकी निग्गहीत संज्ञा करते है। वृक्षशकुन-न्याय से निग्गहीत उकार के पास जाकर स्थित हो जाता है। उस निग्गहीत का "ब्यञ्जने च" ( ३९ ) सूत्र से लोप करके, लकार का द्वित्व करके पुल्लिङ्गं बनता है। ]

पुम के कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थिलिङ्गं आदि के लिए।

लिङ्गादि ( परपदो के समास ) में कहने का क्या तात्पर्य ? पुमित्थी के लिए।

समास में कहने का क्या तात्पर्य ? पुमस्स लिङ्गं के लिए।

## २२३. अं यमीतो पसञ्ञातो ।२.४.१३।

अं-वचनस्स यं होति वा ईतो पसञ्ञातो। इत्थियं, इत्थिं।

पसञ्ञातो ति किमत्थ ? दण्डिनं, भोगिनं।

अमिति किमत्थ ? इत्थीहि।

२२३. ईकारान्त प-संज्ञक ( स्त्रीवाचक ) शब्दो के पश्चात् आनेवाली अं विभक्ति ( द्वि० एक० ) का विकल्प से यं आदेश हो जाता है। जैसे—इत्थियं, विकल्प से इत्थिं।

प-संज्ञक से कहने का क्या तात्पर्य ? दण्डिनं आदि के लिय।

अं के कहने का क्या तात्पर्य ? इत्थीहि आदि के लिए।

## २२४. नं झतो कतरस्सा ।२.४.१४।

तस्मा झतो कतरस्सा अं-वचनस्स न होति। दण्डिनं, भोगिनं।

झतो ति किमत्थ ? वेस्सभुं।

कतरस्सा ति किमत्थ ? कुच्छिं।

---

1. इत्थीलिङ्ग—मे०।

२२४. ह्रस्व किये गये झ संज्ञक ( इकारान्त पुल्लिङ्ग ) शब्दों के पश्चात् आनेवाली अं विभक्ति का नं आदेश हो जाता है। जैसे—दण्डिनं आदि।

झ-संज्ञक के पश्चात् आनेवाली कहने का क्या तात्पर्य? चेस्सभुं के लिए (यहाँ झ संज्ञा न होकर ल संज्ञा होती है। अत. झ-संज्ञक न होने से उपर्युक्त कार्य नहीं होता )।

ह्रस्व किए गए के कहने का क्या तात्पर्य? कुच्छि के लिए। ( यद्यपि यहाँ पर झ-संज्ञक के पश्चात् नं विभक्ति आई है, तथापि "अघो रस्सं" (८४) सूत्र से उसका ह्रस्व नहीं किया गया है, अतएव इसके अभाव में अं विभक्ति का नं आदेश नहीं हुआ है )।

## २२५. योनन्नो ।२.४.१५।

सब्बेस योनं झतो कतरस्सा नो होति। दण्डिनो, भोगिनो, हे दण्डिनो, हे भोगिनो।

कतरस्सा ति किमत्थं? अग्गयो, मुनयो, इसयो।

झतो ति किमत्थ? सयम्भुवो[1]।

योनं ति किमत्थ? दण्डिना, भोगिना।

२२५. ह्रस्व किए गए झ-संज्ञक के पश्चात् आनेवाली यो विभक्ति का नो आदेश हो जाता है। जैसे—दण्डिनो आदि।

ह्रस्व किए गए के कहने का क्या तात्पर्य? अग्गयो, मुनयो आदि के लिए।

झ-संज्ञक के पश्चात् ( आनेवाली ) कहने का क्या तात्पर्य? सयम्भुवो के लिए ( यहाँ झ-संज्ञा न होकर ल संज्ञा हुई है )।

यो विभक्ति के कहने का क्या तात्पर्य? दण्डिना आदि के लिए।

## २२६. स्मिंनि ।२.४.१६।

तस्मा झतो कतरस्सा स्मिं-वचनस्स नि होति। दण्डिनि, भोगिनि।

कतरस्सा ति किमत्थ? ब्याधिम्हि।

२२६. ह्रस्व किए गए झ-संज्ञक के पश्चात् आनेवाली स्मिं विभक्ति का नि आदेश हो जाता है। जैसे—दण्डिनि आदि।

ह्रस्व किए गए कहने का क्या तात्पर्य? ब्याधिम्हि के लिए।

---

१ सयम्भुनो—सी०१।

## २२७. किस्स क वे च ।२ ४ १७।

किमिच्चेतस्स को होति वप्पच्चये परे। क गतोसि त्वं देवानम्पियतिस्स।

चसद्दग्गहणेन अवप्पच्चये परे पि को होति। को[1] तं निन्दितुमरहति[1], कथं बोधेसि त्व धम्म।

वेति किमत्थं? कुतो आगतोसि त्वं।

२२९ यदि व प्रत्यय बाद में रहे तो किं का क आदेश हो जाता है। जैसे—क्व।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहणसामर्थ्य से व प्रत्यय के अतिरिक्त और प्रत्ययों के बाद में रहने पर भी किं शब्द का क आदेश हो जाता है। जैसे—को, कथं आदि।

व ( प्रत्यय ) की परता में कहने का क्या तात्पर्य? कुतो के लिए।

[ क्व उदाहरण —किं शब्द से 'किस्मा वो च' ( २६३ ) सूत्र से सप्तमी के अर्थ में व प्रत्यय करके, 'त्वादयो विभत्तिसञ्ञायो' ( २४९ ) सूत्र से उसकी विभक्ति-संज्ञा करके, इस सूत्र से कि का क आदेश करते हैं। उसके पश्चात् की साधन-प्रक्रिया मे न्यासकार तथा रूपसिद्धिकार भिन्न विचार प्रकट करते हैं। न्यासकार के अनुसार उपर्युक्त स्थिति में वकार सहित स्वर की परता में 'सरलोपो पकति' ( ८३ ) सूत्र से पूर्वस्वर का लोप तथा परस्वर का प्रकृतिभाव हो जाता है। और तब 'क्व' प्रयोग बनता है।

रूपसिद्धिकार के अनुसार 'तेसु बुद्धि विपरीतादेसा' ( ४०६ ) सूत्र से पूर्वस्वर का लोप करके क्व बनता है ( देखो, इस सूत्र पर रूपसिद्धि, सूत्र सं २७० )।

को प्रयोग को किं शब्द में सि विभक्ति जोडकर उपर्युक्त सूत्र में च-ग्रहणसामर्थ्य से किं का क आदेश करके तथा सि का ओ करके बनाते है।

कथं प्रयोग को कि शब्द से 'केन पकारेन' इस अर्थ में 'किमिमेहि थं' (४०१) से थं प्रत्यय करके, उपर्युक्त सूत्र से किं का क आदेश करके, थं प्रत्यय की विभक्ति-संज्ञा करके, उसमें ना विभक्ति जोडकर, थं प्रत्ययान्त होने से निपातत्व से 'सब्बासं च' ( २२१ ) से ना विभक्ति का लोप करके बनाते हैं। ]

---

१–१. से० मे नहीं।

## २२८. कु हिंहंसु च ।२.४.१८।

किमिच्चेतस्स कु होति हिं-हं इच्चेतेसु परेसु[1]। कुहि गच्छसि, कुहं गच्छसि।

चसद्दग्गहणेन हिञ्चनं-दाचनं-पच्चयेसु परेसु[2] अञ्ञत्था पि[2] कु होति। कुहिञ्चनं, कुदाचनं।

२२८ हि तथा हं (इन प्रत्ययों) की परता में कि शब्द का कु आदेश होता है। जैसे—कुहिं, कुहं।

[कि शब्द से 'हिंहहिञ्चनं' (२५४) से हिं, हं प्रत्यय करके उपर्युक्त सूत्र से कि का कु आदेश करके कुहिं तथा कुहं रूप सिद्ध होते हैं।]

(उपर्युक्त सूत्र में) च ग्रहण के सामर्थ्य से हिञ्चनं तथा दाचनं प्रत्ययों की परता में कि शब्द का कु आदेश हो जाता है। जैसे—कुहिञ्चनं, कुदाचनं।

## २२९. सेसेसु च ।२.४.१९।

किमिच्चेतस्स को होति सेसेसु विभत्तिप्पच्चयेसु परेसु। को पकारो कथं, कं पकारं कथं।

चसद्दग्गहणं ककारानुकड्ढनत्थं।

२२९. शेप विभक्तियों तथा प्रत्ययों की परता में भी कि शब्द का क आदेश हो जाता है। जैसे—को पकारो कथं आदि।

(इस सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर आनेवाले सूत्र 'किस्स क वे च' से क आदेश की अनुवृत्ति के लिए किया गया है।

[यह सूत्र यह व्यक्त करता है कि 'किस्स क वे च' सूत्र में वर्णित परिस्थितियों के अतिरिक्त और जहाँ कि शब्द का क आदेश होता है उसका विधान इसी सूत्र द्वारा है। इससे यह प्रकट होता है कि सूत्र सं० २२७ में च शब्द के के ग्रहण-सामर्थ्य पर जो शास्त्रार्थ है, वह इसी पर आधारित है।]

## २३०. ततोथेसु च ।२.४.२०।

किमिच्चेतस्स कु होति त्र-तो-थ इच्चेतेसु। कुत्र, कुतो, कुत्थ।

चसद्दग्गहणं किंसद्दमनुकड्ढनत्थ।

२३०. त्र, तो तथा थ की परता मे कि का कु आदेश हो जाता है। जैसे—कुत्र आदि।

---

१ से०, सी०१ में नही। २-२ से०, सी०१ में नहीं।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण ऊपर के सूत्र से किं शब्द की अनुवृत्ति के लिए है।

## २३१. सब्बस्सेतस्साकारो[1] वा ।२.४.२१।

सब्बस्स एतसद्दस्स अकारो होति वा तो थ इच्चेतेसु। अतो, अत्थ, एत्तो, एत्थ।

२३१ तो तथा थ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण एत शब्द का विकल्प से अ हो जाता है। जैसे—अतो, अत्थ, विकल्प से एत्तो, एत्थ।

## २३२ त्रे निच्चं ।२.४.२२।

सब्बस्स एतसद्दस्स अकारो होति निच्च त्रप्पच्चये[2] परे। अत्र।

२३२. त्र प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण एत शब्द का नित्य अ हो जाता है। जैसे—अत्र।

## २३३. ए तोथेसु वा ।२.४.२३।

सब्बस्सेव एतसद्दस्स एकारो होति वा तो-थ इच्चेतेसु परेसु[3]। एत्तो, अतो, एत्थ, अत्थ।

२३३ तो तथा थ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण एत शब्द का विकल्प से ए हो जाता है। जैसे—एत्तो, एत्थ, ( जहाँ उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ वहाँ सूत्र सं० २३१ से अ होकर ) विकल्प से अतो तथा अत्थ ( प्रयोग बनते है )।

## २३४. इमस्सित्थन्दानिहतोधेसु च ।२.४.२४।

सब्बस्सेव इमसद्दस्स इकारो होति थ-दानि-ह-तो-ध इच्चेतेसु। इत्थ, इदानि, इह, इतो, इध।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं।

२३४ थं, दानि, ह, तो तथा ध की परता में सम्पूर्ण इम शब्द का इ हो जाता है। जैसे—इत्थ, इदानि आदि।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण अवधारणार्थ है।

## २३५. अ धुनाम्हि च ।२.४.२५।

सब्बस्सेव इमसद्दस्स अकारो होति धुनाम्हि[4] पच्चये परे[4]। अधुना।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं।

---

१ ० तस्सकारो—से०, सी०१। २, त्रे पच्चये—सी०२। ३ से० में नहीं। ४-४. धुना इच्चेतम्हि—से०।

२३५. धुना प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण इम शब्द का अ हो जाता है। जैसे—अधुना।

( सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण अवधारणार्थ है।

## २३६. एत रहिम्हि ।२.४.२६।

सब्बस्सेव इमसद्दस्स एतादेसो होति रहिम्हि पच्चये परे। एतरहि।

२३६. रहि प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण इम शब्द का एत आदेश हो जाता है। जैसे—एतरहि।

## २३७. इत्थियमतो आप्पच्चयो ।२ ४ २७।

इत्थियं वत्तमानाय[1] अकारन्ततो[2] आप्पच्चयो होति। सब्बा, या, ता[3], सा, का, कञ्ञा।

२३७. अकारान्त शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में आ प्रत्यय लगता है। जैसे—सब्बा, या आदि।

## २३८. नदादितो वा ई ।२ ४ २८।

नदादितो वा अनदादितो वा इत्थियं वत्तमानाय[1] अकारन्ततो[2] ईप्पच्चयो होति। नदी, मही, कुमारी, तरुणी[4], वारुणी, सखी, हत्थी, इत्थी।

२३८ नदादि ( नद शब्द है आदि में जिस गण के उसे नदादि कहते हैं ) अथवा अनदादि अकारान्त शब्दों के बाद स्त्रीलिङ्ग में ई प्रत्यय होता है। जैसे—नदी, मही आदि।

## २३९. णवणिकणेय्यणन्तुहि ।२.४ २९।

णव-णिक-णेय्य-णन्तु इच्चेतेहि इत्थियं वत्तमानेहि ईप्पच्चयो होति। माणवी, पण्डवी, नाविकी, वेणतेय्यी, कुन्तेय्यी, गोतमी, गुणवती, सोमवती[5]।

२३९. णव, णिक, णेय्य, ण तथा न्तु प्रत्ययान्त शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में ई प्रत्यय होता है। जैसे—माणवी, पण्डवी आदि।

---

१ वत्तमाना—सी०२। २ अकारतो–से०, सी०१। ३ से० में नहीं। ४ करुणी—से०। ५ सामवती—से०।

## २४०. पतिभिक्खुराजीकारन्तेहि इनी ।२.४.३०।

पति-भिक्खु-राजीकारन्तेहि इत्थियं वत्तमानेहि लिङ्गेहि[1] इनीप्पच्चयो[2] होति। गहपतानी, भिक्खुनी, राजिनी, हत्थिनी, दण्डिनी, मेधाविनी, तपस्सिनी।

२४० पति, भिक्खु, राज तथा ईकारान्त शब्दों से स्त्रीलिङ्ग में इनी प्रत्यय होता है। जैसे—गहपतानी आदि।

[ गहपतानी प्रयोग को गहपति शब्द से इस सूत्र द्वारा इनी प्रत्यय करके, 'पतिस्सीनिम्हि' ( ९१ ) से पति शब्द के ति का त करके, 'वा परो असरूपा' ( १३ ) से इनी के इकार का लोप करके, 'पुब्बो च' ( १६ ) से पूर्व स्वर का दीर्घ करके बनाते हैं। ]

## २४१. न्तुस्स तमीकारे ।२.४.३१।

सब्बस्सेव न्तुप्पच्चयस्स तकारो[3] होति वा ईकारे परे। गुणवती, गुणवन्ती, कुलवती, कुलवन्ती, सतिमती, सतिमन्ती, महती, महन्ती, गोत्तमती[4], गोत्तमन्ती[4]।

२४१ ईकार की परता रहने पर सम्पूर्ण न्तु प्रत्यय का विकल्प से तकार हो जाता है। जैसे—गुणवती, विकल्प से गुणवन्ती आदि।

## २४२ भवतो भोतो ।२.४.३२।

सब्बस्सेव भवन्तसद्दस्स भोतादेसो होति ईकारे इत्थिय[5] कते[5] परे। भोति अय्ये, भोति कञ्ञे, भोति घरादिये[6]।

२४२ स्त्रीलिङ्ग के ई प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण भवन्त शब्द का भोत आदेश हो जाता है। जैसे—भोति।

[ भोति प्रयोग को भवन्त शब्द से 'नदादितो वा ई' ( २३८ ) से स्त्रीलिङ्ग में ई प्रत्यय करके, 'सेसेसु न्तुव' ( १८७ ) से न्तु प्रत्यय की भाँति ही करके, 'न्तुस्स तमीकारे' ( २४१ ) के वर्तमान रहने पर इस सूत्र से भवन्त शब्द का भोत आदेश करके, भोत+ ई इस स्थिति में सि विभक्ति जोडकर, आलपन होने के कारण उसकी ग-संज्ञा करके तथा ईकार की प-संज्ञा करके, 'झलपा रस्सं' (२४७) से ईकार का ह्रस्व करके, ग-सञ्ञक का लोप करके बनाते हैं। ]

---

१ से०, सी०१ में नहीं। २ इनिपच्चयो—से०। ३. तो—से०। ४–४ गोमती गोमन्ती—से०, सी०१। ५-५ इत्थीकते-से०। ६. खरादिये-सी०१, सी०२।

## २४३. भो गे तु ।२.४.३३।

सब्बस्सेव भवन्तसद्दस्स भो होति गे परे। भो पुरिस, भो अग्गि, भो राज, भो सत्थ[1], भो दण्डि, भो सयम्भु।

गे ति किमत्थं ? भवतो[2], भवं।

तुसद्दग्गहणेन अञ्ञस्मिम्पि वचने सब्बस्सेव[3] भवन्तसद्दस्स भोन्त भन्ते[4]-भोन्तो-भद्दे[5]-भोता-भोतो इच्चेते आदेसा होन्ति। भोन्त, भन्ते[4], भोन्तो, भद्दे, भोता, भोतो गोतमस्स।

२४३. ग-संज्ञक ( आलपन की सि विभक्ति ) की परता में सम्पूर्ण भवन्त शब्द का भो आदेश हो जाता है। जैसे—भो पुरिस आदि।

ग-संज्ञक की परता में कहने का क्या तात्पर्य ? भवतो आदि के लिए।

(सूत्र में) तु शब्द के ग्रहण से अन्य विभक्तियों मे भी (अन्य विभक्तियों की परता में भी) सम्पूर्ण भवन्त शब्द के भोन्त, भन्ते, भोन्तो, भद्दे, (ये चार सि विभक्ति की परता में होते हैं), भोता (ना विभक्ति की परता में) तथा भोतो (स विभक्ति की परता में) आदेश होते है। जैसे—भोन्त आदि।

[ भोन्त प्रयोग भवन्त शब्द में 'आलपने च' सूत्र (२८७) से सि विभक्ति का योग करके, इस विभक्ति के ग-सञ्ज्ञक होने से भवन्त शब्द का भोन्त आदेश करके तथा ग-संज्ञक का लोप करके सिद्ध होता है। ]

## २४४ ओभावो क्वचि योसु वकारस्स ।२.४ ३४।

भवन्त इच्चेतस्स वकारस्स ओभावो होति क्वचि यो इच्चेतेसु। इम भोन्तो निसामेथ, भवन्तो वा।

२४४. यो विभक्ति की परता में भवन्त में स्थित वकार का कहीं कहीं ओ हो जाता है। जैसे—भोन्तो, विकल्प से भवन्तो।

## २४५. भदन्तस्स भद्दन्तभन्ते ।२.४.३५।

सब्बस्सेव भदन्तसद्दस्स भद्दन्त-भन्ते इच्चेते आदेसा होन्ति क्वचि गे परे योसु च। हे भद्दन्त, भन्ते, भदन्ता वा।

२४५ ग-संज्ञक तथा यो विभक्तियों की परता में सम्पूर्ण भदन्त शब्द के भद्दन्त तथा भन्ते आदेश कहीं कहीं होते है। जैसे—हे भद्दन्त आदि, विकल्प

---

१. सत्था—सी०२। २. भवता—से०। ३ सब्बस्स—से०, सी०१। ४. भोन्ते—से०। ५ से० में नहीं।

से भदन्ता ( भदन्त शब्द का भदन्त अथवा भन्ते आदेश यो विभक्ति की परता में जहाँ नहीं हुआ है उसका उदाहरण )।

## २४६ अकारपिताद्यन्तानमा ।२.४.३६।

अकारो च पितादीनमन्तो च आकारत्तमापज्जते गे परे। भो पुरिसा, भो पिता, भो माता, भो सत्था ।

२४६. ग सञ्ज्ञक की परता में अकार (अकारान्त) तथा पितु आदि शब्दों के अन्तिम का आकारत्व (आकार) हो जाता है। जैसे—भो पुरिसा (अकारान्त का उदाहरण), भो पिता, भो माता (पितु आदि के उदाहरण) आदि।

## २४७ झलपा रस्सं ।२.४.३७।

झ-ल-प[1] इच्चेते रस्समापज्जन्ते गे परे। भो दण्डि, भो सयम्भु, भोति इत्थि, भोति वधु ।

२४७ ग-सञ्ज्ञक की परता में झ, ल तथा प-संज्ञक शब्द ह्रस्व हो जाते हैं। जैसे—भो दण्डि आदि।

## २४८. आकारो वा ।२.४.३८।

आकारो रस्समापज्जते वा गे परे। भो राज, भो राजा, भो अत्त, भो अत्ता, भो सख, भो सखा, भो सत्थ, भो सत्था ।

इति नामकप्पे चतुत्थो कण्डो।

२४८ ग-संज्ञक की परता में आकार का विकल्प से ह्रस्व हो जाता है। जैसे—भो राज, भो अत्त आदि, विकल्प से भो राजा, भो अत्ता आदि।

नामकल्प मे चतुर्थ काण्ड समाप्त।

---

### (५) पञ्चमो कण्डो

## २४९. त्वादयो विभत्तिसञ्ञायो ।२.५.१।

तो आदि येस पच्चयान ते होन्ति त्वादयो, ते पच्चया त्वादयो विभत्ति-सञ्ञा व दट्ठब्बा। सब्बतो, यतो, ततो, कुतो, अतो, इतो, सब्बदा, यदा, तदा, कदा[2], इध, इदानि।

---

१ झला—मे०। २ से० में नहीं।

२४९. तो प्रत्यय है आदि में जिन प्रत्ययों के वे हैं त्वादि ( यह त्वादि का विग्रह है)। इन त्वादि प्रत्ययों को विभक्ति संज्ञा की भाँति ही समझना चाहिए। जैसे—सब्बतो, यतो, ततो आदि।

[ क० व० में इस सूत्र का अर्थ स्पष्ट करते हुए लिखा गया है—"त्वादयो दानि परियन्ता पच्चया विभत्तिसञ्ञायो होन्ती ति अत्थो"।

रूपसिद्धि में भी इनके विषय में कहा गया है—"तो आदि येसं दानिपरियन्तानं पच्चयानं ते होन्ति पच्चया त्वादयो, ते पच्चया विभत्तिसञ्ञा होन्ति। तेन तदन्तानम्पि विभत्यन्तत्ता पदत्तं सिद्धं होति।" ]

## २५०. क्वचि तो पञ्चम्यत्थे ।२.५.२।

क्वचि तोप्पच्चयो[1] होति पञ्चम्यत्थे। सब्बतो, यतो, ततो, कुतो, अतो, इतो।

क्वची ति किमत्थं? इमस्मा[2], सब्बस्मा।

२५०. पञ्चमी के अर्थ में कहीं कहीं तो प्रत्यय होता है। जैसे—सब्बतो आदि।

कहीं कहीं कहने का क्या तात्पर्य? सब्बस्मा आदि के लिए।

## २५१. त्रथ सत्तमिया सब्बनामेहि ।२.५.३।

त्र-थ इच्चेते पच्चया होन्ति सत्तम्यत्थे सब्बनामेहि। सब्बत्र, सब्बत्थ, यत्र, यत्थ, तत्र, तत्थ।

२५१ सप्तमी के अर्थ में सर्वनामों के बाद त्र तथा थ प्रत्यय होते हैं। जैसे—सब्बत्र, सब्बत्थ आदि।

## २५२. सब्बतो धि[3] ।२.५.४।

सब्ब इच्चेतस्मा धिप्पच्चयो[4] होति क्वचि सत्तम्यत्थे। सब्बधि[5], सब्बस्मिं।

२५२ सप्तमी के अर्थ में सब्ब शब्द के बाद कहीं कहीं धि प्रत्यय होता है। जैसे—सब्बधि, विकल्प से सब्बस्मिं।

## २५३. किस्मा वो च[6] ।२.५.५।

किमिच्चेतस्मा वप्पच्चयो होति सत्तम्यत्थे क्वचि[2]। क्व गतोसि त्वं देवानम्पियतिस्स।

---

१. तो पच्चयो—से०। २. से०, सी०१ में नहीं। ३. धी—सी०२। ४. धीप्पच्चयो—सी०२। ५ सब्बधी—सी०२। ६ से०, सी०१ में नहीं।

क्वची[1] ति किमत्थं ? कस्मि गतोसि[1] ।

२५३ सप्तमी के अर्थ में किं शब्द के बाद कहीं कहीं व प्रत्यय होता है। जैसे—क्व।

[ क्व प्रयोग किं शब्द के बाद इस सूत्र से व प्रत्यय करके, 'किस्स क वे च' (२२६) से कि का क आदेश करके, ककार को वियोजित करके, 'सरलोपो पकति' ( ८३ ) से व प्रत्यय की परता में पूर्व अकार का लोप करके, वकार के अवयवभूत अकार का प्रकृतिभाव करके सिद्ध होता है। ]

## २५४. हिंहंहिञ्चनं ।२.५.६।

किमिच्चेतस्मा हि-हं-हिञ्चन इच्चेते पच्चया होन्ति सत्तम्यत्थे। कुहिं, कुहं, कुहिञ्चनं।

२५४ सप्तमी के अर्थ में किं शब्द के बाद हिं, हं तथा हिञ्चनं प्रत्यय होते है। जैसे—कुहिं आदि।

## २५५. तम्हा च ।२.५.७।

तम्हा च हिं-हं इच्चेते पच्चया होन्ति सत्तम्यत्थे। तहिं, तहं।

चसद्दग्गहणं हिञ्चनग्गहणनिवत्तनत्थं।

२५५ सप्तमी के अर्थ मे त शब्द के बाद हिं तथा हं प्रत्यय होते है। जैसे—तहिं, तहं।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण हिञ्चनं प्रत्यय के ग्रहण के निवारण के लिए है। ( अर्थात् यदि यहाँ च शब्द न रक्खा जाये तो इसके ऊपर वाले सूत्र से हिं, हं प्रत्ययों के साथ हिञ्चन प्रत्यय की भी अनुवृत्ति आ जावेगी। अतः च शब्द का ग्रहण इस प्रत्यय की अनुवृत्ति के निवारणार्थ है।)

## २५६ इमस्सा हधा च ।२.५.८।

इमस्मा ह-ध इच्चेते पच्चया होन्ति सत्तम्यत्थे। इह, इध।

चसद्दग्गहणमवधारणत्थं।

२५६ सप्तमी के अर्थ में इम शब्द के बाद ह तथा ध प्रत्यय होते है। जैसे—इह, इध।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण अवधारणार्थ है।

## २५७. यतो हिं ।२.५.९।

तस्मा यतो हिंपच्चयो होति सत्तम्यत्थे। यहिं।

१–१ से०, सी०१ मे नही।

२५७ सप्तमी के अर्थ में य शब्द के बाद हिं प्रत्यय होता है। जैसे—यहिं।

## २५८. काले ।२.५.१०।

काले इच्चेतमधिकारत्थं वेदितब्बं।

२५८. 'काले' सूत्र का इसके बाद अधिकार समझना चाहिए। (अर्थात् इसके बाद आनेवाले सभी प्रत्यय कालवाचक हैं। अतः यह सूत्र अधिकार सूत्र है।)

## २५९. किंसब्बञ्ञेकयकुहि[1] दादाचनं ।२.५.११।

कि-सब्ब-अञ्ञ-एक-य-कु इच्चेतेहि दा-दाचनं इच्चेते पच्चया होन्ति काले सत्तम्यत्थे। कदा, सब्बदा, अञ्ञदा, एकदा, यदा, कुदाचनं।

२५९ कालवाचक सप्तमी के अर्थ में कि, सब्ब, अञ्ञ, एक, य तथा कु शब्दों के बाद दा तथा दाचनं प्रत्यय होते हैं। जैसे—कदा आदि।

## २६०. तम्हा दानि च ।२.५.१२।

त इच्चेतस्मा दानि-दा इच्चेते पच्चया होन्ति काले सत्तम्यत्थे। तदानि, तदा।

चसद्दग्गहणं दापच्चयमनुकड्ढनत्थं।

२६० कालवाचक सप्तमी के अर्थ में त शब्द के बाद दानि तथा दा प्रत्यय होते हैं। जैसे—तदानि, तदा।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर वाले सूत्र से दा प्रत्यय की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है।

## २६१. इमस्मा रहिधुनादानि च ।२.५.१३।

इमस्मा रहि-धुना-दानि इच्चेते पच्चया होन्ति काले सत्तम्यत्थे। एतरहि, अधुना, इदानि।

चसद्दग्गहणमनुकड्ढनत्थं[2]।

२६१. कालवाचक सप्तमी के अर्थ में इम शब्द के बाद रहि, धुना तथा दानि प्रत्यय होते है। जैसे—एतरहि आदि।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण उपर्युक्त सूत्रों की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है (अर्थात् काले तथा सप्तम्यर्थे की अनुवृत्ति यहाँ तक आ रही है, यह व्यक्त करने के लिए है )।

---

१ ०कुहि—से०। २ ०दानिपच्चयमनुकड्ढनत्थं—सी०२, दापच्चया०—से०।

## २६२. सब्बस्स सो दाम्हि वा ।२ ५.१४।

सब्ब इच्चेतस्स सकारादेसो होति वा दाम्हि पच्चये परे। सदा, सब्बदा ।

२६२. दा प्रत्यय की परता में सब्ब शब्द का विकल्प से स आदेश हो जाता है । जैसे—सदा, विकल्प से सब्बदा ।

## २६३. अवण्णो ये लोपञ्च ।२ ५ १५।

अवण्णो यप्पच्चये[1] परे लोपमापज्जते । बाहुसच्चं, पण्डिच्चं, वेपुल्ल, कारुञ्ञ, नेपुञ्ञ[2], कोसल्ल, सामञ्ञ, सोहज्जं ।

चसद्दग्गहण वाग्गहणनिवत्तनत्थ[3] ।

२६३ य प्रत्यय की परता में (अन्तिम) अवर्ण (अ अथवा आ) का लोप हो जाता है । जैसे—बाहुसच्चं आदि ।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके पहले आनेवाले सूत्र से प्राप्त विकल्प की अनुवृत्ति के निवारणार्थ है ।

[ रूपसिद्धि में इस सूत्र की व्याख्या इस प्रकार से की गई है—"अवण्णो तद्धितभूते यप्पच्चये परे लोपमापज्जते, चसद्देन इवण्णो पी ति", अर्थात् तद्धित-भूत य प्रत्यय की परता में अवर्ण (अ अथवा आ) का लोप हो जाता है, सूत्र मे आये हुये च शब्द के ग्रहण से उपर्युक्त अवस्था में इवर्ण का भी लोप हो जाता है । यहाँ इसका उदाहरण कोण्डञ्ञ दिया हुआ है ।

क० व० में इस सूत्र की बडी सुन्दर व्याख्या है । इसके अनुसार यह सूत्र 'सरलोपो' पकति' ( ८३ ) से उद्भूत है । इस सूत्र के द्वारा अं विभक्त्यादेश तथा प्रत्ययादि की परता में किसी शब्द के ( अन्तिम ) स्वर का लोप हो जाता है, तथा ऐसा होने पर उसका प्रकृतिभाव होता है । अब प्रश्न यह उठता है कि य प्रत्यय की परता में क्या सभी स्वर लोप को प्राप्त होते है ? इसका उत्तर हमें इसी सूत्र से यह मिलता है कि य की परता में सभी स्वरों का लोप न होकर केवल अवर्ण का लोप होता है—"सरलोपो पकति ति इमिना अं-आदेस-पच्चयादीम्हि पुब्बसरानं लोपो वुत्तो । एवं सन्ते किं पच्चये परे सब्बे सरा लोपं पप्पोन्ती ति पुच्छाय सति यम्हि अवण्णो येव लोपं पप्पोती ति दस्सेतु 'अवण्णो ये लोपञ्च' ति वुत्त" ।

---

१ येप्पच्चये—सी०२, ये पच्चये—से० । २ से० में नहीं । ३. वागहण०—से० ।

आगे चलकर वहीं इस सूत्र में आये हुए च शब्द के विषय में स्पष्ट करते हुए कहा गया है—'चसद्देन इवण्णो पि लोपो'। अवर्ण को स्पष्ट करते हुए इसे अ तथा आ दोनों को व्यक्त करनेवाला कहा गया है—'अवण्णो पि वुत्तत्ता वेधब्यं ति आदिम्हि आकारस्स इमिना सुत्तेनेव लोपो'। वहीं यह भी प्रश्न उठाया गया है कि यह तो 'सरलोपो पकति' सूत्र से ही सिद्ध था, तो पुन इस विषय में कथन की क्या आवश्यकता थी? इसका उत्तर यह है कि यह सूत्र इस नियम को निर्धारित करता है कि य प्रत्यय की परता में अवर्ण तथा इवर्ण का ही लोप होता है—इदं हि सरलोपो ति सुत्तेन सिद्धे पुनवचनं यम्हि अवण्णिवण्णानं येव लोपनियमत्थं।

बाहुसच्चं प्रयोग में पहले 'बहुस्सुतस्स भावो' इस अर्थ में 'ण्यत्तत्ता भावे तु' (३६९) से षष्ठ्यन्त ण्य प्रत्यय होता है। इसके पश्चात् 'तेसं विभत्तियो लोपो च' (३१९) से विभक्ति पदों का लोप होकर तत्पश्चात् वृद्धि, ण का लोप, स्वरलोप, प्रकृतिभाव आदि होकर, इस सूत्र से (सू० २६३) य प्रत्यय की परता में शब्द के तकार में स्थित अकार का लोप हो जाता है, तथा 'यवतं ·· जकारत्तं' (२७१) से त्यकार का चकार करके 'परद्वेभावो ठाने' (२८) से इसका द्वित्व हो जाता है, और तद्धित होने से नाम की भाँति ही करके विभक्ति लगाकर यह रूप सिद्ध होता है।]

## २६४. वुद्धस्स[1] जो इयिट्ठेसु ।२.५.१६।

सब्बस्सेव[2] वुद्धसद्दस्स जो-आदेसो होति इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु[3]। सब्बे इमे वुद्धा अयमेतेसं[4] विसेसेन वुद्धो ति जेय्यो, सब्बे[5] इमे वुद्धा अयमेतेसं विसेसेन वुद्धो ति[5] जेट्ठो।

२६४. इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण वुड्ढ (वुद्ध) शब्द का ज आदेश हो जाता है। जैसे—जेय्यो, जेट्ठो।

['ये सभी वृद्ध है और इनमें यह वृद्धतर अथवा वृद्धतम है' इस अर्थ में (विशेष अर्थ में) 'विसेसे तरतमिस्सिकियिट्ठा' (३६९) से इय तथा इट्ठ प्रत्यय होते है।]

## २६५. पसत्थस्स[6] सो च ।२.५.१७।

सब्बस्स पसत्थसद्दस्स सो-आदेसो होति जो[7]-आदेसो[7] च इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु। सब्बे इमे पसत्था अयमिमेसं विसेसेन

१ वुड्ढस्स-से० (सर्वत्र)। २ सब्बस्स-मे०। ३. से०में नहीं। ४ अय इमेसं-से०। ५–५ सी०१ मे नहीं। ६. पसट्ठस्स—से० (सर्वत्र)। ७–७ जादेसो—से०, सी०१।

पसत्थो ति सेय्यो, सब्बे[1] इमे पसत्था अयमिमेस विसेसेन पसत्थो ति[1] सेट्ठो, जेय्यो, जेट्ठो।

चसद्दग्गहणं दुतियादेससम्पिण्डनत्थं।

२६५ इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण पसत्थ शब्द के स तथा ज आदेश होते हैं। जैसे—सेय्यो, सेट्ठो (स आदेश के इय तथा इट्ठ प्रत्ययों के साथ उदाहरण), जेय्यो, जेट्ठो (ज आदेश के इय तथा इट्ठ प्रत्ययों के साथ उदाहरण)।

(इस सूत्र में) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर आनेवाले सूत्र से ज आदेश की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है।

## २६६. अन्तिकस्स नेदो ।२.५.१८।

सब्बस्स अन्तिकसद्दस्स नेदादेसो होति इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु[2] परेसु। नेदियो, नेदिट्ठो।

२६६ इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण अन्तिक शब्द का नेद आदेश हो जाता है। जैसे—नेदियो, नेदिट्ठो।

## २६७. बाळहस्स सादो[3] ।२.५.१९।

सब्बस्स बाळ्हसद्दस्स सादादेसो[4] होति इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु।

सादियो[5], सादिट्ठो[5]।

२६७ इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण बाळ्ह शब्द का साद आदेश हो जाता है। जैसे—सादियो, सादिट्ठो।

## २६८. अप्पस्स कणं ।२.५.२०।

सब्बस्स अप्पसद्दस्स कणादेसो[6] होति इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु। कणियो, कणिट्ठो।

२६८ इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण अप्प शब्द का कण आदेश हो जाता है। जैसे—कणियो, कणिट्ठो।

---

१–१ सी०१ में नहीं। २ से०, सी०२ में नहीं। ३. साधो—से०, सी०१। ४ साधादेसो—से०, सी०१। ५–५. साधियो, साधिट्ठो—से०, सी०१। ६ कण आदेसो—सी०१, सी०२।

## २६९. युवानञ्च ।२ ५ २१।

सब्बस्स युवसद्दस्स कणादेसो[1] होति इय-इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु । कनियो, कनिट्ठो ।

चसद्दग्गहण कणगहणमनुकड्ढनत्थ ।

२६९ इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में सम्पूर्ण युव शब्द का कण आदेश हो जाता है । जैसे—कनियो, कनिट्ठो ।

[ कनियो उदाहरण को इय प्रत्यय की परता में सम्पूर्ण युव शब्द का कण आदेश करके 'तेसु वुद्धि ··'( ४०६ ) से ण का न करके बनाते हैं । युव शब्द से कण आदेश होकर जब कनियो आदि शब्द बनते हैं तो इनका अर्थ यह होता है कि जो युवा पुरिसों में विशेष रूप से युवा हो वह है कनियो आदि । क० व० में कहा गया है—'सब्बे इमे युवा, अयमिमेसं विसेसेन युवा त्यत्थे इयिट्ठप्पच्चयं कत्वा '। ]

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इसके ऊपर आनेवाले सूत्र से कण आदेश की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है ।

## २७०. वन्तुमन्तुवीनञ्च लोपो ।२ ५.२२।

वन्तु-मन्तु-वी इच्चेतेसं पच्चयानं लोपो होति इय इट्ठ इच्चेतेसु पच्चयेसु परेसु । गुणियो, गुणिट्ठो, गणियो[2], गणिट्ठो[2], सतियो, सतिट्ठो, मेधियो, मेधिट्ठो ।

चसद्दग्गहणं[3] इय इट्ठग्गहणमनुकड्ढनत्थ[3] ।

२७०. इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता में वन्तु, मन्तु तथा वी प्रत्ययों का लोप हो जाता है । जैसे—गुणियो, गुणिट्ठो ( इय तथा इट्ठ प्रत्यय की परता में वन्तु प्रत्यय के लोप के उदाहरण ), सतियो, सतिट्ठो ( उपर्युक्त प्रत्ययों की परता में मन्तु प्रत्यय के लोप के उदाहरण ), मेधियो, मेधिट्ठो ( उपर्युक्त प्रत्ययों की परता में वी प्रत्यय के लोप के उदाहरण ) ।

( इस सूत्र में ) च शब्द का ग्रहण इय तथा इट्ठ प्रत्ययों की परता की अनुवृत्ति प्राप्त करने के लिए है ।

---

१ कणं आदेसो—सी०१, सी०२ । २–२. से०, सी०१ में नहीं । ३–३ से० में नहीं, चसद्दग्गहणम० —सी०१ ।

## २७१. यवत तलनदकारानं ब्यञ्जनानि[1] चलञजकारत्तं ।२ ५ २३।

यवत[2] तलनदकारान ब्यञ्जनानि च-ल ञ-जकारत्तमापज्जन्ते यथा-सङ्ख्य । बाहुसच्चं, पण्डिच्च, वेपुल्ल, नेपुञ्ञं, कारुञ्ञ, सामञ्ञ, सोहज्जं ।

यवतमिति किमत्थं ? तिणदल ।

तलनदकारानमिति किमत्थ ? आलस्य, आरोग्यं ।

ब्यञ्जनानीति किमत्थ ? मच्चुना ।

कारग्गहणं[3] किमत्थ ? यकारस्स सकारभकारमकारादेसव्यापनत्थ[4]— पुरिसस्स भावो पोरिस्स, उसभस्स भावो ओसब्भं, उपमाय[5] भावो ओपम्म ।

२७१ जिन शब्दो में य प्रत्यय लगता है उन शब्दों में आनेवाले त, ल, न, तथा दकार ब्यञ्जनों का क्रमश च, ल, ञ तथा जकार हो जाता है । जैसे—बाहुसच्चं आदि ।

[ रूपसिद्धि में इस सूत्र का यह अर्थ दिया गया है—"यकारवन्तानं त-ल-न-द-कारानं सयोगब्यञ्जनानि यथाक्कमं च-ल-ञ-जकारत्तमापज्जन्ते वा" । इससे यह ज्ञात होता है कि ये सब विकल्प से होते है, क्योंकि आगे वहाँ चलकर वा ग्रहण का कारण भी दिया हुआ है—"वा ति किं ? पटिसन्थारवुत्यस्स वल" आदि । अत-एव रूपसिद्धि के अनुसार विकल्प का ग्रहण इस सूत्र मे है । ]

यवतं कहने का क्या तात्पर्य ? तिणदलं के लिए । ( यहाँ पर य प्रत्यय का अभाव है । )

त, ल, न तथा दकार के कहने का क्या तात्पर्य ? आलस्यं, आरोग्य के लिए ( यद्यपि ये यवन्त हैं तथापि त, ल, न त था दकारों का संयुक्त ब्यञ्जन न होने से यहाँ उपर्युक्त कार्य नहीं हुआ है । आलस्यं प्रयोग को रूपसिद्धिकार ने इस सूत्र के विकल्पार्थ को द्योतित करने के लिए रखा है, जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है ) ।

[ मच्चुना प्रयोग के सम्बन्ध मे क० व० में उल्लेख है—' मच्चुना त्यादिसु सन्तेसु पि त-ल न-दकारेसु ब्यञ्जनानं अभावा । इदं वुत्त होति मच्चूतिदं मत्यु

---

१ ब्यञ्जनानि—सी०१ । २ यवन्तान—सी०१ । ३ ०गन्ति—से० । ४. ०देस सब्यापनत्थ—से० । ५ उपमस्स—से० ।

इति लिङ्गं ठपेत्वा यवन्तत्ता पि इमिना तकारस्स वुत्तविधानमकत्वा उकारतो तयकारे वियोजिते पुन यवतो तकारस्स इमिना वुत्तविधानञ्च द्वेभावञ्च कत्वा नाममिव कते रूपं। इमिना नयेन वाहुसच्चन्त्यादिसु पि सरतो वियोजेत्वा व आदेसो कातब्बो।" ]

( सूत्र में ) कार कहने का क्या तात्पर्य ? यकार का स, भ तथा म आदेश ज्ञापित करने के लिए। जैसे—पोरिस्सं, ओसब्भं, ओपम्मं आदि।

( इन प्रयोगों में य का क्रमशः स, भ, तथा म हो गया है। अतः सूत्र में कारग्रहण का यही फल है। रूपसिद्धिकार ने कार-ग्रहण के विषय में लिखा है— "कारग्गहणं यवतं सकार-क-च-ट प-वग्गानं सकार क च-ट-पवग्गादेसत्थं तथा यवतं थ-ध-नकारान छ-झ-ञकारादेसत्थं च। ततो यवतमादेसस्स अनेन द्विभावो।" )

## २७२. अम्हतुम्हन्तुराजब्रह्मत्तसखसत्थु-पितादीहि स्मा नाव ।२ ५ २४।

अम्हतुम्हन्तुराजब्रह्मत्तसखसत्थुपितु इच्चेवमादीहि स्मा नाव दट्ठब्बा। मया, तया, गुणवता, रञ्ञा, ब्रह्मुना, अत्तना, सखिना, सत्थारा, पितरा, मातरा, भातरा[1], धीतरा।

एवमादीही[2] ति किमत्थं ? पुरिसा।

इति नामकप्पे पञ्चमो कण्डो।

२७२ अम्ह, तुम्ह, न्तु ( प्रत्यय ), राज, ब्रह्म, अत्त, सख, सत्थु, पितु आदि शब्दों के बाद आनेवाली स्मा को ना की भाँति ही समझना चाहिए। जैसे—मया, तया आदि।

इन्हीं शब्दों के बाद ( आनेवाली ) कहने का क्या तात्पर्य ? पुरिसा के लिए ( यहाँ यद्यपि स्मा विभक्ति है तथापि पुरिस शब्द की गणना उपर्युक्त शब्दों में न होने से स्मा को ना की भाँति नहीं माना गया है )।

नामकल्प मे पञ्चमकाण्ड समाप्त।

---

१ धितरा—से०। २. एतेहि—से०, सी०१।

## (६) छट्ठो कण्डो

## ( कारककप्पो )

### २७३. यस्मादपेति भयमादत्ते वा तदपादानं ।२.६.१।

यस्मा वा अपेति, यस्मा वा भय जायते, यस्मा वा आदत्ते, तं कारक अपादानसञ्ञ होति, त[1] यथा[1]—गामा अपेन्ति मुनयो, नगरा निग्गतो राजा, पापा चित्तं निवारये, चोरा भयं जायते, आचरियुपज्झायेहि सिक्ख गण्हाति सिस्सो ।

अपादानमिच्चेतेन क्वत्थो ? "अपादाने पञ्चमी (२९७) ।

२७३ जिससे विश्लेप ( अलगाव ), भय अथवा आदान हो, उस कारक की अपादान सज्ञा होती है । जैसे—( विश्लेप )—गामा, ( भय ) चोरा, (आदान) आचरियुपज्झायेहि आदि ।

[ उपर्युक्त उदाहरणों में जिन शब्दों की अपादान संज्ञा हुई है, उनका निर्देश-मात्र किया गया है । विस्तार मूल में स्पष्ट है । ]

अपादान कहने का क्या तात्पर्य ? 'अपादाने पञ्चमी' ( २९७ ) के लिए ।

### २७४. धातुनामानमुपसग्गयोगादिस्वपि च ।२.६ २।

धातुनामानं पयोगे च उपसग्गयोगादिस्वपि च तं कारक अपादान-सञ्ञ होति ।

धातूनं पयोगे ताव—जि इच्चेतस्स धातुस्स परापुब्बस्स पयोगे यो असय्हो[2] सो अपादानसञ्ञो होति, त यथा—बुद्धस्मा पराजेन्ति अञ्ञ-तित्थिया, भू इच्चेतस्स धातुस्स पपुब्बस्स पयोगे यतो अच्छिन्नप्पभवो सो अपादानसञ्ञो होति, तं यथा—हिमवता[3] पभवन्ति पञ्च महा-नदियो, अनवतत्तम्हा पभवन्ति महासरा, अचिरवतिया पभवन्ति कुन्नदियो[4] ।

नामप्पयोगे पि त कारक अपादानसञ्ञ होति, तं यथा—उरस्मा जातो पुत्तो, भूमितो निग्गतो रसो उभतो सुजातो पुत्तो मातितो[5] च पितितो च[5] ।

---

१ से० मे नहीं । २ असहो—सी०२ । ३. हिमवन्ता—से० । ४ कुन-दियो—मे० । ५-५ से०, सी०१ में नहीं ।

उपसग्गयोगादिस्वपि च तं कारकं अपादानसञ्ञं होति, तं यथा—अप सालाय आयन्ति वाणिजा[1], आ ब्रह्मलोका सद्दो अब्भुग्गच्छति, उपरि पब्बता देवो वस्सति, बुद्धस्मा पति सारिपुत्तो धम्मदेसनाय भिक्खु[2] आलपति तेमासं, घतमस्स[3] तेलस्मा पति ददाति, उप्पलमस्स पदुमस्मा पति ददाति, कनकमस्स हिरञ्ञस्मा पति ददाति।

आदिग्गहणेन कारकमज्झे पि पञ्चमी[4] विभत्ति[4] होति, त यथा—इतो[5] पक्खस्मा विज्झति मिग लुद्दको[6], इतो[5] कोसा विज्झति कुञ्जरं, मासस्मा भुञ्जति भोजनं।

अपिग्गहणेन निपातप्पयोगे पि पञ्चमी विभत्ति होति दुतिया च[7] ततिया च। रहिता मातुजा पुञ्ञं कत्वा दान[8] देति, रहिता मातुजं, रहिता मातुजेन वा, रिते सद्धम्मा कुतो सुख भवति[9], रिते सद्धम्मं, रिते सद्धम्मेन वा, ते भिक्खू नाना कुला पब्बजिता, नाना[10] कुल, नाना कुलेन वा[10]; विना सद्धम्मा नत्थञ्ञो कोचि नाथो लोके विज्जति, विना सद्धम्मं, विना सद्धम्मेन वा, विना बुद्धस्मा, विना बुद्धं, विना बुद्धेन वा।

चसद्दग्गहणेन अञ्ञत्था पि पञ्चमी विभत्ति होति। यतोहं भगिनि अरियाय जातिया जातो, यतोहं[11] सरामि अत्तानं, यतो पत्तोस्मि विञ्ञुतं, यत्वाधिकरणमेनं अभिज्झादयो[12] पापका[13] अकुसलाधम्मा[13] अन्वास्सवेय्यु।

२७४ ( कुछ विशेष ) धातुओं, नामों तथा उपसर्गों के योग में भी कारक की अपादान संज्ञा होती है। जैसे—

धातुओ के प्रयोग में—परा उपसर्गपूर्वक जि धातु के प्रयोग में जो असह्य ( असम्भव को सम्भव करनेवाला, समर्थ ) होता है, उसकी अपादान संज्ञा होती है। जैसे—बुद्धस्मा, प पूर्वक भू धातु के प्रयोग में जहां से अविच्छिन्न उत्पाद होता है, उसकी अपादान संज्ञा होती है। जैसे—हिमवता।

---

१ वानिजा—सी०२। २. से० में नहीं। ३ घट अस्स—से०। ४-४ पञ्चमिविभत्ति—सी०२, पञ्चमी०-सी०१। ५. से०, सी०१ में नही। ६ से० में नहीं। ७ सी०१ में नहीं। ८ फलं—से०, सी०१ में नहीं। ९ लभति—से०, सी०१। १०-१० सी०१, सी०२ में नही। ११ यतो—से०, सी०१। १२ अभिज्झादोमनस्सा—से०, सी०१। १३-१३ सी०१ में नहीं।

नाम के प्रयोग में भी कारक की अपादान संज्ञा होती है। जैसे—उरस्मा आदि।

उपसर्गों के योग में भी कारक अपादान-सञ्ज्ञक होता है। जैसे—अप सालाय आदि।

( सूत्र में ) आदि के ग्रहण से कारक के मध्य में भी पञ्चमी विभक्ति होती है। जैसे—पक्खस्मा आदि।

[ क० व० में इसे स्पष्ट किया गया है—"आदिग्गहणेन कारकमज्झे पि पञ्चमी विभत्ति होती ति इदं फलुपचारवसेन वुत्तं। तस्मा कारकानं मज्झे काले च अद्धाने च अपादानसञ्ञा होती त्यत्थो।" ]

( सूत्र में ) अपि के ग्रहण से निपात के प्रयोग मे भी पञ्चमी विभक्ति होती है तथा द्वितीया एव तृतीया विभक्तियाँ भी होती हैं। जैसे—रहिता मातुजा ( पञ्चमी का उदाहरण ), रहिता मातुजं ( द्वितीया का उदाहरण ), रहिता मातुजेन ( तृतीया का उदाहरण ) आदि।

( सूत्र में ) च शब्द के ग्रहण से ( उपर्युक्त अर्थों से भिन्न ) अन्य अर्थों में भी पञ्चमी विभक्ति होती है। जैसे—जातिया आदि।

## २७५ रक्खणत्थानमिच्छितं[1] ।२ ६ ३।

रक्खणत्थानं[1] धातुनं पयोगे यं इच्छितं तं कारकं अपादानसञ्ञं होति। काके रक्खन्ति तण्डुला, यवा पटिसेधेन्ति गावो।

२७८ रक्षणार्थक धातुओं ( रक्षा करना है अर्थ जिनका—रक्ख, पाल, गुप, पा आदि धातुएँ ) के योग में इष्ट की अपादान सज्ञा होती है। जैसे—तण्डुला, यवा आदि।

## २७६ येन वादस्सनं ।२ ६ ४।

येन वा अदस्सनमिच्छितं त कारक अपादानसञ्ञ होति। उपज्झाया अन्तरधायति सिस्सो, मातरा च पितरा च अन्तरधायति पुत्तो।

वा ति किमत्थ? सत्तमीविभत्यत्थ। जेतवने अन्तरहितो[2], वेलुवने[3] अन्तरहितो[4] भगवा।

२७६ जिससे अदर्शन इष्ट हो उस कारक की विकल्प से अपादान संज्ञा होती है। जैसे—उपज्झाया आदि।

---

१. रक्खन०—से०, सी०१। २ अन्तरधायति—सी०१। ३. जेतवने—से०। ४. ०धायति—सी०१।

उपसग्गयोगादिस्वपि च त कारकं अपादानसञ्ञ होति, त यथा— अप सालाय आयन्ति वाणिजा[1], आ ब्रह्मलोका सद्दो अब्भुग्गच्छति, उपरि पब्बता देवो वस्सति, बुद्धस्मा पति सारिपुत्तो धम्मदेसनाय भिक्खु[2] आलपति तेमास, घतमस्स[3] तेलस्मा पति ददाति, उप्पलमस्स पदुमस्मा पति ददाति, कनकमस्स हिरञ्ञस्मा पति ददाति।

आदिग्गहणेन कारकमज्झे पि पञ्चमी[4] विभत्ति[4] होति, त यथा— इतो[5] पक्खस्मा विज्झति मिग लुद्दको[6], इतो[5] कोसा विज्झति कुञ्जरं, मासस्मा भुञ्जति भोजन।

अपिग्गहणेन निपातप्पयोगे पि पञ्चमी विभत्ति होति दुतिया च[7] ततिया च। रहिता मातुजा पुञ्ञं कत्वा दानं[8] देति, रहिता मातुजं, रहिता मातुजेन वा, रिते सद्धम्मा कुतो सुख भवति[9], रिते सद्धम्मं, रिते सद्धम्मेन वा, ते भिक्खू नाना कुला पब्बजिता, नाना[10] कुलं, नाना कुलेन वा[10]; विना सद्धम्मा नत्थञ्ञो कोचि नाथो लोके विज्जति, विना सद्धम्मं, विना सद्धम्मेन वा; विना बुद्धस्मा, विना बुद्ध, विना बुद्धेन वा।

चसद्दग्गहणेन अञ्ञत्था पि पञ्चमी विभत्ति होति। यतोहं भगिनि अरियाय जातिया जातो, यतोहं[11] सरामि अत्तान, यतो पत्तोस्मि विञ्ञुतं, यत्वाधिकरणमेनं अभिज्झादयो[12] पापका[13] अकुसलाधम्मा[13] अन्वास्सवेय्यु।

२७४ (कुछ विशेष) धातुओं, नामों तथा उपसर्गों के योग में भी कारक की अपादान संज्ञा होती है। जैसे—

धातुओ के प्रयोग में—परा उपसर्गपूर्वक जि धातु के प्रयोग मे जो असह्य (असम्भव को सम्भव करनेवाला, समर्थ) होता है, उसकी अपादान संज्ञा होती है। जैसे—बुद्धस्मा, प पूर्वक भू धातु के प्रयोग में जहाँ से अविच्छिन्न उत्पाद होता है, उसकी अपादान संज्ञा होती है। जैसे—हिमवता।

---

१ वानिजा—सी०२। २. से० में नहीं। ३ घटं अस्स—से०। ४-४ पञ्चमिविभत्ति—सी०२, पञ्चमी०-सी०१। ५ से०, सी०१ में नहीं। ६ से० में नहीं। ७ सी०१ में नहीं। ८ फलं—से०, सी०१ में नहीं। ९ लभति—से०, सी०१। १०–१० सी०१, सी०२ में नहीं। ११ यतो—से०, सी०१। १२ अभिज्झादोमनस्सा—से०, सी०१। १३-१३ सी०१ में नही।

